अनुमति देता है उसके सबसे पहिला अहिंसाणुव्रत होता है। यह अहिंसा अणुव्रत अन्य सब व्रतोंका मूल है ॥ ६४-६५ ॥ हे मित्र ! जीवोंके सब भेद पहिले बताये जाचुके हैं अतएव मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अनेक प्रकारके भयोंमे भयभीत हुए समस्त जीवोपर तू प्रतिदिन दयाकर ॥ ६६ ॥ श्री गणधरादि देवोंने उस अहिंसाको सब व्रतोंकी जननी वा माता बतलाया है, क्योंकि यह अहिंसा समस्त जीवोंकी सदा हित करनेवाली है, और माताके समान सबका कल्याण करनेवाली है ॥६७॥ मुनिराजोंने इस दयाको सब जीवोंकी जन्मभूमि बतलाया है, यह दया सबको सुख देनेवाली है. सबमें सारभूत है और समस्त उत्तम गुणोंको देनेवाली है ॥ ६८ ॥ बुद्धिमान् लोग इस दयाको सब सुखोंकी निधि बतलाते हैं, स्वर्ग मोक्षरूपी घरमें जानेके लिये यह दया ही द्वारकी देहली है और यही समस्त संसारको सुख देनेवाली है ॥ ६९ ॥ दया पालन करनेमें अत्यन्त चतुर पुरुषोंने निरूपण किया है कि यह दया ही रत्नत्रयकी खानि है. दया ही सम्यग्ज्ञान आदि श्रेष्ठ रत्नोंको उत्पन्न करनेवाली है और यही सबका हित करनेवाली है ॥ ७० ॥ श्री जिनेन्द्रदेवने वर्णन किया है कि श्रेष्ठ धर्मरूपी बागकी शोभा बढानेके लिये, उसपर स्वर्ग मोक्षके फल लगानेके लिये और दुःखरूपी उष्णता वा अग्निको (संतापको) नष्ट करनेके लिये यह दया ही मेघकी वर्षाके समान है ॥ ७१ ॥ यह अहिंसा ही मुक्तिरूपी स्त्रीकी सखी है और वरके चित्तको प्रसन्न करनेवाली है, इसलिये सत्संगकी लालसा रखनेवाले मुनियोंको इस अहिंसाका सेवन अवश्य करना चाहिये ॥७२॥ इस अहिंसा व्रतकी रक्षाके लिये ही चतुर पुरुषोंने पांचों महाव्रतोंका निरूपण किया है, पांचों समितियोंका निरूपण किया है और गुप्ति आदि सब व्रतोंका निरूपण केवल अहिंसा व्रतकी रक्षाके लिये ही किया है ॥ ७३ ॥ अनेक मुनिराजोंने

मूल सर्वव्रतस्य भो ॥६५॥ पूर्वोक्तान् जीवभेदान् भो ज्ञात्वा मित्र दया कुरु । सर्वसत्त्वेषु मुक्त्यर्थं भयभीतेषु प्रत्यहम् ॥ ६६॥ अहिंसा जननी प्रोक्ता व्रतादीना गणाधिपै । सर्वजीवहिता शश्वन्मातेव हितकारिणी ॥ ६७ ॥ जन्मभूमिर्गुणानां भो दया प्रोक्ता मुनीश्वरै. । सर्वसौख्यकरा सारा सारसर्वगुणप्रदा ॥ ६८ ॥ निधि. सर्वसुखादीनां कृपापि कथिता बुधै । स्वर्गमुक्तिगृहद्वारे प्रतोली कृत्स्नसौख्यदा ॥६९॥ रत्नत्रयस्य सत्खानिर्दयदक्षै प्ररूपिता । सम्यग्ज्ञानादिसद्रत्नकारणा हितकारिका ॥७०॥ सद्धर्मारामसारस्य नाकमोक्षफलस्य वै । कृपावृष्टिर्जिनै. प्रोक्ता दु:खदावविनाशिनी ॥७१॥ सखी सन्मुक्तिनार्या हि वरा तच्चित्तरंजिका । अहिंसा मुनिभि. सेव्या नित्य सत्सग-लालसै· ॥७२॥ अहिंसाव्रतरक्षार्थं भो महाजनपञ्चकम् । दक्षै समितिगुप्त्यादि सर्वं चाचर्यते स्फुटम् ॥ ७३ ॥ मुनीना च गृहस्थाना

स्पष्ट शब्दोंमें कहा है कि मुनि और गृहस्थोंके समस्त व्रतोंके समूहका वर्णन केवल अहिंसा व्रतकी रक्षा वा प्रसिद्धिके लिये ही है ॥ ७४ ॥ जो बुद्धिमान् इस एक अहिंसा नामके व्रतको ही प्रयत्नके साथ पालन कर लेता है उसके विना किसी कष्टके प्रतिदिन समस्त व्रतोंका पालन होजाता है ॥ ७५ ॥ जिसप्रकार विना अंकके अनन्त शून्य भी व्यर्थ होते हैं उसी प्रकार जो मनुष्य दयाको पालन किये विना ही तप व्रत आदि करना चाहता है उसका वह तप व्रत आदि सब व्यर्थ और निष्फल है ॥ ७६ ॥ जो बुद्धिमान् अपने हृदयमें दयाको सुदृढ बनाकर थोडासा भी तप करता है वह इस लोक और परलोकमें भी अनेक महाफलोंको प्राप्त होता है ॥७७॥ विना दयाके तप, धर्म, व्रत, ज्ञान, ध्यान, पूजा और गुण आदि सब व्यर्थ है। विना दयाके ये तप आदिक सब जीवोंके शरीरोंको केवल कष्ट पहुंचानेवाले है और इनसे कोई लाभ नहीं ॥७८॥ समस्त जीवोंको अभयदान देनेवाला और सबमें सारभूत ऐसा यह अहिंसा रूप एक व्रत ही अच्छा परंतु इसके विना समस्त व्रतोंका समुदाय भी जीवोंके लिये कल्याणकारी नहीं ॥ ७९ ॥ जिस धर्मात्माका हृदय प्रतिदिन समस्त जीवोंपर होनेवाली कृपासे सुगंधित है, भरपूर है उसीको मैं ( आचार्य ) सबसे अधिक पुण्यवान् मानता हूं ॥ ८० ॥ जो धर्म दयारहित है, जो तप दया रहित है और प्राणियोंका जो जीवन दया रहित है उस धर्म, तप वा जीवनसे इस संसारमें कोई लाभ नही और न ऐसे दयाहीन धर्म, तप वा जीवनसे कोई कार्यसिद्धि हो सकती है ॥ ८१ ॥ इस दयाके समान पूजा, दान, जप, तप, धर्म आदि कुछ नही हो सकता क्योंकि यह दया उन सबका वीज है, सबका मुख्य कारण है ॥ ८२ ॥ " जो जीवोंकी दयासे

---

सर्वं व्रतकदम्बकम् । एकाहिंसाप्रसिद्ध्यर्थं भाषित मुनिपुंगवैः ॥७४॥ अहिंसाख्यं व्रत धीमन् यस्तनोति प्रयत्नत. । तस्य सर्वव्रतानि स्यु. विना कष्टेन प्रत्यहम् ॥७५॥ दया त्यक्त्वापि यः कुर्याद यत्तपोव्रतादिक तत् । सर्वं विफलं तस्य विना चाकेन शून्यवत् ॥७६॥ दृढीकृत्य दयां चित्ते तपः स्तोकं करोति यः । सुधीस्तत्तस्य वामुत्र स्यान्महाफलकारणम् ॥७७॥ तपो धर्मं व्रतं दानं ध्यान पूजा गुणादिकम् । दया विनात्र व्यर्थं स्यात्कायक्लेशं च प्राणिनाम् ॥ ७८ ॥ वर चैकव्रत सारं सर्वजीवाभयप्रदम् । तद्विना देहिनां नैतत् सर्वं व्रतकदवकम् ॥७९॥ मन्ये स एव पुण्यात्मा यस्य चित्तं सुवासितम् । कृपया सर्वजीवेषु धर्मयुक्तस्य प्रत्यहम् ॥ ८० ॥ दयाहीनेन किं तेन धर्मेण तपसाथवा । कार्यसिद्धिर्भवन्नैव जीवितव्येन चांगिनाम् ॥ ८१ ॥ कृपासम भवेन्नैव पूजा दान जपादिकम् । तपो धर्म च सर्वेषा दयाबीजं यतो मतम् ॥ ८२ ॥ श्रूयते सर्वशास्त्रेषु सर्वेषु समयेषु च । धर्मो जीवदयोपेतस्तद्विपक्षोऽशुभप्रदः ॥ ८३ ॥ एतत्समयसर्वस्वमेतच्चारित्र-

रहित है वह अनेक दुःखोंको देनेवाला अधर्म है " यह बात सब शास्त्रोंमें और सब मतोंमें सुनी जाती है ॥ ८३ ॥ यह दयारूप धर्म ही समस्त शास्त्रोंका समस्त मतोंका सर्वस्व है, यही सजीव चारित्र है, यही धर्मरूपी वृक्षका मूल है और यही समस्त जीवोंका रक्षक है ॥ ८४ ॥ जो मूर्ख जीवोंकी हिंसाका संकल्प भी करते हैं वे उस पापकर्मके उदयसे तंदुल[1] मत्स्यके समान नरकमें ही पड़ते हैं ॥ ८५ ॥ इस संसारमें जीवोंकी हिंसा करनेसे कास ( खांसी ), श्वास ( दमा ), महापित्त, वात, कोढ आदि अनेक वडे वडे महा रोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ८६ ॥ दयाके विना ही यह जीव इस लोकमें दीन होता है, निर्धन होता है, डरपोक होता है, थोडी आयुवाला होता है और दरिद्री होता है तथा परलोकमें भी ऐसे ही अनेक दुःखोंको प्राप्त होता है ॥ ८७ ॥ यह जीव प्राणियोंका घात करनेसे ही पुत्र, पौत्र, वहिन, स्त्री, माता पिता और भाई आदिका तीव्र वियोग पाता है अर्थात् उनके वियोगसे उत्पन्न होनेवाले दुःखको भोगता है ॥८८॥ वहुत कहनेसे क्या लाभ है, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि इस लोकमें वा परलोकमें जितने दुःख हैं वे सब प्राणियोंको दयाका त्याग करनेसे ही होते हैं ॥८९॥ जो नीच मनुष्य केवल रोग शांत करनेके लिये प्राणियोंका घात करते हैं उनके वात पित्त और महा कोढ़ आदि भयंकर रोग अवश्य उत्पन्न होते हैं ॥९०॥ जो नीच अपना वा पुत्र पौत्रोंका कल्याण करनेके लिये जीवोंकी हिंसा करता है वह अनेक

जीवितम् । मूलं धर्मतरोर्यच्च सर्वजीवाभिरक्षणम् ॥ ८४ ॥ जीवहिंसादिसंकल्पं ये कुर्वन्ति शठा हि ते । पापात् श्वभ्रे पतन्त्येव शालिशि-क्षादिमत्स्यवत् ॥ ८५ ॥ कासश्वासमहापित्तवातकुष्टादयो ध्रुवम् । वृहद्रोगाः प्रजायन्ते प्राणिघातादिहागिनम् ॥ ८६ ॥ दीनत्वं निर्धनत्वं च भीरुत्वं स्वल्पजीवितम् । भवेज्जीवस्येहामुत्र दारिद्र्यं ता दयां विना ॥ ८७ ॥ पुत्रपौत्रस्वसृभार्यामातृपितृस्ववांधवैः । प्राप्नुवन्ति वियोगं च सत्त्वघातात्सदाङ्गिनः ॥ ८८ ॥ किमत्र वहुनोक्तेन यत्किंचिद्दुःखमंजसा । तत्सर्वं हि श्रयेदङ्गी चेहामुत्र कृपां विना ॥ ८९ ॥ कुर्वन्ति प्राणिनां घातं येऽधमा रोगशान्तये । वातपित्तमहाकुष्टादिकं तेषां भवेद् ध्रुवम् ॥९०॥ विधत्ते देहिनां हिंसा योऽधमो मंगलाय भो । अमंगल

१ स्वयंभूरमण समुद्रमें सबसे वडा राघवमत्स्य होता है उसकी आंखपर एक तंदुलमत्स्य बैठा रहता है। राघवमत्स्य सबसे वड़ा है इसलिये उसके मुह फाडते ही अनेक जीव उसके मुहमें आजाते हैं और उनमेंसे वहुत सासके साथ वाहर निकल जाते हैं। तंदुलमत्स्य आंखपर वैठा हुआ यह सोचा करता है कि यह मत्स्य मूर्ख है जो इन छोटे मत्स्योंको मुहके भीतर आजानेपर भी फिर वाहर जाने देता है, यदि मैं होता तो एकको भी वाहर न जाने देता–सवको खाजाता। वस सदाके इसी संकल्पसे वह मरकर सातवें नरक जाता है।

अमंगलोंको—दुःखोंको प्राप्त होता है तथा भयंकर दुःख देनेवाले समस्त पापोंको प्राप्त होता है-अर्थात् उसके तीव्र पापकर्मोंका वन्ध होता है ॥९१॥ जो मूर्ख केवल धर्मपालन करनेके लिये जीवोंके समूहका घात करता है वह अपने जीवित रहनेके लिये मृत्यु देनेवाले हलाहल विषको पीता है॥९२॥जो अज्ञानी चंड़ी मुंड़ी आदि देवियोंके वहानेसे जीवोंकी हिंसा करता है वह अपने दुःखोंको शांत करनेके लिये अपनेआप दुःख क्लेशादिकोमें जा पडता है॥९३॥ जो जीव नीच देवोंकी पूजा करनेके लिये अनेक जीवोंको मारता है वह मनुष्य अपने सुखके लिये अमृतको सर्पके मुखसे निकालना चाहता है ॥९४॥ इंद्रियभोगोंमें असन्त लालसा रखनेवाले जो नीच अपने भोगोपभोगोंके लिये जीवराशिका विनाश करते हैं—उन्हें मारते हैं वे महा दुःखी होते हैं, अत्यन्त कुरूप होते हैं और महा दरिद्री होते है ॥ ९५ ॥ जो नीच अपने पुत्र पौत्र और कुटुम्वकी वृद्धिके लिये पशुओंको मारता है उसके सव कुटुम्वका नाश होता है और अंतमें उसे अनेक दुर्गतियोंमें परिभ्रमण करना पडता है॥९६॥ श्री जिनेन्द्रदेवने धर्मका स्वरूप अहिंसामय ही कहा है क्योंकि समस्त जीवोंका कल्याण इसी अहिंसामय धर्मसे होसक्ता है और इसी धर्मसे स्वर्ग-मोक्षके सुख प्राप्त हो सकते है ॥ ९७ ॥ परन्तु कुशास्त्रोको पढ़नेवाले और इंद्रियोंके स्वादकी लालसा रखनेवाले मूर्ख लोगोंने असत्य भापण करके झूठ वोल करके जीवोंको नाश करनेवाली हिंसाको ही धर्म वतला दिया है ॥ ९८ ॥ जो धूर्त लोग समस्त इंद्रियोंको तृप्त करनेवाले कुशास्त्रोंको दिखा दिखाकर लोगोंसे धन इकट्ठा करते है वे अंतमें मरकर अवश्य ही नरक गतिमें उत्पन्न होते हैं ॥ ९९ ॥ जिन दुष्टोंने केवल भोगोपभोगोंके लिये अपने शास्त्रोंमें अहिंसाका निरूपण किया है और जिन लोगोंने उसे स्वीकार किया है वे सव मरकर दुर्गतिमें उत्पन्न होंगे ॥ १०० ॥ जो स्वयं हिंसा

---

भजेत्सोपि पापात्सर्वं कुदुःखदम् ॥९१॥ धर्मार्थं सत्त्वसघात ये शठाः घ्नन्ति मृत्युदम् । पिवन्ति जीवितार्थं ते विप हालहल स्फुटम् ॥९२॥ उद्दिश्य चण्डिका पाप जीवहिंसां करोति यः । दुःखादिशान्तये सोऽधीः दुःखं क्लेशादिक भजेत् ॥ ९३ ॥ पूजार्थं नीचदेवाना ये घ्नन्ति पशून् वहून् । स्वसुखाय ते वांछन्ति सुधा सर्पमुखाच्च ते ॥ ९४ ॥ भोगार्थं जीवराशिं ये घ्नन्ति चेन्द्रियलालसाः । दुखदुर्भगदारिद्रं ते लभन्ते भवे भवे ॥९५॥ पुत्रपौत्रकुटंवादिवृद्ध्यर्थं हन्ति यः पशून् । कुटुंवपरिनाश च प्राप्य स याति दुर्गतिम् ॥९६॥ अहिंसालक्षणो धर्मः उक्तः श्रीजिननायकैः । सर्वजीवहितायैव स्वर्गमुक्तिसुखप्रदः ॥ ९७ ॥ सोऽसत्यवलतः धर्म उक्तः सत्त्वक्षयंकरः । कुशास्त्रपाठकैर्मूढैरिन्द्रिय-स्वादुलालसैः ॥ ९८ ॥ दर्शयित्वा कुशास्त्रं भो लोकानामर्थप्राप्तये । सर्वाक्षपोपकं धूर्त्तं नयन्ति नायकीं गतिम् ॥ ९९ ॥ हिंसा परूपिता

करते हैं वा दूसरोंसे कराते हैं अथवा हिंसाको देखकर आनन्द मानते हैं वे सब उस पापसे नरकमें पडते हैं ॥ १०१ ॥ यदि कदाचित् दैवयोगसे सर्पके मुंहसे अमृत उत्पन्न होजाय अथवा रात्रिमें सूर्य दिखाई दे तथापि जीवोंकी हिंसासे कभी धर्म नहीं हो सकता ॥ १०२ ॥ यदि हिंसासे धर्म होता हो और स्वर्गादिकके सुख प्राप्त होते हों तो सदा शिकार खेलनेवाले म्लेच्छ लोगोंको भी स्वर्गकी ही प्राप्ति होनी चाहिये ॥ १०३ ॥ इसलिये हे बुद्धिमान् ! हिंसाको छोडकर तथा हिंसा आदिको पुष्ट करनेवाले शास्त्रोंको छोडकर अहिंसारूप धर्मको स्वीकार कर और जीवोंपर सदा दया कर ॥ १०४ ॥

इसी अहिंसाको पालन करनेके लिये सब पानी उसी समय छानकर काममें लाना चाहिये । नहाना, कपडे धोना, प्रक्षालन करना आदि सब काम उसी समयके छने हुए पानीसे करना चाहिये ॥ १०५ ॥ जो विना छने पानीसे स्नान आदि भी करते हैं उनसे जीवोंकी हिंसा होती है और जीवोंकी हिंसा होनेसे उनका अहिंसा व्रत नष्ट होजाता है ॥ १०६ ॥ हे धीमन् ! पशुओंको भी छना हुआ पानी ही देना चाहिये क्योंकि विना छने पानीमें अनंत जीवोंकी हिंसा होती है इस-लिये वह पशुओंको देने योग्य नहीं है ॥ १०७ ॥ हे धीमन् ! तुझे जलसे जो जो कार्य करने पडें उन सब कामोंमें अपना धर्म धारण करनेके लिये छना हुआ पानी ही काममें ला ॥ १०८ ॥ जिस वस्त्रसे पानी छाना जाय वह मोटा होना चाहिये, चिकना होना चाहिये और नया होना चाहिये तथा जितना बडा वर्तनका मुंह हो उससे तिगुना होना चाहिये, ऐसे वस्त्रको दुहराकर फिर उससे जल छानना चाहिये ॥ १०९ ॥

---

शास्त्रं दुष्टैर्यैं भोगसिद्धये । अगीकृता च लोकैर्यैस्ते सर्वे यान्ति दुर्गतिम् ॥ १०० ॥ ये कुर्वन्ति स्वयं हिंसा परैः सकारयन्ति ये । दृष्ट्वा हिंसाप्रानद ये ते श्वभ्रे पतन्त्यधात् ॥ १०१ ॥ क्वचित्सर्पमुखाद्दैवादमृत जायते नृणाम् । रात्रौ दिवाकरश्चैव न धर्मो जीवहिंसनात् ॥ १०२ ॥ हिंसया यदि जायेत धर्मो नाक च निस्तुपः । तदा स्वर्गं प्रयात्येव म्लेच्छाश्चाखेटकारिणः ॥ १०३ ॥ त्यक्त्वा हिंसां च भो धीमन् ! शास्त्रं हिंसादिपोपकम् । अहिंसालक्षण धर्मं कुरु त्वमगिना दयाम् ॥१०४॥ सद्यो गालितनीरेण स्नान वस्त्रादि धोवनम् । प्रक्षा-लन च यत्किंचित्तत्सर्वं कुरु भो बुध ॥ १०५ ॥ स्नानादिक प्रकुर्वन्ति चागालित जलेन ये । अहिंसाख्य व्रत तेपां जीव घाताद्विनश्यति ॥ १०६ ॥ गालयित्वा जल दत्वा पशूनां यत्नतो बुधः । अगालित न योग्यं स्यात्पातु च जीवसक्षयात् ॥ १०७ ॥ यद्देवोत्पद्यते कार्यं जलसाध्य तदेव तत् । गालयित्वा जल धीमन् कुरु त्व धर्महेतवे ॥ १०८ ॥ वस्त्रेण स्थूलस्निग्धेन नूतनेनैव भो बुधाः । भाजनस्य द्विगु-

हे श्रावकोत्तम ! जिसमें कीडे पडगये हों ऐसे उडद, मूंग आदि धान कभी नहीं खाना चाहिये । क्योंकि ऐसे धान्योंके खानेसे जीवोंकी हिंसा होती है इसलिये धर्मपालन करनेके लिये इनको छोड देना चाहिये ॥११०॥ श्रावकोंको लकड़ी वा थप्पड आदिसे शत्रु, वालक, स्त्री अथवा कुत्ते आदि पशुओंको भी कभी नहीं मारना चाहिये ॥ १११ ॥ जो प्राणी अपने तथा दूसरोंके सुख दुःखादिकोंका विचार किये विना ही लकड़ी आदिसे अन्य जीवोंको मार देते हैं वे मनुष्य होकर भी राक्षसके समान हैं ॥ ११२ ॥ गृहस्थी लोगोंको अपना वैठना, सोना, चलना आदि सव काम आंखोंसे देखकर प्रयत्नपूर्वक करने चाहिये जिससे किसी जीवकी हिंसा न होने पावे ॥ ११३ ॥ यदि जीवोंकी रक्षा करनेमें प्रयत्न न किया जाय तो विना किसी जीवकी हिंसा हुए भी व्रतका भंग होजाता है और व्रतका भंग होनेसे भवभवमें कर्मबंध होता है ॥ ११४ ॥ जो गृहस्थ अपना हृदय दया पालन करनेमें लगाता है उसके अज्ञानसे यदि किसी जीवकी हिंसा भी हो जाय तो भी न तो उसके व्रतका भंग ही होता है और न कर्मका बंध ही होता है ॥११५॥ इसका भी कारण यह है कि गौतमादि ऋषियोंने धर्मका पालन करना वा व्रतोंका पालन करना भावपूर्वक वतलाया है इसलिये बुद्धिमान लोगोंको जीवोंकी रक्षा करनेमें सदा अपने भाव लगाते रहना चाहिये ॥ ११६ ॥ उत्तम श्रावकोंको जीवराशिको क्षय करनेवाले प्रमादको छोड़कर घरमें प्रतिदिन होनेवाले पांचों पापोंमें ( चक्की, उखली, चूलि, बुहारी और पानी ये गृहस्थीके पांच सून वा पाप कहलाते हैं ) जीवोंकी रक्षाका सदा प्रयत्न करना चाहिये ॥ ११७ ॥ व्रतोंकी रक्षाके लिये गृहस्थोंको अग्निके

---

णेन गालय त्व सदोदकम् ॥ १०९ ॥ मापमुद्गादिकं सर्वं धानं कीटादिसभृतम् । जीवहिंसाकर धर्मसिद्ध्यर्थं त्यज भो सुहृत् ॥ ११० ॥ शत्रवो वालका नार्य. पशवो मण्डलादयः । मुष्टियष्ट्यादिघातैश्च न हतव्या हि श्रावकैः ॥ १११ ॥ अविचार्य सुखं दु.ख स्वान्ययोर्ये च देहिन' । घ्नन्ति यष्ट्यादिभिस्तेपि मनुजत्वेपि राक्षसा. ॥ ११२ ॥ आसन शयनं सर्वं यत्नेन गमनादिकम् । निरीक्ष्य नयनाभ्यां च कुरुध्वं गृहिणः सदा ॥ ११३ ॥ कर्मबन्धो गृहस्थस्य व्रतभगो भवेद्ध्रुवम् । यत्नहीनस्य जीवादिरक्षणे च वधं विना ॥ ११४ ॥ दयायुक्तगृहस्थस्य मृते जीवगणे क्वचित् । अजानात्कर्मबधश्च व्रतभंगो भवे भवे ॥ ११५ ॥ भावेन कथितो धर्मो व्रतं च गौतमादिभि. । तस्माद्भावो विधातव्यो बुधैर्जीवादिरक्षणे ॥ ११६ ॥ सूनादिके सदा यत्न कुरुध्व श्रावकोत्तमाः । प्रमाद हि परित्यज्य जीवराशिक्षयंकरे ॥ ११७ ॥ हुताशने गृहस्थैश्च यद्जीवादिविनाशके । महायत्नोपि कर्तव्यो व्रतरक्षादिहेतवे ॥ ११८ ॥ नीरं चागलितं येन पीतमजलि-

जलानेमें भी सबसे अधिक प्रयत्न करना चाहिये क्योंकि अग्निके जलानेमें छहों कायके जीवोंकी हिंसा होती है ॥११८॥

इसी प्रकार जो एक अंजलिमात्र भी विना छना पानी पीता है और विना छने एक घडेसे भी नहाता है उसके पापोंको हम लोग जान भी नहीं सकते ॥ ११९ ॥ बुद्धिमान लोगोंको भगवान जिनेंद्रदेवकी पूजा, प्रक्षाल आदि करनेके लिये बहुत थोडे छने जलसे देखभाल कर स्नान करना चाहिये ॥ १२० ॥ बहुत कहनेसे क्या, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि विद्वान लोगोंको व्रत पालन करनेके लिये मनसे, वचनसे और शरीरसे जीवोंकी रक्षा करनी चाहिये ॥१२१॥

जो दुष्ट बलवान होकर दुर्बलोंको मारता है वह परलोकमें उसी जीवके द्वारा अनेक वार मारा जाता है ॥ १२२ ॥ अरे जो एक जरासे तृणके स्पर्शसे दुःखी होता है वह दूसरे जीवोंके शरीरपर किसप्रकार शस्त्र चलाता है ? ॥ १२३ ॥ जो मनुष्य निर्दयी है, जीवोंकी हिंसा करते रहते हैं वे मूर्ख अन्धे, कुवजे, बौने, अङ्ग उपाङ्गोंसे रहित, कोढ़ आदि अनेक रोगोंसे घिरे हुए, दरिद्री, चँचल, देखनेमें घृणित भयानक, मूर्ख, होते हैं, दूसरोंके दास होते हैं, अत्यन्त दुःखी होते है, परभवमें थोड़ी आयु पाते हैं और चांडाल आदि नीच योनियोंमें उत्पन्न होते है ॥ १२४ ॥ जो मूर्ख और दुष्ट लकड़ी आदिसे पशुओंको मारते हैं वे भी अत्यन्त दुःखी होते हैं और मरकर उस पापसे परलोकमें तिर्यंच गतिमें ही जन्म लेते हैं ॥ १२५ ॥ जो दुष्ट जीव इस जन्ममें जीवोकी हिंसा करते हैं वे बुद्धिमानोंके द्वारा सदा निंदनीय गिने जाते हैं तथा कोढ आदि अनेक रोगोंको पाकर परलोकमें उस पापकर्मके उदयसे विषम नरकमें ही जन्म लेते हैं ॥ १२६ ॥ यह हिंसा

---

मात्रकम् । घटेनैव कृतं स्नानं तस्य पापं न वेद्म्यहम् ॥ ११९ ॥ अतिशोकेन नीरेण निरीक्ष्य मूत्रसादिकम् । स्नानादिकं प्रकर्तव्यं बुधैः पूजादि हेतवे ॥ १२० ॥ वहुनोक्तेन किं साध्यं कायवाङ्मनसादिभिः । जीवरक्षा कुरुध्वं भो बुधाः श्रीव्रतसिद्धये ॥ १२१ ॥ सबलो दुर्बलो चात्र हन्ति यो दुष्टमानसः । सहेत परलोके स तस्माद्धिंसामनेकधा ॥ १२२ ॥ तृणेन स्पर्शमात्रेण किंचिद्दुःखमवैति यः । स कथं परजीवानामगे शस्त्रं निपातयेत् ॥ १२३ ॥ अंधा कुब्जकवामनातिविकलाः कुष्ठादिरोगान्विताः । दारिद्रोपहता अतीवचपला बीभत्स-रूपाः शठाः । भृत्या दुःखविपीडिताः परभवे चाल्पायुषः स्युर्ध्रुवं । मातंगादिकुजातिष्वगिहननान्मदा नराः निर्दया ॥१२४॥ ये घ्नन्ति दुष्टा हि शठाः पशूश्चऽयष्टचादिभिस्ते बहुदुःखपूर्णाम् । तिर्यग्गतिं यान्ति सदाप्यमुत्र । पापव्रजात्स्थावरजातियुक्ताम् ॥ १२५ ॥ कुर्वन्ति ये दुष्टधियश्च हिंसा, जीवस्य तेऽमुत्र बुधैर्विनिंद्या । कुष्ठ्यादिरोगं प्रतिपद्य लोके । पतति श्वभ्रे विषमेऽतिपापात् ॥ १२६ ॥ हिंसा श्वभ्र-

मूर्ख लोग ही इसको स्वीकार करते हैं, अनेक पापोंकी खानि है, स्वर्गका द्वार बन्द करनेके लिये अर्गल है, अपनेको दूसरोंको सबको दुःख देनेवाली है, बड़ी कठिनतासे छूटती है और मुक्ति लक्ष्मीको भय देनेवाली (दूर भगानेवाली) है। इसलिये हे भव्य ! तू जीवोंपर दया कर इस पापमयी हिंसाको छोड़ ॥ १२७ ॥ हे भ्रात ! तू समस्त जीवोंको अपने समान मानकर सब जीवों-पर दया कर, क्योंकि यह दया सबको सुख देनेवाली है। मुनि लोग भी इसकी सेवा करते हैं, मोक्षमार्गमें प्रवेश करानेके लिये यह अत्यन्त कुशल है। नरकरूपी घरको बन्द करनेके लिये अर्गल है, सद्धर्मरूपी निर्मल रत्नोंकी खानि है और स्वर्ग लोककी देहली है, ऐसा समझकर इसको सदा धारण करना चाहिये ॥ १२८ ॥ यह जीवोंकी रक्षा करनेवाला व्रत निर्मल सुखकी निधि है, धर्मरूपी वृक्षकी जड़ है, सब समितियोंसे सिद्ध होता है, तीर्थंकर परमदेव भी इसकी सेवा करते हैं, यह निर्मल यशको देनेवाला है और स्वर्गमोक्षका कारण है। इसलिये हे भव्य ! तू भी इस व्रतका सेवन कर ॥ १२९ ॥ जो बुद्धिमान इस अहिंसा अणुव्रतको समस्त अतीचारोंको छोडकर पालन करता है वह अवश्य ही सोलहवें स्वर्गमें जाकर उत्तम देव होता है ॥ १३० ॥

प्रश्न—हे मुने ! इस अहिंसा अणुव्रतको निर्मल निर्दोष पालन करनेके लिये इस व्रतके जितने अतिचार हैं उन सबको मेरे लिये निरूपण कीजिये ॥ १३१ ॥

उत्तर—हे वत्स ! तू चित्तको एकाग्रकर सुन। मैं केवल धर्मकी वृद्धिके लिये व्रतोंमें दोष उत्पन्न करनेवाले अती-

---

रोगक्लेशभयादिदुःखजननीं पापादिखानिं सदा। स्वर्गद्वारमहार्गला स्वपरयोर्बाधाकरा दुस्त्यजा। मुक्तिस्त्रीभयदा त्यज त्वमपि भो जीवेषु कृत्वा दयाम् ॥ १२७ ॥ भ्रात. सर्वसुखाकरा मुनिजनैः सेव्या दयां भो भज। मुक्तिद्वारप्रवेशमार्गकुशला श्वभ्रगृहेष्वर्गलाम्। सद्विद्यामलरत्नखानिपरमा नाकगृहे दीपिका। मत्त्वा जीवकदवक हि स्वसम सर्वेषु सत्त्वेषु वै ॥ १२८ ॥ अमलसुखनिधान धर्मवृक्षस्य मूल, सकलसमितिसाध्यं तीर्थनाथस्य सेव्याम्। विमलनियमकन्द स्वर्गमोक्षैकहेतोस्त्वमपि भज व्रत भो जीवरक्षाख्यमेव ॥ १२९ ॥ सर्वातिचारनिर्मुक्त अहिंसाख्यमणुव्रतम्। यो धत्ते मतिमान् सोपि याति षोडशम दिवम् ॥१३०॥ भवन्त्यणुव्रतस्यैव व्यतिचारा हि ये मुने। अहिंसाव्रतशुद्धयर्थं तान् सर्वान् मे निरूपय ॥ १३१ ॥ निश्चल स्ववशे चित्त कृत्वा त्वं शृणु श्रावक। प्रतोलिका वुधजनैर्निंद्या शठै स्वीकृता।

चारोंको कहता हूं ॥ १३२ ॥ इस अहिंसा अणुव्रतके बंध, वध, छेद, अतिभारारोपण और अन्नपाननिरोध ये पांच अतिचार हैं। इन पांचो अतीचारोंको तू छोड ॥ १३३ ॥ पशुओंको रस्सी आदिसे मजबूत बांध देना (जिससे कि वे अग्नि आदि लगनेपर भी भाग न सकें ) वह बंध नामका अहिंसाणुव्रतका पहिला अतीचार गिना जाता है ॥ १३४ ॥ जो नीच मनुष्य, स्त्री वा पशुओंको लकडी आदिसे मारते हैं उनको यह वध नामका दूसरा निंद्य अतीचार लगता है ॥१३५॥ जो बुद्धिहीन कान नाक आदि छेदा करते हैं उनके दुःख देनेवाला यह छेद नामका तीसरा अतिचार लगता है ॥ १३६ ॥ जो लोभके वश होकर पशुओंपर अधिक बोझ लाद देते हैं उसके दोष उत्पन्न करनेवाला अतिभारारोपण नामका अतीचार लगता है ॥ १३७ ॥ जो मनुष्य वा पशुओंका अन्नपान रोक देता है अथवा समयपर नहीं देता उसके अन्नपाननिरोध नामका पांचवां अतीचार लगता है ॥ १३८ ॥ जो भव्य इन समस्त अतीचारोंको छोडकर निर्मल अहिंसाव्रतको पालन करता है वह स्वर्ग वा राज्यादिके सुख भोगकर अंतमें मोक्ष प्राप्त करता है ॥ १३९ ॥ जो बुद्धिमान् इस प्रथम अहिंसा अणुव्रतको पालन करता है वह देवोंके द्वारा भी पूज्य होता है और परलोकमें भी सुखी होता है तथा इस व्रतके न पालनेसे वह सदा दुःखी रहता है ॥ १४० ॥

प्रश्न—हे प्रभो ! इस अहिंसा अणुव्रतको पालन करनेसे किसको उत्तम फल मिला है उसकी कथा कृपाकर मेरे लिये कहिये ॥ १४१ ॥

---

व्यतीपातान् प्रवक्ष्यामि ते घर्माय मलप्रदान् ॥१३२॥ श्रृणु त्व बन्धवधच्छेदातिभारारोपणमेव हि । अन्नपाननिरोध च त्यजातिचारपचकम् ॥ १३३ ॥ रज्वादिभिः पशूना यो विधत्ते बधन दृढम् । अतिचारो भवेद्वंधो नाम तस्य व्रतस्य वै ॥ १३४ ॥ यष्ट्यादिभिर्मनुष्यस्त्रीपशूना हन्ति योऽधम. । भवेद्व्यतिक्रमस्तस्य वधो नाम विरूपकः ॥ १३५ ॥ ये कर्णनासिकादीना छेद कुर्वन्ति दुर्धिय. । व्यतीपातोऽि स्यात्तेषा छेदो नामा कुदुःखदः ॥ १३६ ॥ लोभादादधे पशूना य. प्रभाराधिरोपणम् । अतिक्रमो भवेत्तस्य व्रतस्य मलदायकः ॥१३७॥ पशूना यो नृणा धत्ते चान्नपाननिरोधनम् । अन्नपाननिरोध· स्यादतिचारोपि तस्य वै ॥१३८॥ कृत्स्नातिचारसत्यक्त यो धत्ते व्रतमंजसा । स्वर्गराज्यादिक प्राप्य क्रमाद्याति शिवालयम् ॥ १३९ ॥ आद्य व्रत विधत्ते यः प्राप्य पूजा सुरैरिह । नाक प्रयाति सोऽमुत्र तद्विना दुःखभाग् भवेत् ॥१४०॥ येन पूजा परिप्राप्ता अहिंसाव्रतरक्षणात् । भट्टारक ! कथा तस्य कृपा कृत्वा वदस्व मे ॥१४१॥ निधाय चित्तमेकाग्र

उत्तर–हे वत्स ! तू चित्त लगाकर सुन, मैं इस अहिंसा अणुव्रतमें प्रसिद्ध होनेवालेकी सारभूत कथा संक्षेपसे कहता हूं ॥ १४२ ॥ इस अहिंसा अणुव्रतके पालन करनेमें यमपाल नामका चांडाल प्रसिद्ध हुआ है इसलिये अव मैं उसीकी पुण्य वढानेवाली कथा कहता हूं ॥ १४३ ॥

सुरम्यदेशके पोदनपुर नगरमें पुण्यकर्मके उदयसे महाचल नामका वलवान राजा राज्य करता था । उसका एक पुत्र था जो दुष्टबुद्धिवाला था और वल उसका नाम था ॥ १४४ ॥ किसी एक समय नंदीश्वरपर्वके दिनोंमें राजाकी आज्ञासे मंत्रीने आठ दिन पर्यंत जीवोंके न मारनेकी सव जगह घोषणा कर दी ॥ १४५ ॥ परंतु राजकुमार वल मांसासक्त था उस पापीने राजाके ही वागमें छिपकर राजाका ही मेढा मारा और उसका मांस पकाकर खाया ॥ १४६–१४७ ॥ मेढाके न मिलनेसे उसके मारे जानेकी वात राजाने सुनी और वह उस मेढाको मारनेवालेकी तलाश करने लगा ॥१४८॥ जिस समय कुमारने मेढा मारा था उस समय उस वागका माली एक वृक्षपर चढा हुआ था इसलिये उसने उस कुमारके पाप कर्मके उदयसे उसका सव कृत्य देख लिया था ॥१४९॥ रातको घर आनेपर उसने वह सव वात अपनी स्त्रीसे कही थी, क्योंकि उसने उस राजकुमारका सव कृत्य देख ही लिया था ॥१५०॥ राजाके किसी गुप्तचरने कानोंको दुःख देनेवाली वह सव वात सुन ली और जाकर राजाको सव-हाल ज्योंका सो सुना दिया ॥ १५१ ॥ सवेरा होते ही राजाने मालीको वुलाकर पूछा । उसने महाराजसे सव वात ज्योंकी सों यथार्थ कह दी ॥१५२॥ महाराजने विचार किया कि ऐसे

---

शृणु वत्स कथा तव । वक्ष्ये समासत' सारामहिंसाव्रतसभवाम् ॥१४२॥ विख्यातो यो भवेदत्र मातंग' प्रथमे व्रते । यमपालाभिधस्तस्य कथां वक्ष्ये शुभप्रदाम् ॥ १४३ ॥ सुरम्यविषये पुण्यात्पोदनाख्ये पुरे वली । महावलो भवेद्राजा तस्य पुत्रः कुधीर्वलः ॥ १४४ ॥ अथ नदीश्वराष्टम्यां जीवामारणघोषणा । कृता राजाज्ञया लोके प्रधानैश्च दिनाष्टका ॥ १४५ ॥ वलनामकुमारेण मासासक्तेन मेढकः । राजकीयो हत. शीघ्रं कश्चिन्नरमपश्यता ॥ १४६ ॥ तस्यामिषं सुसस्कार्य भक्षितं तेन तत्क्षणम् । राजोद्यानेपि प्रच्छन्ने नैव पापाढ्यचेतसा ॥१४७॥ राज्ञा रुष्टेन व्याकर्ण्य वार्ता तन्मरणोद्भवाम् । गवेषयितुमारब्धो मारको मेढकस्य य. ॥ १४८ ॥ मालाकारेण प्रोद्यानवृक्षोपरि स्थितेन वै । तन्मारण प्रकुर्वाणो दृष्टः पापोदयात् स्वयम् ॥१४९॥ गृहमागत्य रात्रौ हि स्वभार्यायाः निरूपितम् । दृष्टं तेनैव यत्तद्धि सर्वं राजकुमारजम् ॥ १५० ॥ प्रच्छन्नेन तदाकर्ण्य वचन कर्णदुःखदम् । राज्ञश्चरपुरुषेण प्रोक्त सर्वं विशेषतः ॥ १५१ ॥ आकारितः पुनः पृष्टो मालाका-

पुत्रसे क्या लाभ है जो जीवघात करे और राजाकी आज्ञाका उल्लंघन करे । यही विचार कर उसने यमपाल चांडालको आज्ञा दी कि वह मांसभक्षक राजकुमार बलको मार डाले ॥१५३–१५४॥ तदनन्तर वह राजकुमार वधस्थानमें पहुंचाया गया और उसी समय यमपाल चांडालको बुलानेके लिये सेवक लोग भेज दिये गये ॥१५५॥ कोतवालके सिपाहियोंको आते हुए देखकर चांडालने अपनी स्त्रीसे कहा कि "हे प्रिये ! ये आनेवाले मुझे पूंछे तो कह देना कि आज वह गांवको गया है ।" इस प्रकार अपनी स्त्रीको समझाकर वह घरके एक कोनेमें छिप गया। उन सिपाहियोंने आते ही पूछा कि चांडाल कहां है? इसके उत्तरमें उसकी स्त्रीने उत्तर दिया कि आज वह गांवको गया है। चांडालीका यह उत्तर सुनकर सिपाहियोंने कहा कि "छी छी वह बडा पापी है और बहुत ही पुण्यहीन है। अरे ! आज वस्त्राभूषणोंसे सुशोभित राजकुमार मारा जायगा इसलिये आज अनेक रत्न, बहुतसा सोना तथा और भी बहुतसी प्राप्ति होगी ॥१५६–१५९॥ उन सिपाहियोकी यह बात सुनकर वह चांडाली अपने लोभको न दबा सकी और उस चांडालके डरसे उसने मुंहसे तो कपटपूर्वक यही कह दिया कि 'वह आज तो गांवको ही गया है, परन्तु उसने हाथके इशारेसे चांडालको दिखला दिया। इसके बाद उन सिपाहियोंने उस चांडालको बलात्कार घरसे निकाला और मारनेके लिये कुमार उसको सौंपा, परन्तु उस चांडालने कहा कि मैं आज जीवघात कभी नही कर सकता ॥१६०–१६२॥ इसके उत्तरमें कोतवालने कहा कि इस कुमारको मारनेकी राजाकी

रोऽपि तेन स' । प्रभाते तेन तत्सर्वं तस्य सत्य निरूपितम् ॥१५२॥ तेन पुत्रेण किं साध्य जीवघात करोति य । आज्ञामुल्लघन राज्ञ. प्रोक्तं चेति विचार्य वै ॥ १५३ ॥ यमाख्य तलवर त्व नवखण्ड प्रकारय । शीघ्र बलकुमार मे रुष्टेन मासभक्षकम् ॥ १५४ ॥ ततस्त मारणस्थाने नीत्वा भृत्याश्च प्रेषिता । आनेतु यमपालाख्य मातगं तेन तत्क्षणम् ॥ १५५ ॥ दृष्ट्वा तेनैव तानुक्त प्रिये त्व सुनिरूपय । एतेषा सोऽद्य मातगो गतो ग्राम सुनिश्चितम् ॥१५६॥ इत्युक्त्वा गृहकोणे ता प्रच्छन्न स स्वय स्थितः। आगत्याकारित तैश्च मातगस्तलरक्षकै' ॥ १५७ ॥ मातग्या कथित तेषा सोऽद्य ग्राम गतो ध्रुवम् । तैरुक्त हि पापीऽय पुण्यहीन कुतो गत. ॥१५८॥ कुमारमारणे तस्य वस्त्राभरणमडिते । बहुरत्नसुवर्णादिलाभो भवति निश्चितम् ॥ १५९ ॥ तेषा वचनमाकर्ण्य तया मातगभीतया । द्रव्यादिलुब्धया सोऽपि दर्शितो हस्तसज्ञया ॥ १६० ॥ भणत्या मायया ग्राम गतश्चेति पुन पुन । ततो निस्सारितो गेहात् हठात्तूर्णं स तै. स्वयम् ॥ १६१ ॥ मारणार्थं कुमारस्तै स तस्यापि समर्पित । तेनोक्त नाहमद्यैव जीवघातं करोमि भो ॥ १६२ ॥ तैरुक्तमद्य घस्रे त्व कुमार हसि किं न भो।

दिन है, आजके दिन मेरे जीवोंके न मारनेका
आज्ञा है इसलिये तू इसे मार। तब चांडालेने कहा कि आज चतुर्दशीका दिन है, आजके दिन मेरे जीवोंके न मारनेका
नियम है ॥ १६३॥ यह सुनकर कोतवाल बहुत ही शीघ्र उस चांडालको राजाके पास ले गया और महाराजसे प्रार्थना की
कि हे महाराज! यह चांडाल कुमारको आपका पुत्र समझकर नहीं मारता है ॥१६४॥ राजाने उस चांडालसे पूछा कि तू
इस कुमारको क्यों नहीं मारता है? तब चांडालेने कहा कि हे प्रभो! मेरी एक छोटीसी कथा सुन लीजिये ॥१६५॥
"किसी एक दिन मुझे सर्पने काट लिया था और मै उसके विषसे मूर्छित होगया था, तब मेरे भाई बंधु आदि कुटुम्बियोंने
मुझे मरा समझकर स्मशानमें लाकर पटक दिया था ॥६६॥ वहांपर एक सर्वौपधि ऋद्धिको धारण करनेवाले मुनिराज विरा-
जमान थे, उनके शरीरको स्पर्श करनेवाली वायु मेरे शरीरपर लगी और शुभ कर्मके उदयसे मैं जीवित होगया ॥१६७॥
जीवित होते ही मैंने परमोपकार करनेवाले उन मुनिराजसे व्रत लिया था कि मै चतुर्दशीके दिन किसीकी हिंसा नहीं करूंगा।
इसीलिये हे देव! स्वर्ग-मोक्षके सुख प्राप्त करनेके लिये और पर्वके दिनोंमें समस्त पापोंको शांत करनेके लिये आज मैं उसे
कभी नहीं मारूंगा" ॥१६८–१६९॥ राजाने सोचा कि 'यह अस्पृश्य चांडाल है इसके ऐसा उत्तम व्रत कहांसे होसकता है'
यही सोचकर राजाने कड़े शब्दोंमें कहा कि "हे कोतवाल! ये दोनो ही दुष्ट हैं इसलिये इन दोनोंको रस्सी आदिसे खूब
अच्छी तरह बांधकर शिशुमार नामके भयंकर सरोवरमें पटक दो! ॥१७०–१७१॥ राजाकी यह आज्ञा सुनकर वह चांडाल
विचार करने लगा कि "प्राणोका त्याग कर देना अच्छा, परंतु व्रतका भंग करना अच्छा नहीं, क्योंकि व्रत भंग करनेसे

---

ततः तूर्णं तलारैः स नीत्वा राज्ञो निरूपित। देवाय तव पुत्रं त नैव मारयति
चतुर्दशीदिने प्राह ध्रुवं स नियमोस्ति मे ॥ १६३ ॥ ततः तूर्णं तलारैः स नीत्वा राज्ञो निरूपित। देवाय तव पुत्रं त नैव मारयति
स्फुटम् ॥६४॥ राजा ब्रूते हि मातग त्व पुत्रं हंसि किन्न वै। तेनोक्त श्रृणु भो देव! काचिन्मम कथा वराम् ॥१६५॥ एकदा सर्पदष्टोऽहं
मूर्छितो बाधवादिभिः। स्मशाने परिनिक्षिप्तो नीत्वा च मृतकं यथा ॥ १६६ ॥ सत्सर्वौपधर्द्धिमुनेः शरीरस्पर्शिवायुना। त्यक्तदेहस्य तत्रैव
जीवितोहं शुभोदयात् ॥ १६७ ॥ पार्श्वे तस्य मुनीन्द्रस्य गृहीतं हि मया व्रतम्। चतुर्दशीदिने सारे सर्वजीवाभयप्रदम् ॥१६८॥ अतो
देव! तमद्याहं मारयामि न निश्चितम्। स्वर्गमुक्तिसुखायैव पूर्वपापादिशान्तये ॥१६९॥ व्रतमस्पृश्यचांडालस्यापि सार कथं भवेत्। इति
सचिन्त्य रुष्टेन राज्ञा प्रोक्तं विरूपकम् ॥१७०॥ एतयोश्चडकर्मं त्वं बंधयित्वा विबंधनैः। शिशुमारह्रदे नीत्वा निक्षेपं कुरु दुष्टयोः ॥१७१॥
वरं प्राणपरित्यागो न च भंक्तुं क्वचिद्व्रतम्। व्रतभंगोऽतिदुःखाय प्राणाः सन्ति भवे भवे ॥१७२॥ जीवितव्य भवेद् यत्र व्रतं त्यक्त्वाति-

जन्म जन्ममें दुःख प्राप्त होते हैं और प्राण तो प्रत्येक भवमें प्राप्त होते रहते हैं। व्रतकी प्राप्ति अत्यंत दुर्लभ है, ऐसे प्राप्त हुए व्रतको छोडकर जीवित रहनेसे क्या लाभ है ? इसलिये प्राण भले ही चले जांओ, परंतु मैं अपने व्रतको कभी नहीं छोड सकता।" हृदयमें ऐसा निश्चय कर वह धीर वीर चांडाल अपने व्रत पालनेमें तत्पर बना रहा और अपने प्राणोंका भय छोडकर सिंहके समान निर्भय बना रहा ॥ १७२–१७५ ॥ तदनंतर उस कोतवालने उन दोनोंको अच्छी तरह बांधकर उस सरोवरमें पटक दिया। चांडाल अपने व्रतमें अचल रहा था इसलिये उसके व्रतके माहात्म्यसे उसी समय जलकी देवी आई। आते ही उसने उस जलके मध्यमें ही एक मणियोंका मंडप बनाया। उसमें एक सिंहासनपर चांडालको विराजमान किया, दुंदुभी बाजे बजाये, प्रातिहार्य बनाये और पुकारकर कहा कि "हे चांडाल! तेरी जय हो, तू संसारमें बहुत अच्छा है, बहुत उत्तम है और तू ही धन्य है" इसप्रकार उस देवीने उस चांडालके व्रतकी बड़ी प्रभावना की ॥ १७६–१७७ ॥ उस अतिशयको सुनकर राजा भी दौडता आया, भयसे उसका सब शरीर कंपने लगा और उसने बार बार अपनी निंदा की ॥ १७८ ॥ राजाने आते ही उसकी प्रशंसा की, पूजा की, वस्त्राभूषणोंसे उसका सत्कार किया और अपने छत्रके नीचे बिठाकर स्वयं उसे स्नान कराया ॥ १७९ ॥ इस प्रकार वह चांडाल एक केवल अहिंसाव्रतके माहात्म्यसे राजाके द्वारा पूज्य हुआ, और देवोंके द्वारा पूज्य हुआ तथा मरकर स्वर्गमें देव हुआ ॥ १८० ॥ इस अहिंसाव्रतके प्रभावसे जब एक चांडालने इतना फल पाया तब फिर श्रेष्ठ कुलमें उत्पन्न हुआ भव्य पुरुष, मन वचन कायसे जीवोंकी दया पालन करता है,

---

दुर्लभम् । तेन मे पूर्यतामद्य प्राणान्ते न गृह्णामि तत् ॥ १७३ ॥ इति निश्चित्य चित्ते स धीरः सद्व्रततत्परः । त्यक्तप्राणः परित्यक्तभयः सिंह इव स्थितः ॥१७४॥ तेन निक्षिपितौ शीघ्रं दृढबंधनबंधितौ । मातंगव्रतमाहात्म्यादागता जलदेवता ॥ १७५ ॥ तयाशु जलमध्येपि कृत सन्मणिमण्डपम् । सिंहासन महाप्रातिहार्यं सद्दुदुभिस्वनम् ॥ १७६ ॥ जयात्र भो सन्मातंग साधु साधु त्वमेव हि । धन्योऽसीति तया तस्य कृता व्रतप्रभावना ॥ १७७ ॥ त प्रातिशयमाकर्ण्य स्व विनिंद्य मुहुर्मुहुः । भयकंपितसर्वांगः स्वयं तत्रागतो नृपः ॥ १७८ ॥ प्रशस्य पूजयित्वा च विशिष्टस्तेन सत्कृतः । सदृश्य स्नापयित्वा च निजछत्रतले स्वयम् ॥१७९॥ एवं चादि व्रतेनैव मातंगोऽपि दिवं गतः । अमुत्रात्र परिप्राप्य पूजा राज्ञा सुरेण स ॥१८०॥ यो भव्यो सत्कुलोत्पन्नो धत्ते जीवदयाव्रतम् । मनोवाक्काययोगेन फल तस्य न वेद्म्य-हम् ॥१८१॥ नृपजनसुरपूज्यो धीरवीरैकचित्तो, धृतप्रथमव्रतो य कीर्तिलाभादिसारम् । अमलमिह समस्तं प्राप्य स्वर्गं गतो ना। स जयतु

अहिंसाव्रतको धारण करता है उसके फलको हम जान भी नहीं सकते ॥ १८१ ॥ देखो धीर वीर और सिंहके समान निर्भय यमपाल चांडालने एकाग्रचित्तसे प्रथम अहिंसाव्रतका पालन किया था इसलिये वह राजा और देवोंके द्वारा पूज्य हुआ, संसारमें उसकी निर्मल कीर्ति हुई और सवतरहकी महिमाको पाकर अंतमें स्वर्गका देव हुआ। इसलिये यह अहिंसाव्रत सवको पालन करना चाहिये ॥ १८२ ॥ हे वत्स ! इसप्रकार तुझे सर्वोत्तम अहिंसाव्रतका फल वतलाया। अव आगे विना दयाके जो दोष होते हैं उन्हें कहता हूं तू सुन ॥ १८३ ॥

विना दयाके धनश्रीने वहुत दिनों तक अपार दुःख पाया था इसलिये भव्य जीवोंको उस निर्दयताके पापसे भय उत्पन्न करनेवाली उसकी कथा कहता हूं ॥ १८४ ॥ लाट देशके भृगुकक्ष नामके नगरमें पुण्य-कर्मके उदयसे श्रीमान् राजा लोकपाल राज्य करता था ॥१८५॥ उसी नगरमें एक धनपाल नामका वैश्य रहता था। उसकी स्त्रीका नाम धनश्री था। उन दोनोंके सुन्दरी नामकी पुत्री थी और गुणपाल नामका एक पुत्र था ॥ १८६ ॥ पहिले किसी समय धनश्रीने एक कुंडल नामके वालकको पुत्र समझकर पाला था और उसपर उसका वहुत मोह था ॥१८७॥ परन्तु धनपालके मरनेपर वह दुराचारिणी धनश्री उसी कुंडलके साथ कामक्रीड़ा करने लगी ॥१८८॥ धनश्रीके पुत्र गुणपालने अपनी माताका यह सव दुराचार जान लिया इसलिये धनश्रीको उससे कुछ डर लगा और उसने कुंडलसे कहा कि "हे कुंडल! मैं सवेरे ही गुणपालको गायें चरानेके लिये जंगलमें भेजूंगी सो तू वहां जाकर गुणपालको मार आना। गुणपालके मारनेसे फिर हमारे तुम्हारे एक स्थानपर रहनेमें कोई वाधा नहीं होगी।" धनश्रीकी यह वात सुंदरीने भी सुन ली और उसने उसी समय अपने भाई

---

यमपालो नाम मातगसिंहः ॥ १८२ ॥ अहिंसाव्रतसारस्य प्रतिपाद्य फल तव । वक्ष्येऽहं शृणु भो वत्स दोष जीवदया विना ॥ १८३ ॥ कृपा विना धनश्रीर्या प्राप्तदु खपरम्परा । कथा तस्या हि वक्ष्यामि भव्यलोकभयप्रदाम् ॥१८४॥ लाटदेशेऽतिविख्याते भृगुकक्षाख्यपत्तने । लोकपाल नृप· श्रीमान् वभूव पुण्ययोगत· ॥१८५॥ वणिक् स्याद्धनपालोऽत्र धनश्रीस्तस्य वल्लभा· । तयोश्च सुन्दरी पुत्री गुणपालाभिध सुतः ॥१८६॥ पूर्वं धनश्रिया योऽपि पुत्रवुद्ध्याऽतिपोषित । मोहेन पुत्रकालेऽपि कुण्डलाख्योति वालकः ॥१८७॥ धनपाले मृते पश्चात्तेनैव सह रूपिणा । करोति कामक्रीडा सा दुष्टाचारैकमानसा ॥ १८८ ॥ गुणपालेन तज्ज्ञात अपायाश्चेष्टित ध्रुवम् । प्रोक्त धनश्रिया जार प्रतिशंकितया स्वयम् ॥१८९॥ रे कुण्डल ! प्रभातेऽहं चारयितु स्वगोधनम् । अटव्या प्रेषयामि त्व गुणपाल हि मारय ॥१९०॥ येनाव-

गुणपालसे कहा कि भाई माता आज तुझे गाय चरानेको भेजेगी और कुंडलके हाथसे तुझे मरवावेगी। वह ये सब वांत रातमें कुंडलसे कह रही थी इसलिये तूं खूब सावधान रहना ॥ १८९–१९३ ॥ सवेरा होते ही धनश्रीने गुणपालसे कहा कि हे पुत्र आज कुंडलका शरीर ठीक नहीं है इसलिये आज जंगलमें जाकर गायोंको तू ही चरा ला। माताकी यह वात सुनकर गुणपाल सब गायोंको लेकर जंगलमें चला गया ॥ १९४–१९५ ॥ वहां जाकर उसने अपने सब कपडे एक लकडीको पहिनाये। उसे सोती हुई वनाकर ऊपरसे उढाकर आप छिप गया और दूरसे ही माताकी चेष्टा देखने लगा ॥१९६॥ कुंडल आया, उसने कपडोंसे गुणपाल समझकर तलवारका वार किया। गुणपाल यह सब कुछ देख ही रहा था इसलिये वह झट निकल आया और तलवारसे कुंडलको मारकर स्वयं घर आगया ॥ १९७–१९८ ॥ गुणपालके घर आते ही धनश्रीने उससे पूछा कि कुंडल कहां है ? इसके उत्तरमें गुणपालने कहा कि उसकी वात मेरी तलवार जानती है ॥१९९॥ धनश्रीने देखा कि गुणपालकी तलवार रक्तसे लाल हो रही है तव उसे वडा क्रोध आया और उसने उसी तलवारसे विना किसी दयाके गुणपालको मार डाला ॥ २०० ॥ गुणपालको मारते हुए देखकर सुंदरीको भी भाईका स्नेह उमड़ आया और धनश्रीके पाप कर्मके उदयसे सुंदरीने भी मूसलोंसे धनश्रीको खूब मारा ॥ २०१ ॥ पीछे वहुत कोलाहल हो गया, कोतवाल भी आगया और वह उसे वांधकर सव कुटुंवियोंके साथ राजाके सामने ले आया ॥ २०२ ॥ राजाने

योरेक स्थान भवत्येव निरकुशम्। ब्रुवाण मातर श्रुत्वा जगौ तत्सुन्दरी स्वयम् ॥ १९१ ॥ हे वाधवाद्य यामेपि पश्चिमे निशि गोधनम्। गृहीत्वा प्रेषयित्वा च माता त्वा मारयिष्यति ॥ १९२ ॥ अटव्या कुण्डलस्यैव हस्तेन कूटयोगत'। अतस्तत्राधुना त्व हि सावधानो भव स्वयम् ॥ १९३ ॥ यामे धनश्रिया रात्रौ पश्चिमे भणितोगज.। हे पुत्र! कुडलस्याग वर्ततेऽति विरूपकम् ॥१९४॥ अतो व्रज गृहीत्वा त्व गोधन प्रसरे स्वयम्। तस्या वचनतस्तेन तत्र नीत तदेव हि ॥१९५॥ काष्ठ पिधाय वस्त्रेण भूत्वा तत्र तिरोहितः। स्थितोऽन्वेषयितु मातुश्चेष्टित सोऽतिमूढतः ॥ १९६ ॥ आगत्य कुण्डलेनैव कृतो घातोऽसिना स्वयम्। मत्वेति गुणपाल तत् काष्ठे सद्वस्त्रकपिते ॥१९७॥ ततो घादगुणपालेन मारितः सोऽतिदुष्टधीः। खड्गेनैव पुनः गेहमागत' स्वयमेव सः ॥१९८॥ ततो धनश्रिया पृष्ठो गुणपालः क्व कुडलः। तेनोक्त तस्य वार्ता मे खड्गो जानाति तत्त्वत' ॥ १९९ ॥ ततो रक्तसमालिप्त खड्गमालोक्य कोपतः। तया तेनैव खड्गेन हतः पुत्रो दया विना ॥ २०० ॥ दृष्ट्वा ता मारयन्तीं स्वस्यां वा वाधवस्नेहतः। हता सा मुशलेनैव सुन्दर्याः पापयोगत' ॥ २०१ ॥ पश्चात्कोलाहले

पुत्री सुंदरीके मुखसे सब बातें सुनीं और क्रोधित हो उसने बहुत ही बुरा और बहुत ही कठोर दंड दिया ॥ २०३ ॥ उसने नाक कान कटाकर काला मुंहकर गधेपर चढाकर शहरमें फिरवाई। इसप्रकार उसी समय उपार्जन किये हुए पापकर्मके उदयसे राजाके द्वारा दिये हुए महा घोर सब दुःखोंका अनुभव कर वह दुष्ट धनश्री अनेक दुःखोंसे भरी हुई दुर्गतिमें जा उत्पन्न हुई ॥ २०४–२०५ ॥ इसप्रकार धनश्रीने अपनी दुष्ट चेष्टासे और हिंसा नामके महा पापसे इस लोकमें भी घोर दुःख पाया और परलोकमें भी उसे अत्यंत निंद्य गतिमें जन्म लेना पड़ा ॥ २०६ ॥ नारद आदि और भी ऐसे बहुतसे मनुष्य हुए हैं जो हिंसामें प्रेम रखनेके कारण नरकमें गये हैं उन सबकी कथा कहना भी सामर्थ्यसे बाहर है ॥ २०७ ॥ देखो धनश्रीने निडर होकर जीवहिंसा की थी और दुराचरण किया था इसलिये उस पापके फलसे उसे अनेक दुःखोंसे भरी हुई और समस्त अनिष्ट संयोगोंसे परिपूर्ण ऐसी दुर्गतियोंमें जन्म लेना पड़ा था। इसलिये हे भव्य ! यदि तू दुःखोंसे डरता है तो तू भी सब तरहकी हिंसाका त्याग कर ॥ २०८ ॥

इसप्रकार आचार्य सकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें आठ मूलगुण, सात व्यसन और अहिंसाव्रतको निरूपण करनेवाला तथा यमपाल चाडाल और धनश्रीकी कथाको कहनेवाला यह बारहवा परिच्छेद समाप्त हुआ।



जाते कोटवालैरघोदयात् । राजाग्रे सा समानीता धनश्री' बाधवै समम् ॥ २०२ ॥ वृत्तात सर्वमाकर्ण्य राज्ञा पुत्रीमुखात्स्वयम् । दत्तो दडो महाघोर कोपादस्याः महाशुभः ॥ २०३ ॥ सत्कर्णनासिकाछेदगर्दभारोहणादिकम् । तत्कालार्जितपापस्य प्रोदयेन कुदु खद ॥२०४॥ अनुभूय महाघोर तत्सर्व दुःखमजसा । दुर्गतिं दु.खसकीर्णा दुष्टध्यानेन सा गता ॥ २०५ ॥ इति घोरतर दुःखं इहामुत्रादि निदिता । हिंसादोषेण सप्राप्ता धनश्रीर्दुष्टचेष्टया ॥ २०६ ॥ अन्येपि वहव' श्वभ्र गता ये नारदादय' । हिंसानुरागतस्तेषां कथां को गदितु क्षमः ॥ २०७ ॥ अशुभसकलपूर्णा दुर्गतिं दु.खदीप्तां, दुरितघनप्रसगा जीवहिंसादियोगात् । अतिकुचरणदोषात् सा धनश्रीर्गता त्व, त्यज सकलबध भो दुःखभीतो यदि त्वम् ॥ २०८ ॥

इतिश्री भट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे अष्टमूलगुणसप्तव्यसन प्रथमहिंसाविरातिव्रत समागत मातग-धनश्रीकथाप्ररूपको नाम द्वादशम' परिच्छेद ।

# अथ तेरहवां परिच्छेद ।

जिनकी आत्मा अत्यन्त निर्मल हैं, जिन्होंने समस्त कर्मोंको नष्ट कर दिया है, और गणधरादि निर्मल पुरुष भी
जिन्हें वंदना करते हैं ऐसे श्री विमलनाथ भगवानको मैं अपने पापकर्मोंको नाश करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥१॥
ऊपरके सर्गमें अहिंसाव्रतका निरूपण किया । अब आगे समस्त जीवोंका हित करनेके लिये और श्रेष्ठ व्रतोंकी सिद्धिके
लिये उत्तम सत्य व्रतको कहता हूं ॥२॥ सज्जन पुरुषोंने अहिंसा व्रतकी रक्षा करनेके लिये ही सत्यव्रतका निरूपण किया
है। यह व्रत गृहस्थोंके लिये सारभूत व्रत है और भाषासमितिसे परिपूर्ण है ॥३॥ जो न तो स्थूल झूठ स्वयं बोलते हैं न
दूसरोंसे बुलवाते हैं और न किसीके द्वारा बोले हुए झूठकी अनुमोदना करते हैं उनके यह सत्यव्रत होता है ॥४॥ विद्वान्
गृहस्थोंको सबका हित करनेवाला, थोड़ा और मधुर वचन कहना चाहिये, किसीकी निंदा नहीं करनी चाहिये और सब
जीवोंको सुख देनेवाले वचन कहने चाहिये ॥५॥ हे भव्य! तू सदा ऐसे वचन कह जिनसे अपने आत्माका कल्याण हो,
जो धर्मके कारण हों, यश देनेवाले हों, और पापोंसे सर्वथा रहित हों ॥६॥ विद्वान् लोगोंको अन्य जीवोंका हित करनेवाले,
रागद्वेषसे रहित, सारभूत और धर्म वा संवेगको बढ़ानेवाले वचन ही सदा कहने चाहिये ॥७॥ विद्वान् लोग सदा आगमके
अनुसार, अनिंद्य, विकथादिकसे रहित, धर्मोपदेशसे भरे हुए ही वचन कहते हैं ॥८॥ जो दूसरोंके हितके लिये कुछ कठिन
वाक्य भी कहे जाते हैं अथवा दूसरोंकी रक्षा वा हितके लिये असत्य भी कहा जाता है वह सब भगवान जिनेंद्रदेवने सत्य

---

अथ त्रयोदशमः सर्गः ।

विमल विमल वन्दे विमलेश्वरवदितम् । नष्टकर्ममल देव पापदुर्मलहानये ॥ १ ॥ अहिंसाव्रतमाख्याय सत्यसज्ञ व्रतं परम् ।
सर्वलोकहितार्थं च वक्ष्ये तद्व्रतसिद्धये ॥ २ ॥ अहिंसाव्रतरक्षार्थं द्वितीय सद्व्रत जिनैः । कीर्तित गृहिणा सार भाषासमितिसयुतम् ॥३॥
ये वदन्ति न च स्थूलमलीक वादयन्ति न । परैर्न चानुमन्यन्ते तेषा सत्यव्रत भवेत् ॥ ४ ॥ हित ब्रूयान्मित ब्रूयाद् ब्रूयात्सन्मधुर वच. ।
बुधैर्निंदादिसत्यक्त सर्वसत्त्वसुखप्रदम् ॥ ५ ॥ हितं स्वस्य भवेद् यत्तद् वचन धर्मकारणम् । यशःप्रद च पापादित्यक्त वद त्व सर्वदा ॥६॥
परस्यापि हित सार रागद्वेषविवर्जितम् । वक्तव्य च वचो नित्यं धर्मं सवेगद बुधैः ॥ ७ ॥ आगमोक्तमनिंद्य च विकथादिपराङ्मुखम् ।
धर्मोपदेशनायुक्त वदन्ति सद्वचो बुधाः ॥ ८ ॥ हितमुद्दिश्य यत्किंचिदुक्त भो कठिन वचः । असत्य वा परस्यापि तत्सत्य गदित जिनैः

ही बतलाया है ॥ ९ ॥ जो दूसरोंको दुःख उत्पन्न करनेवाले हों, कानोंको दुःख देनेवाले हो, और जीवोंका वध वा बंधन करनेवाले हों ऐसे सत्य वचनोंको भी विद्वान् लोग असत्य ही कहते हैं ॥१०॥ सत्यरूपी सारभूत अमृत वचनोंसे जीवोंको यश प्राप्त होता है, प्रतिष्ठा प्राप्त होती है और धर्मकी प्राप्ति होती है और असत्य वचनोंसे वध बंधन आदि अनेक प्रकारके दुःख प्राप्त होते है ॥ ११ ॥ इस संसारमें जब सब जीवोंको सुख देनेवाले, सबका हित करनेवाले, और पूज्य ऐसे सत्यरूपी अमृत वचन उपस्थित हैं फिर भला ऐसा कौन बुद्धिमान् है जो निंद्य, कठोर और झूठ वचनोंको कहे ॥ १२ ॥ जो पुरुष सदा सत्य वचनोंकी सीमामें ही रहता है कभी असत्य नही बोलता, उसे अग्नि सर्प आदि कोई भी पीड़ा नही दे सकते ॥ १३ ॥ सत्य वचनोके ही कारण यह प्राणी इस संसारमें देव और मनुष्योके द्वारा पूज्य होता है तथा परलोकमें स्वर्ग मोक्षादिके सुख प्राप्त करता है ॥ १४ ॥ जो वाक्य कर्कश हों, कठोर हों, निंद्य हों, पापमय उपदेशसे परिपूर्ण हों, किसी मर्मको कहनेवाले हों, दूतपनेके कामको करनेवाले हों, धर्मसे रहित हो, दूसरोंको क्रोध उत्पन्न करनेवाले हों, कडवे हों, दूसरोंकी निंदा करनेवाले हो, अभिमान प्रगट करनेवाले हों, राग उत्पन्न करनेवाले हों, शोक करनेवाले हों, समस्त जीवोंको भय उत्पन्न करनेवाले हों, हंसी करनेवाले हों, कामोद्रेक उत्पन्न करनेवाले हो, मुनियोंमें दोष लगानेवाले हो, असत्य हो, दुख देनेवाले हों, विचार रहित हों, शास्त्रोंसे विरुद्ध हों, अपने गुणोंकी प्रशंसा करनेवाले हों, मूर्ख लोगोंको ठगनेवाले हों, धर्मविरुद्ध हों, देशविरुद्ध हों, कृष्णलेश्या आदिमें डुबानेवाले हों, विकथा आदिको सूचित करनेवाले हो, और नीच लोगोंके द्वारा कहनेयोग्य हों, हे मित्र ! ऐसे वचन कंठगत प्राण होनेपर भी नही कहने चाहिये । तू ऐसे वचनोका

॥ ९ ॥ परपीडाकरं यत्तद्वच सत्कर्णदुःखदम् । वधबंधादिकं सत्यमसत्यं गदितं जिनैः ॥ १० ॥ सारसत्यामृतादगी यशः पूजादिकं भजेत् । सद्धर्मादिमसत्येन बधबधादिक च भो ॥११॥ सति सत्यामृते पूज्ये हिते सर्वसुखाकरे । अलीकं कटुकं निंद्यं वचनं को वदेत् सुधी ॥१२॥ सत्यसीमादियुक्तस्य वाऽसत्यरहितस्य वै । अग्निसर्पादया नैव पीडा कुर्वन्ति केचन ॥ १३ ॥ सत्येन वचसा प्राणी पूजनीयो भवेद्ध्रुवम् । नरैर्देवै रिहामुत्र स्वयं मुक्त्यादिकं श्रयेत् ॥ १४ ॥ कर्कशं निष्ठुरं निंद्यं पापाढ्यं मर्मसूचकम् । दूतकर्मकरं त्यक्तधर्मं चापरकोपदम् ॥१५॥ कटुकं परनिंदादियुक्तं गर्वादिकारणम् । सरागं शोकसम्पन्नं सर्वजीवभयप्रदम् ॥ १६ ॥ हास्यादिप्रेरकं कामकारणं मुनिदूषितम् । असत्यं दुःखदं त्यक्तविचारं शास्त्रदूरगम् ॥ १७ ॥ आत्मगुणप्रशसादिकरं मूढप्रतारकम् । धर्मदेशविरुद्धं च कृष्णलेश्यादिसागरम् ॥ १८ ॥

सर्वथा त्याग कर ॥ १५–१९ ॥ असत्य वचन कह कह कर ही दुष्ट पुरुषोंने अनेक कुशास्त्र रचकर लोगोंको व्याकुल और धर्मसे परान्मुख कर दिया है ॥ २० ॥ झूठ बोल बोल कर ही अपने आत्माको तथा अन्य लोगोंको ठगनेवाले और धर्म मार्गसे ही द्रव्य कमानेवाले धूर्तोंने हठपूर्वक अनेक कुशास्त्रोंको रचा है ॥ २१ ॥ असत्य वचनोंके प्रभावसे ही जिनशासनके भीतर और जिनशासनके बाहर अनेक मत मतांतर उत्पन्न होगये हैं ॥२२॥ नीच मुखरूपी वामीमें जिह्वारूपी सर्पिणी रहती है वह असत्यरूपी हलाहल विषसे भरेहुए मुखसे अनेक लोगोंको खा डालती है ॥ २३ ॥ भिष्टा भक्षण कर लेना अच्छा, परंतु अपनी जिह्वासे हिंसा करनेवाले, पाप और दुःख उत्पन्न करनेवाले झूठ वचन कहना कभी अच्छा नहीं ॥ २४ ॥ इन तीनो लोकोंमें असत्य वचनोंके समान अन्य कोई पाप न आज तक हुआ है और न हो सकता है इसलिये हे मित्र ! विषैले सर्पके समान शीघ्र ही तू इसका त्याग कर ॥ २५ ॥ इस असत्य वचनके फलसे ही लोग गूंगे, वहिरे होते हैं, उनके मुंहमें अनेक रोग होजाते हैं, उनका स्वर बुरा होता है और वे मूर्ख होते हैं ॥२६॥ इसी प्रकार सत्य वचनके फलसे ज्ञान वढता है, विद्या वढती है, विवेक वढता है, अच्छा मीठा स्वर होता है, वचनकी चतुरता आती है, सभाको जीतनेवाला वादी होता हैं और अच्छा कवि होता है ॥ २७ । जो मनुष्य इस सत्यव्रतको अतीचार रहित पालन करता है वह स्वर्गादिकके तथा राज्यादिकके सुख भोगकर अंतमें मुक्तिलक्ष्मीका स्वामी होता है ॥ २८ ॥

विकथादिकरं सर्वनीचलोकोदितं वचः । त्यज त्वं सर्वथा मित्र प्राणैः कण्ठगतैरपि ॥ १९ ॥ असत्यवचनाल्लोको वराको व्याकुलीकृतः । रचयित्वा कुशास्त्रं भो खलैर्धर्मपरान्मुखैः ॥२०॥ मृषावादेन लोकोऽयं धूर्तैः स्वपरवंचकैः । धर्ममार्गात्सुद्रव्यार्थमुत्पथे पतितो हठात् ॥२१॥ जैनशासनमध्ये च बाह्ये श्रीजिनशासनात् । असत्यबलतो नूनं जाता सर्वे मतान्तराः ॥ २२ ॥ असद्वदनवल्मीके जिह्वाख्या सर्पिणी स्थिता । असत्यकुविषास्येन खादत्येव वहून् जनान् ॥ २३ ॥ अमेध्यभक्षणं श्रेष्ठं न च वक्तुं स्वजिह्वया । हिंसाकरं मृषावादं दुःखपापाकरं नृणाम् ॥२४॥ असत्यसदृशं पापं न भूतं न भविष्यति । नास्ति लोकत्रये तस्मात्त्यज त्वं हि विषादिवत् ॥ २५ ॥ नृणां मूकवधिरांहसुपरोगादिसंचयम् । दुःस्वरत्वं च मूर्खत्वं जायतेऽनृतभाषणात् ॥ २६ ॥ ज्ञानं विद्या विवेकं च सुस्वरत्वं वचःपटुम् । वादित्वं सुकवित्वं च सत्याज्जीवा भजन्त्यहो ॥२७॥ अतिचारविनिर्मुक्तं सत्याख्यं यो व्रतं चरेत् । नाकराज्यादिकं प्राप्य मुक्तिनाथो भवेत्स ना ॥ २८ ॥ भो भगवन्नतीचारान् दया कृत्वा प्ररूपय । व्रतशुद्ध्यर्थमत्रैव सत्यव्रतमलप्रदान् ॥ २९ ॥ कृत्वा स्वहृदयं वत्स सकलपादिविवर्जितम् । शृणु

प्रश्न–हे भगवन् ! इस व्रतको शुद्ध पालन करनेके लिये इस सत्य व्रतमें दोष उत्पन्न करनेवाले अतिचारोंको कृपाकर कहिये ॥ २९ ॥

उत्तर–हे वत्स ! तू हृदयके सब संकल्प–विकल्पोंको छोड़कर सुन ! तेरे लिये मैं उन अतिचारोंको कहता हूं ॥३०॥ मिथ्याउपदेश, रहोभ्याख्यान, कूटलेखक्रिया, न्यासापहार और साकारमंत्रभेद ये सत्य व्रतमें दोष लगानेवाले पांच अतीचार गिने जाते हैं ॥ ३१–३२ ॥ जो अपने किसी कार्यकी सिद्धिके लिये अथवा द्रव्य कमानेके लिये झूठा उपदेश दिया जाता है सो मिथ्योपदेश नामका पहिला अतीचार गिना जाता है ॥३३॥ जो किसी द्रव्यके लोभसे अथवा अन्य किसी प्रयोजनसे स्त्री पुरुषोंके द्वारा अन्यथा अन्य किसीके द्वारा किये हुए छिपे कार्यको प्रगट करता है उसके वह रहोभ्याख्यान ( एकांतमें किए हुए कार्यको प्रगट करना ) नामका अतीचार कहलाता है ॥ ३४ ॥ जो किसी दूसरेको ठगनेके लिये झूठे लेख लिखता है उसके कूटलेखक्रिया नामका तीसरा अतीचार लगता है ॥३५॥ किसीके धरोहर रक्खे हुए धनमेंसे जो थोडा देता है उसमेंसे कुछ रख लेता है उसके न्यासापहार नामका चौथा अतीचार होता है ॥३६॥ जो किसी छल कपटसे अथवा किसीकी चेष्टा देखकर दूसरेके हृदयकी वातको जानकर उसे अन्य लोगोंके सामने प्रकाशित करता है वह साकारमंत्रभेद नामका पांचवां अतीचार कहलाता है ॥३७॥ जो पुरुष इन अतीचारोंको छोड़कर सत्य भाषण करता है वह स्वर्गादिकके सुख भोगकर शीघ्र ही मोक्ष प्राप्त करता है ॥३८॥ संसारमें असत्य वचन अनेक कुगतियोंके कारण हैं, गूंगे, वहिरे आदि अनेक रोगोंके वीजभूत हैं, नरकमें प्रवेश करानेवाले हैं, स्वर्ग-मोक्षके अद्वितीय शत्रु हैं, अनेक कठिन दुःख देनेवाले हैं और पाप–संतापके

---

तेऽहं प्रवक्ष्यामि व्यतीचारान् व्रतस्य भो ॥३०॥ आद्यो मिथ्योपदेशश्च रहोभ्याख्यानसंज्ञक । कूटलेखक्रिया न्यासापहारश्च भवेत्ततः ॥३१॥ साकारमंत्रभेदश्च व्यतीचाराः भवन्त्यमी । पंचैवाप्यनृतत्यागव्रतस्य दोषदायकाः ॥३२॥ कार्यमुद्दिश्य यो सत्य उपदेशो हि दीयते । परस्य द्रव्यलाभार्थं सः स्यादादौ व्यतिक्रमः ॥ ३३ ॥ अनुष्टित च प्रच्छन्नं स्त्री भर्तृभ्या प्रकाश्यते । प्राप्य लोकजनैर्यत्तद् रहोभ्याख्यानमुच्यते ॥ ३४ ॥ परस्य वचनार्थं यः कूटलेखादिकं लिखेत् । कूटलेखक्रिया नाम्ना भवेत्तस्य व्यतिक्रमः ॥ ३५ ॥ न्यासात्स्वामिनो योऽपि धनं स्वल्प ददाति भो। अतिचारो भवेत्तस्य स्तोकमाहृत्य तत्स्वयम् ॥३६॥ गृहीत्वा परमर्थं यः प्रपंचेनापि चेष्टया । प्रकाशयति लोकाग्रे अतिचारं लभेत् सः ॥३७॥ एतद्दोषपरित्यक्तं सूनृतं यो वदेद्वचः । स एव संवर प्राप्य नाकं याति क्रमात् शिवम् ॥३८॥ सुवोधरगतिहेतु मूकरो-

वीज हैं इसलिये हे मित्र ! तू मोक्ष प्राप्त करनेके लिये ऐसे असत्य वचनोंका सर्वथा त्यागकर ॥३९॥ इसी प्रकार सत्य वचन नरकरूपी घरको बन्द करनेके लिये किवाड़ हैं, स्वर्ग-मोक्षके मित्र हैं, श्री जिनेन्द्रदेव और गणधरदेव भी इनकी सेवा करते हैं, ये समस्त विद्याओंके देनेवाले हैं, अपने आत्माका परम कल्याण करनेवाले हैं, सर्वथा निर्दोष हैं और जीवोंकी हिंसासे सर्वथा रहित हैं इसलिये हे वत्स ! आगामी सुख प्राप्त करनेके लिये तू भी ऐसे सारभूत सत्य वचनोंके भाषण करनेका नियम ले ॥ ४० ॥ जो बुद्धिमान् स्वर्ग-मोक्ष प्राप्त करनेके लिये सदा प्रतिष्ठित सत्य वचन कहते हैं वे इस लोकमें ही राजा और देव विद्याधरोंके द्वारा पूज्य गिने जाते हैं ॥ ४१ ॥

प्रश्न—हे प्रभो ! इस सत्य व्रतके माहात्म्यसे जिसने इस संसारमें प्रतिष्ठा प्राप्त की है उसकी कथा कृपाकर मुझे सुना दीजिये ॥ ४२ ॥

उत्तर—हे मित्र ! तू चित्त लगाकर सुन, मैं मोक्ष प्राप्त करनेके लिये कल्याण करनेवाली धनदेवकी कथा तुझे सुनाता हूं ॥ ४३ ॥ अनेक मनुष्योंसे भरे हुए इस जम्बूद्वीपके पूर्वविदेह क्षेत्रमें जैनधर्मसे अत्यन्त शोभायमान एक पुष्कलावती देश है। उसकी पुंडरीकिणी नगरीमें एक धनदेव नामका वैश्य रहता था। वह धनदेव सदा सत्य भाषण ही करता था। उसी नगरीमें एक दुष्ट जिनदेव रहता था ॥ ४३—४४ ॥ किसी एक समय धनदेव और जिनदेव दोनों ही व्यापारके लिये देशांतर गये उन्होंने विना किसी अन्यकी साक्षीके परस्परमें यह तय कर लिया था कि हमारे व्यापारमें जो कुछ लाभ होगा उसे हम दोनों आधा आधा वांट लेंगे ॥ ४६ ॥ वहां जाकर उन्होंने पुण्यकर्मके उदयसे वहुतसा द्रव्य कमाया

त्यज सकलमसत्यं त्वं सदा मुक्तिहेतो ॥ ३९ ॥ नरकगृहकपाट नाकमोक्षैकमित्र, जिनगणधरसेव्य सर्वविद्याकर भो। स्वपरहितमदोष जीवहिंसादित्यक्त, त्वमपि वद सुसार सत्यवाक्य सुखाय ॥ ४० ॥ य सुधी स्वर्गमुक्त्यर्थं व्रत सत्यप्रतिष्ठितम्। धत्ते स पूज्यता याति चेहैव नृसुरासुरै ॥४१॥ सुसत्यव्रतमाहात्म्यात्प्राप्ता पूजेह जन्मनि। प्रभो तस्य कथा सारा स्वदयया समाविश ॥ ४२ ॥ निधाय स्ववशे चित्त श्रृणु मित्र ! शुभप्रदाम्। धनदेवभवा वक्ष्ये कथा मुक्त्यै तवाद्य ताम् ॥ ४३ ॥ जम्बूद्वीपे जनाकीर्णे विदेहे पूर्वनामनि। पुष्कलादिवती देशे जैनधर्माकरे वरे ॥ ४४ ॥ नगर्यां पुंडरीकिण्या धनदेवो वणिक् भवेत्। सत्यवाद्यपरस्तत्र जिनदेवोतिदुष्टधीः ॥४५॥ अर्द्धमर्द्ध स्वलाभस्य गृह्णीव्यावो धनम् इति। निःसाक्षिका च व्यवस्था

गादिवीज, नरकगृहप्रवेश स्वर्गमोक्षैकशत्रुम्। इहपरभवदुःख पापसन्तापवीज,

और फिर वे दोनों शीघ्र ही लौटकर कुशलपूर्वक घर आगये ॥ ४७ ॥ जिनदेव दुष्ट था इसलिये घर आनेपर उसने धनदेवको आधा द्रव्य नहीं दिया किन्तु उसे थोड़ासा द्रव्य देना चाहा। इसलिये उन दोनोंमें परस्पर झगडा होगया। सो ठीक ही है क्योंकि मूर्ख लोग धनके लिये क्या क्या पाप नहीं करते हैं ? अर्थात् सब कुछ करते है ॥४८-४९॥ कोई साक्षी तो था ही नहीं इसलिये झूठ बोलनेवाले पापी जिनदेवने सब लोगोंके सामने, कुटुंबियोंके सामने और राजादिके सामने यही कहा कि मैंने इस व्यापारके लाभमेंसे इसे कुछ भी द्रव्य देना नहीं कहा था इसलिये मैं इसे उचित द्रव्यके सिवाय और कुछ अधिक नही दे सकता ॥ ५०-५१ ॥ धनदेव अपने सत्यव्रतमें निश्चल था इसलिये उसने राजा, कुटुंबी और वैश्योंके सामने परस्परमे तय हुए आधे आधे द्रव्यकी ही बात कही ॥ ५२ ॥ तब राजाने वह सब धन दोनोंसे लेकर जलती हुई अग्निमें रख दिया और कहदिया कि जो सत्यवादी हो वही अग्निमें जाकर ले आवे। धनदेव सत्यवादी और शुद्ध था इसलिये वह झट अग्निमें जाकर द्रव्यको ले आया तथा झूठ बोलेनेक कारण जिनदत्त उस द्रव्यको न ला सका ॥५३॥ इसलिये वह सब धन राजाने धनदेवको ही सौंप दिया तथा राजाने व अन्य लोगोंने उनका यथेष्ट आदरसत्कार किया और संसारमें वह बहुत ही श्रेष्ठ और धन्य गिना गया ॥५४॥ यह बात देखकर अन्य लोगोने भी उसकी स्तुति की, पूजा की और उसे नमस्कार किया। इसप्रकार धनदेव सत्यके प्रभावसे संसारभरमें प्रसिद्ध हुआ ॥ ५५ ॥ देखो, वैश्यपुत्र धनदेव निर्मल सत्यवचनोंके ही प्रभावसे अनेक निर्मल गुणोंका निधि होगया था, धनाढ्य होगया था, राजाके द्वारा और अन्य संसारी लोगोंके द्वारा

तौ कृत्वा देशान्तर गतौ ॥ ४६ ॥ उपार्ज्य बहुशो द्रव्य पुण्यकर्मोदयादुभौ। व्याघुट्य कुशलेनैव स्वगृहं प्रागतौ चिरात् ॥४७॥ जिनदेवोऽतिलोभार्थं न दत्ते दुष्टमानस.। स्तोक स्व धनदेवाय चौचित्येन ददाति वै ॥ ४८ ॥ ततो झकटिको जातस्तयोस्तत्र परस्परम्। मूढा द्रव्यार्थमेवाहो पाप कुर्वन्ति किं न हि ॥ ४९ ॥ नि साक्षिकबलाद्ब्रूते जिनदेवोदितपापधी'। लोकस्वजनराजादीनामग्रेऽसत्यतत्पर ॥५०॥ मया नैवास्य लाभार्द्ध सद्रव्य भणित तदा। उक्त तदोचितं तस्मान्नाधिक प्रददाम्यहम् ॥५१॥ धनदेवो नृपादीनां स्वजनानां वणिक् वेशम्। वदत्येव स्फुट सत्य सत्यव्रतप्रतिष्ठितम् ॥५२॥ ततो राज्ञा तयोर्दत्तं द्रव्य वन्हि समुद्धरन्। धनदेवोते शुद्धो भृदग्निना नेतरोऽनृतात् ॥५३॥ अतो हि धनदेवस्य धन सर्वं समर्पितम्। राज्ञानुपूजितः साधु' कारितो भूतले शुभात् ॥५४॥ तथा सर्वजनैर्लोकै संस्तुतोऽभ्यर्चितो नुत' धनदेवोति विख्यातो जात सत्यप्रभावत ॥ ५५ ॥ अमलगुणनिधानो वैश्यपुत्रो धनाढ्यो, नृपतिजनगणैश्च लोकमध्ये स पूज्य। विमल

पूज्य होगया था और संसारमें उसकी निर्मल कीर्ति फैल गई, ऐसा सत्यवादी धनदेव सदा जयशील हो ॥ ५६ ॥ इसप्रकार सत्यवचनोंके गुणोंको सुनकर शिष्य फिर पूछनेलगा कि—

प्रश्न—हे भगवन्! सत्य वचनोके त्याग करनेमे किसको दुःख पहुंचा है उसकी कथा और सुना दीजिये ॥ ५७ ॥

उत्तर—इसके उत्तरमें आचार्य कहने लगे कि हे शिष्य! तू चित्त लगाकर सुन, अब मैं झूठ बोलनेवाले सत्यघोषकी भय उत्पन्न करनेवाली कथा कहता हूं ॥ ५८ ॥

इसी जंबूद्वीपके प्रसिद्ध भरतक्षेत्रमें एक सिंहपुर नगर है। उसमें राजा सिंहसेन राज्य करता था ॥ ५९ ॥ उसको सुख देनेवाली उसकी रानीका नाम रामदत्ता था। उसी राजाके एक श्रीभूति नामका अत्यंत कपटी पुरोहित था ॥ ६० ॥ वह अपने जनेऊमें एक कैंची बांधे फिरता था और लोगोंसे कहता फिरता था कि यदि कभी लोभसे मेरे मुंहसे कुछ झूंठ निकल जाता है तो मैं इस कैंचीसे उसी समय अपनी जीभ काट डालता हूं। इसप्रकार वह प्रतिदिन अपना सब व्यवहार कपटपूर्वक ही करता था ॥ ६१–६२ ॥ परंतु उसका यह कपट किसीको मालूम नहीं हुआ था इसलिये उसका दूसरा नाम सत्यघोष पडगया था। तब बहुतसे लोग उसका विश्वास करने लगगये थे और उसके पास आआकर अपना धन धरोहर रखने लगगये थे ॥ ६३ ॥ परंतु जो द्रव्य रख जाते थे उनको वह कुमार्गगामी पुरोहित सब नहीं देता था, थोडा ही देता था। तथापि संसारमें उसके सत्यकी प्रसिद्धि हो रही थी इसलिये उससे कोई कुछ कह नहीं सकता था ॥ ६४ ॥ जो पुरुष उसके इस कृत्यको जान लेता था वह उसके सत्यकी प्रसिद्धिको सुनकर यही सोच लेता था कि "क्या

वचनसत्यात् प्राप्तएवात्र ख्यातिं, स जयतु धनदेव सत्यवादी गरिष्ठः ॥ ५६ ॥ गुणं सत्यवचो जातं श्रुत्वा शिष्यः प्रपृच्छति। भगवन् सत्यवाक्त्यागात्प्राप्तं दुःखं च केन भो ॥५७॥ श्रृणु शिष्य प्रवक्ष्येऽहं कृत्वा सनिश्चल मनः। कथ्यते सत्यघोपस्य सत्यहीनस्य भीतिदम् ॥५८॥ जम्बूद्वीपे प्रसिद्धेस्मिन् क्षेत्रे सद्भारताभिधे। जातः सिंहपुरे राजा सिंहसेनो नृपाग्रणी ॥५९॥ सद्राज्ञी रामदत्ताख्या जाता तस्य सुखप्रदा। आसीत् क्षुद्रः परोधाश्च श्रीभूतिः कपटान्वितः ॥ ६० ॥ सबध्वा कर्तिकां तीक्ष्णां ब्रह्मसूत्रे परिभ्रमन्। वदत्येवानृतं किंचिद् ब्रवीमि यदि लोभतः ॥ ६१ ॥ तदा कर्तृकया जिव्हाछेदं स्वस्य करोम्यहम्। एवं स वर्तते लोके कपटेनैव प्रत्यहम् ॥ ६२ ॥ सत्यघोषाव्हयं तस्य जातं नाम द्वितीयकम्। विश्रुतौ बहवो लोकाः पार्श्वे तस्य धरन्ति स्वम् ॥ ६३ ॥ स्वल्पं द्रव्यं पुनस्तेषां स ददाति कुमार्गगः। ते पुत्कर्तुं समर्था

देना चाहिये ॥ १०५ ॥ हे भव्य ! पापोंको दूर करनेके लिये मक्खनका भी त्याग कर देना चाहिये क्योंकि मक्खन भी अनेक सूक्ष्म जीवोंसे भरा हुआ है, महा निंद्य है अनेक दोषोंको उत्पन्न करनेवाला है और नरकके दुख देनेवाला है ॥१०६॥ विना कतरी हुई साबूत सुपारी छुहारे आदि फलोंमें भी जीव रहते हैं इसलिये अभक्ष्य पदार्थोंका त्याग करनेके लिये विवेकी पुरुषोंको ऐसे फलोंका भी सदाके लिये त्यागकर देना चाहिये ॥१०७॥ जो नीच कीडोंसे भरे हुए साबूत फलोंको खाता है वह अनेक कीडोंको खा जानेके कारण मांस भक्षीके समान समझा जाता है ॥ १०८ ॥ पापोंसे डरनेवाले बुद्धिमानोंको दो दिनसे ऊपरके दही और छाछका त्याग कर देना चाहिये क्योंकि दो दिनके बाद उसमे अनेक एकेंद्रिय दो इन्द्रिय जीव उत्पन्न होजाते हैं ॥ १०९ ॥ पापोंसे डरनेवाले मनुष्योंको सुख प्राप्त करनेके लिये दो दिनके ऊपरका सब प्रकारका भोजन छोड देना चाहिये क्योंकि उसमें दो दिनके बाद एकेंद्रिय, दो इन्द्रिय, तेइन्द्रिय आदि जीव उत्पन्न होजाते है ॥ ११० ॥ अग्निपर पका हुआ जो अन्न दुर्गंधयुक्त होगया हो उसका स्वाद विगड गया हो तो अभक्ष्य और अशुभ समझकर उसे भी छोड़ देना चाहिये ॥ १११ ॥ जो जिह्वा इंद्रियसे ताडित होकर अचार खाते हैं वे उसमें पडनेवाले अनेक कीडोंका मांस खानेके कारण नीच लोगोंके समान समझे जाते हैं ॥ ११२ ॥ हे मित्र ! प्राणोका नाश होनेपर भी अचार नहीं खाना चाहिये और जिसपर सफेदी आजाती है ऐसी फूली हुई चीज भी अनेक कीडोंसे भरी हुई होती है इसलिये वह भी नहीं खानी चाहिये क्योंकि ऐसे पदार्थोंका खाना भी नरक और तिर्यंचगतिके दुःखोंका कारण है

---

अज्ञातादिफल दोषादोषसशयद त्यजेत् । धर्माय पापसत्रस्तो वर वा पुण्यधी पुमान् ॥१०५॥ सूक्ष्मजीवभृत श्वभ्रे नवनीत कुदुःखदम् । दोषाकर महानिंद्य जहि त्व पापहानये ॥१०६॥ पुगीफलादिसर्वं चाभग्न जीवसमन्वितम् । अभक्ष्यपरिहारार्थं त्याज्य नित्य विवेकिभि ॥१०७॥ अभग्न कीटसयुक्त फल भुक्ते हि योऽधम । आमिषाशीसमो ज्ञेय सोऽपि कीटादिभक्षणात् ॥१०८॥ दधितक्रादिक सर्वं त्यजेदूर्ध्वं दिनद्वयात् । सुधी पापादिभीतस्तु भृत द्व्येकेन्द्रियादिभिः ॥१०९॥ सर्वाशन न च ग्राह्य दिनद्वययुतै नरै. । एकाद्वित्रिसयुक्तमेनोभीतै सुखाप्तये ॥११०॥ स्वस्वादुपरिसत्यक्त दुर्गंधादिसमन्वितम् । अन्न तद्वन्हिसजात त्यजाखाद्यमिवाशुभम् ॥१११॥ अच्छानकं प्रखादन्ति जिह्वया दण्डिता हि ते । नीचजातिसमा ज्ञेयास्ते कीटामिषभक्षणात् ॥११२॥ अच्छानक नचादेय सुहृत प्राणात्ययेऽपि भो । पुष्पिकाकीटसछन्न श्वभ्रतिर्यग्गतिप्रदम् ॥११३॥ भक्षयन्ति शठा ये भो अन्नतक्रादिक स्थितम् । दिनद्वयेन कीटादिखादनान्नीचनृसमा ॥ ११४ ॥

॥ ११३ ॥ जो मूर्ख छाछमें अन्नको दो दो दिन रखकर ( रावरी वा महेरी बनाकर ) खाते हैं वे अनेक कीडोंको खा-जानेके कारण नीचोंके समान समझे जाते हैं ॥ ११४ ॥ जो जिह्वालंपटी मूर्ख अभक्ष्य पदार्थोंका भक्षण करते हैं वे अपार पापभारके कारण परलोकमें नरकरूपी महासागरमें डूबते हैं ॥ ११५ ॥ मनुष्योंको विष मिला भोजन खालेना अच्छा, एक प्राणीको मार डालना अच्छा परंतु अनंत जन्मोंतक दुःख देनेवाले अभक्ष्य पदार्थोंका भक्षण करना अच्छा नहीं ॥११६॥ यही समझकर श्रावकोंको धर्म और व्रतोंको शुद्ध रखनेके लिये अभक्ष्य फलोंका विष्टाके समान दूरसे ही त्याग कर देना चाहिये ॥ ११७ ॥ जो पदार्थ अपने लिये अनिष्ट हो अथवा ऊंटनीका दूध आदि अनुपसेव्य ( जिसे सद्गृहस्थ सेवन न करते हो ) हो ऐसे समस्त पदार्थोंका त्याग कर व्रत धारण करना चाहिये ॥ ११८ ॥ गणधर देवोंने गृहस्थोंको सुख पहुंचानेके लिये भोगोपभोगोंका त्याग करनेकेलिये यम और नियम बतलाये हैं। भोगोपभोगोंका जन्मपर्यंत त्याग करना यम है और कुछ दिनके लिये त्याग करना नियम है ॥ ११९ ॥ जो सदोष वा निर्दोष पदार्थ जन्म पर्यंतके लिये त्याग किया जाता है वह बुद्धिमानोको मोक्ष देनवाला यम कहलाता है ॥ १२० ॥ तथा धर्मपालन करनेके लिये जो भोगोपभोग पदार्थोंका महीना पंद्रहदिन दो महीना चार महीना वर्ष दिन आदिकी संख्या नियत कर त्याग किया जाता है वह स्वर्गकी संपदा देनवाला नियम कहलाता है ॥१२१॥ बुद्धिमान लोगोंको परलोकके सुख प्राप्त करनके लिये अपनी शक्तिको प्रगट कर भोगोपभोगके समस्त पदार्थोंमें यम नियम धारण करना चाहिये ॥ १२२ ॥ छहों रसोसे परिपूर्ण भोजन, पान, कुंकुम, पुष्प, तांबूल, गीत, नृत्य, ब्रह्मचर्य स्नान, आभूषण, वस्त्र, वाहन, शयन, आसन और सचित्त पदार्थोंकी संख्या

ये जिह्वालपटा मूढा अभक्ष्य भक्षयन्ति च । तेऽमुत्र पापभारेण मज्जन्ति नरकार्णवे ॥११५॥ वर विषाशन नृणा वरैकप्राणनाशनम् । न भक्षणं भवानन्तजन्मदु खविधायकम् ॥११६॥ मत्वा सदा फल त्याज्यमभक्ष्य श्रावकोत्तमै । धर्मव्रतादिशुद्ध्यर्थममेध्यमिव दूरतः ॥११७॥ अनिष्ट यद्भवेत्स्वस्यानुपसेव्य हि वस्तु यत् । उष्ट्रादुग्धादिक तच्च सर्वं त्यक्त्वा व्रतं कुरु ॥ ११८ ॥ यमश्च नियम प्रोक्तो योगादीनां गणाधिपै. । याव ज्जीवेतरेणैव गृहस्थस्य सुखाप्तये ॥११९॥ यावज्जीव त्यजेद्वस्तु किंचिद्वस्त्वादिकं बुध । सदोष निर्दोष वा भजेन्निर्वृतिदं यमम् ॥१२०॥ भोगादिक त्यजेद्वस्तु मासवर्षादिसंख्यया । धर्माय नियमं सोऽपि श्रयेन्नाकगृहागणम् ॥ १२१ ॥ यम वा नियम कुर्यात्सु-धीर्भोगादिवस्तुषु । स्वशक्ति प्रकटीकृत्य परलोकसुखाप्तये ॥१२२॥ भोजने षट्रसे पाने कुंकुमादिविलेपने । पुष्पताम्बूलगीतेषु नृत्यादौ

नियत कर प्रतिदिन उन सबका प्रमाण नियत कर लेना चाहिये ॥ १२३-१२४ ॥ मुहूर्त, दिन रात्रि, पक्ष महीना छह-महीना आदिका नियम लेकर भोगोपभोगोंकी मर्यादा नियत कर लेनी चाहिये ॥ १२५ ॥ भोगोपभोगोंकी संख्या नियत कर लेनेसे मन और इंद्रियां वशमें होजाती हैं और मनुष्योंको तृष्णा, क्रोध, लोभ आदि सब विकार वा अंतरंग शत्रु नष्ट हो जाते हैं ॥१२६॥ भोगोंमें संतोष धारण करनेसे मनुष्योंको संतोषजन्य सुख प्राप्त होता है, कीर्ति और प्रतिष्ठा बढती है तथा भोगोपभोगोंकी अनेक संपदाएं प्राप्त होती हैं ॥१२७॥ ज्ञानी पुरुषोंको भोगोपभोगोंका परिमाण नियत कर लेनेसे इस संसारमें आनन्द प्राप्त होता है, स्वर्गमोक्षका साधन महा धर्मध्यान प्रगट होता है तथा परलोकमें इन्द्र चक्रवर्ती आदिकी ऋद्धियां और विभूतियां प्राप्त होती हैं और तीनों लोकोंको क्षोभ उत्पन्न करनेवाला तीर्थंकर पद प्राप्त होता है ॥१२८-२९॥ इसलिये बुद्धिमानोंको विधिपूर्वक भोगोपभोग पदार्थोंकी संख्या नियतकर लेनी चाहिये। विना व्रतोंके एक घडी भी कभी व्यतीत नहीं करनी चाहिये ॥१३०॥ जो नष्ट बुद्धिवाले नीच पुरुष भोगोपभोगोंकी संख्या नियत नहीं करते वे सदा समस्त पदार्थोंका भक्षण करते रहनेके कारण सज्जन लोगोंमें पशु माने जाते हैं ॥१३१॥ विना यम नियमके मूर्ख लोग दरिद्री होते हैं और तृष्णासे अनेक पापोंको उत्पन्न कर दुर्गतियोंमें परिभ्रमण करते हैं ॥१३२॥ जो धनी पुरुष इच्छापूर्वक भोगोपभोग संपदाओंको ग्रहण करते हैं वे विना नियमके दरिद्री होकर दुर्गतिमें परिभ्रमण करते हैं ॥ १३३ ॥ जो गृहस्थ सन्तोषरूपी अमृतको पीकर भोगोंकी तृष्णाका

ब्रह्मचर्यके ॥१२३॥ स्नानभूषणवस्त्रादौ वाहने स शयनासने । सचित्तवस्तुसंख्यादौ प्रमाणं भज प्रत्यहम् ॥ १२४ ॥ भोगोपभोगमर्यादां व्रताना नियमं कुरु । मुहूर्तदिनसद्रात्रिपक्षमासायनादिभिः ॥१२५॥ भोगादिसंख्यया यान्ति वशं चित्तेन्द्रियादयः । पुंसां नश्यति तृष्णा च क्रोधलोभादिविद्विषः ॥ १२६ ॥ भोगसन्तोषतो नृणां सुखं सन्तोषजं भवेत् । ख्यातिपूजादिलाभं च बहुभोगादिसम्पदः ॥ १२७ ॥ आनन्दश्च महाधर्म्यध्यानं स्वर्गमुक्तिसाधनम् । इहामुत्र महत् ऋद्धिरिन्द्रचक्र्यादिगोचरा ॥१२८॥ त्रैलोक्यक्षोभकं तीर्थकरत्वं चापि जायते। भोगादिसंख्यया लोके सदा सज्ज्ञानचेतसाम् ॥१२९॥ तस्माद्भोगादिसंख्यानं कर्तव्यं विधिवद्बुधैः । व्रतशून्या न कर्तव्या चैकापि घटिका क्वचित् ॥१३०॥ भोगसंख्या न कुर्वन्ति येऽधमा नष्टबुद्धयः । पशवस्ते मताः सद्भिः सर्वभक्षणतो भृशम् ॥१३१॥ नियमेन विना मूढा दारिद्र्यादिसमन्विताः । तृष्णया पापमादाय दुर्गतिं यान्ति निश्चितम् ॥१३२॥ इच्छया येऽति गृह्णन्ति धनाढ्या भोगसम्पदः । ते नियमाद्विना प्राप्य दारिद्र्यं यान्ति दुर्गतिम् ॥ १३३ ॥ त्यजन्ति भोगतृष्णां ये पीत्वा सन्तोषनामृतम् । गृहस्था मुनितुल्यास्ते कीर्तिताः

त्याग कर देते हैं वे जैन शास्त्रोंमें मुनियोंके समान माने जाते हैं ॥ १३४ ॥ समस्त भोगोपभोगोंका त्याग कर देनेसे गृहस्थ भी मुनिके समान माना जाता है और भोगोकी इच्छा करता हुआ मुनि भी गृहस्थके समान नीच श्रेणीमें गिना जाता है ॥ १३५ ॥ हे विद्वन् ! यही समझकर तुझे धर्म मोक्ष और सुखकी प्राप्तिके लिये थोडेसे भोगोमें सन्तोष देनेवाली भोगोपभोगोंकी संख्या नियत कर लेनी चाहिये ॥ १३६ ॥ जो बुद्धिमान अतीचारोंको छोडकर भोगोंकी संख्या नियत करते हैं वे सोलहवें स्वर्गके सुख भोगकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ १३७ ॥

प्रश्न—हे प्रभो ! मुझपर दयाकर उन भोगोपभोगपरिमाणके अतीचारोंको कहिये ।

उत्तर—हे भव्य ! तू चित्त लगाकर सुन, मै उन अतीचारोंको कहता हूं ॥ १३८ ॥ विषयानुपेक्षा, अनुस्मृति, अतिलौल्य, अतितृष्णा और अनुभव ये पांच भोगोपभोग परिमाणके अतिचार गिने जाते हैं ॥१३९॥ जो उपेक्षा त्याग वा उदासीनताको छोडकर आदर पूर्वक सदा भोगोपभोगोको भोगता रहता है उसके विषयानुपेक्षा (विषयोंसे उदासीन न होना) नामका अतिचार लगता है ॥१४०॥ जो मूर्ख विषयोंको भोगकर पीछेसे उनके सुख और सुंदरताका स्मरण करता है उसके अनुस्मरण नामका अतिचार लगता है ॥ १४१ ॥ जो अत्यन्त कामातुर और लोलुपी होकर उन भोगोंका भोग करता है और अत्यन्त लोभके कारण फिर भी उनकी इच्छा करता हैं उसके अतिलौल्य नामका अतिचार होता है ॥१४२॥ अत्यन्त लोलुपताके कारण जो आगामी कालके लिये भी भोगोंकी इच्छा करता है उसके व्रतमें अतितृष्णा नामका अति-

श्रीजिनागमे ॥ १३४ ॥ गृहस्थो मुनिना याति सर्वभोगादिवर्जनात् । गृहस्थवन्नीचता नित्य मुनिस्तु भोगवाञ्छया ॥१३५॥ इति मत्वा त्वया धीमन् ! विधेया स्वल्पभोगदा । भोगोपभोगसत्सख्या धर्ममुक्तिसुखाप्तये ॥ १३६ ॥ अतीचारविनिर्मुक्ता भोगसख्या भजन्ति ये । गत्वा षोडशमे नाके क्रमायान्ति शिवालयम् ॥१३७॥ प्रभो ! मद्दया कृत्वा व्यतीपातान्निरूपय। शृणु भो ! एकचितेन वक्ष्येऽहं ते व्यतिक्रमान् ॥१३८॥ स्याद्विषयानुपेक्षा हि ततोनुस्मृतिरुच्यते । अतिलौल्य भवेच्चातितृष्णा चानुभवोंगिनाम् ॥१३९॥ य उपेक्षां परित्यज्य भुक्ते भोगाननारतम् । आदरात्तस्य जायेत चानुपेक्षाव्यतीक्रम ॥१४०॥ ये भुक्त्वा विषयान् पश्चाद्ध्येऽनुस्मरण शठ । अतीचारो भवेत्तस्य सुखसौंदर्यलक्षणम् ॥१४१॥ कामातुरोऽतिगृद्धो यो भुक्ते भोगान्पुनश्च तान् । इच्छेच्चपोऽतिलोभेन भजेद्व्रतव्यतिक्रमम् ॥१४२॥ भाविकालेपि भोगान् य. वांच्छत्यत्यन्तलोभत । अतितृष्णाव्यतीपातो व्रतस्य जायते पुन ॥१४३॥ भुक्ते भोगादिक योऽत्यासक्त्या काले यदा

चार लगता है ॥ १४३ ॥ जो अत्यन्त आसक्त होनेके कारण जब कभी असमयमें भी भोगोंका भोग करता है उसके भोगोपभोग परिमाण नामके गुणव्रतमें अनुभव नामका अतिचार लगता है ॥ १४५ ॥ जो गृहस्थ केवल काम पीडाको दूर करनेके लिये थोडेसे भोगोको सेवन करते है उनके ये अतीचार नहीं लगते ॥ १४५ ॥ जिस प्रकार चोर कोतवालकी मृत्यु चाहता है उसी प्रकार सम्यग्दृष्टी पुरुष चारित्र मोहनीय कर्मके उदयसे विषयोंका सेवन करने है ॥ १४६ ॥ यह समस्त भोगोपभोगोंका परिमाण मोक्षके सुखका कारण है, पुण्यरूपी वनको वढानेके लिये प्रवल मेघ है, पापरूपी वृक्षको जलानेके लिये अग्नि है, अनंतसुखरूपी गुणका कारण है और स्वर्गकी सीढियोंके समान है इसलिये हे विद्वन्! मोक्ष प्राप्त करनेके लिये तू भोग और उपभोगोका परिमाण सदाके लिये नियत कर ॥ १४७ ॥ हे भव्य जीव! यह भोगोपभोग परिमाण नामका व्रत समस्त गुणोंका समुद्र है, दोपरूपी वृक्षोंको जलानेके लिये अग्नि है, विद्वान् लोग भी इसकी सेवा करते हैं, स्वर्ग मोक्षका यह एक अद्वितीय कारण है, नरकरूपी घरको वंद करनेके लिये किवाड है, पाप तथा संतापोंको दूर करनेवाला है और गुणोसे परिपूर्ण है। इसलिये हे मित्र! तू मन वचन कायसे इस व्रतका पालन कर ॥१४८॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमे तीनो गुणव्रतोंका निरूपण करनेवाला
यह सत्रहवा परिच्छेद समाप्त हुआ ।



तदा। गुणव्रतस्य तस्याप्यनुभवः स्यादतिक्रमः ॥४४॥ स्वल्प भोगादिक योऽपि सेवन्ते गृहमेधिनः । कामपीडा व्यथार्थं ते न लभन्ते व्यतिक्रमान् ॥ ४५ ॥ चौरो मृत्यु समीहेत कोट्टपालान् यथा तथा । सद्दष्टिर्विषयान् भुक्ते वृत्ताचरणयोगतः ॥ ४६ ॥ शिवसुखगृहमार्गं सर्वभोगस्य नित्य, शुभवनघनमेघ पापवृक्षव्रजाग्निम् । अतिसुखगुणहेतु स्वर्गसोपानभूत कुरु वुध परिमाण चोपभोगस्य मुक्त्यै ॥ १४७ ॥ सकलगुणसमुद्र दोषवृक्षानल वे, बुधजनपरिसेव्य नाकमोक्षैकमार्गम् । नरकगृहकपाट पापसन्तापदूर, भज मनुजगुणाढ्य सद्व्रत त्व त्रिधा भो ॥ १४८ ॥

इति श्रीभट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे गुणव्रतत्रयप्ररूपको नाम सप्तदशम परिच्छेद ।

## अथ अठारहवां परिच्छेद ।

जो अनंतगुणोके सागर हैं जो गुणस्वरूप है जिनराज है और जिन्होने कर्मरूप शत्रुओकी सब संतान नाश कर दी है ऐसे श्री अरनाथ तीर्थकरको मै कर्मरूप शत्रुओको नाश करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ इसप्रकार गुणव्रतोंका निरूपणकर अब मै भव्य जीवोका उपकार करनेके लिये शिक्षाको संपादन करनेवाले शिक्षाव्रतोंको कहता हूं ॥२॥ देशावकाशिक, सामायिक, प्रोषधोपवास और दानके साथ होनेवाला वैयावृत्य ये चार शिक्षाव्रत कहलाते हैं ॥ ३ ॥ दशो दिशाओंकी मर्यादा नियतकर जो बुद्धिमान उसके बाहर नहीं जाते भीतर ही रहते है उनके श्रीजिनेन्द्रदेव देशावकाशिक व्रत कहते है ॥४॥ इस संसारमें जो दिनोंकी संख्या नियत कर उतने दिनोंके लिये दिग्व्रतका उपसंहार करना दिशाओंकी मर्यादा और घटा लेना देशावकाशिक व्रत कहलाता है ॥ ५ ॥ श्रीजिनेन्द्रदेव वन, घर, नदी, गांव, खेत, कोस, योजन आदिको देशावकाशिककी सीमा बतलाते है अर्थात् देशावकाशिक व्रतमें इनकी सीमा नियत करनी चाहिये अथवा कोस और योजनोके द्वारा सीमा नियत करनी चाहिये ॥ ६ ॥ श्रीजिनेन्द्रदेव इस देशावकाशिक व्रतकी दिन पक्ष महीना छह महीना एक वर्ष आदिको कालकी मर्यादा कहते है अर्थात कालकी अवधि नियत कर देशावकाशिक व्रत धारण करना चाहिये ॥ ७ ॥ जिसने अपने हृदयमें देशावकाशिक व्रत धारण कर लिया है उसके मर्यादाके बाहर मन वचन कायसे पांचो पापोंकी प्रवृत्ति नही होती इसलिये मर्यादाके बाहर समस्त जीवोंकी हिंसाका त्याग होजानेसे उसके अणुव्रत भी महाव्रतके

---

अथाष्टादशम सर्गः ।

अरतीर्थं गुण वन्दे अनन्तगुणसागरम् । नष्टकर्मारिसन्तान जिनेशमरिशान्तये ॥१॥ गुणव्रतानि व्याख्याय वक्ष्ये शिक्षाव्रतान्यहम् । उपकाराय भव्याना शिक्षासम्पादनानि च ॥२॥ देशावकाशिक पूर्वं तत. सामायिक भवेत् । सत्प्रोषधोपवासश्च वैयावृत्य सुदानजम् ॥३॥ मर्यादीकृत्य देशस्य मध्ये तिष्ठन्ति धीधना । बहिर्न च ततो गीत जिनैर्देशावकाशिकम् ॥४॥ देशावकाशिक लोके भवेदस्य हि तत्क्षणम् । दिनादिसख्यया सर्वं दिकुसहारोपशान्तये ॥५॥ वनदेशनदीग्रामक्षेत्रक्रोशादियोजनै. । देशावकाशिकस्यैव जिना सीमामुशन्ति वै ॥६॥ दिनादिपक्षमासैक ऋत्वयनाब्दगोचरा । कालावधिर्जिनैरुक्ता आद्यशिक्षाव्रतस्य भो ॥७॥ मर्यादा परतो न स्यात्पञ्चपापप्रवर्तनम् ।

लिये कल्पना किये जाते हैं। भावोंमें प्रत्याख्यानावरण कषायका उदय होनेसे उसके महाव्रत हो तो सकते नहीं पर मर्यादाके बाहर उसके कोई पाप भी नहीं होता इसलिये उसके अणुव्रत मर्यादाके बाहर महाव्रतके समान गिने जाते। ॥ ८-९ ॥ देशावकाशिक व्रतको धारण करनेवाले पुरुषके, सन्तोष धारण होता है, जीवोंकी दया करनेरूप महा पुण्यकी प्राप्ति होती है और तृष्णा लोभ आदि विकार सब उसके नष्ट होजाते हैं ॥ १० ॥ इसलिये हे मित्र ! धर्म धारण करनेके लिये और व्रतोंको पालन करनेके लिये चंचल परिणामोंको छोड़कर कालकी मर्यादा कर तथा घर आदिकी सीमा नियतकर तुझे यह देशावकाशिक व्रत अवश्य धारण करना चाहिये ॥ ११ ॥ जो मनुष्य समस्त अतिचारोंको छोडकर इस देशावकाशिक व्रतको धारण करते हैं उनके घरके आंगनमें स्वर्गकी लक्ष्मी अपनेआप आजाती है ॥ १२ ॥

प्रश्न—हे स्वामिन् ! कृपाकर देशावकाशिक व्रतके अतिचारोंको निरूपण कीजिये।

उत्तर—हे वत्स ! सुन, अब मैं इस व्रतके पांचों अतिचारोंको कहता हूं ॥ १३ ॥ प्रेषण, शब्द, आनयन, रूपाभिव्यक्ति, और पुद्गलक्षेपण, ये पांच अतिचार देशावकाशिकके कहलाते हैं ॥ १४ ॥ जो स्वयं मर्यादा किये हुए देशके भीतर रहकर भी मर्यादाके बाहर किसी दूसरेको भेजता है उसके प्रेषण नामका पहिला अतिचार लगता है ॥ १५ ॥ जो मनुष्य मर्यादाके भीतर रहता हुआ भी काम करनेवालोंको मर्यादाके बाहर देखकर उनको काम लगानेके लिये या भीतर बुलानेके लिये खकारकर या और किसी प्रकारके शब्दोंका इशारा करता है वह भी दोषी ही है अर्थात् उसके शब्द नामका दूसरा अतिचार लगता है ॥ १६ ॥ अपनी नियत की हुई मर्यादाके बाहर रक्खे हुए पदार्थोंको अपने किसी कामके लिये किसी

मनोवाक्काययोगेन व्रताधिष्ठितचेतसा ॥८॥ तस्मान्महाव्रतायेव कल्पन्तेऽणुव्रतान्यपि। प्रमाणतो बहिर्भागे नृणा घातादिवर्जनात् ॥ ९ ॥ सन्तोष स समाधत्ते पुण्यं जीवदयादिकम्। आशालोभादिनाश च धत्ते देशव्रती गृही ॥१०॥ चचलत्व परित्यज्य कुरु देशावकाशिकम्। कालादिसख्यया मित्र ! सद्धर्माय व्रताय च ॥११॥ त्यक्त्वा सर्वानतीचारान् ये देशविरतिं नराः। कुर्वन्ति च भवेत्तेपा स्वर्गलक्ष्मीर्गृहागणे ॥१२॥ स्वामिनो मे व्यतीपातान् सदिशश्च व्रतस्य वै। वक्ष्येऽह शृणु ते वत्स ! व्रतपचव्यतिक्रमान् ॥१३॥ प्रथम प्रेषण शब्दो भवेच्चानयन तत। रूपाभिव्यक्तिरप्येव पुद्गलक्षेप एव हि ॥ १४ ॥ यो मर्यादीकृते देशे स्वय स्थित्वा ततो बहिः। अन्यस्यप्रेषण दत्ते व्यतीचार लमेत् स ॥१५॥ सख्यादेशाद्बहिर्दृष्ट्वा यो ना कर्मकरान् प्रति। खात्करणादिक चक्रे कार्यार्थं सोऽपि दोषभाक् ॥१६॥ तद्देशाद्बहिरन्य-

मनुष्यके द्वारा मगाना आनयन नामका अतिचार है ॥ १७ ॥ अपनी नियत की हुई मर्यादाके भीतर रहकर भी काम करनेवालोको अपना रूप दिखाकर उनसे कोई काम लेना रूपाभिव्यक्ति नामका अतिचार है ॥१८॥ जो मर्यादाके भीतर रहकर भी मर्यादाके वाहर ईंट पत्थर ढेले आदि फेंककर उनके इशारेसे अपने सेवकोंसे वा अन्य किसीसे काम कराना पुद्गलक्षेपण नामका अतिचार है ॥ १९ ॥ जो नियत की हुई मर्यादाके वाहर न तो किसीको भेजता है न वाहरसे कुछ मंगाता है और न किसी प्रकारका इशारा करता है उसके व्रतमें कोई दोप नहीं लग सकता ॥ २० ॥ यही समझकर हे भव्य ! व्रतोंको पालन करनेके लिये तू धर्मको वढानेवाले और पापोंको नाश करनेवाले इस देशावकाशिक व्रतको बड़े प्रयत्नसे पालन कर ॥ २१ ॥

इसप्रकार शिक्षाव्रत कह चुके। अव आगे व्रतोंके लिये और श्रावकोंकी विशुद्धता वढानेके लिये पापोंको नाश करनेवाले सामायिकको कहते हैं ॥ २२ ॥ यह धर्मध्यान और शुक्लध्यानको प्रगट करनेवाला सामायिक श्री जिनेंद्रदेवने नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्र काल और भावके भेदसे छह प्रकारका वतलाया है ॥ २३ ॥ जो वुद्धिमान् शुभ और अशुभोंके भेदोंको सुनकर रागद्वेषका त्याग कर देता है उसके नाम सामायिक होता है ॥ २४ ॥ जो शुभ और अशुभरूप चेतन तथा जड़ पदार्थोंको देखकर रागद्वेषादिकका त्याग करता है उसका वह स्थापना सामायिक कहलाता है ॥ २५ ॥ जो सुवर्ण मिट्टी आदि पदार्थोंमें समान भाव रखता है उसके द्रव्य सामायिक होता है। यह द्रव्य सामायिक समतावालेके ही होता है अन्य

स्मान्नराद्वस्त्वादिक हि य । आनापयति कार्यार्थे दोषमानयन भवेत् ॥१७॥ स्थित्वा मर्यादेशे यो विधत्ते रूपसञ्ज्ञया । कार्यं कर्मकराणा च व्यतीपात भवेद्ध्रुवम् ॥१८॥ सेवकेभ्योऽपि यत्कार्यं लोष्टादिक्षेपसञ्ज्ञया । कारापयति तस्यैव भवेद्दोषो व्रतस्य वै ॥१९॥ मर्यादादेशतो बाह्ये कारापयति यो जन । प्रेषणादीन्न तस्य स्यादतीचारो मनागपि ॥ २० ॥ इति मत्वा कुरु त्व भो देशावकाशिक सदा । प्रयत्नेन व्रतायैव धर्मद पापनाशनम् ॥ २१ ॥ उक्त शिक्षाव्रत चाथे वक्ष्ये सामायिक तत । सागाराणा विशुद्ध्यर्थं व्रतायाशुभघातकम् ॥२२॥ नाम सस्थापनाद्रव्यक्षेत्रकालेपु श्रीजिनै । उक्त सामायिक भावे षड्विध धर्मशुक्लदम् ॥२३॥ शुभेतरविकल्प य श्रुत्वा नाम कदम्बकम् । रागादिक त्यजेद्धीमान् नाम सामायिकं श्रयेत् ॥ २४ ॥ दृष्ट्वा शुभाशुभ रूप चेतनेतरज हि य । त्यजेद्रागादिक सस्थापना सामायिकं भजेत् ॥२५॥ लोष्टहेमादिद्रव्येषु समचित्त करोति य । द्रव्यसामायिक तस्य भवेन्नान्यस्य सर्वथा ॥२६॥ शुभेतरप्रदेश य सुखदुःखादि-

किसीके नही ॥ २६ ॥ जो किसी शुभ देशमें सुख पाकर और अशुभ देशमें दुःख पाकर रागद्वेषका त्याग कर देता है वह क्षेत्र सामायिक कहलाता है ॥ २७ ॥ जो शीतकालमें तथा उष्णकालमें समता धारण करते हैं किसी कालको भी सुख वा दुःख देनेवाला नहीं मानते उनके काल सामायिक होता है इसमें कोई संदेह नहीं ॥ २८ ॥ जो मित्र शत्रु आदिमें रागद्वेष छोड़कर समताभाव धारण करते हैं उनके भाव सामायिक होता है ॥ २९ ॥ जो रागद्वेष आदि सव विकारोंको छोडकर अपने हृदयको समस्त पापोंसे रहित वना लेता है और धर्मध्यान धारण करता है उसके समस्त सुखोकी खानि, स्वर्ग-मोक्षको देनेवाला और कर्मरूपी वनको जलानेके लिये दावानल अग्निके समान सारभूत सामायिक होता है ॥३०–३१॥ वह सामायिक किसी गुफामें, वनमें, पर्वतपर, सूने मकानमें, जिनालयमें वा अपने घरमें जहां कि न तो अधिक शीत हो न अधिक उष्णता हो, जहांपर चित्तमें समता वनी रहे, जहांपर कठोर शब्द न होते हो, स्त्रियां न हो, पशु न हो, लोग न हों, मित्र न हों, जो ध्यानके योग्य एकांत स्थान हो और जहांपर डांस मच्छर कीडे आदि न हो ऐसे स्थानपर एक धोतीके ( एक वस्त्रके ) विना अन्य सर्व वाह्य परिग्रहोंका त्यागकर प्रोपधोपवास अथवा एकाशन करके अवश्य सामायिक करना चाहिये ॥ ३२–३४ ॥ उस समय शरीरको निश्चल रखना चाहिये, भोंह चलाना मुंह मटकाना आदि सवका त्याग कर देना चाहिये, मुखपर समताभाव प्रगट होना चाहिये, हाथसे इशारा करना आदि सवका त्याग कर देना चाहिये ॥ ३५ ॥ बुद्धिमानोंको जिनालय अथवा घरमें उत्तरकी ओर मुंहकरके हाथ जोडकर और स्वस्थचित्त होकर खडे होना चाहिये ॥ ३६ ॥ संकल्प विकल्प आदिका त्यागकर मनको स्थिर रखना चाहिये, घरकी चिंता सब छोड देनी चाहिये, तथा

सकुलम् । प्राप्य रागादिक हन्यात् क्षेत्रसामायिक भजेत् ॥२७॥ शीतोष्णादिषु कालेषु समता ये वितन्वते । कालसामायिक तेषा भवत्येव न सशय. ॥२८॥ त्यक्त्वा रागादिक योऽरिमित्रादिषु करोति ना । समताधिष्ठित भाव भावसामायिक श्रयेत् ॥ २९ ॥ स्वचित्त यो विधत्ते हि सर्वसावद्यवर्जितम् । त्यक्त्वा रागादिसदोह धर्मध्यानसमन्वितम् ॥३०॥ तस्य सामायिक सार भवेत्सर्वसुखाकरम् । स्वर्गमुक्तिकर कर्मकक्षदावानलोपमम् ॥३१॥ गह्वरादिवनाद्रौ वा शून्यागारे जिनालये । स्वगृहे तीव्रशीतादिवर्जिते चित्तसाम्यदे ॥३२॥ त्यक्तकर्कशशब्दस्त्री-पशुलोकादिके सुहृत् । एकान्ते ध्यानयोगे च दशकीटाद्यगोचरे ॥ ३३ ॥ एकवस्त्र विना त्यक्त्वा सर्वबाह्यपरिग्रहान् । प्रोषध चैकभक्त वा कृत्वा सामायिकं कुरु ॥३४॥ कृत्वा सुनिश्चल देह भ्रूविकारादिवर्जितम् । मुखादिसाम्यतापन्न त्यक्तहस्तादिसज्ञकम् ॥३५॥ उत्तराभिमुख

ध्यान और अध्ययनमें तत्पर रहना चाहिये ॥ ३७ ॥ उस समय बुद्धिमानोंको अपने हृदयमें धर्म संवेग और वैराग्य धारण करना चाहिये, रागद्वेप छोड देना चाहिये और सामायिक पाठके अर्थका चिंतवन करना चाहिये ॥३८॥ वाग्जाल, कठोर शब्द, विकथा आदिका त्याग कर देना चाहिये। सामायिक पाठको मधुर स्वरसे पढना चाहिये, स्वर अक्षर पदार्थ आदिका शुद्ध उच्चारण करना चाहिये, न जोरसे न धीरे पढना चाहिये, पाठके अक्षर न कम हो न अधिक हो। अपने आत्माको शुद्ध करनेके लिये शुभ और शुद्ध पाठ पढना चाहिये ॥ ३९–४० सबसे पहिले ईर्यापथ शुद्धि करनी चाहिये और फिर दो घडीका नियम लेकर चैत्य भक्तिका पाठ पढना चाहिये ॥ ४१ ॥ फिर वस्त्रसे वा अन्य किसी पीछी आदि साधनसे पृथ्वीको शुद्धकर पंचांग वा अष्टांग नमस्कार करना चाहिये ॥ ४२ ॥ फिर खडे होकर आत्माको शुद्ध करनेवाला कायोत्सर्ग करना चाहिये अर्थात् मोक्ष प्राप्त करनेके लिये नौवार नमस्कार मंत्र पढना चाहिये ॥ ४३ ॥ आदि और अंतमें बृहत् नमस्कार करना चाहिये अर्थात् एक एक प्रणाम करना चाहिये और तीन तीन आवर्त करना चाहिये ॥ ४४ ॥ तदनंतर बुद्धिमानोंको चौवीस तीर्थकरोंकी स्तुति करनी चाहिये तथा इसके आदि अंतमें भी एक एक नमस्कार और तीन तीन आवर्त करने चाहिये ॥ ४५ ॥ सामायिक करनेवालोंको एक एक व्युत्सर्गमें ( कायोत्सर्गमें जोकि आदि अंतमें किया जाता है ) चार चार नमस्कार और वारह वारह आवर्त करने पडते हैं ॥ ४६ ॥ फिर चैत्यस्तवन कर पांचो परमेष्ठियोंका स्तवन

---

चैत्यगेहादौ चान्हिसस्थित । सामायिक सुधी स्वस्थो विदध्यात्करकुड्मलम् ॥३६॥ मनःस्थिर विधायोच्चै. सकलपादिविवर्जितम् । गृहचिन्तादिसत्यक्त ध्यानाध्ययनतत्परम् ॥ ३७ ॥ धर्मसंवेगवैराग्याधिष्ठित रागदूरगम् । सामायिकादिसूत्रस्य चार्थं सचितयेद्बुध' ॥ ३८ ॥ त्यक्त्वा वाग्जालदु'शब्दविकथादिकदम्बकम् । तीव्रादिध्वनिनिर्मुक्त त्यक्तहीनाधिक शुभम् ॥३९॥ स्वराक्षरपदार्थादिशुद्ध सामयिकस्य भो । मधुरादिस्वरेणैव पठ सूत्रं स्वशुद्धये ॥४०॥ कृत्वेर्यापथसंशुद्धिं द्वयादिघटिकाकिताम् । मर्यादा च विधायादौ चैत्यभक्ति भजस्व भो ॥४१॥ नमस्कार कुरु त्वं भो प्रतिलिख्य धरा शुभाम् । वस्त्रेणान्येन वा धीर' पञ्चागादिसमन्वितम् ॥४२॥ ऊर्ध्वीभूय पुनश्चैत्र कायोत्सर्गं विशुद्धिदम् । नमस्कारनवोपेत कुरु त्व भव्य मुक्तये ॥४३॥ आदावन्ते वृहन्नाम नमस्कारस्य त्व भज । एकैकं सत्प्रणाम च त्रितयावर्तसयुतम् ॥४४॥ चतुर्विंशतिलोकेशस्तवनस्यापि भो बुधाः। आदावन्ते नमस्कारं भजावर्तत्रयान्वितम् ॥४५॥ एकस्मिन्नेव व्युत्सर्गे नमस्कारचतुष्टयम् भवेयुः द्वादशावर्ता सामायिकवशात्मजाः ॥४६॥ चैत्यादिस्तवनं कृत्वा नु पंचपरमेष्ठिनाम्। कायोत्सर्गादिकं सर्वं कुरु लोकोत्तमात्मनाम् ॥४७॥

करना चाहिये। और फिर कायोत्सर्गादि समस्त क्रियाएं कर लोकोत्तम पांचों परमेष्ठियोंका स्तवन करना चाहिये ॥४७॥ हे भव्य! मोक्ष प्राप्त करनेके लिये सामायिक करते समय चित्तको एकाग्रकर आदरपूर्वक व्युत्सर्ग आदि सब क्रियाएं करनी चाहिये ॥ ४८ ॥ वैराग्य परिणामोंको बढानेके लिये, आत्माका कल्याण करनेके लिये, और संवेग धारण करनेके लिये अनित्य अशरण आदि अनुप्रेक्षाओंका चिंतवन करना चाहिये ॥ ४९ ॥ यह शरीर अपवित्र है, संसार अनेक महा दुःखोंसे परिपूर्ण है और भोग नरकोंके दुःख देनेवाले हैं इसलिये शरीर संसार और भोगोंमें सदा विरक्त रहना चाहिये ॥ ५० ॥ छह द्रव्य और सातों तत्त्व सम्यग्दर्शनकी खानि हैं इसलिये हे भव्य! छहों द्रव्योंमें, सातों तत्त्वोंमें और सारभूत रत्नत्रयमें सामायिक करते समय सदा अपनी भावनाएं रखनी चाहिये ॥५१॥ आज्ञाविचय, अपायविचय, विपाकविचय और संस्थान विचय ये चारों ही धर्मध्यान स्वर्गरूपी घरके आंगन हैं इसलिये सामायिकमें इन चारों धर्मध्यानोंको अवश्य धारण करना चाहिये ॥५२॥ सामायिक करते समय बुद्धिमानोंको ऐसा ही चिंतवन करना चाहिये जिससे इंद्रियां सब वशमें होजांय और मन निश्चल होजाय ॥५३॥ सामायिक करनेवाले धीरवीर पुरुषोंको प्रतिज्ञापूर्वक कातरलोगोंको भय उत्पन्न करनेवालीं शीत, उष्ण, दंशमसक आदि बाइसो परीषह सहन करनी चाहिये ॥५४॥ समताभावोंको धारण करनेवाले बुद्धिमानोंको तिर्यंच, देव मनुष्य और अचेतनोंके किये हुए तथा घोर दुःख देनेवाले उपसर्गोंको भी सहन करना चाहिये ॥५५॥ अनिष्ट संयोग, इष्ट वियोग और रोगसे उत्पन्न होनेवाले आर्तध्यान तथा निदानका भी त्याग कर देना चाहिये, क्योंकि यह चारों प्रकारका आर्तध्यान तिर्यंच योनिका कारण है ॥ ५६ ॥ सामायिक करनेवाले पुरुषको हिंसानंद, स्तेयानंद, अनृतानंद और विषय

एकचित्तेन मुक्त्यर्थं भव्य आदरसंयुत। सुव्युत्सर्गादिकं सर्वं कुर्यात्सामायिकस्य वै ॥४८॥ विचिंतय त्वमनुप्रेक्षा अनित्याशरणादिका। वैराग्यादिविवृद्ध्यर्थं शर्मसंवेगमाकृथा ॥४९॥ देहसंसारभोगेषु वैराग्यं भावय स्फुटम्। अशुच्यातिमहादुःखश्वभ्रमार्गप्रदेषु भो ॥५०॥ षड्द्रव्य सप्ततत्त्वेषु सम्यक्त्वाद्याकरेषु च। भावना कुरु भो भव्य साररत्नत्रयादिषु ॥ ५१ ॥ आज्ञापायविपाकाख्य संस्थानविचयात्मकम्। धर्मध्यानं चतुर्भेदं भज स्वर्गगृहांगणम् ॥५२॥ येनाक्षाणि विलीयन्ते मनो भवति निश्चलम्। तदेव चिंतयेद्धीमान् स्थित सामायिके समे ॥५३॥ अति शीतोष्णदंशादिद्वाविंशति परीषहा। प्रतिज्ञानात्परैः धीरैः सोढव्या भीरुभीतिदा ॥५४॥ उपसर्गा हि सोढव्यास्तिर्यग्देवनृणा बुधैः। अचेतनादि जाताश्च दुःखदा समसंयुतैः ॥ ५५ ॥ अनिष्टेष्टप्रसंयोगे वियोगादिरुगादिजम्। तिर्यग्योनिकरं चार्तं निदान

संरक्षणानंद ( हिंसामें आनंद मानना, झूठ बोलनेमें आनन्द मानना, चोरीमें आनन्द मानना और परिग्रहोंकी रक्षा करनेमें आनन्द मानना ) इन चारों प्रकारके रौद्रध्यानोंका त्याग कर देना चाहिये, क्योंकि ये चारो प्रकारके रौद्रध्यान नरकमें पटकनेवाले हैं ॥५७॥ आर्तध्यान और रौद्रध्यान ये दोनों प्रकारके ध्यान अपध्यान है, महा पाप उत्पन्न करनेवाले हैं और निंद्य हैं इसलिये सामायिक करनेवाले पुरुषोंको घोर उपसर्ग होनेपर भी इनसे बचते रहना चाहिये-इनका त्याग कर देना चाहिये ॥५८॥ व्रतोंको निर्दोष पालन करनेके लिये सामायिक करनेवालोंको तत्त्वोंके चिंतवनका अवलम्बन लेकर धर्मध्यान आदिके द्वारा सामायिकके समयकी वृद्धि करनी चाहिये अर्थात् धर्मध्यान धारणकर अधिक समय तक सामायिक करनेका अभ्यास करना चाहिये ॥ ५९ ॥ सामायिक करते समय बाह्य अन्तरङ्ग परिग्रह नहीं होते और न आरम्भ इद्रियोंके विषय ही होते हैं तथा न कषाय ही होते है, अतएव सामायिकमें हिंसा आदि समस्त पापोंका त्याग होजानेके कारण उस समय गृहस्थोंके तेरह प्रकारका चारित्र होजाता है ॥६०-६१॥ सामायिक करता हुआ गृहस्थ समस्त परिग्रहोका त्याग कर देनेके कारण वस्त्रसहित मुनिके समान साधु अवस्थाको प्राप्त होजाता है ॥६२॥ यह गृहस्थ सामायिकके बलसे पहिलेके इकट्ठे किये हुए पापकर्मोका नाश करता है और नये कर्मोंको ग्रहण नहीं करता है ॥ ६३ ॥ सामायिक करनेवाला बुद्धिमान चित्तमें समता धारण करनेके कारण स्वर्ग राज्यका कारण ऐसा महापुण्य उपार्जन करता है ॥ ६४ ॥ जो भव्य जीव शुभ व्रतोंको करता हुआ सामायिक करता है वह सोलहवे स्वर्गकी संपदा पाकर मोक्षमें जा विराजमान होता है ॥ ६५ ॥

---

भव्य त्व त्यज ॥ ५६ ॥ हिंसानदानृतस्तेयार्थसरक्षणसभवम् । रौद्राख्य श्वभ्रद ध्यानं त्यजेत् सामायिकस्थ ना । महापापकरं निंद्य दुर्ध्यानद्वयमंजसा । घोरोपसर्ग सजाते त्याज्य सामायिकान्वितै ॥ ५८ ॥ धर्मध्यानादिसयोगैस्तत्त्वचिन्तावलम्बनै. । सामायिकादिकालस्य कुरु वृद्धिं व्रताय भो ॥ ५९ ॥ सामायिके न सन्त्येव बाह्येतरपरिग्रहा । आरम्भार्थेन्द्रियार्थाः कषायाश्च तदा नृणाम् ॥६०॥ त्रयोदशविध वृत्त जायते गृहिणां ध्रुवम् । सामायिकेन हिंसादि सर्वसावद्य वर्जनात् ॥ ६१ ॥ गृही सामायिकस्थोऽहि यतिभाव प्रपद्यते । सगादि त्यजनान्नून वस्त्रयुक्तो मुनिर्यथा ॥६२॥ नाशं पूर्वार्जितानां स विधत्ते पापकर्मणाम् । नूतनानि न गृह्णाति सामायिकबलाद्गृही ॥६३॥ महापुण्य समाधत्ते नाकराज्यादि कारणम् । समचित्तवशाद्धीमान् सामायिकसमन्वित ॥६४॥ सामायिकं विधत्ते यो भव्य शुभव्रतादिभाक् । याति निर्वाणमेक स प्राप्य षोडशम दिवम् ॥६५॥ मुनि सामायिकेनैव भव्य शास्त्रव्रतान्वित । अत्यनसमभावेन याति ग्रैवे-

शास्त्रोंको जाननेवाले और व्रतोंको पालन करनेवाले भव्य मुनि सामायिकके कारण अत्यन्त समताभाव धारण करते हैं इसलिये वे अग्रिम (उत्तम) ग्रैवेयकमें ही जाकर जन्म लेते हैं ॥ ६६ ॥ सामायिकमें समस्त परिग्रहोंका साग होजाता है और समस्त अशुभ छूट जाते है इसलिये गृहस्थोंके लिये सामायिकके समान अन्य कोई भी धर्म किसीतरह नही होसकता ॥६७॥ यही समझकर बुद्धिमानोंको प्रतिदिन सवेरे ही उठकर धर्म धारण करनेके लिये सबसे पहिले पूर्णरीतिसे सामायिक करना चाहिये ॥ ६८ ॥ तदनंतर मनुष्योंको घरके काम करने चाहिये क्योंकि धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चारो पदार्थोंमें सबसे पहिले धर्म पुरुषार्थ ही कहा है ॥ ६९ ॥ इसी प्रकार चतुर पुरुषोंको दोपहरके समय भी पहिले धर्म और संवेगका कारण ऐसा शुभ सामायिक करना चाहिये और फिर भोजन करना चाहिये ॥ ७० ॥ तथा बुद्धिमानोंको धर्मकी सिद्धिके लिये शामके समयमें भी पहिले सारभूत सामायिक करना चाहिये और फिर शयन करना (सोना) चाहिये ॥ ७१ ॥ इस प्रकार प्रत्येक गृहस्थको प्रतिदिन तीन तीन वार सामायिक करना चाहिये और प्राण नाश होनेपर भी तथा महा रोगादिक होनेपर भी इस सामायिकके नियमका भङ्ग नही करना चाहिये ॥ ७२ ॥ जो बुद्धिमान सवेरे दोपहर शाम तीनों समय धर्मध्यान करते हैं वा सामायिक वा जप आदि करते हैं वे हिंसा आदिसे उत्पन्न हुए समस्त पापोंको नष्टकर महापुण्य उपार्जन करते है ॥ ७३ ॥ सामायिकमें बहुतसे आरम्भ और बहुतसे परिग्रहका भार भरा नहीं रहता इसलिये सामायिक करनेवाले गृहस्थ हलके जहाजके समान शीघ्र ही संसाररूपी समुद्रके पार होजाते है ॥७४॥ जो सामायिकके सूत्रपाठोंका पाठ नही कर सकते उन्हें एकाग्रचित्त होकर एकसौ पचास वार पंच नमस्कारमंत्रका जाप करना चाहिये ॥ ७५ ॥ जो गृहस्था-

---

यकेऽग्रिमे ॥६६॥ सामायिकसमो धर्मो न स्याद्गृहिणा क्वचित्। सर्वं संगपरित्यागात्सकलाशुभवर्जनात् ॥६७॥ इति मत्वा बुधै पूर्वं प्रातरुत्थाय प्रत्यहम् । सामायिक सुसम्पूर्णं कर्तव्य धर्महेतवे ॥६८॥ पश्चाद्गृहादिकर्माणि कर्तव्यानि यतो जनै । धर्मार्थकाममोक्षाणामादौ धर्म प्रकीर्तित ॥६९॥ मध्याह्नेपि तथा दक्षै कृत्वा सामायिक शुभम् । कर्तव्य भोजन पश्चाद्धर्मसंवेगकारणम् ॥ ७० ॥ प्रविधायपराह्नेऽपि सार सामायिकादिकम् । कुर्वीध्व शयन पश्चाद्धो बुधा धर्मसिद्धये ॥७१॥ दिने दिने सदा तद्धि कार्यं वारत्रय नरै । प्राणान्तेऽपि न मोक्तव्य महारोगादिकेऽथवा ॥७२॥ कालत्रयेषु कुर्वन्ति धर्मध्यानादिक बुधा । हत्वा हिंसादिज पाप पुण्य समर्जयन्ति ते ॥७३॥ कुबह्वारम्भद्रव्यादिभृत' सामायिके न भो । याति ससारनीर च गृही सद्यानपात्रवत् ॥ ७४ ॥ सामायिकादि सत्सूत्र पाठीकर्तुं क्षमा न ये । शतप-

श्रमरूपी रथमे लगे रहनेपर भी सामायिक नही करते, सदा पापकार्योंकी चितामें ही लगे रहते हैं वे नीच बैल हैं, इसमें कोई संदेह नही ।.७६॥ जो अज्ञानी इस श्रेष्ठ पंच नमस्कार मंत्रका जाप नहीं करते उनका मुंह महापाप करनेवाले विलके समान समझना चाहिये ॥ ७७ ॥ जो मनुष्य सामायिक, महामंत्र, स्तवन आदिसे भरपूर धर्मध्यानको नहीं करते हैं वे पापके कारण नरकमें ही पड़ते हैं ॥ ७८ ॥ यही समझकर तू सुखमें, दुःखमें, भयमें, मार्गमें, रोगमें, सोनेमें, बैठनेमें सर्व स्थानोंमें पदपदपर इस मंत्रराज ( पंच नमस्कार मंत्रका ) का जप कर ॥ ७९ ॥ जिसप्रकार परमाणुसे कोई छोटा नही है और आकाशसे अन्य कोई बड़ा नही है उसी प्रकार पंचनमस्कारमंत्रसे बढकर और कोई मंत्र इस संसारमें नही है ॥ ८० ॥ इस मंत्रराजके प्रतापसे शाकिनी, भूत, पिशाच, रोग, चोर, राज्यबंधन आदि किसी प्रकारका भय मनुष्योको नही होता है ॥ ८१ ॥ जो जीव सातों व्यसनोंमें आसक्त थे और महा पापी थे वे भी मरनेके समय सब मंत्रोंके स्वामी इस पंच नमस्कार मंत्रका जपकर शुभ कर्मके उदयसे स्वर्गमें जा पहुंचे हैं ॥८२॥ इस मंत्रराजके प्रतापसे श्रेष्ठ लक्ष्मी भी विवेकी पुरुषोंके घरकी दासीके समान वश होजाती है और दरिद्रता सब नष्ट होजाती है ॥ ८३ ॥ मुझे तो ऐसा निश्चय है कि चिंतामणी रत्न, निधियां, कल्पवृक्ष और कामधेनु आदि सब इस पंच नमस्कार मंत्रके सदा कालसे चले आये सेवक ही हैं ॥ ८४ ॥ जो मनुष्य एकाग्रचित्तसे सारभूत पंच परमेष्ठियोंका ध्यान करते हैं वे इंद्र, चक्रवर्ती और तीर्थंकरकी संपदाको अवश्य प्राप्त होते हैं ॥ ८५ ॥ बहुत कहनेसे क्या लाभ है? थोडेसेमें इतना समझलेना चाहिये कि मंत्रके प्रभावसे तीनों लोकोंमें उत्पन्न

---

चाशन्नमस्कार ते जपन्त्वेकचित्तत ॥७५॥ सामायिक न कुर्वन्ति युक्ता गेहरथेऽधमा । पापचिन्तान्विता नित्य वृषभास्ते न सशय ॥७६॥ ये सत्पचनमस्कारान्न जपन्ति दुराशया । वदन विलवत्तेषा महापापकर भवेत् ॥ ७७ ॥ सामायिकमहामत्रस्तवनादिकगोचरम् । धर्मध्यान न कुर्वन्ति श्वभ्रे चाघात्पतन्त्यहो ॥७८॥ इति मत्वा जप त्व च मन्त्रराज्य पदे पदे । सुखे दुःखे भये मार्गे व्याधौ च शयनासने ॥७९॥ यथाप्यणो पर नाल्प न महद्गगनात्परम् । तथा पञ्चनमस्कारमंत्रान्मत्रो न विद्यते ॥ ८० ॥ शाकिनीगृहदुर्व्याधिचौरबंधनृपादिजम् । पुसा नश्याद् भय सर्वं मत्रराजप्रतापत ॥ ८१ ॥ सप्तव्यसनससक्ता महापापान्विता नरा । मरणे सर्वं मत्रेश प्राप्य स्वर्गं गता शुभात् ॥८२॥ सल्लक्ष्मीर्गृहदासीव वश याति विवेकिनाम् । मत्रराजप्रसादेन दारिद्र्य प्रपलायते ॥८३॥ चिन्तामणिनिधिकल्पद्रुमकामदुघादय । मत्रराजस्य सर्वोऽपि मन्ये भृत्याश्चिरन्तना ॥ ८४ ॥ इन्द्रतीर्थेशचक्र्यादिभुवा लक्ष्मी भजत्यहो । सार पच गुरूणा सद्ध्यानादेकाग्रतो

होनेवाले जितने सुख हैं उन सबको पाकर बुद्धिमान लोग मोक्षमें ही विराजमान होते हैं ॥ ८६ ॥ दिन रातमें जो पाप उत्पन्न होते हैं उन सबके क्षय होनेका कारण प्रतिक्रमण है इसलिये बुद्धिमानोंको शाम सवेरे दोनों समय प्रतिक्रमण अवश्य करना चाहिये ॥ ८७ ॥ उत्तम गृहस्थोंको धर्मध्यानकी सिद्धिके लिये अपनी शक्तिके अनुसार प्रतिदिन चारों प्रकारका स्वाध्याय करना चाहिये ॥ ८८ ॥ उत्कृष्ट श्रावकोंको रात्रिके समय धर्म पालन करनेके लिये और अहिंसा आदि व्रतोंकी रक्षा करनेके लिये प्रतिदिन दो योग धारण करने चाहिये अर्थात सुबह शाम दोनों समय ध्यान करना चाहिये ॥ ८९ ॥ जो उत्तम बुद्धिमान ऊपर लिखे आवश्यकोंको प्रतिदिन करते हैं वे मुनियोंके समान शुभ स्वर्गमें जाते हैं और फिर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते है ॥ ९० ॥ क्षुल्लक व्रतोंको ( एक देश व्रतोंको ) धारण करनेवाले अणुव्रतियोंको प्रतिदिन समस्त आवश्यक करने चाहिये तथा रोग क्लेश आदि आजानेपर भी कभी नहीं छोडने चाहिये ॥ ९१ ॥ जिसप्रकार दांत रहित हाथी और दाढ रहित बाघ अपने काम करनेमें समर्थ नहीं होता उसी प्रकार आवश्यकोंको न करनेवाला मनुष्य अपने कर्मोंको नाश नहीं कर सकता ॥ ९२ ॥ जिसप्रकार समयपर बोया हुआ बटका बीज बहुतसे फलोंको फलता है उसीप्रकार अपने अपने समयपर किये हुए आवश्यक भी बहुतसे फलोंको फलते हैं ॥९३॥ जिस प्रकार असमयमें बोये हुए बटके बीजपर उत्तम फल नहीं लगते उसी प्रकार आवश्यक भी यदि समयपर नहीं किये जांय तो उनसे कर्म नष्ट नहीं हो सकते ॥९४॥

नरा ॥ ८५ ॥ किमत्र बहुनोक्तेन सुखं लोकत्रयोद्भवम् । प्राप्य मुक्तिं प्रयात्येव बुधा मंत्रप्रभावत ॥८६॥ अहोरात्र्यादिजातस्य पापस्य क्षयकारणम् । प्रतिक्रमद्वयं कार्यमुभयो कालयो बुधैः ॥ ८७ ॥ धर्मध्यानादिसिद्ध्यर्थं सत्स्वाध्यायचतुष्टयम् । यथाशक्ति हि कर्तव्यं नित्यमेव नरोत्तमैः ॥८८॥ योगद्वयमनुष्ठेयमुत्कृष्टश्रावकैः सदा । रात्रौ धर्माय चाहिंसाव्रतरक्षादिहेतवे ॥ ८९ ॥ इत्याद्यावश्यकं केऽपि प्रकुर्वन्ति बुधोत्तमाः । यान्ति स्वर्गं क्रमान्मोक्षं चानगारा इव शुभाः ॥ ९० ॥ सर्वमावश्यकं नित्यं क्षुल्लकव्रतधारिभिः । अनुष्ठेयं न मोक्तव्यं रोगक्लेशादिके क्वचित् ॥९१॥ दन्तहीनो गजो व्याघ्रो दंष्ट्राहीन क्षमो न च । तथा नावश्यकेनापि हीनः कर्मनिपातने ॥९२॥ वटबीजं यथाकाले चोप्तं भूरिफलप्रदम् । भवेदावश्यकं तद्वत्कृतं कालान्वितात्मनाम् ॥९३॥ बीजयुक्तं यथाकाले न स्यात्तत्फलदायकम् ।

१ चारों प्रकारके स्वाध्यायसे वाचना, पृच्छना, अनुप्रेक्षा, आम्नायसे अभिप्राय जान पडता है क्योंकि धर्मोपदेश साधारण गृहस्थोंका मुख्य कार्य नहीं है ।

इसलिये हे मित्र ! सवेरे, दोपहर और शामको तीनो समय चार चार घड़ी पर्यंत प्रतिदिन सामायिक करना चाहिये ॥९५॥ चतुर पुरुषोको इन आवश्यक कार्योंमें अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार और असह्य अनाचार कभी नहीं करना चाहिये ॥ ९६ ॥ अपने मनसे शुद्धताकी कमी करना अतिक्रम कहलाता है और विषयोंमें आसक्त होना गृहस्थोके लिये व्यतिक्रम कहलाता है ॥ ९७ ॥ प्रमादके कारण आवश्यकोंमें वा चारित्रमें आलस करना अतिचार है और अत्यन्त मूर्ख मनुष्य जो व्रतोका भंग कर देते हैं उसे अनाचार कहते हैं ॥ ९८ ॥ अपनी प्रतिज्ञामें तत्पर रहनेवाले बुद्धिमानोंको समस्त व्रतोंको विशुद्ध रखनेके लिये आवश्यकोंमे तथा व्रतादिकोंमें अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार, अनाचार आदि दोषोंका त्याग कर देना चाहिये ॥ ९९ ॥ जो समस्त अतिचारोंको छोडकर शुद्ध सामायिक करते हैं उनको समस्त पापोंसे रहित महाधर्मकी प्राप्ति होती है ॥ १०० ॥

प्रश्न—हे स्वामिन् ! कृपाकर मेरे लिये उन अतिचारोंका निरूपण कीजिये ?

उत्तर—हे वत्स ! मै उन दुःख देनेवाले अतिचारोंको कहता हूं, तू चित्त लगाकर सुन ॥१०१॥ वचनदुःप्रणिधान, कायदुःप्रणिधान, मनोदुःप्रणिधान, अनादर और अस्मरण ये पांच सामायिकके अतिचार गिने जाते हैं ॥ १०२ ॥ जो सामायिक करता हुआ भी अपने मौनव्रतको छोडकर बुरे वचन ( गाली, गलौच वा हिंसा आदि करनेवाले ) कहता है उसके दुःख देनेवाला वचन दुःप्रणिधान नामका अतिचार लगता है ॥१०३॥ जो सामायिक करता हुआ भी अपने स्थान

---

तथानावश्यकं पुंसामलं कर्मनिपातने ॥ ९४ ॥ आदौ मध्येऽवसाने च सत्षष्टिका चतुष्टयम् । तद्दिनस्य समादाय मित्र ! सामायिकं भज ॥९५॥ अतिक्रमो न कर्तव्यो दक्षैरावश्यकादिषु । व्यतिक्रमोऽप्यतीचारोऽप्यनाचारश्च दुस्सह ॥९६॥ मनसा शुद्धिहीनेन भवेच्चातिक्रमोंगिनाम् । विषयादिप्रसक्तेन श्रयेज्जीवा व्यतिक्रमम् ॥९७॥ आवश्यके व्यतीचार स्यादालस प्रमादत । व्रतस्य भंगत पुंसामनाचारो जडात्मनाम् ॥९८॥ इमे दोषा बुधैस्त्याज्या आवश्यकव्रतादिषु । सर्वव्रतविशुध्यर्थं प्रतिज्ञाततत्परैः सदा ॥९९॥ सर्वातिचारनिर्मुक्तं शुद्धं सामायिकं हि ये । भजन्ति जायते तेषामेतस्त्यक्त महावृषम् ॥१००॥ भट्टारक ! व्यतीपातान् कथय त्वं समादरात् । शृणु भो ते व्यतीपातान् कथयामि विरूपकान् ॥१०१॥ त्रिधा दुःप्रणिधानानि वाक्कायमनसां बुधा । अनादरोऽस्मरणं च त्यनातीचारपंचकम् ॥१०२॥ सामायिकसमापन्नो वक्ति दुर्वचनादिकम् । त्यक्त्वा मौनं भजेन्मोऽपि व्यतीपात कुदुःखदम् ॥१०३॥ कायचेष्टां विधत्ते यस्त्यक्त्वा स्थानासनादिकम् ।

वा आसनको छोडकर हाथ वा अन्य किसीके इशारेसे शरीरकी चेष्टा करते हैं उनके व्रतमें कायदुःप्रणिधान नामका अतिचार लगता है ॥१०४॥ जो सामायिक करते हुए भी समताभावको छोडकर अपने मनमें वध बंध आदिसे उत्पन्न होनेवाला अशुभ संकल्प विकल्प करते हैं उनके मनोदुःप्रणिधान नामका अतिचार लगता है ॥ १०५ ॥ जो मूर्ख अत्यन्त प्रमादके कारण विना ही आदरके शुभ सामायिकको करता है उसके अनादर नामका अतिचार लगता है ॥१०६॥ जो सामायिकमें होनेवाले नित्य कर्मोंको चंचल हृदयसे करता है ( चंचल हृदयके कारण कभी किसी क्रियाको व कभी किसी पाठको भूल जाता है ) उसके अस्मरण नामका अतिचार लगता है ॥ १०७ ॥ जो अपने समयपर पांचों अतिचारोंको छोडकर और बत्तीस दोषोंको टालकर सामायिक करता है वह अवश्य ही मोक्षपद प्राप्त करता है ॥ १०८ ॥

प्रश्न—हे प्रभो पुण्य उपार्जन करनेके लिये उन दोषोंको कृपाकर कहिये ?

उत्तर हे बुद्धिमान ! मन लगाकर सुन, अब मैं उन दोषोंको कहता हूं ॥ १०९ ॥ अनादृत, स्तब्ध, प्रविष्ट, परिपीडित, दोलायित, अंकुशित, कच्छपरिंगित, मत्स्योद्वर्त, मनोदुष्ट, वेदिकाबद्ध, भय, विभ्यत, ऋद्धिगौरव, गौरव, स्तनित प्रतिनीक, प्रदुष्ट, तर्जित, शब्द, हेलित, त्रिवलित, कुंचित, दृष्ट, अदृष्ट, संघकरमोचन, आलब्ध, अनालब्ध, हीन, उत्तरचूलिका, मूक, दुर्दर, मललित इन बत्तीस दोषोंको छोडकर हे मित्र ! तू सामायिक कर ॥ ११०–११४ ॥

हस्तादिसंज्ञया तस्य भवेद्दोषो व्रतस्य वै ॥१०४॥ कुर्वन्ति चित्तसंकल्पमशुभं वधबंधजनम् । समभावं परित्यज्य व्यतिचारं व्रजन्ति ते ॥१०५॥ आदरेण विना योऽधीर्विधत्ते समयं शुभम् । प्रमादेन विशालेन श्रयेद्दोषं व्रतस्य सः ॥१०६॥ नित्यकर्माणि एकाग्रचेतसा यः करोति न । सामायिकादिजातानि तस्य दोषं लभेत सः ॥१०७॥ क्रियाकर्म विधत्ते यस्त्यक्त्वातीचारपंचकान् । कालद्वात्रिंशदोषांश्च लभते सोऽव्ययं पदम् ॥ गणिन् तान् मम दोषांश्च स्वपुण्याय प्ररूपय ॥१०८॥ वक्ष्येऽहं शृणु भो धीमन् कृत्वातिनिश्चलं मनः ॥१०९॥ अनादृतश्च स्तब्धः स्यात्प्रविष्टः स्यात्परिपीडितः । दोलायितोंकुशितोऽपि भवेत्कच्छपरिंगितः ॥११०॥ मत्स्योद्वर्तो मनोदुष्टो वेदिकाबद्ध एव हि । भयो विभ्यद्भवेदृद्धिगौरवो गौरवस्तथा ॥१११॥ स्तनितः प्रतिनीकश्च प्रदुष्टस्तर्जितस्तथा । शब्दश्च हेलितश्च त्रिवलितश्चैव कुंचितः ॥११२॥ दृष्टोऽदृष्टो भवेत्संघकरमोचन एव हि । आलब्धः स्यादनालब्धो हीन उत्तरचूलिकः ॥११३॥ मूकश्च दुर्दरो दोषो भवेत्सुललितः सुहृत् । द्वात्रिंशत्प्रमितान् दोषांस्त्यक्त्वा सामायिकं भज ॥११४॥ क्रियते यत्क्रियाकर्म प्रादरेण विना नरैः । अल्पभावयुतैस्तद्धि अनादृत इवोच्यते ॥११५॥ विद्यादिगर्वितो

जो मनुष्य सामायिककी क्रियाएं विना आदरके अपने थोडेमे भाव लगाकर करते हैं उनके अनादर (अनादृत) नामका दोष लगता है ॥११५॥ जो मूर्ख विद्या आदिके अहंकारसे हृदयमें उद्धतना धारणकर सामायिककी क्रियाओंको करता है उसके स्तब्ध नामका दोष अवश्य लगता है ॥ ११६ ॥ जो परमेष्ठियोंके अत्यन्त समीप बैठकर सामायिक करता है उसके प्रविष्ट नामका दोष लगता है ॥ ११७ ॥ जो अपने दोनों हाथोंसे जंघाओंका स्पर्श करता हुआ अथवा दबाता हुआ सामायिक करता है अथवा वंदना करता है उसके परिपीडित नामका दोष होता है ॥११८॥ जो अपने शरीरको झूलेके समान हिलाता हुआ सामायिक करता है अथवा जो अपने आत्माको चंचल रखता है, जिसके संदेह बना रहता है–सामायिक वंदना वा उसके फलमें जो संदेह रखता है उसके दोलायित नामका दोष लगता है ॥ ११९ ॥ जो अज्ञानी अंकुशके समान अपने अंगूठेको ललाट वा मस्तकपर रखकर सामायिक वा वंदना करता है उसके अंकुशित नामका दोष लगता है ॥ १२० ॥ जो कटिभागसे ( कमरसे ) कछुएके समान कुछ आगेको सरककर वंदना करता है उसके कच्छपरिंगित नामका दोष लगता है ॥ १२१ ॥ जो मच्छके समान एक ही बगलमें अथवा दोनों बगलोंमें वंदना करता है उसके मत्स्योद्वर्त नामका दोष लगता है ॥ १२२ ॥ जो दुष्ट आचार्य वा गुरुके ऊपर खेद प्रकाशित करता हुआ सामायिक वा वंदना करता है उसके मनोदुष्ट नामका दोष लगता है। १२३ ॥ जो दोनों हाथोंसे अपने शरीरको वा दोनों जंघाओंको बांधकर, दबाकर सामायिक वा वंदना करता है उसके वेदिकावद्ध नामका दोष लगता है ॥ १२४ ॥ जो मरण भय आदि सातों भयोंमें डरकर सामायिक

---

योऽधीरुद्धताशयसंयुत । क्रियाकर्म विधत्ते य स्तब्धदोषं श्रयेद्ध्रुवम् ॥११६॥ अत्यासन्नो हि यो भूत्वा सत्पंचपरमेष्ठिनाम्। कुर्यात्सामायिकं दोषं प्रविष्टाख्यं लभेत सः ॥११७॥ दोर्भ्यां जानुप्रदेशं य संस्पृश्य परिपीड्य च। करोति वंदना तस्य दोषः स्यात्परिपीडितः ॥११८॥ आत्मानं च चलं कृत्वा संशयित्वा तनोति वा। तद्दोलामिव यो सोऽधीर्भजेद्दोलायिताभिधम् ॥११९॥ करांगुष्ठं ललाटे यो विधायाधीर्यथांकुशम्। करोति वंदना सोऽपि श्रयेद्दोषमिहांकुशम् ॥१२०॥ कटिभागेन यः कृत्वा कच्छपस्येव चेष्टितम्। तद्विधत्ते स आप्नोति दोषं कच्छपरिंगितम् ॥१२१॥ मत्स्यस्येव कटीभारोद्वर्तनं यो विधाय वा। पार्श्वद्वयेन ता दध्यात् मत्स्यस्येव लभेत सः ॥१२२॥ सूर्यादीना हि यो दुष्टो भूत्वा ता मनसा भजेत्। क्लेशयुक्तेन वा तस्य मनोदुष्टोऽभिजायते ॥१२३॥ हस्ताभ्यां स्वशरीरं यो बध्वा वापि प्रपीड्य तम्। जानुद्वयं विधत्ते स वेदिकावद्धदोषभाक् ॥ १२४ ॥ करोति वंदना योऽपि मरणादिभयान्वितः। प्राप्य भयेन वा त्रस्तो भयदोषं लभेत हि

वा वंदना करता है उसके भय नामका दोष लगता है ॥ २५ ॥ जो परमार्थको न जानकर केवल गुरु आदिके डरसे ही सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके विभ्यत् नामका दोष लगता है ॥ १२६ ॥ चारों प्रकारका महासंघ मेरी भक्ति करेगा, मेरा गौरव करेगा यही समझकर जो अज्ञानी सामायिक वा वंदना करता है उसके ऋद्धिगौरव नामका दोष लगता है ॥ १२७ ॥ जो अपने सुखके लिये आसन आदिके द्वारा अपने माहात्म्यको प्रगटकर सामायिक वा वंदना करता है उसके गौरव नामका दोष लगता है ॥ १२८ ॥ जो गुरुको प्रसन्न करनेके लिये सबसे छिपकर सामायिक वा वंदना करता है उसके स्तनित नामका दोष लगता है ॥१२९॥ जो देव, गुरु वा योगियोंके प्रतिकूल होकर उनकी आज्ञाको न मानकर सामायिक वा वंदना करता है उसके प्रतिनीक नामका दोष लगता है ॥ १३० ॥ जो दूसरोंके साथ द्वेष वैर वा कलह करके भी मन वचन कायसे न तो दूसरोंसे क्षमा कराता है न क्षमा करता है-विना क्षमा करे कराये योंही सामायिक वा वंदना करता है उसके प्रदुष्ट नामका दोष लगता है ॥ १३१ ॥ जो अन्य शैक्ष्य आदिकोंको उंगलीसे तर्जनाकर भय उत्पन्न कर अथवा आचार्य वा गणमे तर्जित होकर सामायिक वा वंदना करता है उसके तर्जित नामका दोष लगता है ॥१३२॥ जो सामायिक करता हुआ भी मौन छोडकर बातें करता है उसके पाप बढानेवाला शब्द नामका दोष लगता है ॥ १३३ ॥ जो आचार्य आदि अन्य मुनियोका तिरस्कार कर वचनसे उनका उपहासकर सामायिक वा वंदना करता है उसके हेलित नामका दोष लगता है ॥ १३४ ॥ जो कमर मोडकर, गर्दन टेढीकर वा छाती नवाकर अथवा भौंह चलाकर

॥१२५॥ गुर्वादिभ्यो विभीतो य क्रियाकर्म करोति वै । अज्ञातपरमार्थोऽपि विभ्यद्दोष लभेत स ॥१२६॥ चातुवर्ण्यमहासंघाद्भक्त्यादि-गौरवेच्छया । यो बुधो वंदना दध्याल्लभते ऋद्धिगौरवम् ॥१२७॥ प्रकटीकृत्य माहात्म्यमातमन आसनादिभि । सुखार्थं चाविषक्ते तद्भजेद्दोषं स गौरवम् ॥१२८॥ गुर्वादेस्य प्रसन्नाय वन्दना कुरुते बुध । परेषा चोरयस्तस्य स्तनितं दोषमाश्रयेत ॥१२९॥ भूत्वातिप्रतिकूलो यो देवगुर्वादियोगिनाम् । वंदनां कुरुते दोष प्रतिनीक लभेत ना ॥१३०॥ अन्यै कृत्वापि प्रद्वेष वैर वा कलहादिकम् । प्रदुष्ट यो भजेच्चके क्षन्तव्य सो विधाय तत् ॥१३१॥ परेषा यो भव कुर्वन्नाचार्यैर्वातितर्जित । नित्यकर्म विधत्ते स तर्जित दोषमाप्नुयात ॥१३२॥ यो मौन हि परित्यज्य वक्ति सामयिके स्थित । वचन जायते तस्य शब्ददोषोऽशुभप्रद ॥ १३३ ॥ कृत्वा परिभव योपि नाचार्यादिसुयोगिनाम् । वचनेन विधत्ते तद्दोष हेलितमाप्नुयात ॥ १३४ ॥ शरीरस्य त्रिभग यो भाले रेखा त्रय हि वा । कृत्वा करोति सत्कर्म श्रयेत्त्रिवलितं स

करता है उसके त्रिवलित नामका दोष लगता है ॥ १३५ ॥ अथवा ललाटपर तीन रेखा चढाकर सामायिक आदि सत्कर्म करता है उसके त्रिवलित नामका दोष लगता है ॥ १३५ ॥ जो दोनों हाथोंसे अपने मस्तकको स्पर्शकर सामायिक वा वंदना करना है, अथवा संकुचित होकर मस्तकको जंघाओंके समीप ले जाकर सामायिक वा वंदना करता है उसके कुंचित दोष लगता है ॥ १३६ ॥ जो आचार्य वा अन्य मुनियोंके देखनेपर तो सामायिक आदि क्रियाओंको अच्छी तरह करता है और उनके न देखनेपर अपनी इच्छानुसार सब दिशाओंकी ओर देखता हुआ सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके दृष्ट नामका दोष होता है ॥ १३७ ॥ जो गुरुकी दृष्टिसे छिपकर सामायिक आदि करता है अथवा पीछी आदिसे विना शोधे, विना देखे चंचल मनसे क्रियाओंको करता है उसके अदृष्ट नामका दोष कहलाता है ॥ १३८ ॥ जो संघको प्रसन्न करनेके लिये अथवा संघसे भक्ति आदि करानेकी इच्छासे सामायिक वा वंदना करता है उसके संघकरमोचन नामका दोष लगता है ॥ १३९ ॥ जो उपकरण आदिको पाकर आवश्यक आदि क्रियाओंको करता है-विना उपकरण आदिके मिले जो नहीं करता उसके मद उत्पन्न करनेवाला आलब्ध नामका दोष लगता है ॥ १४० ॥ जो लोभके वशीभूत होकर उपकरण आदिकी इच्छासे सामायिक आदि आवश्यक क्रियाओंको करता है उसके अनालब्ध नामका दोष लगता है ॥ १४१ ॥ जो काल, व्यंजन, ग्रंथ अर्थ (अथवा मात्रा आदि) आदिसे रहित सामायिक वा आवश्यकोंके पाठोंको पढता है उसके पाप उत्पन्न करनेवाला हीन नामका दोष लगता है ॥ १४२ ॥ जो सामायिक वा वंदनाको बडी शीघ्रतासे थोडे ही समयमें कर लेता है और आलोचना आदि उसकी चूलिकाको (अंतिम क्रियाको) बड़ी देरमें करता है इसप्रकार जो सामायिक करता है उसके उत्तरचूलिका नामका

---

ना ॥१३५॥ य. कुर्वन् स्वशिरस्पर्शं हस्ताभ्या विदधे हि तत् । भूत्वा सकुचितो वा हि स दोषं कुचितं भजेत् ॥१३६॥ आचार्यादिगणैर्दृष्टः सत्कर्म कुरुते हि य । अन्यथा स्वेच्छया दृष्टं श्रयेद्वा दिग्विलोकनात् ॥१३७॥ आचार्यादिषु प्रच्छन्न काय वाऽप्रतिलेख्य यः । अनेकाग्रो विधत्ते तत्सो दृष्ट दोषमाप्नुयात ॥१३८॥ सघस्य रजनार्थं यस्तस्माद्भक्त्यादिवांच्छया । वदनां विधदे तस्य स्यात्सघकरमोचनम् ॥१३९॥ आवश्यकं विधत्ते य' प्राप्योपकरणादिकम् । नान्यथा जायते तस्यालब्धदोषो मदप्रदः ॥१४०॥ विदध्याद्यः षट्कर्मोपकरणादिकवाच्छया । लोभाविष्टो भजेद्दोष सोऽत्रानालब्धसंज्ञकम् ॥१४१॥ कालव्यंजनग्रन्थार्थं हीनमावश्यकं हि यः । करोति जायते तस्य हीनदोषोऽशुभप्रदः ॥१४२॥ वदना स्तोककालेन निर्वर्त्य वेगतो ध्रुवम् । वंदना. चूलिकायाश्च किंचिदुद्धरितस्म य. ॥१४३॥ आलोचनादिकस्यातिकालेनापि

दोष लगता है ॥ १४३-१४४ ॥ जो गूंगेके समान मुखके भीतर ही भीतर सामायिक वा वंदना करता है अथवा उंगलीके इशारे वा हुंकार आदि करता हुआ सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके मूक नामका दोष लगता है ॥ १४५ ॥ जो अपने जोर जोरके शब्दोंसे दूसरोंके अच्छे शब्दोंको भी दबाकर सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके दुर्दर नामका दोष लगता है ॥ १४६ ॥ जो एक स्थानपर बैठकर ही सबकी वंदना करता है अथवा जो पंचमस्वर आदिसे गा-गाकर वंदना करता है उसके मुललित नामका दोष लगता है ॥ १४७ ॥ जो इन बत्तीस दोषोंसे रहित होकर सामायिक करता है उसके पापकर्मोंकी सबसे अधिक निर्जरा होती है ॥ १४८ ॥ जो इन दोषोंको छोडकर सामायिक करता है उसके स्वर्ग मोक्षको वश करनेवाला समस्त सुखोंकी खानि सारभूत और संसाररूपी महासागरसे पार करदेनेवाला शुभरूप महा पुण्य प्राप्त होता है ॥ १४९ ॥ जो इन दोषोंका विना त्याग किये ही सामायिक वा वंदना आदि क्रियाओंको करता है उसके कर्मोंका नाश कभी नहीं होसकता उसका सामायिक आदि करना केवल शरीरको दुःख पहुंचाना है ॥ १५० ॥

इसीप्रकार बुद्धिमानोंको शरीरसे ममत्वका त्याग करनेके लिये श्रेष्ठ धर्मको प्रगट करनेवाला कायोत्सर्ग भी बत्तीस दोषोंसे रहित होकर ही करना चाहिये अर्थात् कायोत्सर्गके भी बत्तीस दोषोंका त्याग कर देना चाहिये ॥१५१॥ जिसप्रकार पैरमें उत्पन्न हुई पीडासे दुःख आजाता है उसी प्रकार कायोत्सर्ग करनेवाले मनुष्यके अवश्य ही कर्म नष्ट होजाते हैं ॥१५२॥

प्रश्न—हे प्रभो ! कृपाकर मेरे लिये कायोत्सर्गके दोषोंका निरूपण कीजिये ।

---

विवर्तनम् । कृत्वा सामायिकं दद्याच्छमेतोत्तरचूलिकम् ॥१४४॥ मूकवन्मुखमध्ये वा हुंकारांगुलिसंज्ञया । युक्तो य कुरुते तद्धि मूकदोषं लभेत स ॥१४५॥ स्वशब्देन परेषां य सच्छब्दमभिभूय वै । वृहद्गलेन तं दद्याद् दुर्दरं दोषमाप्नुयात् ॥१४६॥ स्थित्वैकस्मिन् प्रदेशे य सर्वेषां वंदना भजेत् । अयेत्सुललितं दोषं पंचमादिस्वरेण वा ॥१४७॥ एतैर्मुक्तं हि द्वात्रिंशद्दोषैः सामायिकं च य । करोति निर्जरा पापकर्मणां स भजेत्पराम् ॥१४८॥ त्यक्त्वाशुभं महापुण्यं स्वर्गमुक्तिवशीकरम् । सर्वसौख्याकरं सारं संसाराम्बुधितारकम् ॥१४९॥ अपरित्यज्य तान् दोषान् य कुर्याद्वंदनादिकम् । कर्मक्षयो भवेन्नैव तस्य क्लेशो हि केवलम् ॥१५०॥ कायोत्सर्गोऽपि कर्तव्यो द्वात्रिंशद्दोषवर्जितः । बुधैः कायममत्वादित्यजनार्थं सुधर्मदः ॥१५१॥ दुःखं यथा समायाति पादमज्ञातपीडया । तथा कर्माणि नश्यन्ति कायोत्सर्गस्थितस्य वै ॥१५२॥ कायोत्सर्गभवान् दोषान् मे गणेश प्ररूपय । भो श्रावक प्रवक्ष्येऽ नान् दोषान् शृणु ते स्फुटम् ॥१५३॥ घोटकश्च लतादोष

उत्तर–हे श्रावकोत्तम ! सुन, अव मैं कायोत्सर्गके दोषोंको कहता हूं ॥ १५३ ॥ घोटक, लता, स्तम्भ, कुड्य, माल शवर, लम्वोदर, तनुदृष्टि, वायस, खलित, युग, कपित्थ, शिरःप्रकंपन, मूकित, अंगुलि, भ्रूविकार, वारुणीपायी, दिशामालोकन, ग्रीवोन्नमन, प्रणमन, निष्ठीवन, स्वांगस्पर्श ये कायोत्सर्गके दोष कहलाते हैं अतः बुद्धिमानोंको इनका त्याग कर देना चाहिये ॥ १५४–१५७ ॥ जिस प्रकार अच्छा घोडा एक पैर ऊँचा करके खड़ा होता है उसी प्रकार जो कायोत्सर्ग करते समय एक पैरको ऊँचा कर केवल एक पैरसे पृथ्वीको स्पर्श करता हुआ खड़ा होता है उसके घोटक नामका दोष होता है ॥ १५८ ॥ जो संयमी लताके समान अङ्ग उपांगोको कंपाता हुआ कायोत्सर्ग करता है उसके लता नामका दोष लगता है ॥१५९॥ जो संयमी किसी खम्भेका सहारा लेकर कायोत्सर्ग करता हे अथवा जो अपने हृदयको शून्य वनाकर (आत्माका चिंतवन किये विना) कायोत्सर्ग करता है उसके स्तम्भ नामका दोष लगता है ॥ १६० ॥ जो श्रावक किसी दीवालका

---

स्तंभ[१] कुड्योऽपि सभवेत् । मालदोषः शवरादिवधू[२] स्यान्निर्यल्पे ध्रुवम् ॥ १५४ ॥ लवोदरो वपुदृष्टिर्वायसस्खलिनो युग । कपित्थाख्यो भवेद्दोषः शिरःप्रकपितो भवेत् ॥१५५॥ मूकितोंगुलिदोषश्च भ्रूविकारो हि संभवेत् । तथा च वारुणीपायी दिशामालोकनाभिधा ॥१५६॥ ग्रीवोन्नमनमेव प्रणमन स्यान्निष्ठीवनः । स्वागमर्पो बुधैस्त्याज्या अमी दोषा मलप्रदाः ॥ १५७ ॥ उत्क्षिप्य चैकपाद यो चाविन्यस्येह तिष्ठति । कायोत्सर्गे भवेत्तस्य घोटकाख्यो मलोश्वत् ॥ १५८ ॥ अगानि चालयन् योऽपि व्युत्सर्गं कुरुते यमी । लतेव संश्रयेत्सोऽपि लतादोषं प्रचचलः ॥१५९॥ स्तभमाश्रित्य व्युत्सर्गं यो विधत्ते हि सयत । स्तभदोष भजेत्सोपि स्वशून्यहृदयोऽथवा ॥१६०॥ कायोत्सर्ग

---

१ इसमें स्तम्भ और कुड्य अलग अलग लिखे हैं परन्तु अनगारधर्मामृतमें दोनों एक स्तम्भमें ही शामिल कर लिये हैं।

२–वाकीके दोष इसप्रकार हैं । पटक–इसका स्वरूप ६२ वें श्लोकमें लिखा है । श्रखलित–जो अपने पैरोंको साकलसे वधे हुएके समान करके कायोत्सर्ग करे । उत्तीरत–मस्तकको ऊचाकर कायोत्सर्ग करना । स्तनोन्नति–जो दूध पिलाने वालीके समान छातीको ऊचा उठाकर कायोत्सर्ग करना । न्यून्त्व–मात्रा आदि छोडकर कायोत्सर्गका पाठ पढना । मायाप्रायास्यितिश्चिन–दूसरोंको ठगनेवाली और अत्यत आश्चर्य उत्पन्न करनेवाली अपने शरीरकी स्थिति वनाना । वयोपेक्षाविवर्जन–अपना वुढापा समझकर कायोत्सर्गका छोड देना । व्याक्षेपासक्तचित्तत्व–चित्तका इधर उधर, भटकाते हुए कायोत्सर्ग करना । कालापेक्षाव्यतिक्रम–समय देखकर कायोत्सर्गका कुछ अंश छोड देना । लोभाकुलत्व–लोभके कारण कुछ अश छोड देना । मूढत्व–कर्तव्य अकर्तव्यका विचार न करना । पापकर्मैकसर्गता–हिंसादिकके कामोंमें अत्यत उत्साह होना ।

अथवा अन्य किसी पदार्थका सहारा लेकर कायोत्सर्ग करता है उसके कुड्य नामका दोष लगता है ॥ १६१ ॥ जो किसी वेदी, पट्टा आदिपर खडा होकर कायोत्सर्ग करता है उसके पट्टक नामका दोष लगता है। जो मस्तकसे ऊँचे स्थानपर माला वा रस्सी बांधकर उसका सहारा लेकर कायोत्सर्गके लिये खडा होता है उसके माला नामका दोष लगता है ॥१६२॥ जो भीलिनियोंके समान जघनस्थलको (गुह्य प्रदेशको) दोनो जघाओसे दबाकर (अथवा हाथसे ढककर) कायोत्सर्गके लिये खडा होता है उसके शबर नामका दोष होता है ॥१६३॥ जो कायोत्सर्गमें खडा होकर भी मस्तकको ऊँचा करता है अथवा नीचा करता है उसके लम्बोदर नामका दोष होता है ॥१६४॥ जो कायोत्सर्गमें खडा होकर भी अत्यन्त राग उत्पन्न करनेवाले अपने शरीरको अपने दोनो नेत्रोंकी दृष्टिसे देखता रहता है उसके तनुदृष्टि नामका दोष लगता है ॥१६५॥ जो कायोत्सर्गमें खडा होकर भी कौएके समान अपनी दोनों अगल बगलोंकी ओर देखता है उसके नेत्रोंसे उत्पन्न होनेवाला वह वायस नामका दोष कहलाता है। १६६ ॥ जिस प्रकार लगामके दुःखसे दुःखी हुआ घोडा दांत कटकटाकर मस्तक हिलाता है उसी प्रकार जो कायोत्सर्गके समीप दांतोंको कटकटाता हुआ मस्तक हिलाता है उसके मल उत्पन्न करनेवाला खलीन नामका दोष लगता है ॥ १६७ ॥ जिस प्रकार जूआके दुःखसे दुःखी हुआ बैल गर्दन फैलाता है उसी प्रकार जो गर्दनको फैलाकर सामायिक करता है उसके कायोत्सर्गमें दोष उत्पन्न करनेवाला युग नामका दोष होता है ॥ १६८ ॥ जो कपित्थ वा कैथके समान अपनी मुट्ठियोको बांधकर कायोत्सर्गके लिये खडा होता है उसके कपित्थ नामका दोष लगता है

विधत्ते यः कुड्यमाश्रित्य श्रावकः। अन्यद्वाश्रित्य तस्यैव कुड्यदोषः प्रजायते ॥ १६१ ॥ पीठिकादिकमारुह्य यो व्युत्सर्गं करोति च। मस्तकादूर्ध्वमाश्रित्य मालादोषं भजेत्स ना ॥१६२॥ जघाभ्यां शबरवधूरिव निष्पीड्य तिष्ठति। यो जघनं व्युत्सर्गे शबरदोषं लभेत सः ॥१६३॥ व्युत्सर्गस्थित एवोन्नोन्नमनं कुर्याद् यो बुधः। वाह्यधो नमनं प्राय. स लंबोदरदोषभाक् ॥ १६४ ॥ नयनाभ्यां शरीरं यः स्वस्य दृष्ट्यातिरागदम्। कायोत्सर्गस्थितो दोषं तनुदृष्टिं लभेत सः ॥ १६५ ॥ कायोत्सर्गान्वितो योऽपि पार्श्वं पश्यति काकवत्। तस्य वायस-दोषोऽत्र जायते नेत्रसभवः ॥१६६॥ यो दन्तकटकं सीसं कृत्वा व्युत्सर्गमाश्रयेत्। अश्ववत्खलिनाख्यं स श्रयेद्दोषं मलप्रदम् ॥ १६७ ॥ ग्रीवां प्रसार्य यः कुर्यात् व्युत्सर्गं बलीवर्दवत्। युगदोषो भवेत्तस्य कायोत्सर्गस्य दोषदः ॥१६८॥ कृत्वा कपित्थवन्मुष्टिं यो व्युत्सर्गेण तिष्ठति। व्रजेत्कपित्थदोषं स कायोत्सर्गमलप्रदम् ॥१६९॥ व्युत्सर्गेण स्थितो योऽपि नासिकामुखसभवम्। विकारं कुरुते तस्य मूकदोषं

॥ १८० ॥ जो बुद्धिमान् मुनि चंचलताको छोडकर काष्ठके समान निश्चल होकर शरीरके समस्त विकारोंको छोडकर अंग उपांगोंके हलन चलनको छोडकर तथा समस्त दोषोंका सागकर एकाग्रचित्तसे कायोत्सर्ग करता है उसे स्वर्ग मोक्षके सुख अवश्य ही प्राप्त होते हैं ॥ १८१–१८२ ॥

जो शुद्ध बुद्धिको धारण करनेवाला ज्ञानी पुरुष दो घडी पर्यंत एकाग्रचित्तसे कायोत्सर्ग करता है वह उस कायोत्सर्गसे अनेक जन्मके पापोंको नष्टकर देता है ॥१८३॥ कायोत्सर्ग धारण करनेसे • बुद्धिमानोंका शरीरसे ममत्व छूट जाता है तथा शरीरसे ममत्वका छूट जाना ही महा धर्म और सुखकी खानि है ॥१८४॥ इस संसारमें मनुष्योंको कायोत्सर्गके समान तपश्चरण न तो आजतक हुआ है और न आगे कभी होसकता । यह कायोत्सर्ग स्वर्ग और मोक्षरूपी घरका द्वार है ॥ १८५ ॥ मनुष्योंके जो पैर कायोत्सर्ग धारण कर दृढताके साथ खडे हैं संसारमें उन्हींको पैर समझना चाहिये, वे ही पैर धन्य हैं, वे ही धीरवीर हैं, वे ही धर्म धारण करनेवाले हैं और वे ही पैर स्वर्ग मोक्ष देनेवाले हैं ॥१८६॥ जिन पैरोंसे कभी कायोत्सर्ग नही हुआ जो केवल आने जानेमें ही काम आते हैं और हिंसादिक पाप करते रहते हैं मनुष्योंके ऐसे पैरोंको सर्वथा व्यर्थ समझना चाहिये ॥ १८७ ॥ जो नीच समर्थ होकर भी कायोत्सर्ग नही करते हैं उनका जन्म कुमार्गगामी सेवकके समान व्यर्थ ही वीत जाता है ॥ १८८ ॥ जो कायोत्सर्ग धारण कर और घोर परीषहोंको जीतकर मोक्षके साम्राज्यमें जा विराजमान हुए हैं, संसारमें वे ही धन्य हैं और वे ही विद्वान् लोगोंके द्वारा माननीय वा पूज्य माने जाते हैं

तस्यैको दोषोऽपि न जायते ॥१८०॥ चचलत्व परित्यज्य काष्ठवन्निश्चलो याति । एकाग्रमनसा युक्तदेहादिविक्रिया सदा ॥१८१॥ सर्वांगस्पदनिर्मुक्त त्यक्तदोषान् सुधीर्भजेत्। यो व्युत्सर्गं भजेत्सोऽपि स्वर्गमुक्तिसुखादिकम् ॥१८२॥ एकचित्तेन व्युत्सर्ग यः कुर्याद् घटिकाद्वयम्। अनेकजन्मज पाप क्षिपेद् ज्ञानी स शुद्धधीः ॥१८३॥ ममत्व देहतो नश्येत् कायोत्सर्गेण धीमताम् । निर्ममत्वं भवेन्नूनं महाधर्मसुखाकरम् ॥१८४॥ न भूत भवते नृणा कायोत्सर्गसम तपः । नाकमोक्षगृहद्वार नास्ति चाग्रे भविष्यति ॥१८५॥ मन्ये तावेव पादौ यौ कायोत्सर्गान्वितौ दृढौ । पुसा धर्मप्रदौ धन्यौ धीरौ स्वर्मुक्तिदायकौ ॥१८६॥ कायोत्सर्गं विना पादौ हिंसादिपरिवर्तिनौ । ज्ञेयौ व्यर्थौ मनुष्याणां गमनादिकतत्परौ ॥१८७॥ येऽधमा. शक्तिमापन्ना. कार्योत्सर्गं न कुर्वते । तेषा जन्म वृथा याति भृत्या इव कुमार्गगा ॥१८८॥ कायोत्सर्गं समादाय जित्वा घोरपरीषहान् । ये गता मुक्तिसाम्राज्ये ते धन्या विदुषा मता. ॥१८९॥ इति मत्वा विधातव्य' कायोत्सर्गो बुधो-

॥ १८९ ॥ यही समझकर उत्तम बुद्धिमानोंको प्रतिदिन अपनी शक्तिको प्रगटकर मोक्षका श्रेष्ठ सुख देनेवाला यह कायो-
तसर्ग करना चाहिये ॥ १९० ॥ यह कायोत्सर्ग समस्त सुखोंका निधि है, स्वर्गकी सीढ़ी है, नरकरूपी घरको बंद करनेके
लिये किवाड है, दुःखरूपी दावानल अग्निके लिये मेघोंकी वर्षा है, निरुपम गुणोंकी खानि है और धर्मरूपी वृक्षका बीज
है, इसलिये हे भव्य ! तू मोक्ष-सुख प्राप्त करनेके लिये इस कायोत्सर्गको धारण कर ॥१९१॥ हे मित्र ! यह सामायिक शम
(परिणामोंका शांत होना) दम (इंद्रियोंको दमन करना) और यम (यम नियमरूपसे त्याग करना) से उत्पन्न होता है, मुक्ति
रूपी स्त्रीका स्वामी है, स्वर्गके सुखोंका घर है, तीर्थंकर परमदेव भी इसकी सेवा करते हैं, यह समस्त ऋद्धियोंका बीजभूत
वा कारण है, अनन्तगुणोंसे भरपूर है और पापरूप अन्धकारको नाश करनेके लिये सूर्य है। हे मित्र ! ऐसे सामायिकको तू प्रतिदिन
धारण कर ॥ १९२ ॥ यह सामायिक पापरूपी वनको उखाडनेके लिये कुठार वा कुल्हाडी है, मनरूपी हाथीको वश कर-
नेके लिये सिंह है, विषयरूपी मछलियोंको पकड़नेके लिये जाल है, कर्मरूपी ईंधनको जलानेके लिये अग्नि है, दम शम
यमका घर है, धर्मध्यान और शुक्लध्यानका कारण है तथा समस्त विकारोंसे रहित है और सबमें सारभूत है। हे मित्र !
ऐसे सामायिकको तू अवश्य धारण कर ॥ १९३ ॥ जो रत्नत्रयसे सुशोभित मुनिराज श्रुतज्ञानरूपी महासागरके पारगामी
हुए हैं, अथवा उत्तम ग्रैवेयकमें जा विराजमान हुए हैं वे केवल इस सामायिककी आराधनासे ही हुए हैं। यह सामायिक
श्रेष्ठ धर्मको देनेवाला सुखकी खानि है, मोक्षसुखका सारभूत है, विद्वानोंके लिये सारभूत है, इसके समान संसारमें अन्य

---

त्तमैः। स्वशक्तिं प्रकटीकृत्य प्रत्यहं सत्सुखाकरम् ॥१९०॥ सकलसुखनिधानं स्वर्गसोपानभूतं, नरकगृहकपाटं दुःखदावाग्निमेघम्। अतुल-
गुणसुखं वा धर्मवृक्षस्य बीजं, भज शिवसुखहेतोस्त्वं हि व्युत्सर्गमेव ॥१९१॥ शमदमयमजातं मुक्तिकान्तासुनाथं, सुरगतिसुखगेहं तीर्थनाथैः
सुसेव्यम्। भज हि सकल रुद्धेर्बीजभूतं गुणाढ्यं, दुरिततिमिरसूर्यं मित्र सामायिकं वै ॥१९२॥ दुरितवनकुठारं चित्तमातंगसिंहं, विषय-
सफरजालं कर्मकक्षानलं भो। दमशमयमगेहं धर्मशुक्लादिहेतुं, भज विगतविकारं सारसामायिकं त्वम् ॥१९३॥ प्राप्ता ये मुनयः श्रुतार्णव-
वधरा ग्रैवेयकं चाग्रिमं, तेऽप्याराध्य सुधर्मदं सुखकरं सामायिकं केवलम्। प्राभव्याः शिवसौख्यसारमपि ये रत्नत्रयालंकृता, तस्मात्त्वं
बुधसारमेकमसमं सामायिकं भो भज ॥१९४॥

इति श्रीभट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे देशावकाशिकसामायिकप्ररूपको नामाष्टादशमः परिच्छेदः।

कोई पदार्थ नहीं है, यह अद्वितीय है इसलिये हे भव्य ऐसे सामायिकको तू अवश्य धारण कर ॥ १९४ ॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें देशावकाशिक और सामायिक व्रतका निरूपण करनेवाला यह अठारहवा सर्ग समाप्त हुआ।

## अथ उन्नीसवां परिच्छेद।

जो कर्मरूपी शत्रुको चूर चूर करनेके लिये महामल्ल हैं और भव्य जीवोंको धर्मोपदेश देनेवाले हैं ऐसे श्रीमल्लिनाथ भगवानको मैं अपने कर्म नष्टकरनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ इसप्रकार सामायिकका निरूपण कर अब आगे अनेक गुणोंको उत्पन्न करनेवाले प्रोषधोपवास नामके तीसरे शिक्षाव्रतको कहते हैं ॥ २ ॥ श्रावकोंको अष्टमी और चतुर्दशीके दिन सब तरहके पापोंका त्यागकर सदा प्रोषधोपवास करना चाहिये ॥३॥ जिस दिन प्रोषधोपवास करना हो उसके एक दिन पहिले धारणा और उपवासके दूसरे दिन पारणा की जाती है। मनुष्योंको धारणाके दिन एकाशन करना चाहिये और पारणाके दिन भी एकाशन करना चाहिये। इसप्रकार एक एकाशन, दूसरे दिन उपवास व तीसरे दिन एकाशन करनेको प्रोषधोपवास कहते हैं ॥४॥ बुद्धिमानोंको मोक्ष प्राप्त करनेके लिये उपवासके दिन अन्न, पान, खाद्य, स्वाद्य इन चारों प्रकारके आहारका त्याग कर देना चाहिये ॥ ५ ॥ धीरवीर पुरुषोंको उपवासके दिन अद्भुत साहस प्रगट कर पानीकी एक बूंद भी ग्रहण नहीं करनी चाहिये ॥ ६ ॥ जो उपवास ग्रहण करके कषाय द्रव्योंमे मिले हुए जलको ( किसी काढेको या शर-

---

अथ एकोनविंशः सर्गः।

मल्लिनाथ महामल्लं कामारातिनिपातने। वंदे कर्मविनाशाय भव्यजीवप्रबोधकम् ॥ १ ॥ सामायिकं समाख्याय ततो वक्ष्ये गुणप्रदम्। शिक्षाव्रतं तृतीयं हि प्रोषधादिभवं नृणाम् ॥ २ ॥ अष्टम्यां च चतुर्दश्यां कर्तव्यं श्रावकैः सदा। सत्प्रोषधोपवासोपि सर्वसावद्यवर्जितः ॥ ३ ॥ दिने धारणके चैकभुक्तं यै क्रियते नरैः। तथा पारणके प्रोषधोपवासः स उच्यते ॥ ४ ॥ सर्वाशनं च पानं च खाद्यं स्वाद्यं त्यजेद् बुधः। उपवासदिने मुक्त्यै कृत्स्नमाहारमंजसा ॥ ५ ॥ उपवासदिने धीरैः ग्राह्यं नीरं न खंडकम्। उपवासस्य सारस्य कृत्वा प्रोद्भुतसाहसम् ॥ ६ ॥ कषायद्रव्यसंमिश्रं जलं गृह्णाति ये नराः। उपवासं समादाय तेषां स हीयतेतराम् ॥ ७ ॥ तंदुलादिकसंमिश्रं ये

व्रत आदिको ) पीते हैं उनके उपवासमें अवश्य कमी होती है ॥ ७ ॥ जो प्रोपधोपवास ग्रहण करके भात मिले हुए जलको (चावलोंके मांडको जिसमें कुछ चावलोंका तत्व मिला रहता है) पीते हैं उन मूर्खोंका प्रोषधोपवास अवश्य नष्ट होजाता है ॥८॥

भगवान जिनेन्द्रदेवने आहार पानी सबका त्याग करने व समस्त पाप और चिंताओंसे अलग रहनेको उत्कृष्ट उपवास कहा है ॥ ९ ॥ उपवासके दिन वीतराग भगवानके गुण प्राप्त करनेके लिये बुद्धिमानोंको एक वस्त्रको ( धोतीको ) छोड़कर अन्य सब वस्त्रोंका त्याग कर देना चाहिये तथा आभूपण, स्नान, गन्ध, पुष्प, कुंकुम, अञ्जन, तांबूल, अङ्ग उपांगोंके विकार और शय्या आदि सबका त्याग कर देना चाहिये ॥ १०–११ ॥ घरके व्यापारसे होनेवाली हिंसा, विकथा आदि असत्य, चोरी, अब्रह्म, द्रव्यपरिग्रह आदि सब पापोंका त्याग कर देना चाहिये। मनके सब अशुभ संकल्पोका, हिंसा आदि पापोंके करनेवाले वचनोंका, आने जाने आदि क्रियाओंका तथा और भी पाप उत्पन्न करनेवाले कामोंका सबका त्याग कर देना चाहिये ॥ १२–१३ ॥ धीरवीर बुद्धिमानोंको उपवासके दिन मन, वचन, काय तीनों योगोंसे समस्त अशुभोका त्याग कर मुनियोंके समान विराजमान रहना चाहिये ॥ १४ ॥ धीरवीर पुरुषोंको उपवास ग्रहण कर मुनियोके आश्रममें ( मुनियोंके समुदायमें वा उनके रहने योग्य स्थानोंमें ) जिनालयमें, किसी सूने मकानमें अथवा पर्वतकी गुफा आदिमें रहना चाहिये ॥ १५ ॥ बुद्धिमानोंको ऐसे स्थानोंमें रहकर चित्त लगाकर धर्म और संवेगको बढानेवाले तथा श्री तीर्थंकरके मुखसे उत्पन्न हुए श्रुतज्ञानरूपी शुभ अमृतका पान करना चाहिये अर्थात् शास्त्र श्रवण करना चाहिये ॥ १६ ॥ यदि प्रोषधोपवास करनेवाला ज्ञानवान और धर्मात्मा हो तो उसे स्वयं धर्मरूपी अमृतका पान

पिवन्ति जल शठा । आदाय प्रोषध तेषा सः स्याद्भग्नस्ततो ध्रुवम् ॥ ८ ॥ उपवासो जिनैरुक्त पानाहारादिवर्जित । उत्कृष्टः सर्वसावद्यचिंतादिकपरान्मुख ॥९॥ उपवासदिने सारे सर्ववस्तुकदवकम् । विनैक भूषण स्नान गध पुष्पाणि कुंकुमम् ॥१०॥ अञ्जनं मुखसंस्कारं चागोपागादिविक्रियाम् । शय्यादिकं त्यजेद्धीमान् वीतरागगुणाप्तये ॥११॥ गृहव्यापारजा हिसामसत्य विकथादिकम् । स्तेयमब्रह्मसेवां च द्रव्यादिकपरिग्रहम् ॥१२॥ अशुभं सकलसकल्पं वाचो हिंसादिकारणम् । गमनादिप्रयुक्त न कुर्वे वस्तु च पापदम् ॥१३॥ मनोवाक्काययोगेन त्यक्त्वा सर्वाशुभ बुधा । उपवासदिने धीराः तिष्ठन्ति मुनयो यथा ॥ १४ ॥ आदाय प्रोषधं धीरस्तिष्ठेत्साधुपमाश्रये । जिनागारेऽथवा शून्यगेहे गिरिगुहादिषु ॥ १५ ॥ श्रुत्वामृतं पिवेत्तत्र धर्मं सवेगकारणम् । एकचित्तेन तीर्थेशमुखोत्पन्नं शुभं सुधीः ॥ १६ ॥ ज्ञानवान्

करनां चाहिये और अपना वा दूसरोंका उपकार करनेके लिये अन्य भव्य जीवोंको उसका पान करना चाहिये । अर्थात
उसे स्वयं शास्त्र स्वाध्याय करना चाहिये और दूसरोंको सुनाना चाहिये ॥ १७ ॥ इसीप्रकार वारह अनुप्रेक्षाएं, छह द्रव्य,
सात तत्व, चारों प्रकारका धर्मध्यान और शास्त्रोंका मनन वा चिंतवन भी उन बुद्धिमानोंको करना चाहिये ॥ १८ ॥
इसीप्रकार बुद्धिमानोंको पाप और नरक देनेवाले संसार, शरीर और भोगोंसे वैराग्य भावनाओंका चितवन करना चाहिये,
क्योंकि यह वैराग्य ही स्वर्ग और मोक्षरूपी घरका आंगन है ॥ १९ ॥ धीरवीर बुद्धिमान मनुष्योंको केवलज्ञानरूपी सूर्यका
चिंतवन करना चाहिये, क्योंकि यह केवलज्ञानरूपी सूर्य लोक अलोकको प्रकाशित करनेवाला है, अनंत गुणोंका समुद्र है,
मोक्षका कारण है और जिनेंद्रदेव भी इसका ध्यान करते हैं। इसीप्रकार अनंत महिमाओंसे सुशोभित परमात्माका
ध्यान भी उनको करना चाहिये ॥ २०–२१ ॥ इसीप्रकार उस दिन बुद्धिमानोंको चित्त लगाकर अरहत, सिद्ध, आचार्य,
उपाध्याय व साधु इन पांचों परमेष्ठियोंके वाचक पंच नमस्कार मंत्रका जप और ध्यान करना चाहिये ॥ २२ ॥ हे मित्र !
वहुत कहनेसे क्या लाभ है? थोडेसेमें इतना समझ ले, कि प्रोपधोपवासके दिन स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये समस्त पापोंका
त्याग कर मुनिके समान रह ॥ २३ ॥ इसप्रकार जो बुद्धिमान वैराग्य धारण कर तथा हिंसा आदि समस्त पापोंका त्याग
कर प्रोपधोपवास करते हैं वे असंख्यात पापोंको नष्ट करते हैं ॥ २४ ॥ जो उपवास धारण करके भी गृहस्थीके आरंभ
व्यापार आदिके समस्त पाप करते हैं उनका वह उपवास हाथीके स्नानके समान व्यर्थ है–उस उपवाससे केवल खेद ही
होता है, पाप नष्ट नहीं होते ॥ २५ ॥ इसालिये धीरवीर पुरुषोंको उपवासके शुभ दिनमें प्राण नष्ट होनेपर भी घर संबंधी

---

धर्मसंयुक्त स्वय धर्मामृत पिवेत् । अन्येपा पाययेद्वापि प्रोपकाराय स्वान्ययोः ॥१७॥ अनुप्रेक्षाश्च पट्द्रव्यसप्ततत्त्वादिकान् सुधीः । धर्म-
ध्यान चतुर्भेद स्वागम वा विचिंतयेत् ॥ १८ ॥ ससारदेहभोगेपु पापश्वभ्रप्रदेपु वै । वैराग्य भावयेद्धीमान् नाकमुक्तिगृहागणम् ॥ १९ ॥
अनन्तगुणसन्दोह केवलज्ञानभास्करम् । मुक्तिवीज जिनेन्द्रैर्ध्येय लोकालोकप्रकाशकम् ॥२०॥ असख्यमहिमायुक्त परमात्मानमजसा । भजेद्धी-
मान् पुमान् धीरो मन कृत्वा सुनिश्चलम् ॥ २१ ॥ एकचित्तेन वा धीमान् जपेत्पचपदानि वै । अर्हदादिगुरूणा हि नामोत्पन्नानि निश्चि-
तम् ॥२२॥ किमत्र वहुनोक्तेन त्यक्त्वा सावद्यमजसा । यतिवत्तिष्ठ भो मित्र प्रोपधे स्वर्गमुक्तये ॥२३॥ एव य. प्रोषध कुर्यात्सर्वहिंसादि-
वर्जितम् । क्षिपेद्वैराग्यमापन्न एन सख्याविवर्जितम् ॥२४॥ उपवास विधत्ते यः कुर्यात्पाप गृहादिजम् । गजस्नान इव खेदस्तस्य पापक्षयो

आरंभादिक पाप कभी नहीं करने चाहिये ॥ २६ ॥ जो पुरुप पर्वके दिनोंमें भावपूर्वक उपवास धारण करते हैं वे स्वर्गके राज्यका उपभोग करके अंतमें अवश्य मुक्ति-स्त्रीके स्वामी होते हैं ॥२७॥ जो चतुर्दशीके दिन नियमपूर्वक प्रोपधोपवास करता है वह चौदह गुणस्थानोको पारकर मोक्षमें जा विराजमान होता है ॥ २८ ॥ चतुर्दशीके समान धर्म करनेयोग्य महा पवित्र और उपवास प्रोपधोपवास आदि करने योग्य उत्तम पर्व तीनो कालोमें भी अन्य कोई नहीं हो सकता ॥ २९ ॥ जो चतुर्दशीके दिन चित्त लगाकर प्रोपधोपवास करता है वह सोलहवे स्वर्गके सुख भोगकर मुक्तिरूपी सर्वोत्तम स्त्रीके समीप जा पहुचता है ॥३०॥ जो प्रत्येक चतुर्दशीके दिन घर संबंधी समस्त पापोंको छोडकर उपवास करता है और इसप्रकार चौदह उपवास करता है वह महा पुण्य उपार्जन करता है ॥ ३१ ॥ बुद्धिमानोंको चतुर्दशीके दिन धारण किया हुआ उपवास प्राण नष्ट होनेपर भी नहीं छोडना चाहिये, क्योंकि चतुर्दशीके दिन धारण किया हुआ उपवास धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, इन चारो पुरुपार्थोंको देनेवाला है ॥ ३२ ॥ जो सम्यग्दृष्टी उत्तम पुरुप अष्टमीके दिन उपवास करते हैं वे आठों कर्मोंको नष्टकर मोक्षमें जा विराजमान होते हैं ॥ ३३ ॥ अष्टमीका दिन सबमें सारभूत है। उस दिन जो उत्तम प्रोपधोपवास करता है वह इंद्रका साम्राज्य पाकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करता है ॥ ३४ ॥ जो पुण्य प्राप्त करनेके लिये अष्टमीके दिन नियम पूर्वक उपवास करता है वह अपने आठो कर्मोंको नष्टकर सम्यक्त्व ज्ञान दर्शन आदि सिद्धोंके सर्वोत्तम आठों गुणोंको धारण करता है ॥ ३५ ॥ जो गृहस्थ अष्टमीके दिन उपवास धारण कर धर्म पालन करते है वे इस दिनके समस्त पापोको नष्टकर

---

न च ॥ २५ ॥ तस्माद्धीरैर्न कर्तव्य उपवासदिके शुभे । गृहपापादिकारम्भ' प्राणान्तेऽपि कदाचन ॥२६॥ यः पर्वण्युपवास हि विधत्ते भावपूर्वकम् । नाकराज्यं च सप्राप्य मुक्तिनारीं वरिष्यति ॥ २७ ॥ प्रोषध नियमेनैव चतुर्दश्या करोति यः । चतुर्दशगुणस्थानान्यतीत्य मुक्तिमाप्नुयात् ॥२८॥ चतुर्दश्या सम पर्वं नास्ति कालत्रये वरम्। महायोग्य महापूतमुपवासादिगोचरम् ॥२९॥ प्रोषधं यच्चतुर्दश्यामेकचित्तेन सभजेत्। प्राप्य षोडशम नाक व्रजेन्मुक्तिवरागनाम् ॥३०॥ द्विसप्ताद्युपवासेन पाप हत्वा गृहादिजम्। चतुर्दशादिसजात महापुण्यं लभेत ना ॥३१॥ प्राणान्तेऽपि न मोक्तव्यश्चतुर्दश्या हि धीधनै' । उपवासोऽतिधर्मार्थ काममोक्षफलप्रद. ॥ ३२ ॥ अष्टम्यामुपवास हि ये कुर्वन्ति नरोत्तमा । हत्वा कर्माष्टक तेऽपि यान्ति मुक्ति सुदृष्टय ॥ ३३ ॥ अष्टमे दिवसे सारे यः कुर्यात्प्रोषध वरम् । इन्द्रराज्यपद प्राप्य क्रमाद्याति स निर्वृतिम् ॥ ३४ ॥ नियमेनोपवास य. करोति पुण्यहेतवे । स्वाष्टकर्माणि हत्वा स भजेत्सार गुणाष्टकम् ॥३५॥ सदष्टम्यु-

महा पुण्य उपार्जन करते हैं ॥ ३६ ॥ इसलिये गृहस्थी पुरुषोंको प्राण नष्ट होनेपर भी अष्टमीके दिनका प्रोषधोपवास कभी नहीं छोडना चाहिये क्योंकि अष्टमीके दिन किया हुआ उपवास धर्म अर्थ काम मोक्ष चारों पुरुषार्थोंको देनेवाला है ॥३७॥ इसलिये हे भव्य! तू विना किसी इच्छाके केवल धर्मपालन करनेके लिये प्रत्येक महीनेमें सारभूत चार ( दो अष्टमीके दो चतुर्दशीके ) उपवास कर ॥३८॥ जो मूर्ख पर्वके दिनोंमें उपवासको छोडकर कामसेवन करते हैं वे नरकरूपी महासागरमें अवश्य डूबते हैं ॥ ३९ ॥ जो सारभूत अष्टमीके दिन स्त्रीसेवन करते हैं वे उस पापकर्मके उदयसे मरकर विष्टाके कीडा होते हैं ॥ ४० ॥ जो चतुर्दशी आदि पर्वके दिनोंमें व्रत नही करते वे भव भवमें दरिद्री और नपुंसक होते हैं ॥ ४१ ॥ यही समझकर बुद्धिमानोंको पर्व आदिके विशेष दिनोंमें उपवास नामका तपश्चरण अवश्य करना चाहिये क्योंकि यह पर्वके दिनोंमें किया हुआ उपवास स्वर्ग मोक्षरूपी लक्ष्मीको वश करनेवाला है ॥ ४२ ॥ यह उपवासजन्य तपश्चरण मुक्तिरूपी नगरमें जानेके लिये भरपूर पाथेय ( मार्गमें खाने योग्य पदार्थ ) है तथा यही उपवासरूपी तपश्चरण मुक्तिरूपी स्त्रीको वश करनेके लिये परम मंत्र है ॥ ४३ ॥ यह उपवासरूपी तपश्चरण इच्छानुसार पदार्थोंको देनेके लिये कल्पवृक्ष है और यही तपश्चरण मनमें सोचे हुए पदार्थोंको देनेके लिये चिंतामणि रत्नके समान है ॥ ४४ ॥ विद्वानलोग इसी तपश्चरणको रत्न आदि समस्त पदार्थोंकी खानिभूत निधि कहते हैं ॥ ४५ ॥ तीनों लोकोंमें रहनेवाली लक्ष्मीको आकर्षण करने-अपनी ओर खींचनेके लिये यही उपवासरूपी तप परम मंत्र है तथा जन्ममरणरूपी ज्वरको दूर करनेके लिये यही उपवास परम

पवासस्य धर्मेण गृहनायकाः । अष्टादिदिनज पाप हत्वा पुण्य भजन्ति वै ॥ ३६ ॥ तस्मान्न प्रोषधस्त्याज्यः अष्टम्या च गृहान्वितैः । धर्मार्थकाममोक्षादिप्रद प्राणात्यये क्वचित् ॥३७॥ इति मत्वा सदा सारमुपवासचतुष्टयम् । मासमध्ये कुरु त्व हि धर्माय त्यजकामया ॥३८॥ कामसेवा प्रकुर्वन्ति शठा सर्वदिनेषु ये । उपवासादिकं त्यक्त्वा मज्जन्ति श्वभ्रसागरे ॥ ३९ ॥ अष्टम्यादिदिने सारे रमन्ते रामया सह । तस्या अमेध्यमध्ये ते कृमियोनि भजन्त्यघात् ॥४०॥ चतुर्दश्या दिने पर्वव्रतं कुर्वन्ति ये न वै । दरिद्रत्वं च क्लीवत्वं ते भजन्ति भवे भवे ॥४१॥ इति मत्वा बुधैः कार्यं तपोऽनशनगोचरम् । पर्वादिषु विशिष्टेषु स्वर्मुक्तिश्रीवशीकरम् ॥४२॥ तपो मुक्तिपुरीं गतु पाथेय स्याद्धि पुष्कलम् । मुक्तिरामावशीकर्तुं तपो मन्त्रोगिना भवेत् ॥४३॥ तपः समीहितस्यैव दातु कल्पद्रुमो भवेत् । तपश्चिंतामणिश्चयश्चिंतितार्थप्रदोगिनाम् ॥४४॥ तपः कामदुघाप्युक्ता कामिकार्थप्रदा बुधैः । तपोनिधिश्च रत्नादि सर्ववस्त्वाकरो भवेत् ॥४५॥ तप आकर्षणे मन्त्रः सर्व लोक

औषध है ॥ ४६ ॥ कर्मरूपी महा वनको जला देनेके लिये यही तपश्चरण अग्निके समान है और पापरूपी मलको धोनेके लिये गणधर देवोंने इसी उपवासरूपी तपश्चरणको जलके समान वतलाया है ॥ ४७ ॥ पापरूपी पर्वतको चूर चूर करनेके लिये भगवान जिनेंद्रदेवने इसी तपको वज्र वतलाया है और यही तपश्चरण अशुभरूपी महा शत्रुओंको नष्ट करनेके लिये तीक्ष्ण शस्त्रोके समान ॥ ४८ ॥ इंद्रियरूपी मदोन्मत्त हाथीको मारनेके लिये यह तपश्चरण सिंहके समान है और मनरूपी वंदरको रोकने वा वश करनेके लिये यही तपश्चरण जालके समान माना जाता ॥ ४९ ॥ तपश्चरणसे सुशोभित होने-वाला बुद्धिमान तीनो कालोमे उत्पन्न होनेवाले और तीनो लोकोंमें रहनेवाले जिन जिन पदार्थोंकी इच्छा करता है वे सव पदार्थ उसके समीप अपने आप आजाते है ॥ ५० ॥ जिसका हृदय मुक्तिरूपी स्त्रीमें आसक्त है ऐसा जो बुद्धिमान पुरुप एकाग्र चित्त होकर तपश्चरण करता उसके लिये इस संसारमें कोई पदार्थ दुर्लभ नही है ॥ ५१ ॥ जो बुद्धिमान पहिले मोक्ष जा चुके है, अव जा रहे है अथवा आगे जांयगे वे केवल तपश्चरण ही गये हैं, तपश्चरणसे ही जा रहे हैं और तपश्चरणसे ही जायगे। तपश्च के सिवाय अन्य किसी भी कारणसे मोक्ष प्राप्त नहीं हो सकती ॥५२॥ जो धीरवीर पुरुप अपनी शक्तिको प्रगट कर तपश्चरणरूपी धनका संग्रह करते हैं वे विद्वानोंके द्वारा इस संसारमें धन्य माने जाते हैं ॥५३॥ तीर्थंकर परमदेव होनहार मोक्षके स्वामी है और इंद्रादिक सव उनकी पूज करते हैं परंतु वे भी दो दिन चार दिन महीने दो महीने वा छह छह महीनेतक उपवा पी तपश्चरणको करते है ॥ ५४ ॥ इस संसारमें भगवान श्री ऋपभदेवने भी गणधरों साथ तपश्चरण किया था फिर भला अन्य लोगोकी तो वात ही क्या है, उन्हें तो अवश्य करना चाहिये ॥५५॥

स्थितश्रिया.। तप औषधमेव स्याज्जन्मज्वरविघातने ॥४६॥ तप कर्ममहारण्यदहने ज्वलनोपम । तप पापमलापाये जल प्रोक्त गणाधिपै ४७ तपो वज्र जिनैरुक्त दुरिताद्रिविखण्डने। तपोऽशुभमहाशत्रु हन्तु तीक्ष्णायुधोपमम् ॥४८॥ तप सिंहो भवेद्दक्ष' मत्तमातंगघातने । मन'मर्कटसंरोधे तप पाशोंगिना 'मतः ॥४९॥ तपसा कृतो धीमान् यद्यद्वस्तु समीहते । तत्तदेव समायाति त्रैलोक्ये त्रिजगत्यपि ॥५०॥ एकाचित्तेन यो धीमान् मुक्तिस्त्रीरजिताशय' । [redacted] ति तस्यैव किंचिल्लोके न दुर्लभम् ॥ ५१ ॥ ये वुधा. मुक्तिमापन्ना यान्ति यास्यन्ति निश्चितम् । केवल तपसा तेऽपि नान्येन केन हेतुना ॥५२॥ हीने सहनने धीरा ये कुर्वन्ति तपोधनम् । स्वशक्तिं प्रकटीकृत्य ते धन्या विदुपा मता' ॥५३॥ तीर्थनाथा ध्रुव मुक्तिनाथा इन्द्रादिपूजिता' । तपः कुर्वन्ति ते नित्य पण्मासावधिगोचरम् ॥५४॥ आदिश्रीजिनदेवोऽपि समं गण-

जिसप्रकार सुहागा आदिके संयोगसे अग्निके द्वारा तपाया हुआ सोना शुद्ध होजाता है उसीप्रकार सम्यग्दर्शन संयोगसे तपरूपी अग्निके द्वारा तप्त हुआ यह जीव कर्ममल कालिमासे रहित होकर शुद्ध होजाता है ॥ ५६ ॥ जिसप्रकार मैल लगा हुआ वस्त्र पानीसे धोनेपर शुद्ध होजाता है उसीप्रकार तपरूपी जलसे धुलजानेपर अत्यंत नीच पुरुष भी शुद्ध होजाता है ॥५७॥ स्थूल शरीरमें आसक्त होकर जो पुरुष तपश्चरण नहीं करते वे पुरुष भवभवमें रोग क्लेश आदिके वहुतसे दुःखोंको भोगते रहते हैं ॥ ५८ ॥ जो तपश्चरण नहीं करता वह इस लोकमें रोग दुःख और दरिद्रता आदिसे महा दुःखी होता है तथा परलोकमें अने पापोका उपार्जन कर नरक और तिर्यंच गतिके अनेक दुःखोंको भोगता है ॥ ५९ ॥ जिसने तपरूपी आभूषण छोडदिया है और जो पापरूपी मैलमें सदा आसक्त रहता है उसको मिलने वाले नरक आदिके दुःखोंको हम लोग कह भी नहीं सकते है ॥ ६० ॥ जो राग द्वेष रूपी रोगोके कारण तपश्चरण नहीं करता उसे पंद्रह पंद्रह दिन महीने महीने भरके लंघन करने पडते हैं अथवा और भी ऐसे ही अनेक दुःख भोगने पडते हैं ॥ ६१ ॥ तपश्चरणके विना यह मनुष्य पशु ही है इसमें कोई संदेह नहीं। उपवासरूपी तपश्चरणके विना लगातार सव दिन भक्षण करनेसे यह जीव अवश्य ही दुःखी होता है ॥ ६२ ॥ यही समझकर हे धीरवीर मित्र ! अपने कर्मोको नष्ट करनेके लिये अपनी शक्तिको प्रगट कर तू प्रतिदिन तपश्चरण कर ॥ ६३ ॥ जो पांचों अतीचारोको छोडकर प्रत्येक महीनेके चारों पर्वोमें नियमपूर्वक प्रोषधोपवास करता है वह तीनों लोकोंके समस्त सुखोंको प्राप्त होता है ॥ ६४ ॥

धरादिभि । तप करोति लोकेस्मिंस्तर्ह्यन्यै क्रियते न किम् ॥ ५५ ॥ तप्त यथाग्निना हेम शुद्ध भवति योगत । जीवस्तपोग्निना तप्त शुद्धो दृष्ट्यादियोगतः ॥ ५६ ॥ यद्वन्मलभृत वस्त्र शुद्ध नीरेण स्याद्ध्रुवम् । तपोजलेन धौतो हि नीच शुद्धो भवेन्महान् ॥ ५७ ॥ ये तपो नैव कुर्वन्ति स्थूलदेहादिलम्पटा । रोगक्लेशादिज दुःख ते लभन्ते भवे भवे ॥५८॥ तपो हीनो भवेद्रोगी दु खदारिद्र्यपीडित । इहामुत्र महापापात् श्वभ्रतिर्यग्गतिं व्रजेत् ॥५९॥ तपोलकारत्यक्तो यो लिप्त पापमलादिभि । तस्य दु ख न सक्तोऽह वक्तु श्वभ्रादिगोचरम् ॥६०॥ तपो यो न विधत्ते ना कुर्याद्रागादिरोगत । लघनादिसमूह स पक्षमासादिगोचरम् ॥ ६१ ॥ तपो विना पुमान् ज्ञेय पशुरेव न सशय । इहामुत्र भवेद्दु खी सर्वाह्निपरिभक्षणात् ॥६२॥ इति मत्वा तपो मित्र ! स्वशक्त्या कुरु प्रत्यहम् । वीर त्व प्रकटीकृत्य स्वकर्मक्षयहेतवे ॥६३॥ नियमेनैव यो दध्याच्चतु पर्वसु प्रोषधम् । पञ्चातिचारनिष्क्रान्त श्रयेत्त्रैलोकज सुखम् ॥६४॥ भगवन् तान् व्यतीपातान् दिश त्व

प्रश्न–हे प्रभो ! कृपाकर उन अतिचारोंको मेरे लिये निरूपण कीजिये ?

उत्तर–हे वत्स ! तू चित्त लगाकर सुन, मैं उन अतिचारोंका निरूपण करता हूं ॥ ६५ ॥ अदृष्टमृष्ट व्युत्सर्ग, अदृष्टमृष्ट आदान, अदृष्टमृष्ट संस्तरोपकरण, प्रोपधमें अनादर और अस्मरण ये पांच प्रोपधोपवासके अतिचार गिने जाते हैं। जो विना देखे विना शोधे अपने काममें आने योग्य जल आदिको पृथ्वीपर रख देता है उसके अदृष्टमृष्ट व्युत्सर्ग नामका दोष लगता है ॥ ६७ ॥ जो मनुष्य क्षुधासे पीडित होकर वा अन्य किसी कारणसे विना देखे विना शोधे वस्त्र वा पूजाके पदार्थोंको ग्रहण करता है उसके अदृष्टमृष्टदान नामका अतिचार लगता है ॥ ६८ ॥ जो मनुष्य प्रमादके कारण रात्रिमें पीछेसे विना शोधे वा नेत्रोंसे विना देखे बिछोना वा सांथरा ( सोनेके लिये चटाई आदिका बिछाना ) करता है उसके अदृष्टमृष्ट सस्तरोपकरण नामका अतिचार लगता है ॥ ६९ ॥ जो मनुष्य क्षुधासे पीडित होकर ( भूखसे घबड़ाकर ) आवश्यक आदि कार्योंमें अनादर करता है उसके अनादर नामका दोप लगता है ॥ ७० ॥ अपने हृदयको घरके काममें आसक्त रखनेवाला अथवा काम अर्थ इन दो ही पदार्थोंमें हृदयको आसक्त रखनेवाला जो पुरुप अपने चित्तको निश्चल नहीं करता है उसके अस्मरण नामका दोप लगता है। ( जिसका चित्त निश्चल नहीं है उससे भूल होजाना स्वाभाविक ही है इसलिये चित्तका स्थिर न रहना ही अस्मरण कहलाता है। ) ॥ ७१ ॥ जो बुद्धिमान् समस्त प्रमादोंको छोड़कर और अपने हृदयको निश्चलकर प्रोपधोपवास करता है उसके कोई अतिचार नहीं लग सकता ॥७२॥ यह प्रोपधोपवास पापरूपी वनको जलानेके लिये महा अग्नि है, धर्मरूपी वृक्षको बढ़ानेके लिये मेघकी धारा है, समस्त सुखोंका सागर है, दुःखरूपी

---

कृपया मम । प्रवक्ष्यामि शृणु त्वं ते स्थिरं कृत्वा मनो हि तान् ॥६५॥ अदृष्टामृष्टव्युत्सर्गादानसस्तरणादिषु । प्रोपधेऽनादरः प्रोक्तस्ततश्चास्मरणं भवेत् ॥६६॥ प्रमार्जनावलोकाभ्यां विना भूमौ हि यः क्षिपेत् । कार्यादिजं मलं दोषमुत्सर्गाख्यं लमेत ना ॥६७॥ विना यो दृष्टमृष्टाभ्यां वस्त्रं पूजादिवस्तु ना । क्षुत्पीडितोऽभिगृह्णाति चादानातिक्रमं श्रयेत् ॥६८॥ पिच्छिकानेत्र कर्माभ्यां विना रात्रौ प्रमादतः । विधत्ते सस्तरं योऽस्य संस्तरातिक्रमो भवेत् ॥६९॥ क्षुधादिपीडितो योऽपि पुमानावश्यकादिषु । अनादरं विधत्ते सः श्रयेद्दोषमनादरम् ॥ ७० ॥ गेहकार्यादिसंसक्तो यः करोति न निश्चलम् । चित्तं कामार्थसयुक्तं भजेदस्मरणं स ना ॥७१॥ कृत्वातिनिश्चलं चित्तं यो धत्ते प्रोपधं सुधीः । प्रमादानपि संत्यक्त्वा सोऽतीचारं लमेत न ॥७२॥ दुरितवनमहाग्निं धर्मवृक्षस्य मेघं, सकलसुखसमुद्रं दुःखदावाग्निवृष्टिम् । सुरशिवगतिमार्गं

दावानल अग्निको शांत करनेके लिये पानीकी वर्षा है, स्वर्ग मोक्षका कारण है और साधुलोग भी इसकी सेवा करते हैं इसलिये हे भव्य ! निर्मल गुणोंको प्राप्त करनेके लिये सारभूत पर्वके दिनोंमें तू इस प्रोषधोपवासको धारण कर ॥ ७३ ॥ यह प्रोषधोपवास निर्मल गुणोंका निधि है, अपने हृदयरूपी सर्पको वश करनेके लिये महा मंत्र है, विषयरूपी वनको जलानेके लिये दावानल अग्नि है, कर्मरूपी वनको काटनेके लिये कुठार है, तीनों लोक इसकी पूजा करता है और तीर्थंकर परमदेवने इसका निरूपण किया है । इसलिये हे विद्वन् ! मोक्ष प्राप्त करनेके लिये तू इस प्रोषधोपवासको सदा धारण कर ॥ ७४ ॥ यह प्रोषधोपवास किसीके वश न होनेवाली इंद्रियरूपी मदोन्मत्त हाथीको मारने या वश करनेके लिये सिंहके समान है, धर्मको प्रगट करनेवाला या देनेवाला है और समस्त पापोंको नाश करनेवाला है इसलिये जो बुद्धिमान प्रत्येक पर्वके दिनोंमें इस प्रोषधोपवासको धारण करता है उसके समीप स्वर्गकी लक्ष्मी अपने आप आजाती है, निर्मल मुक्ति भी उसे सदा देखती रहती है, श्रेष्ठ वाणी वा सरस्वती अपने आप आ खड़ी होती है उसकी कीर्ति चारों ओर फैल जाती है और अनुपम मोक्षरूपी राज्यकी लक्ष्मी उसे अवश्य प्राप्त होती है, अतएव गृहस्थोंको पर्वके दिनोंमें अवश्यप्रोषधोपवास करना चाहिये ॥ ७५ ॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें प्रोषधोपवासको निरूपण करनेवाला यह उन्नीसवां परिच्छेद समाप्त हुआ ।



साधुलोकैः सुसेव्यं, भज विमलगुणाढ्यं प्रोषधं पर्वसारे ॥७३॥ अमलगुणनिधानं स्वान्तसर्पस्य मन्त्रं, विषयवनदवाग्निं कर्मवृक्षे कुठारम् ।
सकलभुवनपूज्यं तीर्थनाथैः प्रणीतं, बुधजन परिमुक्त्यै चोपवासं सदा त्वम् ॥ ७४ ॥ स्वर्गश्रीरुपयाति तं च विमला मुक्तिश्च तालोक्यते,
सद्वाणी स्वयमेव कीर्तिरतुला राज्यादिलक्ष्मी ध्रुवम् । दुर्वृत्तेन्द्रियमत्तहस्तिदमने सिंहोपमं सर्वदं, पापारिक्षयदं शुभो हि कुरुते य
प्रोषधं पर्वसु ॥ ७५ ॥

इति श्री भट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे प्रोषधोपवासप्ररूपको नाम एकोनविंशतितमः परिच्छेदः ।

# अथ वीसवां परिच्छेद ।

जो महाव्रतोंको धारण करनेवाले है, धीरवीर हैं और अनेक व्रतोंको प्रदान करनेमें समर्थ हैं ऐसे श्री मुनिसुव्रत भगवानको मैं पुण्य उपार्जन करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ ऊपरके सर्गमें प्रोपधोपवास नामके शिक्षाव्रतका व्याख्यान कर चुके। अब आगे अपने और दूसरोंके हितके लिये चौथे दान वा वैयावृत्य नामके शिक्षाव्रतको कहते हैं ॥२॥ भगवान जिनेंद्रदेवने गृहस्थोंको पुण्य संपादन करनेके लिये आहारदान, औपधदान, शास्त्रदान और वसतिका दान ऐसे चार प्रकारका दान बतलाया है ॥ ३ ॥ गृहस्थोंको स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये दान, पात्र और विधिको जानकर चारों प्रकारका महा दान देना चाहिये ॥ ४ ॥ इस संसारमें पात्र तीन प्रकारके हैं–उत्तम, मध्यम और जघन्य । मुनि उत्तम पात्र हैं, श्रावक मध्यम पात्र हैं और असंयत सम्यग्दृष्टी जघन्य पात्र हैं ॥ ५ ॥ जो मुनिराज बाह्य अभ्यंतर सब तरहके परिग्रहोंसे रहित हैं, जो श्रेष्ठ व्रत और गुप्तियोसे शोभायमान हैं, धीरवीर आदि अनेक प्रकारके तपश्चरण करनेवाले हैं, जो मुखके सब संस्कारोसे रहित हैं, धूल मिट्टी आदि मैलसे जिनका समस्त शरीर लिप्त होरहा है, जिन्होने अपने शरीरसे ममत्व छोड दिया है, जो संसारमें अत्यत दुर्लभ हैं, तपश्चरणसे जिनका सब शरीर कृश होरहा है, जो परीपह सहन करनेमें चतुर हैं, मूलगुण उत्तरगुणोंसे सुशोभित हैं, असंख्यात गुणोंके सागर हैं, लाभ अलाभमें जिनके परिणाम एकसे रहते हैं, जो धीरवीर हैं, जो निंदा स्तुति दोनोसे प्रतिकूल हैं, तृण सुवर्ण दोनोमें समान भाव रखते हैं, जो अनेक दुःखोके सागर ऐसे संसारको

अथ विंशतितमः सर्गः ।

महाव्रतधर धीर वन्देऽहं मुनिसुव्रतम् । अनेकव्रतसदान प्रणीत पुण्यहेतवे ॥ १ ॥ शिक्षाव्रत तृतीयं च व्याख्याय कथयाम्यहम् । चतुर्थं दानसजात स्वस्यान्यस्य हिताय वै ॥२॥ आहार चौषध शास्त्रदान वसतिका जिनैः । चतुर्धा गृहिणां दान प्रणीत पुण्यहेतवे ॥३॥ ज्ञात्वा दान तथा पात्र विधिं स्वर्मुक्तिप्राप्तये । चतुर्विधं महादान दधीध्व गृहनायकाः ॥ ४ ॥ उत्कृष्टमध्यनिकृष्टैर्भजन्ति पात्रतां भुवि । मुनिश्रावकसदृष्टिजिना दर्शनशालिनः ॥ ५ ॥ सर्वसंगपरित्यक्ताः सदा सद्वृत्तगुप्तिभिः । धीरवीरस्तपस्तप्ता सुखसस्कारवर्जिताः ॥ ६ ॥ मलेन लिप्तसर्वांगस्त्यक्तदेहाः सुदुर्लभाः । तपसा क्षायसर्वांगाः परीपहसहा वराः ॥७॥ मूलोत्तरगुणाढ्याश्च असख्यगुणसागराः । लाभालाभे समा धीरा निन्दास्तुतिपरान्मुखाः ॥८॥ तृणहेमादिसतुल्या ससार दुःखवारिधिम् । स्वयं तरन्ति भव्यानां क्षमास्तारयितु बुधाः ॥९॥ कृता- ॥२१५॥

स्वयं तरते है और दूसरोंको तारदेने-पार कर देनेमें समर्थ हैं, जो कृत कारित अनुमोदना आदिके द्वारा किये हुए दोषोंसे सर्वथा रहित हैं, जो आहार करनेके लिये अमीर गरीब सबके घर विना किसी इच्छाके प्रवेश करते है, जो इंद्रियोंको जीतनेमें शूरवीर हैं, सब जीवोंका हित करनेवाले हैं, रत्नत्रयसे सुशोभित हैं, ज्ञान ध्यानमें सदा तल्लीन रहते हैं, जिनके नेत्र सदा ईर्यापथमें लगे रहते है, जिनका हृदय शुभ है, जो राग द्वेष मोह मद उन्माद भय आदि विकारोंसे रहित है, जो दान देने योग्य है, महा पूज्य हैं और दाताओंको संसारसे पार कर देनेवाले है ऐसे मुनिराजोंको ही तू उत्तम पात्र समझ ॥ ६–१३ ॥ जो सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रसे सुशोभित हैं, श्रावकोंके धर्मको पालन करनेमें सदा तत्पर रहते है, धर्म और संवेग (संसारसे डर) से सुशोभित हैं, प्रोषधोपवास आदि आवश्यक क्रियाओंको करनेवाले है, देव गुरु शास्त्रके भक्त है, और दान पूजा आदि कर्तव्यकर्मोंको सदा पालन करतें हैं, ऐसे श्रावकोंको तू मध्यम पात्र समझ ॥ १४–१५ ॥ जो सम्यग्दर्शनसे शुद्ध हैं, श्री जिनेंद्रदेवके शासनके भक्त हैं, जो पूजा प्रतिष्ठा आदि करनेमें तत्पर है, संवेग आदि गुणोंसे सुशोभित है, जिनको सातों तत्त्वोंका वा सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञानादिका पूर्ण श्रद्धान हे और जो आठ मूलगुणोंसे विभूषित हैं ऐसे असंयत सम्यग्दृष्टी जघन्य पात्र गिने जाते है ॥ १६–१७ ॥ गृहस्थोको अपने आप आये हुए पात्रोंके लिये शुद्ध, प्रासुक, चिकना वा मुलायम, कृतकारित, अनुमोदना आदि दोषोसे रहित, तपश्चरणको बढानेवाला, सचित्त रहित, सचित्तकी मिलावटसे रहित, सारभूत, सुख देनेवाला और जो कुटुम्बी आदिके लिये बनाया गया हो

---

दिभिर्महादोषैस्त्यक्ताहारावलोकिन । उच्चनीचगृहेष्वेव प्रविश्यन्तेऽतिनिस्पृहा ॥१०॥ इन्द्रियादिजये शूरा सर्वजीवहितप्रदा । रत्नत्रयसमायुक्ता ज्ञानध्यानपरायणा ॥११॥ सदेर्यापथसन्नेत्रा ये मुनीन्द्रा शुभाशया । रागद्वेषमदोन्मादभयमोहादिवर्जिता ॥१२॥ तानेवोत्तमसत्पात्रान् विद्धि त्व मुनिनायकान् । दानयोग्यान् महापूज्यान् दातृसतारकान् भुवि ॥ १३ ॥ सम्यक्त्वादिगुणोपेतान् श्रावकव्रततत्परान् । धर्मसवेगसयुक्तान् सत्प्रोषधविधायिन ॥१४॥ देवगुर्वादिसंभक्तान् दानपूजादिकारकान् । विद्धि त्व श्रावकानेव पात्रमध्यमसज्ञकान् ॥१५॥ सम्यग्दर्शनसशुद्धा भक्ता श्रीजिनशासने । पूजादितत्परा लोके सवेगादिविभूषिता ॥१६॥ तत्त्वज्ञानादिश्रद्धानयुक्ता येऽष्टगुणान्विताः । ऐते च पात्रता प्राप्ता जघन्याख्य सुदृष्टयः ॥१७॥ शुद्ध सत्प्रासुक स्निग्ध कृतादिदोषवर्जितम् । तपो वृद्धिकर सार त्यक्तमिश्रसचित्तकम् ॥१८॥ कुटुम्बकारणोत्पन्नमन्नदान सुखप्रदम् । स्वयमागतपात्राय दातव्य गृहनायकै ॥१९॥ श्रद्धा शक्तिश्च सद्भक्तिरलुब्धत्व दया क्षमा ।

ऐसा आहार दान देना चाहिये ॥१८–१९॥ मुनिराजोने श्रद्धा, भक्ति, शक्ति, अलुब्धतता, दया, क्षमा और विज्ञान ये सात दाताओंके श्रेष्ठ गुण बतलाये हैं ॥ २० ॥ मुनियोंका पडगाहन करना, उनको ऊँचा आसन देना, उनके चरणकमल धोना, पूजा करना, चित्त लगाकर प्रणाम करना, मनको शुद्ध रखना, वचनको शुद्ध रखना, शरीरको शुद्ध रखना और आहारकी शुद्धि रखना ये नौ गृहस्थोंको पुण्य बढानेवाले दानकी विधिके भेद कहलाते हैं इन्हींको नवधाभक्ति कहते हैं ॥ २१–२२ ॥ नवधा भक्ति करनेवाले और ऊपर लिखे हुए सातों गुणोंसे सुशोभित गृहस्थोको भक्तिपूर्वक उत्तम पात्रोंके लिये प्रासुक, हिंसादिक समस्त पापोसे रहित योग्य सुख देनेवाला, लोकनिंदासे रहित और समस्त रोगोंको दूर करनेवाला आहार दान देना चाहिये ॥ २३–२४ ॥ उत्तम गृहस्थोंको किसी मुनिराजको रोगी जानकर उस रोगको शांत करनेके लिये उन्हे औषधि दान देना चाहिये ॥ २५ ॥ इसीप्रकार बुद्धि और संवेगको धारण करनेवाले ज्ञानी मुनियोंके लिये विवेकी गृहस्थोंको ज्ञानदान देना चाहिये तथा समस्त तत्त्वोंके कथनसे भरे हुए, लोक अलोकको प्रकाशित करनेवाले, भगवान् जिनेन्द्रदेवके मुखसे उत्पन्न हुए, गौतमादि गणधरोंके द्वारा गूंथे हुए गृहस्थ व मुनियोंके चारित्रको निरूपण करनेवाले, द्रव्योंके गुण पर्यायोंके द्वारा होनेवाले भेद अभेदोंको प्रगट करनेवाले तथा पूर्वापर विरुद्ध आदि दोषोंसे रहित ऐसे शास्त्र अपना उपकार करनेके लिये और पात्रोंका अज्ञान दूर करनेके लिये अवश्य देने चाहिये। यह ज्ञान दान वा शास्त्र दान गृहस्थ भी मुनियोंके लिये करते हैं व मुनि भी परस्पर एक दूसरेके लिये करते हैं ॥ २८–२९ ॥ इसीप्रकार उत्तम पात्रोंको धर्मध्यानादिकी सिद्धिके लिये गृहस्थोंको ऐसी वसतिकाका दान

---

विज्ञान सद्गुणा उक्ता दातृणा हि मुनीश्वरैः ॥ २० ॥ प्रतिग्रहो मुनीन्द्राणामुच्चस्थानं तथैव च। पादप्रक्षालनं पूजा प्रणामश्चैकचित्ततः ॥२१॥ कायवाङ्मनसा शुद्धिरेषणाशुद्धिरेव हि। विधेर्नव सुभेदा. स्युर्गृहिणा पुण्यहेतवे ॥ २२ ॥ सप्तगुणयुक्तेन दानमाहारसञ्ज्ञकम्। नवपुण्यान्वितेनैव देय पात्राय भक्तित. ॥२३॥ प्रासुक सर्वहिंसादित्यक्त योग्य सुखप्रदम्। लोकनिन्दाविनिष्क्रान्त सर्वामयविनाशकम् ॥२४॥ व्याधिग्रस्तमुनीन्द्राय चौषध श्रावकोत्तमे। ज्ञात्वा रोग प्रदातव्यं तद्व्याध्याद्युपशान्तये ॥२५॥ विश्वतत्त्वादिसपूर्ण लोकालोकप्रकाशकम्। जिनेश्वरमुखोत्पन्न गृथित गौतमादिभि ॥ २६ ॥ आचारसूचकं सार मुनीनां गृहिणामपि। द्रव्याणा गुणपर्यायभेदाभेदप्ररूपकम् ॥२७॥ पूर्वापरविरुद्धादिदोपदूरं विवेकिभि। ज्ञानिनो हि सुपात्राय बुद्धिसवेगशालिने ॥२८॥ ज्ञानदान प्रदातव्य पुस्तकं वा मुनीश्वरैः। गृहस्थैः

देना चाहिये जिसमें शीत वायु आदि न जा सके, जो सूने घरके रूपमें हो वा सूने मठके रूपमें हो, जिसमें सूक्ष्म जीवोंका निवारा न हो, जो कारित आदि दोषोंसे रहित हो, स्वभावसे बनी हो, अच्छी हो और निर्मल हो। ऐसी वसतिकाका दान मुनियोंके लिये अवश्य देना चाहिये ॥ ३०–३१ ॥ श्रेष्ठ गृहस्थोंको अथवा मुनियोंको अपने व्रत शुद्ध रखनेके लिये पुण्य बढानेवाला अभयदान नामका महादान देना चाहिये और वह ऐसे जीवोंको देना चाहिये जो मृत्युके भयसे भयभीत हों, जो सदा दुःखी रहते हों और दुःख शोक आदिके फंदेमें पडगये हों, ऐसे त्रस वा स्थावर जीवोंको भी वह अभयदान देना चाहिये ॥ ३२–३३ ॥

आहारदान देनेसे मुनियोंके सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र आदि गुणोंकी वृद्धि होती है और फिर उत्तम ध्यान होनेसे उनके आत्मानुभवका आनंद आया करता है ॥ ३४ ॥ आहारदानके संबंधसे मुनियोंका शरीर कायोत्सर्ग आदि गुणरूप तपश्चरणमें पर्वतके समान स्थिर होजाता है ॥ ३५ ॥ जिसप्रकार उत्तम औषधिसे रोग नष्ट होजाते हैं और प्राण बच रहते हैं उसीप्रकार आहारसे उत्तम पात्रोंकी क्षुधा आदिक व्याधियां दूर होजाती हैं और उनके प्राण बने रहते हैं ॥३६॥ जिसप्रकार आहार छोडदेनेपर हाथी कुछ नहीं कर सकता उसीप्रकार विना आहारके मुनि भी तपश्चरण, चारित्र, ध्यान आदि कुछ नहीं कर सकते ॥ ३७ ॥ जिसप्रकार भोजनसे पुष्ट हुआ हाथी सब कुछ कर सकता है उसीप्रकार समस्त मुनिराज आहारके बलकी सामर्थ्यसे ही महा घोर तपश्चरण करते हैं ॥ ३८ ॥ इसलिये जिसने भावपूर्वक उत्तम

स्वोपकाराय पात्राज्ञानादिहानये ॥ २९ ॥ शीतवातादिसत्यक्ता शून्यगृहमठादिका । सूक्ष्मजीवादिनिर्मुक्ता कारितादिविवर्जिता ॥ ३० ॥ स्वभावनिर्मिता सारा देया वसतिकाऽमला । गृहस्थैः सारपात्राय धर्मध्यानादि सिद्धये ॥३१॥ मृत्स्वादिभयभीतेभ्यस्त्रस्तेभ्योऽपि निरन्तरम् । दुःखशोकादिग्रस्तेभ्य. स्थावरेभ्यो सुपुण्यदम् ॥३२॥ अभयाख्य महादान सर्वजीवेभ्य एव हि। दातव्यं व्रतशुद्ध्यै सद्गृहस्थैर्मुनिनायकैः ॥३३॥ आहारदानत सम्यग्ज्ञानवृत्तादयो गुणाः । वृद्धिं यान्ति यतीशाना यथानदासुध्यानतः ॥३४॥ वपु स्थिर भवेन्नूनं व्युत्सर्गादितपोगुणे । आहारदानयोगेन मुनीना पर्वतादिवत् ॥३५॥ प्राणास्तिष्ठन्ति नश्येच्च क्षुधादिजनिता व्यथा । अशनात्सत्पात्रवृन्दाना यथा रोगो वरौषधात् ॥३६॥ आहारेण विना किंचित्तपोवृत्तादिकं मुनि । अनुष्ठातु न शक्नोति त्यक्तग्रासो यथा गजः ॥ ३७ ॥ आहारबलसामर्थ्यात्तप सर्वे यतीश्वरा. । आचरन्ति महाघोर ग्रासपुष्टा गजा इव ॥३८॥ तस्माद्दत्तो वराहारो येन पात्राय भावत । सर्वं यमादिक तेन दत्त ज्ञाना-

पात्रके लिये श्रेष्ठ आहार दिया उसने ज्ञानादिकके साथ साथ यम नियम आदि सब कुछ दिया ॥ ३९ ॥ यह संसार अनेक दुःखरूपी मगरमच्छोंसे भरा हुआ महा घोर सागर है इससे पार होनेके लिये गृहस्थोंको एक पात्र दान ही जहाज है ऐसा श्री जिनेंद्रदेवने कहा है ॥४०॥ विद्वान् लोग इस पात्र दानको महा हिंसा आदिसे उत्पन्न हुए पापकर्मरूपी ईंधनके समूहको जलानेके लिये अग्निके समान बतलाते है ॥ ४१ ॥ जिसप्रकार हाथकी अंजलिमें रक्खा हुआ जल क्षणभरमें नष्ट हो जाता है उसीप्रकार इस पात्रदानसे सब पाप क्षणभरमें नष्ट हो जाते हैं और जिसप्रकार चन्द्रमाके निमित्तसे समुद्र बढता है उसीप्रकार इस पात्रदानसे महापुण्य वढता रहता है ॥ ४२ ॥ इस पात्रदानसे प्राणियोंको महासुखकी प्राप्ति होती है और जिसप्रकार सवेरेके समय चोर भाग जाते हैं उसीप्रकार इस पात्रदानसे सब दुःख भाग जाते हैं ॥ ४३ ॥ विवेकी श्रावकोंको उत्तम पात्रोंके लिये श्रेष्ठ दान देनेसे गुण सब बढते रहते हैं, दोष सब नष्ट होजाते हैं, कीर्ति अपने आप आकर आलिंगन करती है, अपकीर्ति स्वयं नष्ट होना चाहती है, लक्ष्मी अपनी स्त्रीके समान आदरपूर्वक अपने आप सामने आती है, जिसप्रकार औषधिसे व्याधि नष्ट होजाती है उसीप्रकार दरिद्रता सब नष्ट होजाती है, समस्त इंद्रियोंको सुख देनेवाले महा भोगोंकी प्राप्ति होती है, अनेक दुःख देनेवाले रोग सब नष्ट होजाते हैं, सदाचार आजाता है और दुराचार अपने आप नष्ट होजाता है ॥ ४४–४७ ॥ आहारदान देनेसे जिसप्रकार पूज्य पात्रोंका अत्यन्त उपकार होता है उसीप्रकार सातों गुणोंसे सुशोभित गृहस्थ मनुष्योंका उपकार भी दानसे ही होता है ॥ ४८ ॥ उत्तम पात्रोंको दान देनेमें

दिभि· समम् ॥३९॥ पात्रदान जिना· प्राहु पोत ससारसागरे । गृहस्थाना महाघोरे दु खमीनाकुले वरे ॥४०॥ महाहिंसादिजे पापकर्मेन्धनसमुत्करे । जगु सुपात्रदान हि वुधा सज्वलनोपमम् ॥४१॥ पाप विलायते दानाद् हस्ते न्यस्ताम्बुवत्क्षणम् । वर्द्धते च महापुण्यमिन्दुयोगेन वार्धिवत् ॥ ४२ ॥ जायते च महासौख्यं ध्यानजातमिवागिनाम् । दु खं पलायते दानात् प्रभाते तस्करादिवत् ॥४३॥ वृद्धिं यान्ति गुणा सर्वे दोषा यान्ति पुन क्षयम् । कीर्तिरालिंगन दत्ते कुकीर्तिर्नाशमिच्छति ॥४४॥ लक्ष्मीः सन्मुखमायाति स्वभार्येव कृतादरा। दारिद्र्य च विनश्येच्च यथा व्याधिरौषधात् ॥ ४५ ॥ संजायन्ते महाभोगा· सर्वेन्द्रिय सुखप्रदा । सर्वे रोगा विनश्यन्ति कृत्स्नदु खप्रदा भुवि ॥४६॥ उत्तमाचारमायाति दुराचार न तिष्ठति । महासत्पात्रदानेन श्रावकाणा विवेकिनाम् ॥४७॥ गृहस्थतापि दानेन भवेद्गुणवता नृणाम् । पूज्यपात्रोपकारश्च यथा सजायतेतराम् ॥४८॥ यादृशं पात्रदानेन महत्पुण्य भवेन्नृणाम् । तादृश च व्रतेनैव जीवघातादिदूषिते

मनुष्योंको जैसे महापुण्यकी प्राप्ति होती है वैसे पुण्यकी प्राप्ति अन्य व्रत आदि किसीसे नहीं होती, क्योंकि उनमें भी जीव घात होनेकी सम्भावना है ॥ ४९ ॥ संसारमें वे मनुष्य धन्य हैं जिनके घर इन्द्र, चक्रवर्ती, नारायण, प्रतिनारायण आदि सबके द्वारा महा पूज्य मुनिराज आहारके लिये आते हैं ॥ ५० ॥ इस पात्रदानकी केवल अनुमोदना करनेसे अनेक तिर्यंच भी परम आनन्दको देनेवाले भोग भूमिके सुख भोगकर स्वर्गमें जा उत्पन्न हुए हैं ॥ ५१ ॥ जो मनुष्य सम्यग्दर्शनसे रहित हैं वे भी केवल एकवार पात्रोंको दान देनेसे भोगभूमिके सुख भोगकर स्वर्गमें देव हुए हैं ॥५२॥ जो पुरुष सम्यग्दर्शनसे विभूषित हैं वे बुद्धिमान महापात्रोंको दान देनेसे सुखकी खानि ऐसे अच्युत स्वर्गमें उत्तम देव होते हैं ॥५३॥ उत्तम पात्रोंको दान देनेसे चतुर पुरुषोंको इस संसारमें इन्द्र, चक्रवर्ती और तीर्थंकर आदिके द्वारा सेवन करने योग्य उत्तम भोग प्राप्त होते हैं ॥५४॥ जिसप्रकार मकान बनानेवाला कारीगर ज्यो ज्यों मकान बनाता जाता है त्यों त्यों ऊंचा चढता है उसीप्रकार दान देनेवाला गृहस्थ जैसे जैसे उत्तम पात्रोंको दान देता है वह उस दानके प्रभावसे वैसा ही उत्तम वा उच्च होता जाता है ॥५५॥ इस संसारमें दान देनेसे ही मनुष्योंको कल्पवृक्ष, चिंतामणि और कामधेनु आदि इच्छानुसार भोग देते हैं ॥ ५६ ॥ बहुत कहनेसे क्या लाभ है? थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि इस पात्रदानके ही प्रभावसे बुद्धिमान लोग मनुष्य और देवोंके सुख भोग-कर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ ५७ ॥

इसी प्रकार औषधदानसे समस्त परिग्रहोंका त्याग करनेवाले मुनियोंके सब रोग नष्ट हो जाते हैं और उनका शरीर स्वस्थ होजाता है ॥ ५८ ॥ शरीर स्वस्थ होनेसे ही वे मुनिराज सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रको धारण करनेमें

॥४९॥ धन्यास्ते सद्गृहे येषां समायान्ति मुनीश्वरा.। आहारार्थं महापूज्या इन्द्रचक्रधरादिभि. ॥५०॥ पात्रदानानुमोदेन तिर्यंचोऽपि दिवं गता । भोगभूमौ सुखं भुक्त्वा परमाह्लादकारणम् ॥ ५१ ॥ वारैकदानयोगेन दृष्टिहीना नरा गता । देवालयं सुभुक्त्वापि भोगभूम्यादिजं सुखम् ॥ ५२ ॥ महापात्रस्य दानेन दर्शनादिविभूषिता । अच्युताख्यं बुधा नाकं प्रगच्छन्ति सुखाकरम् ॥ ५३ ॥ भजन्ति पात्रदानेन इन्द्रचक्रधरादिजान् । दक्षा भोगाश्च लोकेस्मिन् तीर्थराजनिषेवितान् ॥५४॥ यथा शिल्पी व्रजेदूर्ध्वं कृतगेहादिभि समम्। तथा दानोच्च-पात्रेण समं दानादियोगत ॥५५॥ पुंसां कल्पाह्निपचिंतामणिकामदुघादय । मनोभिलषितं भोगं प्रदद्युर्भुवि दानत. ॥ ५६ ॥ किमत्र बहु-नोक्तेन पात्रदानप्रभावत । भुक्त्वा नृदेवजं सौख्यं यान्ति मुक्तिं क्रमाद्बुधा ॥ ५७ ॥ औषधाख्येन दानेन नश्येद्रोगकदम्बकम्। मुनीनां

समर्थ होते हैं और फिर उस सम्यग्ज्ञान वा सम्यक्चारित्रके प्रभावसे वे स्वर्ग मोक्षमें जा विराजमान होते हैं ॥ ५९ ॥ इसलिये औषधदानसे मनुष्योंको महापुण्यकी प्राप्ति होती है, उनका शरीर सदा नीरोग रहता है और लावण्यता आदिसे सुशोभित रहता है ॥ ६० ॥

ज्ञान दान देनेसे मुनियोंका वा पात्रोंका अज्ञान दूर होता है और मोक्षमार्गको दिखानेवाला महाज्ञान प्रगट होता है ॥ ६१ ॥ सम्यग्ज्ञानके कारण ही मुनि श्रेष्ठ ध्यान, चारित्र, यम, नियम आदि सबको पालनकर समस्त सुखोंकी निधि ऐसे मोक्षमें जा विराजमान होते हैं ॥ ६२ ॥ मुनिराज ज्ञानरूपी जहाजपर बैठकर अत्यन्त कठिनतासे पार करने योग्य इस संसाररूपी महासागरसे स्वय पार होजाते हैं और अन्य कितने ही भव्य जीवोंको पार कर देते हैं ॥ ६३ ॥ जो मुनि ज्ञान रहित हैं वे करने योग्य, न करने योग्य, शुभ, अशुभ, हेय, उपादेय, विवेक, बंध, मोक्ष आदि कुछ नहीं जानते हैं ॥६४॥ इसलिये जो मनुष्य पात्रोंके लिये ( मुनिराजोंके लिये ) ज्ञानदानरूपी महादान देते हैं वे अनेक भव्योंका उपकार करते हैं, अतएव उनके उपार्जन किये हुए पुण्यको हम लोग जान भी नहीं सकते ॥ ६५ ॥ उत्तम विद्वान् इस ज्ञानदानके प्रतापसे इस लोक और परलोक दोनों लोकोंमें मनोहर, सुस्वर, मधुर और कानोंको सुख देनेवाली वाणी प्राप्त करते हैं। कविता करना, पांडित्य प्राप्त करना, वादी होना, प्रतापी होना समस्त शास्त्रोंका सबसे अधिक ज्ञान होना, छह प्रकारका अवधिज्ञान प्राप्त होना, दोनो प्रकारका मनःपर्यय प्राप्त होना, कला विज्ञान आदिमें कुशल होना, समस्त लौकिक व्यवहारका प्राप्त होना

---

त्यक्तसगाना स्वस्थं सजायते वपु' ॥५८॥ येन ज्ञानादिवृत्तादि सर्वमाचरितु क्षम । भवेन्मुनिस्ततो गच्छेत्स्वर्गमुक्तिगृहादिकम् ॥५९॥ तस्मादौषधदानेन महत्पुण्य भवेन्नृणाम् । त्यक्तरोग शरीर च लावण्यादिविभूषितम् ॥६०॥ ज्ञानदानेन पात्राणामज्ञान प्रपलायते । जायते च महज्ज्ञान लोकाग्रपथदीपकम् ॥६१॥ ज्ञानातसद्ध्यानवृत्तादि सर्वं यमकदवकम् । आचरित्वा व्रजेन्मुक्ति मुनि' सर्वसुखाकराम ॥ ६२ ॥ ज्ञानपोत समारूढः ससाराब्धिदुस्तरम् । स्वय तरति भव्याना ताराय च मुनीश्वरः ॥६३॥ ज्ञानहीनो न जानाति कृत्याकृत्य शुभाशुभम् । हेयाहेय विवेकं च बंधमोक्षादिकं मुनि' ॥६४॥ तस्माद् ज्ञान महादान यः पात्राय ददाति ना । वहु भव्योपकारत्वात्तस्य पुण्य न वेद्म्यहम् ॥६५॥ मनोज्ञां सुस्वरां वाणी मधुरां कर्णसौख्यदाम् । कवित्वं चैव पाडित्यं वादित्वं च प्रतापताम् ॥६६॥ समस्तशास्त्रविज्ञान मतिवाहुल्यमेव च । अवधि षड्विधं द्वेधा मनःपर्ययसंज्ञकम् ॥ ६७ ॥ कलाविज्ञानकौशल्यं लोकचेष्टादिकं तथा । लभन्ते ज्ञानदानेन चेहामुत्र

आदि सब ज्ञानदानके ही प्रतापसे प्राप्त होता है ॥ ६६–६८ ॥ इस सारभूत ज्ञानदानके प्रतापसे ज्ञानी पुरुष द्वादशांग, श्रुतज्ञानरूपी महासागरके पार होजाते हैं और फिर वे अनुक्रमसे इस संसारके भी पार होजाते हैं ॥६९॥ बुद्धिमान् लोग इस संसारमें ज्ञानदानके ही प्रसादसे तीनों लोकोंको क्षोभित करनेका कारण ऐसे केवलज्ञानरूपी साम्राज्यको प्राप्त होते हैं ॥ ७० ॥ बुद्धिमान लोग इस ज्ञानदानके ही प्रभावसे गौतमादि गणधरोंकी विभूति पाकर तथा समस्त कर्मोंको नाशकर मोक्षरूपी परमपदमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७१ ॥ उत्तम मनुष्य इस ज्ञानदानके ही प्रसादसे सबसे अंतिम स्वर्गको पाकर तथा श्रेष्ठ राज्य भोगकर और केवलज्ञान पाकर मोक्षमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७२ ॥

जो मनुष्य सुख प्राप्त करनेके लिये श्रेष्ठ पात्रोंको ( मुनियोंको ) वसतिका दान देते हैं वे इस लोक वा परलोकमें ऊंचे भवनोंमें अथवा उत्तम विमानोंमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७३ ॥ मुनिराज हीन संहनन होनेपर उत्तम वसतिकाको पाकर ही ध्यान, अध्ययन वा तपश्चरण कर सकते हैं। विना वसतिकाके वे ध्यानादिक नहीं कर सकते। हां जिनका शरीर वज्रके समान है, जो महा धीरवीर हैं, महा पराक्रमी हैं, जिनका हृदय शुभ है, जो परीषहोंको सहन करनेमें धीरवीर हैं, जो वज्रवृषभनाराच संहननको धारण करनेवाले हैं और जिन्होंने अपने शरीरसे ममत्वका त्याग कर दिया है, ऐसे मुनिराज पर्वतकी गुफाओंमें वा अन्यत्र भी ध्यान अध्ययन आदि समस्त कर्म कर सकते हैं ॥७४–७६॥ इसलिये जो मनुष्य उत्तम पात्रोंके लिये वसतिका दान देते हैं वे उत्तम भवन और सुंदर विमानोंको पाकर अंतमें मोक्षमहलमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७७ ॥

---

बुधोत्तमा ॥६८॥ शास्त्रदानेन सारेण द्वादशांगमहोदधे. । व्रजन्ति ज्ञानिन. पार संसारस्य क्रमात् पुन ॥ ६९ ॥ केवलज्ञानसाम्राज्य त्रैलोक्यक्षोभकारणम् । ज्ञानदानप्रसादेन लभन्ते सुधियो भुवि ॥७०॥ ज्ञानदानप्रभावेन विभूतिं गौतमादिजाम् । प्राप्य हत्वा स्वकर्माणि बुधा यान्ति परं पदम् ॥७१॥ श्रुतज्ञानप्रदानेन लब्ध्वा नाकं महाग्रिमम् । सद्राज्यं केवलं चापि यान्ति मोक्ष नरोत्तमा ॥७२॥ यो ना वसतिका दत्ते सत्पात्राय सुखाप्तये । उच्चैर्गेहं विमानं स चेहामुत्र श्रयेत्स्फुटम् ॥ ७३ ॥ प्राप्य वसतिका सारा ध्यानं वाध्ययनं तपः । मुनि सहनने हीने कर्तुं शक्नोति नान्यथा ॥ ७४ ॥ वज्रकाया महाधैर्या महासत्त्वा शुभाशयाः । परीषहसहा धीरा ह्यादिसहननान्विताः ॥७५॥ ध्यानाध्ययनकर्मादि सर्वं गिरिगुहादिषु । भवन्ति मुनय कर्तुं समर्थास्त्यक्तदेहिन. ॥७६॥ तस्माद्वसतिकादानं य पात्राय ददाति

जो मनुष्य समस्त जीवोंके लिये उत्तम अभयदान देता है वह मनुष्य और देवोंके उत्तम सुख भोगकर अंतमें निर्भयस्थानमें-सब तरहके भयोसे रहित मोक्षस्थानमें-जा विराजमान होता है ॥ ७८ ॥ जिसप्रकार विना तपश्चरणके शरीर व्यर्थ है उसीप्रकार अभयदानके विना लोगोंके चारों दान सब व्यर्थ है ॥ ७९ ॥ जिस बुद्धिमानने समस्त जीवोंको सुख देनेवाला अभयदान दिया उसने पहिले कहे हुए चारों दान इकट्ठे दिये ऐसा समझना चाहिये ॥८०॥ जिसप्रकार ज्ञान दर्शन आदि आत्माके गुण आत्मासे भिन्न माने जाते हैं और उनका दान दिया जाता है उसीप्रकार अभयदानको समझना चाहिये अर्थात् अभय भी आत्माका ही गुण है और आत्माके साथ रहता है, परंतु भिन्न मानकर उसका दान दिया जाता है ॥ ८१ ॥ जिसप्रकार पर्वतोंमें सुमेरु पर्वत मुख्य है और देवोंमें भगवान् जिनेंद्रदेव मुख्य हैं उसीप्रकार समस्त दानोंमें अभयदान ही मुख्य है और यही सबसे उत्तम है ॥८२॥ मुनि वा श्रावकोंको महा फल देनेवाले इस अभयदानके समान अन्य तीनो लोकोमें कोई नही होसकता ॥ ८३ ॥ यदि किसीको मरनेके बदलेमें रत्नोंसे भरी हुई समस्त पृथ्वी भी दे दी जाय तो भी कोई मरना स्वीकार नहीं करता ॥ ८४ ॥ अभयदानके प्रभावसे यह प्राणी वज्रवृषभनाराच संहननसे सुशोभित लावण्य आदि गुणोंसे विभूषित और समस्त रोगोंसे रहित ऐसे मनोहर शरीरको पाता है ॥८५॥ अभयदानके प्रतापसे मनुष्योंको मनोहर, शुभ, सारभूत धर्मोपदेश देनेमें चतुर और व्यक्त अक्षरोंसे सुशोभित ऐसी उत्तमवाणी प्राप्त होती है ॥८६॥ इस अभयदानके ही प्रतापसे मनुष्योंका हृदय सातों तत्त्वोंके चिंतवन करनेसे भरपूर, रागद्वेष रहित और अत्यंत धीरवीर

ना । सार गेह विमान च प्राप्य मुक्त्यालय व्रजेत् ॥ ७७ ॥ सर्वाङ्गिभ्योऽभय दान गरिष्टं यो ददाति सः । नृदेवज सुख भुक्त्वा निर्भय स्थानमाप्नुयात् ॥७८॥ अभयाख्येन दानेन विना दानचतुष्टयम् । व्यर्थं भवति लोकाना तपोहीन यथा वपु ॥७९॥ दत्त येनाभय दान सर्वजीवसुखप्रदम् । तेन दत्त च पूर्वोक्त सर्वं दानकदवकम् ॥८०॥ यथात्मनोऽपृथग्भूता भवन्ति दर्शनादयः । गुणा दानादयस्तद्वदभयेन सदैव च ॥८१॥ अद्रिमध्ये यथा मेरुर्देवमध्ये जिनो यथा । प्रधानोऽपि सुदानानां चाभयाख्य वर भवेत् ॥८२॥ अभयेन सम दान न स्याल्लोकत्रये क्वचित् । मुनीना श्रावकाणा वा महाफलप्रदेन वै ॥८३॥ प्रदत्ते मरणार्थे ना कोपि कृत्स्नां धरा यदि । रत्नपूर्णा तथाप्यंगी नैव मृत्यु समीहते ॥८४॥ त्यक्तरोगवपुः कान्त लावण्यादिविराजितम् । आदिसहननोपेत लभते प्राणिनो भयात् ॥८५॥ मनोहरा शुभा सारा दक्षा धर्मोपदेशने । व्यक्ताक्षरान्विता वाणी पुसा स्यादभयेन च ॥८६॥ तत्वचिंतादिसंयुक्त रागद्वेषपरान्मुखम् । अभयाख्येन दानेन

होजाता है ॥ ८७ ॥ जो मनुष्य समस्त जीवोंको अभय दान देता है उसके घर तीनों लोकोंकी लक्ष्मी घरकी दासीके समान अपनेआप वश हो जाती है ॥ ८८ ॥ गृहस्थोंको दयादानके फलसे स्वर्गकी लक्ष्मी घरकी स्त्रीके समान अपने आप आकर आलिंगन करती है ॥ ८९ ॥ जो स्थूल सूक्ष्म समस्त जीवोंको सदा अभयदान देता रहता है उसके रोग भय आदिक सब स्वप्नमें भी कभी नहीं होते हैं ॥ ९० ॥ दयादान करनेवाले मनुष्योंको छहो खण्ड पृथ्वी, नौनिधि, चौदहरत्न और अनेक सुन्दर रानियोंसे भरपूर चक्रवर्तीकी लक्ष्मी प्राप्त होती है ॥ ९१ ॥ अभयदानके प्रतापसे यह मनुष्य–अनेक करोड देव जिसकी पूजा करते हैं, जो महा भोगोंको देनेवाला है और सबसे उत्तम है ऐसे–इन्द्रपदको प्राप्त होता है ॥ ९२ ॥ अभयदानके ही प्रतापसे मनुष्योंको अनन्त महिमासे सुशोभित और इन्द्र, नरेन्द्र आदिके द्वारा पूज्य ऐसे तीर्थंकरपदकी प्राप्ति होती है ॥ ९३ ॥ उस दयादानसे ही पापकर्मोंका संवर होता है और निर्जरा होती है तथा उस दयादानसे ही प्रतिदिन मनुष्योंको सुख देनेवाले महाधर्मकी प्राप्ति होती है ॥ ९४ ॥ संसारमें जो पदार्थ अमूल्य हैं, जो कठिनतासे प्राप्त हो सकते हैं अथवा जो तपश्चरण आदिसे भी सिद्ध नहीं हो सकते ऐसे तीनों लोकोंमें रहनेवाले समस्त पदार्थ मनुष्योंको केवल अभयदानसे प्राप्त होजाते हैं ॥९५॥ उस दयादानके प्रतापसे मनुष्योंको अनंतदर्शन, अनंतज्ञान, अनंतसुख, अनंतवीर्य और इंद्रादिके द्वारा पूज्य ऐसा परम मोक्ष प्राप्त होता है ॥९६॥ यही समझकर श्रावकोंको और मुनियोंको केवल धर्मपालन करनेके लिये समस्त जीवोंको सदा अभयदान देते रहना चाहिये ॥९७॥ जो मनुष्य सुपात्रोंके लिये ऊपर कहे हुए समस्त दान

मनो धीर भवेन्नृणाम ॥ ८७ ॥ यो ना दत्तेऽभय दान सर्वजीवेभ्य एव हि । तस्य श्रीर्गृहदासीव वश याति जगत्त्रयम् ॥ ८८ ॥ आलिंगन समादत्ते स्वर्गश्री स्वयमेव हि । गृहस्त्रीव गृहस्थाना दयादानविपाकत ॥८९॥ स्थूलसूक्ष्माङ्गिजन्तुभ्यो यो ददात्यभय सदा । स्वप्नेन तस्य जायन्ते सर्वे रोगभयादिका ॥९०॥ षट्खण्डवसुधारत्ननिधिदेव्यादिसंयुतम् । चक्रवर्तित्वमेव स्यात्कृपालानाम्दयानाविनाम् ॥९१॥ अनेककोटिदेवैश्च पूज्यमिन्द्रत्वमेव भो । अमेनभयदानेन महाभोगप्रदं वरम् ॥ ९२ ॥ अनन्तमहिमोपेत पूज्य शक्रनृपादिभि । भवेत्तीर्थंकरत्व हि नृणा प्राभयदानत ॥९३॥ दयादानेन पापस्य सवरो निर्जरा भवेत् । जायते प्रत्यह नृणा महाधर्म सुखाकर ॥९४॥ अनर्घं यद्दुराराध्यमसाध्य तपसादिभि । तत्सर्वमभयात्पुमां भवेल्लोकत्रये स्थितम् ॥ ९५ ॥ अनन्तदर्शनज्ञानवीर्यसौख्यादिको नृणाम् । पूज्य शक्रादिभिर्मोक्षो दयादानेन जायते ॥९६॥ इति मत्वा हि दातव्य दान चाभयसज्ञकम् । धर्माय सर्वजीवेभ्य श्रावकै मुनिभि सदा ॥९७॥

सदा देता रहता है उन्हींका जन्म और उन्हींका गृहस्थाश्रम सफल समझना चाहिये ॥ ९८ ॥ जो मनुष्य धनी होकर भी कभी पात्रोंको दान नहीं देते उनका जन्म बकरीके गलेके स्तनोंके समान व्यर्थ समझना चाहिये ॥ ९९ ॥ जिस गृहस्थाश्रममें दान नहीं दिया जाता वह गृहस्थाश्रम पत्थरकी नावके समान समझना चाहिये। ऐसे गृहस्थाश्रममें रहकर मूर्खलोग अत्यंत अथाह संसाररूपी महासागरमें डूब जाते हैं ॥ १०० ॥ जिनका घर मुनियोंके चरणकमलोंके जलसे पवित्र नहीं हुआ है उनका घर श्मशानके समान है ऐसा विद्वान् लोग मानते हैं ॥ १०१ ॥ यदि दान दिये विना ही गृहस्थ, गृहस्थ कहलाने लगे तो फिर घरके व्यापारमें लगे रहनेके कारण सब पक्षियोंको भी गृहस्थ कहना चाहिये ॥ १०२ ॥ संसारमें जो कंजूस मनुष्य पात्रोंको दान नहीं देता वह धनके मोहसे मरकर सर्प आदिकी कुगतिमें जन्म लेता है ॥ १०३ ॥ इस संसारमें दरिद्रता अच्छी परन्तु मनुष्योंको आगे नरकादिक कुगतियोंको देनेवाला तथा मोह उत्पन्न करनेवाला दान रहित धन अच्छा नहीं ॥ १०४ ॥ जो महालोभी मनुष्य समर्थ होकर भी मुनियोंको दान नहीं देता वह अपने परलोकके समस्त सुखोंको नष्ट कर देता है ॥ १०५ ॥ जो न तो पात्रोंको दान देता है और न तपश्चरण करता है, वह मनुष्य होकर भी सींग रहित पशुके समान समझा जाता है क्योंकि जिसप्रकार वह अपना ही पेट भरता है उसीप्रकार पशु भी अपना पेट भर लेते हैं ॥ १०६ ॥ इसलिये जो गृहस्थ मुनियोंका उपकार करते रहते हैं वे तीनों लोकोंमें प्रशंसनीय गिने जाते हैं

इत्यादिक महादानं ये ददति निरंतरम्। सुपात्रस्य भवेत्तेषां सफलं जन्म सद्गृहम् ॥९८॥ ये धनाढ्या न सत्पात्रदानं कुर्वन्ति नैव भो। व्यर्थं जन्म भवेत्तेषामजाकंठेस्तनादिवत् ॥ ९९ ॥ दृषन्नावसमो ज्ञेयो दानहीनो गृहाश्रमः। तदारूढा निमज्जन्ति संसाराब्धौ सुदुस्तरे ॥१००॥ मुनिपादोदकेनैव यस्य गेहं पवित्रितम्। नैव श्मशानतुल्यं हि तस्यागारं बुधैः स्मृतम् ॥१०१॥ यदि विनान्नदानेन गृहस्था हि भवन्ति भो। तदा खगा गृहस्था स्युः गृहव्यापारयोगतः ॥१०२॥ दत्ते दानं न पात्राय यल्लोके कृपणो नरः। यः स मोहेन मृत्वा हि सर्पादिकुगतिं व्रजेत् ॥ १०३ ॥ वरं दारिद्र्यमेवार्थं न च मोहकरं धनम्। दानहीनं नृणामग्रे श्वभ्रादिगतिकारणम् ॥१०४॥ समर्थो यो महालोभी ददाति मुनये न वै। दानं परत्रजं शर्म सोऽपि छिनत्ति चात्मनः ॥१०५॥ दत्ते दानं न पात्राय तपो नैव करोति यः। स ज्ञेयो मनुजत्वेपि त्यक्तशृंगपशोरिव ॥१०६ ॥ स्वोदरं पूरयन्त्येव पशवोऽपि मुनीशिनाम्। कुर्वन्ति चोपकारं ये ते श्लाघ्याः भुवनत्रये ॥१०७॥ इति ज्ञात्वा कुपात्रं चापात्रं त्यक्त्वा विधेहि भो। त्रिभेदाय सुपात्राय मित्र! दानं सुखाकरम् ॥१०८॥ कुपात्रापात्रयो स्वामिन्!

॥ १०७ ॥ यही समझकर हे मित्र ! कुपात्र और अपात्रोंको छोडकर तीनों प्रकारके पात्रोंके लिये ( उत्तम, मध्यम, जघन्य पात्रोंके लिये ) सुख देनेवाला दान सदा देते रहना चाहिये ॥ १०८ ॥

प्रश्न—हे स्वामिन् ! कृपाकर कुपात्र और अपात्रोंका लक्षण निरूपण कीजिये ।

उत्तर—हे वत्स ! चित्त लगाकर सुन, मैं उन दोनोंके लक्षण कहता हूं ॥ १०९ ॥ जो मनुष्य सम्यग्दृष्टी नहीं हैं किंतु भोगोंकी इच्छासे मुनि वा श्रावकोंके समस्त व्रत पालन करते हैं तथा घोर तपश्चरण करते हैं, प्रतिदिन शास्त्र पढते हैं और अनेक प्रकारके कायक्लेश करते हैं उनको भगवान जिनेन्द्रदेव कुपात्र कहते हैं ॥ ११०–१११ ॥ जो इंद्रियोंके विषयोंमें आसक्त हैं, सम्यग्दर्शन और व्रतोंसे रहित हैं, जो धर्म संवेग आदिसे रहित हैं, समस्त पापोंकी प्रवृत्ति करनेवाले हैं, जो देव शास्त्र और गुरुओंकी निंदा करनेमें तत्पर हैं और सदा घरके ही कामोंमें लगे रहते हैं उनको भगवान जिनेन्द्रदेव अपात्र कहते हैं ॥११२–११३॥ जो श्रावक अथवा मुनि तप वा चारित्र आदिसे सुशोभित होकर भी मिथ्यात्वकी पुष्टि करता है वह भी कुपात्रके ही पदको प्राप्त होता है इसमें कोई संदेह नहीं ॥११४॥ जो मनुष्य पुण्य संपादन करनेके लिये कुपात्रोंको श्रेष्ठ अन्न दान देता है वह कुभोग भूमिमें तिर्यंच अथवा कुमनुष्य होता है ॥११५॥ कालोद समुद्रमें वा लवण समुद्रमें कुभोग भूमियां हैं उनमें लंबकर्ण, लोकमुख, विद्युन्मुख आदि कुमनुष्य होते हैं तथा भोगभूमियोंमें अत्यन्त सुखी और दीर्घ आयुको धारण करनेवाले तीर्यंच होते हैं वे सब कुपात्रदानके फलसे ही होते हैं ऐसा विद्वान् लोगोंको समझ लेना चाहिये ॥ ११६–११७ ॥ ढाई द्वीपसे बाहर तिर्यंच लोकके असंख्यात द्वीप समुद्रोंमें जो पशु प्राणी उत्पन्न

लक्षण कथय स्फुटम् । प्रवक्ष्येऽहं शृणु त्वं भो तयोर्लक्षणमत्र ते ॥१०९॥ सम्यक्त्वेन विना यो ना व्रतानि सकलान्यपि । मुनीनां श्रावकाणां च धत्ते भोगादिवाञ्छया ॥११०॥ तपः करोति घोरं च शास्त्रं पठति प्रत्यहम् । कायक्लेशं विधत्ते हि स कुपात्रो मतो जिनैः ॥१११॥ इन्द्रियादिकसंसक्तः सम्यक्त्वव्रतवर्जितः । त्यक्तधर्मादिसंवेगः सर्वपापप्रवर्तकः ॥११२॥ देवशास्त्रगुरूणां यो निन्दाकरणतत्परः । गृहकर्मरतोऽपात्रः स प्रोक्तः श्रीजिनाधिपैः ॥ ११३ ॥ तपोवृत्तादिसंयुक्तो मुनिर्मिथ्यात्वपोषणे । श्रावको वा कुपात्रस्य पदं प्राप्नोति निश्चितम् ॥ ११४ ॥ यः कुपात्राय ना दत्ते सदन्नं पुण्यहेतवे । कुभोगभूषु तिर्यक्त्वं कुनृत्वं वा लभेत सः ॥ ११५ ॥ कालोदधौ नृणां यः स्यात्कुनृत्वं लवणार्णवे । लंबकर्णादिसंयुक्तं लोकविद्युन्मुखादिजम् ॥ ११६ ॥ भोगभूमिषु तिर्यक्त्वं सदीर्घायुः सुखान्वितम् । तत्सर्वं

जो बुद्धिमान् रात्रिमें अन्न, पान, खाद्य, स्वाद्य आदि चारों प्रकारके आहार पानीका त्याग कर देता है उसके रात्रिभोजन त्याग नामकी छठी प्रतिमा होती है ॥ ७७ ॥ रात्रिमें मनुष्योंकी थालियोंमें डांस, मच्छर, पतंग आदि छोटे छोटे अनेक जीव आ पडते हैं ॥ ७८ ॥ रात्रिमें यदि दीपक न जलाया जाय तो स्थूल जीव भी दिखाई नहीं पड सकते। यदि दीपक जला लिया जाय तो उसके प्रकाशसे थाली आदिमें और अनेक जीव आजाते हैं ॥ ७९ ॥ भोजन पकते समय भी उस अन्नकी वायु चारों ओर फैलती है इसलिये उस वायुके कारण उन पात्रोंमें अनन्त जीव आ आकर पडते हैं ॥ ८० ॥ पापोंसे डरनेवाले मनुष्योंको ऊपर लिखे हुए अनेक दोषोंसे भरे हुए रात्रि भोजनको विष मिले हुए अन्नके समान सदाके लिये अवश्य त्याग कर देना चाहिये ॥८१॥ चतुर पुरुषोंको लड्डू, पेडा, बरफी आदि खानेकी चीजें वा नारियलका दूध, फल आदि कोई भी पदार्थ ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥ ८२ ॥ जो पुरुष रात्रिमें पेडा, बरफी आदि स्वाद्य पदार्थोंको खाते हैं—अन्नके पदार्थ नहीं खाते वे भी पापी हैं, क्योंकि अन्न व स्वाद्य पदार्थोंमें कोई भेद नहीं है ॥ ८३ ॥

चतुरपुरुषोंको रात्रिमें सुपारी, जावित्री आदि भी नहीं खानी चाहिये क्योंकि इनमें भी अनेक कीडोंकी संभावना रहती है। इसलिये इनका खाना भी महा पाप उत्पन्न करनेवाला है ॥ ८४ ॥ धीरवीर पुरुषोंको अपना दयाधर्म पालन करनेके लिये प्यास लगनेपर भी अनेक सूक्ष्म जीवोंसे भरे हुए जलको भी रात्रिमें कभी नहीं पीना चाहिये ॥ ८५ ॥ जो विद्वान् रात्रिमें चारों प्रकारका आहार त्याग कर देते हैं उन्हें प्रत्येक महीनेमें पंद्रह दिन उपवास करनेका फल प्राप्त

खाद्य च स्वाद्यं यो नात्ति शुद्धधीः। भजेत् रात्रौ सदा सोऽपि षष्ठी सुप्रतिमा वराम् ॥ ७७ ॥ दंशकीटपतंगादिसूक्ष्मजीवा अनेकधाः। स्थालमध्ये पतन्त्येव रात्रिभोजनसंगिनाम् ॥७८॥ दीपकेन विना स्थूला दृश्यन्ते नांगिनः क्वचित्। तदुद्योतवशादन्ये प्रागच्छन्तीव भाजने ॥७९॥ पाकभाजनमध्येषु पतन्त्येवांगिनो ध्रुवम्। अन्नादिपचनाद्रात्रौ म्रियन्तेऽनन्तराशयः ॥ ८० ॥ इत्येवं दोषयुक्तं त्याज्यं सभोजनं निशि। विषान्नमिव निःशेषं पापभीतैर्नरैः सदा ॥८१॥ दक्षैर्निशि नचादेयं स्वाद्यं सन्मोदकादिकम्। अन्यद्वा चाम्रपत्रालिकेरक्षीरफलादिकम् ॥८२॥ भक्षितं येन रात्रौ च खाद्यं तेनान्नमंजसा। यतोन्नखाद्ययोर्भेदो न स्याद्वान्नादियोगतः ॥८३॥ भक्षणीयं भवेन्नैव पत्रपूगीफलादिकम्। कीटाढ्यं सर्वथा दक्षैर्भूरिपापप्रदं निशि ॥८४॥ न ग्राह्यं प्रोदकं धीरैर्विभावर्यां कदाचन। तृट्शान्तये स्वधर्माय सूक्ष्मजन्तुसमाकुलम् ॥८५॥ चतुर्विधं सदाहारं ये त्यजन्ति बुधा निशि। तेषां पक्षोपवासस्य फलं मासस्य जायते ॥८६॥ इति मत्वा सदा त्याज्यं

होता है ॥ ८६ ॥ यही समझकर मनुष्योंको धर्मकी सिद्धिके लिये, तपके लिये वा मोक्ष प्राप्त करनेके लिये, रात्रिमें चारों प्रकारके आहारका त्याग सदाके लिये कर देना चाहिये ॥ ८७ ॥ जो मनुष्य व्रत पालन करनेके लिये रात्रिमें अन्नपान आदि सब प्रकारके आहारका त्याग कर देता है उसके आत्माको शुद्ध करनेवाला अपार पुण्य होता है ॥ ८८ ॥ रात्रिमें आहारका त्याग कर देनेसे इंद्रियां सब वशीभूत होजाती हैं और इंद्रियोंके वशीभूत होनेसे जीवोंके वात पित आदिसे उत्पन्न हुए सब रोग नष्ट होजाते हैं ॥ ८९ ॥ जो गृहस्थ रात्रिमें स्वयं पानी तकका भी त्याग कर देते हैं उनके लिये तीनो लोकोंमें रहनेवाली लक्ष्मी अपने आप आजाती है ॥ ९० ॥ रात्रिभोजनका त्याग करनेसे प्राणियोंके रोग सब नष्ट होजाते हैं, उनके शरीरमें लावण्यता आजाती है, अनेक गुण आजाते हैं और वे सब तरहसे सुंदर होजाते हैं ॥ ९१ ॥ रात्रिभोजनका त्याग करनेसे जीवोंको अनेक भोगोपभोगोंसे भरे हुए और अपरिमित सुखसे भरे हुए राज्यकी प्राप्ति होती है इसमें कोई संदेह नहीं ॥ ९२ ॥ रात्रिमें आहार पानीका त्याग कर देनेसे जीवोंको स्वर्गके देवोंकी विभूतियोंसे सुशोभित निरुपम सुखकी प्राप्ति होती है ॥ ९३ ॥ जो अज्ञानी सदा रात्रिमें भोजन करते रहते हैं उनके इस लोकमें भी कोढ वा वायु आदिके अनेक प्रकारके महा रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ९४ ॥ रात्रिमें भोजन करनेवाले मनुष्योंकी लक्ष्मी सब भग जाती है और महा दुःख देनेवाली घोर दरिद्रता उनके सामने आ उपस्थित होती है ॥९५॥ जो मनुष्य जिह्वाके स्वादमें लंपटी होकर रात्रिमें भोजन करते हैं उनके महा पाप उत्पन्न होता है और वे अगले जन्ममें नरकमें ही जाकर पडते हैं ॥९६॥

जेने रात्रौ चतुर्विधम् । आहारं धर्मसिद्धयर्थं तपोर्थं वा विमुक्तये ॥८७॥ पानादिसर्वमाहारं ये त्यजन्ति जना निशि । व्रताय जायते पुण्यं तेषां सारं सुखाकरम् ॥ ८८ ॥ वातपित्तादिजं रोगं सर्वं नश्यति देहिनाम् । रजन्याहारसंत्यागादिन्द्रियग्रामोपकारणात् ॥ ८९ ॥ नीरादिकं गृहस्था ये वर्जयन्ति निशि स्वयम् । तांश्च लक्ष्मीः समायाति लोकत्रितयसंस्थिता ॥९०॥ रोगमुक्तं लभेत्प्राणी वपुर्लावण्यसंयुतम् । गुणाढ्यं कमनीयं च रात्रिभोजनवर्जनात् ॥९१॥ भूरिभोगोपभोगाढ्यं राज्यं सौख्याकरं भुवि । निशाहारपरित्यागाद्भजेत् जीवो न संशयः ॥९२॥ अनौपम्यं सुखं नृणां जायते स्वर्गगोचरम् । देवविभवसंपन्नं भुक्तादित्यजनान्निशि ॥ ९३ ॥ निशीथिन्यां सदाहारं ये खादन्ति खला इह । महारोगा हि स्युस्तेषां कुष्टवातादिजाः सदा ॥९४॥ लक्ष्मीः पलायते पुंसां रात्रिभोजनकारिणाम् । भूरिदुःखप्रदं घोरं दारिद्र्यं सन्मुखायते ॥ ९५ ॥ अश्नन्त्येव शठा रात्रौ ये भक्तं स्वादलंपटाः । भूरिपापभरादश्वभ्रकूपे पतन्ति ते ॥ ९६ ॥ शृगालश्वानमार्जारनृपभादिगतिं

रात्रिभोजनमें लालसा रखनेवाले मनुष्य मरकर परलोकमे गीदड़, कुत्ता, बिल्ली, बैल आदि नीच गतियोंमें जाकर उत्पन्न होते है ॥ ९७ ॥ रात्रिभोजनके पापसे यह मनुष्य परलोकमें भील, चांडाल, बहेलिया आदिके नीच कुलोंमें महा दरिद्री उत्पन्न होता है ॥ ९८ ॥ रात्रिमें भोजन करनेके पापसे अनेक दोषोंसे परिपूर्ण, पाप उत्पन्न करनेवाली, मलिन, रागद्वेषसे अंधी, शीलरहित, कुरूपिणी और दुःख देनेवाली स्त्री मिलती है ॥ ९९ ॥ रात्रिभक्षण करनेसे इस मनुष्यको पुत्र अनेक बुरे व्यसनोंसे रंगे हुए मिलते है, पुत्रियां शीलरहित मिलती हैं और भाई बंधु आदि शत्रुओके समान दुःखदाई मिलते हैं ॥ १०० ॥ यह जीव रात्रिभोजनके पापसे भवभवमें अन्धा, बौना, कुब्जा, दरिद्री, कुरूप, बदसूरत, लंगडा, कुशीली अनेक बुरे व्यसनोंका सेवन करनेवाला, दुःखी, डरपोक, अपनी ही अपकीर्ति फैलानेवाला, थोडी आयुवाला, पापी, कुजन्मा, अङ्ग भङ्ग शरीरवाला, दुर्गतियोमें जानेवाला, कुमार्गगामी और अत्यन्त निंद्य होता है ॥ १०१–१०३ ॥ बहुत कहनेसे क्या ! थोडेसेमे इतना समझ लेना चाहिये कि संसारमें जो कुछ दुःख हैं वे सब मनुष्योंको रात्रिभोजनके पापसे ही उत्पन्न होते हैं ॥ १०४ ॥ जो मूर्ख रात्रिमें भी आहार पानी नहीं छोडते वे आठों पहर भक्षण करनेके कारण पशु ही समझे जाते है ॥ १०५ ॥ रात्रिभोजनमें सदा तत्पर रहनेवाले मनुष्य कीडे, मकोडे, पतंगे आदि अनेक सूक्ष्म जीवोंको भक्षण कर जाते हैं इसलिये वे मांस भक्षियोंके ही समान गिने जाते हैं ॥ १०६ ॥ जो अज्ञानी मनुष्य पान सुपारी आदि भी रात्रिमें खाते हैं वे भी उसके साथ अनेक कीडे मकोडेका भक्षण कर जाते है इसलिये मांस त्यागका नियम उनके भी नहीं निभ सकता

खलाः ।ं व्रजन्ति परलोकेऽपि रात्रिभोजनलालसा ॥९७॥ भिल्लमातंगव्याधादिकुलं दारिद्र्यसंकुलम् । रात्रिभोजनसंजातपापादग्रे श्रयेन्नरः ॥ ९८ ॥ दोषाढ्या पापदा घोरा रागांधा शीलवर्जिता । कुरूपा जायते नारी भोजनान्निशि दुःखदा ॥ ९९ ॥ पुत्रान् दुर्व्यसनोपेतान् सुताः शीलादिवर्जिताः । बांधवान् शत्रुतुल्यांश्च लभेन्ना रात्रिभक्षकः ॥१००॥ अंधत्व वामनत्व च कुब्जत्वं च दरिद्रताम् । दुर्भगत्वं कुरूपित्व पंगुत्वं शीलहीनताम् ॥१०१॥ व्यसनत्वं च दुःखित्व भीरुत्व च कुकीर्तिताम् । अल्पायुश्च कुजन्मत्वं पापित्व विकलांगताम् ॥१०२॥ दुर्गतित्व कुमार्गत्वं परलोकेऽतिनिन्दिताम् । रात्रिभोजनपापेन लभेत्प्राणी भवे भवे ॥ १०३ ॥ किमत्र बहुनोक्तेन संसारे दुःखमेव यत् । तत्सर्वं जायते पुंसां रात्रिभोजनपापतः ॥१०४॥ रात्रावपि न ये मूढा आहार त्यजन्ति भो । पशवस्ते नरा नैव चाष्टप्रहरभक्षणात् ॥१०५॥ आमिषाशीसमो ज्ञेयो रात्रिभोजनतत्परः । सूक्ष्मकीटपतंगादिजीवराशिप्रभक्षणात् ॥ १०६ ॥ ये रात्रौ च प्रखादन्ति शठाः पत्रादिकं सदा ।

॥ १०७ ॥ जो मनुष्य आंखसे दिखाई देनेवाले अनेक कीडोंसे भरे हुए जलको रात्रिमें पीते हैं वे अन्य पापोंके समान अहिंसाव्रतको किसप्रकार पालन कर सकते हैं अर्थात् जैसे अन्य पापोंमें अहिंसाव्रत नहीं पल सकता उसीप्रकार रात्रि-भोजनमें भी अहिंसाव्रत नहीं पल सकता ॥ १०८ ॥ चतुर पुरुषोंको स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अनेक जीवोंकी हिंसा करनेवाला, महा पाप उत्पन्न करनेवाला और महा पापरूप ऐसे चारों प्रकारके आहारका रात्रिभोजन अवश्य छोडदेना चाहिये ॥ १०९ ॥ संसारमें एकवार प्राणोंको नाश करनेवाला हलाहल विष खालेना अच्छा, परंतु अनेक भवोंतक दुःख देनेवाला रात्रिभोजन करना अच्छा नहीं ॥ ११० ॥ यही समझकर विद्वानोंको प्राणोंके वियोग होनेका समय आनेपर भी अभक्ष्यके समान रात्रिमें सब प्रकारके आहारका त्याग सदाके लिये कर देना चाहिये ॥१११॥ पापोंसे डरनेवाले गृहस्थोंको मन वचन कायसे रात्रिमें किसी भूखेको भी पाप उत्पन्न करनेवाला भोजन नहीं देना चाहिये ॥ ११२ ॥ जो मनुष्य मन वचन कायसे व कृत कारित अनुमोदनासे रात्रिभोजन नहीं करता उसके यह रात्रिभोजन त्याग नामका व्रत निर्मल रीतिसे पालन होता है ॥ ११३ ॥ हे मित्र ! यह रात्रिभोजन त्याग नामका व्रत नरकरूपी घरको बंद करनेके लिये किवाड है, स्वर्गरूपी घरके लिये मुख्य मार्ग है, समस्त सज्जन इसका पालन करते हैं, समस्त श्रेष्ठ व्रतोंकी जड है, पाप रहित है, आत्माको सुख देनेवाला है और धर्मरत्नकी खानि है। हे मित्र ! ऐसे इस रात्रिभोजनका त्याग नामके व्रतको तू सदा

---

कीटादिभक्षणे तेषामामिषे नियमः कथम् ॥१०७॥ ये पिबन्ति जना नीरं कीटाढ्यं दृष्ट्यगोचरम्। अघा इव कथं तेषामहिंसाख्यं व्रतं निशि ॥१०८॥ महापापप्रदं त्याज्यं सदाहारं चतुर्विधम्। जीवहिंसाकरं दक्षैः स्वर्गमुक्तिप्रसिद्धये ॥१०९॥ वरं हालाहलं लोके भक्षितं प्राणनाशकम्। वारैकं हि न चाहारं रुख्यातीत भवे नृणाम् ॥११०॥ इति ज्ञात्वा बुधैः सर्वमाहारं निशि सर्वथा। प्राप्ते प्राणवियोगेपि न भोक्तव्यमखाद्यवत् ॥१११॥ क्षुधातुराय कस्मैचिन्न दातव्यं गृहान्वितैः। भोजनं निशि पापाय भक्तैः पापकरं त्रिधा ॥११२॥ कायवाङ्मनसा योऽपि नात्ति चाहारमञ्जसा। सत्कृतादिकसंकल्पैः तस्य स्यान्निर्मलं व्रतम् ॥११३॥ नरकगृहकपाटं स्वर्गगेहाग्रमार्गं, सकलसुजनसेव्यं सद्व्रतस्यापि मूलम्। स्वसुखकरमपापं धर्मरत्नस्य खानिं, व्रतमपि भज मित्र ! रात्र्यभुक्ताख्यनाम ॥ ११४ ॥ आद्या षट्प्रतिमा योऽपि धत्ते सच्छ्रावको भुवि। स जघन्यो जिनैरुक्तः पूज्यो नाकेश्वरैरपि ॥ ११५ ॥

इति श्रीभट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे सल्लेखनासामायिकादिप्रतिमाचतुष्टयप्ररूपको नाम द्वाविंशतितमः परिच्छेदः।

पालन कर ॥ ११४ ॥ जो इन पहिली छह प्रतिमाओंका पालन करता है वह जघन्य श्रावक कहलाता है और इंद्रके द्वारा भी पूज्य होता है ऐसा श्री जिनेन्द्रदेवने कहा है ॥ ११५ ॥

इसप्रकार आचार्य श्री सकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें सल्लेखना, सामायिक, प्रोषधोपवास, सचित्तत्याग और रात्रिभोजन त्याग प्रतिमाओंको निरूपण करनेवाला यह वाइसवां परिच्छेद समाप्त हुआ।



# अथ तेईसवाँ परिच्छेद।

जो पार्श्वनाथ भगवान देवोंके द्वारा पूज्य है, शिष्योंको अपने समीप ही स्थान देनेवाले है, और जिनके समीपका निवास अनन्त सुख देनेवाला है ऐसे श्री पार्श्वनाथ तीर्थंकर परम देवको मैं उनके समीप पहुचनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ अब मैं मोक्ष प्राप्त करनेके लिये तीनों लोकोंमें पूज्य और कातर जीवोंके लिये अत्यन्त कठिन ऐसी ब्रह्मचर्य प्रतिमाको कहता हूं ॥ २ ॥ जो मनुष्य मनके सब राग भावोंको छोडकर छोटी कन्याओंको अपनी पुत्रीके समान देखता है, रूप लावण्यसे सुशोभित यौवनवती स्त्रियोंको अपनी वहिनके समान देखता है और असन्त गुणवती वृद्ध स्त्रियोंको अपनी माताके समान देखता है वह ब्रह्मचारी कहलाता है ॥ ३–४ ॥ देखो, स्त्रियोंका मुंह कफसे भरा हुआ है, चमडेसे मढा हुआ हड्डियोंका समूह है ,सब बुरी चीजोंका आधार है, दुर्गंधमय है और कुटिल है ॥५॥ स्त्रियोंके स्तन मांसके पिंड है, नेत्रोंको लोभ उत्पन्न करनेवाले हैं और नरककी सीडी है, पेट विष्ठा व अनेक प्रकारके कीडोंसे भरा हुआ है, ॥ ६ ॥

---

अथ त्रयोविंशतितमः सर्गः।

पार्श्वनाथ जिनं वन्दे सुपार्श्वं पार्श्वदायकम्। विनेयाना सुरैरर्च्यं प्रभुं तत्पार्श्वहेतवे ॥१॥ भुवनत्रयसंपूज्यां वक्ष्ये स्वर्मुक्तिहेतवे। प्रतिमा ब्रह्मचर्याख्या दुष्करां कातरागिनाम् ॥२॥ वालां सत्कन्यकां सारां रूपलावण्यभूषिताम्। नारीं सद्यौवनोन्मत्तां वृद्धां सर्वगुणाकराम् ॥३॥ स्वपुत्री भगिनीमातृसमां पश्यति यः सदा। त्यक्त्वा च मनसा रागं ब्रह्मचारी भवेत्स ना ॥४॥ मुखं श्लेष्मादिसंसक्तं चर्मवद्धास्थिसचयम्। सर्वामनोग्यताधारं दुर्गन्धं कुटिलान्वितम् ॥ ५ ॥ मांसपिंडौ स्तनौ श्रेणिभूतौ नेत्रादिलोभदौ। प्रोदरं सप्तसंधातुविष्ठाकृम्यादिसंकुलम् ॥ ६ ॥ स्रवन्मूत्रादिकं निंद्यं बीभत्सं जघनं सदा। पूतिगंधाकरं घोरं श्वभ्रकूपमिवाशुभम् ॥७॥ इत्येव च वरस्त्रीणां रूपं चित्ते स

स्त्रियोंका जघनस्थल अत्यन्त घृणाजनक है, निंद्य है, मूत्रादिक मल सदा उससे बहता रहता है, अत्यन्त दुर्गंध सहित है और घोर नरक कूपके समान अशुभ है ॥ ७ ॥ पवित्र ब्रह्मचर्यमें तत्पर रहनेवाले मनुष्योंको अपने हृदयमें स्त्रियोंका स्वरूप इसप्रकार चिंतवन करना चाहिये। यह स्त्रियोंका रूप केवल बाहरसे ही सुन्दर दिखता है ॥ ८ ॥

स्त्रियोंका स्वरूप इसीप्रकारका है, वह केवल ऊपरसे चमडेसे ढका हुआ है, जो पुरुष ऐसी स्त्रियोंका त्याग करता है उसके निर्मल ब्रह्मचर्य होता है ॥ ९ ॥ जो पुरुष ब्रह्मचर्यका पालन नहीं करते उनके अत्यंत दुःख देनेवाले कास, श्वास, कंप, वायु आदि अनेक प्रकारके रोग उत्पन्न होजाते हैं ॥१०॥ स्त्रीसेवनसे कभी तृप्ति नहीं होती, प्राप्त होनेपर यह अत्यंत नीरस होता है, अत्यंत अपवित्र है, अपवित्रता करनेवाला है, निंद्य है, निंद्य क्रियासे उत्पन्न होता है, अशुद्ध स्थानोंसे उत्पन्न होता है, भयानक है, तीव्र दुःख उत्पन्न करनेवाला है, महा मुनिराज दूरसे ही इसका त्याग कर देते है, यह सर्पके घरके समान है, रात्रिमें नीच लोगोंके द्वारा सेवन किया जाता है, गधा आदि नीच पशु सदा इसका सेवन करते हैं अथवा दुष्ट मूर्ख इसे अमृत समझकर इसका आदर करते हैं, यह स्त्रियोंके शरीरके संघट्टनसे उत्पन्न होता है, नरक तिर्यंच आदि कुगतियोंको देनेवाला है, दाह कंपा आदि अनेक रोगोंको उत्पन्न करनेवाला है, पापकी जड है, अत्यंत घृणित है, और अनेक दोषोंसे भरपूर है ! ब्रह्मचारियोंको अपने निर्दोष ब्रह्मचर्यको पालन करनेके लिये इस स्त्रीसेवनका सदा इसीप्रकार चिंतवन करते रहना चाहिये ॥ ११–१५॥ स्त्रियोंका शरीर स्वभावसे ही निंद्य है, अनेक जंतुओंसे भरा हुआ है और अनेक जीवोंके उत्पन्न होनेका स्थान है ऐसे अपवित्र और अशुद्ध स्त्रियोंके शरीरमें भला कौन ज्ञानी प्रेम करेगा ॥ १६ ॥

---

चिंतयेत् । बाह्ये सत्सुन्दरं मध्ये पवित्रं ब्रह्मतत्परः ॥८॥ ईदृग्विधं सुनारीणां रूपं चर्मावृतं सदा । पश्येद् यो ना भजेत्सोऽपि ब्रह्मचर्यं सुनिर्मलम् ॥९॥ कासश्वासादिसद्रोगाः कंपवातादिसंभवाः । अब्रह्मचारिणां पुंसां जायन्ते दुःखदायकाः ॥ १० ॥ अतृप्तजनकं सेवा प्रान्ते चात्यन्तनीरसम् । अपवित्रकरं निंद्यं निंद्यकर्मसमुद्भवम् ॥ ११ ॥ अशुचिस्थानजं घोरं तीव्रदुःखाकरं भुवि । महामुनिजनैस्त्याज्यं सर्पागारमिवानिशम् ॥१२॥ सेव्यं नीचजनैर्नित्यं पशुभिर्गर्दभादिभिः । आदरेण शठैर्दुष्टैः मन्यमानैर्निवामृतम् ॥१३॥ नार्यंगसपदोद्भूतं श्वभ्रतिर्यग्गतिप्रदम् । दाहकं पापदं दुष्टं पापमूलं घृणास्पदम् ॥१४॥ बहुदोषसमायुक्तं मैथुनं चिंतयेत्सदा । ब्रह्मचारी विनिर्मुक्तो दोषैर्ब्रह्मवृपाप्तये ॥१५॥ स्त्रीणां स्वभावतः काये निंद्ये जन्तुसमाकुले । जीवोत्पत्तिप्रदेशे च को ज्ञानी रमतेऽशुचौ ॥१६॥ योनिस्तनप्रदेशेषु हृदि कक्षान्त-

स्त्रियोंकी योनिमें, स्तनोंमें, कांखोंमें अत्यन्त सूक्ष्म मनुष्य सदा उत्पन्न होते रहते हैं ॥ १७ ॥ उन जीवोंकी संख्या नौ लाख है और वे सब स्त्रीसेवन करनेसे मर जाते हैं ऐसा श्री जिनेन्द्रदेवने अपने केवलज्ञान रूपी नेत्रोंसे देखकर बतलाया है ॥ १८ ॥ जिसप्रकार कपास वा रुईसे भरी हुई नाली अग्निके संयोगसे जल जाती है उसीप्रकार स्त्री सेवन करनेसे योनिके सब जीव मर जाते हैं ॥ १९ ॥ स्त्री सेवन करनेसे अनेक जीवोंका घात होता है और नरकमें पहुंचानेवाला महा राग उत्पन्न होता है इसलिये मनुष्योंको स्त्री सेवन करनेसे महापाप उत्पन्न होता है ॥ २० ॥ मनुष्योंको हलाहल विष खा लेना अच्छा, परन्तु स्त्री सेवन करना अच्छा नहीं, क्योंकि हलाहल विष खानेसे एक भवमें ही मृत्यु होगी परन्तु स्त्रीसेवन करनेसे असंख्यात भवोंमें महा दुःख प्राप्त होगा ॥ २१ ॥ फणा निकाले हुए क्रोधित हुई सर्पिणीका आलिंगन कर लेना अच्छा परन्तु महा दुःख देनेवाली और नरकरूपी घरकी देहलीके समान स्त्रीका आलिंगन करना अच्छा नहीं ॥ २२ ॥ जिसप्रकार सर्पिणीकी दुःख देनेवाली संगति अच्छी नहीं उसीप्रकार ब्रह्मचारियोंको कुछ नहीं तो कलंक लगनेकी शंकासे ही स्त्रियोंकी संगतिका त्याग कर देना चाहिये ॥ २३ ॥ सांप, वाघ, शत्रु व चोर आदिकोंके साथ रहना तो अच्छा परन्तु स्त्रियोंके समीप क्षणभर भी रहना अच्छा नहीं क्योंकि स्त्रियोंके साथ रहनेमें क्षणभरमें ही कलंक लगनेकी शंका रहती है ॥ २४ ॥ जिस मकानमें स्त्रियोंके चित्र भी हों उस मकानमें भी व्रतियोंको रहना ठीक नहीं है फिर भला जिनमें स्त्रियें स्वयं रहती हों उनमें तो रहना बहुत ही बुरा है ॥ २५ ॥ व्रतियोंको स्त्रियोंके साथ रहनेमें पहिले अमिट कलंक लगता है, फिर व्रतभंग होता है और फिर नरकगतिमें महा दुःख भोगने पडते हैं ॥ २६ ॥ ब्रह्मचर्यको पालन करते हुए उस व्रतके

रेष्वपि । अतिसूक्ष्माः मनुष्याश्च जायन्ते योषिता सदा ॥१७॥ नवलक्षागिनोऽत्रैव म्रियन्ते मैथुनेन भो । इत्येव जिननाथेन प्रोक्त केवललोचनात् ॥१८॥ कर्पासेनभृता यद्वन्नालिकानलयोगतः । ज्वलत्येव तथा जीवा म्रियन्ते लिंगघट्टनात ॥ १९ ॥ मैथुनेन महापाप जायते प्राणिनां ध्रुवम् । जीवघातान्महारागसंभवात् श्वभ्रसाधकम् ॥२०॥ वरं हालाहलं भुक्तमंगिनां न च मैथुनम् । भवैकमृत्युदं संख्यात्यतीतभवदुःखदम् ॥२१॥ वरमालिंगिता क्रुद्धा सर्पिणी फणसंयुता । न च स्त्री श्वभ्रगेहस्य प्रतोली भूरिदुःखदा ॥ २२ ॥ ब्रह्मचारी पुमान् नित्य त्यजेत्सग सुयोषिताम् । कलकशंकयात्यतमहिसंगमिवाशुभम् ॥ २३ ॥ एकत्र वसति श्लाव्या सर्पव्याघ्रारितस्करैः । न च नारीसमीपेऽपि क्षणमेकं कलकवत् ॥२४॥ चित्रादिनिर्मिता नारी यत्र स्यान्मन्दिरेऽशुभा । तत्र स्थानं न योग्यं च व्रतीनां किं तदाश्रिते ॥२५॥ कलंकं

साथ श्रेष्ठ मरण कर जाना अच्छा परंतु ब्रह्मचर्यव्रतके विना असंख्यात वर्ष भी जीवित रहना अच्छा नहीं ॥ २७॥ जो कोई मनुष्य अनेक शास्त्रोंका जानकार हो, गुणवान हो और तपश्चरणसे सुशोभित हो परंतु ब्रह्मचर्य पालन न करता हो तो फिर संसारमें उसका कहीं कोई आदर सत्कार नहीं करता ॥ २८ ॥ जिसप्रकार विना दांतोंके हाथी शोभायमान नहीं होता, विना हाथोंके शूरवीर शोभा नहीं देता और विना दानके गृहस्थ शोभा नहीं देता उसीप्रकार ब्रह्मचर्यके विना व्रती मनुष्य भी शोभा नही देता ॥ २९ ॥ जिसप्रकार बुझाया हुआ अग्नि अपमानको प्राप्त होता है, निंद्य समझा जाता है उसी-प्रकार ससारमें ब्रह्मचर्यरूपी तेजसे रहित होनेपर व्रती मनुष्य भी सर्वथा निंद्य समझा जाता है ॥ ३० ॥ जो ब्रह्मचर्यसे रहित है वह घरका स्वामी होकर भी अपने ही कुटुंबीलोगोंसे अपमानित होता है फिर भला वह अन्य लोगोंसे अपमानित क्यों न होगा ॥ ३१ ॥ कहीं कहीं पर योगीलोग सर्प, शत्रु और वाघ आदिके साथ रहना अच्छा समझते हैं परंतु पापोंसे डरकर ब्रह्मचर्य व्रतको भंग करनेवालोंके साथ स्वप्नमें भी रहना स्वीकार नहीं करते ॥ ३२ ॥ ब्रह्मचर्यको भंग करनेवाले मनुष्योंको इसलोकमें भी राजाकी ओरसे भी वध बंधन आदिके अनेक दुःख भोगने पडते हैं इसमें कोई संदेह नहीं है ॥ ३३ ॥ ब्रह्मचर्यको न पालने वाले महा मूर्ख मनुष्य महा पापके भारसे परलोकमें भी घोर महा दुःखोंसे भरे हुए दुर्गतियोंके दुःख भोगते हैं ॥३४॥ ब्रह्मचर्यव्रतके साथ साथ एक दिन भी जीवित रहना अच्छा परंतु विना ब्रह्मचर्यके करोडों पूर्वोंतक भी जीवित रहना अच्छा नही ॥ ३५ ॥ जिस व्रतीने समस्त सुख देनेवाला ब्रह्मचर्यव्रत छोड दिया उसने समस्त

लभते पूर्व दुस्त्यज योपिताश्रयात् । व्रतिभिर्व्रतभग च पश्चात् श्वभ्रगतिप्रदम् ॥२६॥ वर सन्मरणं लोके ब्रह्मचर्यसमायुतम् । तद्विना न च जीवाना जीवितव्यमसख्यत' ॥२७॥ शास्त्रवान् तपयुक्तोपि तपसालकृतो व्रती। ब्रह्मचर्यच्युतो लोके सर्वत्रे वावमन्यते ॥२८॥ दन्तभग्नो यथा नागो हस्तहीनो भटो नरः । दानहीनो गृही नामाद्ब्रह्मचर्यच्युतो व्रती ॥२९॥ विध्यापितोऽनलो यद्वल्लभत्येवापमानताम् । सद्ब्रह्मतेजसा हीनो व्रती लोके च सर्वथा ॥३०॥ विकलो ब्रह्मचर्येण यो यतिः स्वजनादिभिः । असत्कार लभेदत्र किन्न सोऽन्यजनैरपि ॥ ३१ ॥ क्वचित्सर्पारिव्याघ्राणा सगमिच्छन्ति योगिन' । न च स्वप्नेऽघभीत्येव ब्रह्मव्रतच्युतात्मनाम् ॥३२॥ राजादिकजनात्सर्व वधवधसमुच्चयम् । अब्रह्मचारिणो जीवा लभन्तेऽत्र न सशयः ॥३३॥ अमुत्र दुर्गतिं यान्ति ब्रह्मव्रतच्युता' शठाः । महापापभरेणेव घोरदु खाकुलां ध्रुवम् ॥३४॥ जीवितव्य वर चैकदिन ब्रह्मव्रतान्वितम् । तद्विना न च पूर्वाणा कोटीकोटी विशेषतः ॥३५॥ ब्रह्मचर्यं परित्यक्त व्रतिना येन

व्रतोंको छोड दिया ही समझना चाहिये क्योंकि विना ब्रह्मचर्यके कोई व्रत हो ही नहीं सकता ॥ ३६ ॥ ब्रह्मचर्यका भंग करनेसे हिंसा होती है, झूठ वोलना पडता है और स्त्री आदि पर पदार्थोंकी इच्छा करनी पडती है। इसप्रकार उसे सव प्रकारके पाप करने पडते है ॥ ३७ ॥ जिसप्रकार दिनके विना सूर्य दिखाई नही देता उसीप्रकार चतुर पुरुषोंको विना ब्रह्मचर्यके कोई भी व्रत दृष्टिगोचर नही होता ॥ ३८ ॥ अन्य सव व्रतोंके विना इस संसारमें एक ब्रह्मचर्य व्रतका पालन करना सवसे उत्तम है क्योंकि विना ब्रह्मचर्यके मनुष्योंको कोई व्रत हो ही नहीं सकता है ॥ ३९ ॥ यही समझकर धीर-वीर पुरुषोंको वडी दृढताके साथ शीलव्रत पालन करना चाहिये और दुर्लभ निधिके समान उसे प्राण नाश होनेपर भी नहीं छोडना चाहिये ॥ ४० ॥ इस ब्रह्मचर्य व्रतको धीरवीर ज्ञानी व्रतोंके पालन करनेमें सदा तत्पर रहनेवाले मनुष्य ही पालन कर सकते हैं अन्य कातर मनुष्योंसे यह कभी पालन नहीं हो सकता ॥ ४१ ॥ जो शूरवीर मनुष्य वाणोंकी वर्षासे भरे हुए युद्धमें अचल खडे रहते हैं वे ही शूरवीर स्त्रियोंके कटाक्षोंके युद्धमें कभी नहीं ठहर सकते ॥ ४२ ॥ हाथी वाघ और शत्रुओंको गिरादेने वाले वहुतसे शूरवीर देखे जाते हैं परंतु कामदेवरूपी मल्लको गिरादेने वाला कोई भी दिखाई नही देता। काम मल्लको मारनेवाले केवल उत्तम मुनि ही हैं ॥४३॥ इस संसारमें ब्रह्मचर्य पालन करनेवालोंको ही ज्ञानसे उत्पन्न होनेवाली सव पदार्थोंको सिद्ध करनेवाली महाविद्याएं सिद्ध होती हैं इसमें कोई संदेह नहीं है ॥ ४४ ॥ संसारमें वे ही मनुष्य धन्य हैं और वे ही मनुष्य तीनों लोकोंमें पूज्य हैं जो वड़ी दृढताके साथ अखंड शीलव्रतका पालन करते हैं और जो स्त्रियोंके द्वारा वा अन्य लोगोके द्वारा घोर उपसर्ग और परीषहोंके आजानेपर भी स्वप्नमें भी उसे नहीं छोडते

---

सौख्यदम् । सर्वं व्रतादिकं तेन तद्विना च यतो न तत् ॥ ३६ ॥ अब्रह्माज्जायते हिंसा वचोऽसत्यं नृणा ध्रुवम् । आकांक्षा च परस्यैव लक्ष्मीरामादिगोचरा ॥ ३७ ॥ दिवसेन विना सूर्यो तथा नैवोपलभ्यते । यथा सर्वव्रत दक्षैर्ब्रह्मचर्यं विना न च ॥ ३८ ॥ सर्वव्रतच्युतं ह्येकं श्लाघ्यं ब्रह्मव्रतं भुवि । तद्विना न च सत्पुसां सर्वं व्रतसमुच्चयम् ॥३९॥ इति मत्वा जनैर्धीरैः ग्राह्यं शीलव्रतं दृढम् । प्राणान्तेपि न मोक्तव्यं निधानमिव दुर्लभम् ॥४०॥ धीरैर्वीरैर्नरैर्दक्षैर्ज्ञानिभिर्व्रततत्परैः । ब्रह्मचर्यं व्रतं धर्तुं शक्यते न च कातरैः ॥४१॥ वाणवृष्टि-समाकीर्णे रणे तिष्ठन्ति ये भटाः । योषित्कटाक्षसग्रामे न च स्थातु क्षमा हि ते ॥ ४२ ॥ दृश्यन्ते वहवः सूराः हस्तिव्याघ्रादिपातने । काममल्लनिपाते ते न च सन्मुनयः परम् ॥४३॥ ब्रह्मव्रतात्मना पुसां सिद्ध्यंति च न संशयः। महाविद्याःसमस्तार्थसाधका ज्ञानसंभवाः ॥४४॥

मस्तक झुकाकर
॥ ४५ ॥ ब्रह्मचर्य पालन करनेवालोंके चरणकमलोंको इंद्र आदि समस्त देव भी भक्तिके बोझसे नम्र होकर
नमस्कार करते है ॥ ४६ ॥ इस शीलव्रतके प्रभावसे भक्तिसे नम्रीभूत हुए देवोंके भी आसन कंपायमान होजाते हैं अथवा
इस शीलव्रतके प्रभावसे इस संसारमें क्या क्या महिमा प्राप्त नहीं होती है अर्थात् सब प्रकारकी महिमा प्राप्त होजाती है
॥ ४७ ॥ ब्रह्मचर्यव्रतको पालन करनेवाले मनुष्योंके चरणकमलोंको चक्रवर्ती आदि महापुरुष] भी भक्तिके बोझसे दवकर
नमस्कार करते हैं फिर भला अन्य राजाओंकी तो वात ही क्या है ॥ ४८ ॥ इस ब्रह्मचर्यव्रतके फलसे ही मनुष्योंको महा
विभूतियोंसे सुशोभित स्वर्ग भी अपने घरका आंगन वन जाता है ॥ ४९ ॥ शीलव्रतको धारण करनेवाले धीर पुरुषोंको
इंद्रकी भी विभूति प्राप्त होती है जो महा माहिमासे सुशोभित होती है और जिसे सब देव नमस्कार करते हैं ॥ ५० ॥ इस
ब्रह्मचर्यके फलसे मनुष्योंको नौ निधि, चौदह रत्न और छहो खण्ड पृथ्वीकी विभूतिसे सुशोभित चक्रवर्तीकी विभूति और
उपभोग प्राप्त होते हैं ॥ ५१ ॥ इस ब्रह्मचर्यरूपी रत्नसे सुशोभित होनेवाले मनुष्य तीर्थंकर पदको प्राप्त होते हैं, जो तीनों
लोकोंमें चमत्कार करनेवाला है और समस्त देवों वा इंद्रोंके द्वारा वंदनीय है ॥ ५२ ॥ इस ब्रह्मचर्यरूपी सिंहासनपर विरा-
जमान हुआ मनुष्य इस संसारमें जो जो चाहता है वह चाहे तीनों लोकोंमें कहीं भी क्यों न हो उसके पुण्यके प्रभावसे
उसे अवश्य प्राप्त होजाता है ॥ ५३ ॥ वहुत कहनेसे क्या लाभ है, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि संसारमें जो कुछ
उत्तम सुख है वह सब ब्रह्मचर्यके फलसे ही मनुष्योंको प्राप्त होता है ॥ ५४ ॥ यह सुखकी खानि शीलव्रत स्वर्ग लोकमें

धन्यास्ते भुवने पूज्या यैरखण्ड व्रत धृतम् । शीलं स्वप्नेपि न त्यक्तं योषिदादिपरीषहैः ॥४५॥ इन्द्राद्याः हि सुराः सर्वे शिरसा प्रणमन्ति
भो । भक्तिभारेण सनम्रा· पादौ शीलयुतात्मनाम् ॥४६॥ शीलव्रतप्रभावेन कपयत्यासनानि भो । सुराणां भक्तिनम्राणा किं किं वा नोप-
जायते ॥४७॥ ब्रह्मसचेतसा पादौ चक्रवर्त्यादयो गुणात् । नमन्ति भक्तिभारेण का कथान्यनृपेषु च ॥४८॥ ब्रह्मव्रतफलेनैव स्वर्गं स्यात्स्व-
गृहाङ्गणम् । महाविभवसम्पन्न सर्वभोगान्वित नृणाम् ॥४९॥ शीलव्रतधरा धीरा इन्द्रभूतिं भजंति वै । अत्यतमहिमोपेता सर्वामरनमस्कृ-
ताम् ॥ ५० ॥ भजन्ति चक्रवर्तित्व रत्ननिध्यादिसकुलम् । षट्खण्डविभवोपेतं ब्रह्मचर्यफलान्नराः ॥ ५१ ॥ प्राप्नुवन्ति जिनेशत्वं
ब्रह्मरत्नविभूषितम् । चमत्कारकर लोके वद्य सर्वामरेश्वरैः ॥५२॥ ब्रह्मसिंहासनासीनो यद्यदङ्गी समीहते । तत्तदेव समायाति पुण्याल्लोक-
त्रयेषु च ॥ ५३ ॥ किमत्र वहुनोक्तेन ससारे यत्सुख वरम् । ब्रह्मचर्यफलात्तच्च सर्वं सप्राप्यते जनैः ॥५४॥ दुर्लभ स्वर्गलोकेऽत्र महाशील

भी दुर्लभ है परन्तु इस लोकमें मनुष्योंको सुगमतासे प्राप्त हो जाता है इसलिये चतुर पुरुषोंको क्या वह स्वीकार नहीं करना चाहिये ? अवश्य करना चाहिये ॥ ५५ ॥ शीलव्रतरूपी आभूषणोंसे सुशोभित होनेवाले मुनियोंको मुक्ति स्त्री भी आकर रागपूर्वक स्वयं स्वीकार करती है फिर भला स्वर्गकी देवांगनाओंकी तो बात ही क्या है ॥ ५६ ॥ उत्तम पुरुष इस शील-व्रतरूपी बहुमूल्य महारत्नको पाकर उसकी रक्षा करनेके लिये महाप्रयत्न करते हैं ॥५७॥ इस ब्रह्मचर्य व्रतकी रक्षा करनेमें तत्पर रहनेवाले मनुष्य हावभाव विलासोंसे सुशोभित और वस्त्र व आभूषणोंसे विभूषित ऐसे स्त्रीके रूपको कभी नहीं देखते हैं ॥ ५८ ॥ इसमें संदेह नहीं कि स्त्रियोंका रूप देखनेसे चित्त मोहित होजाता है यही समझकर उत्तम पुरुष अपने चित्तको शुद्ध रखनेके लिये स्त्रियोंके रूपको कभी नहीं देखते हैं ॥ ५९ ॥ ब्रह्मचारी पुरुष अपना ब्रह्मचर्य पालन करनेके लिये लड्डू आदि अत्यन्त उत्तम पदार्थ, दूध, अधिक घी और पौष्टिक पदार्थ आदिकोंको कभी सेवन नहीं करते हैं ॥६०॥ पौष्टिक आहार करनेसे स्वप्नमें मनुष्योंका वीर्य च्युत होजाता है तथा स्त्रियोंका समागम मिलनेपर उसके व्रत ( ब्रह्मचर्य ) का भंग होजाता है। यही समझकर सम्यग्ज्ञानी पुरुषोंको अपने ब्रह्मचर्य व्रतकी पूर्ण रक्षा करनेके लिये विष मिले हुए अन्नके समान सब प्रकारके पौष्टिक आहारोंका त्याग कर देना चाहिये ॥ ६१–६२ ॥ ब्रह्मचारी पुरुषोंको अपना मुंह धोकर सदा स्नानकर, अँजन लगाकर, आभूषण पहिनकर, सुगन्धित द्रव्य लगाकर, माला, कोमल शय्या, कोमल आसन, धुले हुए वस्त्र, तथा और भी राग उत्पन्न करनेवाले भोगोपभोगोंसे अपने शरीरका संस्कार नहीं करना चाहिये ॥ ६३–६४ ॥ अपने

सुखाकरम् । नराणा सुलभ चात्र तत्कि दक्षैर्न गृह्यते ॥५५॥ मुक्तिनारी वृणोत्येव शीलाभरणमडितम् । मुनिं रागेण चागत्य का कथा स्वर्गयोषिताम् ॥५६॥ महारत्नमिवानर्घ्यं प्राप्य शील नरोत्तमाः । महायत्न प्रकुर्वन्ति तद्रक्षादिकहेतवे ॥५७॥ हावभावविलासाढ्यं वस्त्राभरणमडितम् । नारीरूपं न पश्यन्ति ब्रह्मरक्षादितत्पराः ॥ ५८ ॥ स्त्रीरूपदर्शनाच्चित्त मोमुह्यति न सशयः । इति मत्वा न पश्यन्ति तन्नरा चित्तशुद्धये ॥५९॥ मोदकादिवराहारं दुग्धात्यंतघृतादिजम् । न चात्ति सवलाहारं ब्रह्मचारी तदाप्तये ॥६०॥ सवलान्नेन स्यात्पुसां स्वप्ने शुक्रच्युतिः ध्रुवम् । नार्यादिसंगमं प्राप्य भवेद्भंगं व्रतस्य भो ॥ ६१ ॥ इति मत्वा त्यजेत्सर्वमाहार सवलं सदा । विषान्नमिव सुज्ञानी तद्व्रताक्षयहेतवे ॥ ६२ ॥ मुखप्रक्षालनैर्नित्यं स्नानाजनविभूषणैः । गधमाल्यादिकैर्भोगैः कोमलैः शयनासनैः ॥ ६३ ॥ धौतवस्त्रैस्तथान्यैश्च रागोत्पादककारणैः । स्वशरीरस्य संस्कारं ब्रह्मचारी चरेन्न च ॥ ६४ ॥ वपुः संस्कारयोगेन कामाग्निः प्रकटो भवेत् ।

शरीरका संस्कार करनेसे कामाग्नि प्रगट होजाती है यही समझकर उत्तम ब्रह्मचारियोंको अपने शरीरका संस्कार—अपने शरीरको विभूषित कभी नहीं करना चाहिये ॥ ६५ ॥ ब्रह्मचारियोंको हावभाव विलासोंसे भरी हुई, शृंगारको बढानेवाली और स्त्रियोंमें राग उत्पन्न करनेवालीं कथाएँ न कभी करनी चाहिये और न कभी सुननी चाहिये ॥ ६६ ॥ शृंगारकी कथाएं कहने सुननेसे ब्रह्मचारियोंको राग उत्पन्न होता है और राग उत्पन्न होनेसे उनका व्रत नष्ट होता है इसलिये ब्रह्मचारी लोग ऐसी कथाएँ कभी नहीं सुनते हैं ॥ ६७ ॥ इसीप्रकार जितेंद्रिय पुरुष पहिले भोगे हुए भोगोंका स्मरण भी कभी नहीं करते है क्योंकि उनका स्मरण करनेसे मनकी स्थिरता नष्ट होजाती है और मनकी स्थिरता नष्ट होनेके साथ साथ योगियोंके द्वारा निंदा करने योग्य ऐसा अनन्त राग उत्पन्न होता है ॥६८॥ पहिले भोगे हुए भोगोंको स्मरण करनेसे कामाग्नि प्रज्वलित हो उठती है इसलिये व्रती लोग पहिले भोगे हुए भोगोंको कभी स्मरण नहीं करते हैं ॥६९॥ व्रती लोग अपना चित्त शुद्ध करनेके लिये स्त्रियोंके साथ न तो कभी हँसी करते हैं न उनके साथ बात करते हैं न कथा वार्ता करते हैं न गोष्ठी (एक साथ बैठना, उठना, चलना आदि) करते हैं और न उनके साथ प्रेम करते हैं ॥ ७० ॥

ब्रह्मचारी व्रती केवल पापोंकी शंकासे ही जिस घरमें स्त्रियां रहती हैं, उसमें न तो सोते हैं, न बैठते हैं और न क्षणभर वहां रहते हैं ॥ ७१ ॥ कोई २ बुद्धिमान सांप आदि भयानक जन्तुओंसे भरे हुए घरमें ठहर सकते हैं परन्तु महा निंद्य और कलंक उत्पन्न करनेवाले स्त्रियोंके घरमें कभी नहीं ठहरते ॥ ७२ ॥ पहिले समयमें जो मुनि स्त्रियोंकी संगति पाकर नष्ट होगये हैं उनकी कथा चतुर पुरुष शास्त्रोंमें सुनते ही हैं ॥ ७३ ॥ जिसप्रकार अग्निके सम्बन्धसे वर्तनमें रक्खा

मत्वेति सद्व्रतेनैव कुर्यात्स्वागरय मंडनम् ॥ ६५ ॥ हावभावविलासाढ्य कथा शृंगाररसयुतम् । स्त्रीणां रागकरां नैव कुर्याच्छ्रूयान्न सद्यतिः ॥६६॥ शृंगारकथया रागो जायते ब्रह्मचारिणाम् । ततो नश्येद्व्रतं तस्मात्तन्न शृण्वन्ति योगिनः ॥६७॥ पूर्वानुभूतसभोगान् न स्मरन्ति जितेन्द्रिय । मनोभगमिवात्यतरागदं योगिनिन्दितम ॥६८॥ कामवन्हिर्ज्वलत्येव कामभोगानुचिन्तनात् । ज्ञात्वेति व्रतिनो भोग चिन्तयन्ति न पूर्वजम् ॥६९॥ नार्या समं न कुर्वंति हास्यवार्तादिजल्पनम् । गोष्ठीं वा स्वकचित्प्रीतिं व्रतिनश्चित्तशुद्धये ॥७०॥ स्त्रीसंयुक्तालये नैव कुर्यात्सच्छयनाशनम । स्थितिं वा क्षणमेकं हि व्रती पापादिशंकया ॥७१॥ सर्पादिसयुते गेहे केचित्तिष्ठति धीघनाः । न पुनर्योषितागारे महानिन्द्ये कलकदे ॥७२॥ नष्टा ये मुनय पूर्वं संगमासाद्य योषिताम् । केवलं श्रूयते दक्षैः कथा तेषा श्रुतार्णवे ॥ ७३ ॥

हुआ जल भी गर्म होजाता है उसीप्रकार स्त्रियोके आश्रयसे उत्पन्न होनेवाली अग्निसे मनुष्योंका हृदय भी तप जाता है ॥ ७४ ॥ पहिले तो स्त्रियोंमें थोडेसे चित्तसे ( ऊपरी मनसे ) दृष्टिपात होता है अर्थात् मन स्त्रियोके देखनेमें लगता है, फिर उनके समागमके लिये मनमें संकल्प होता है। तदनन्तर हृदयमें समस्त शरीरको संतप्त करनेवाली कामकी जलन उत्पन्न होती है, उस जलनसे पीडित होकर यह जीव लज्जा और अभिमान सबको छोड देता है। फिर कामाग्निसे संतप्त होकर और किसी सुंदरीको एकांतमें पाकर सब व्रतोंको छोडकर पापकर्ममे डूब जाता है ॥ ७५-७७ ॥ तदनन्तर कामसेवन करनेसे उसका तप, ज्ञान, व्रत, कीर्ति, बडप्पन, अभिमान आदि सब जलकर भस्म होजाता है ॥ ७८ ॥ इसप्रकार व्रतोंको भंग करनेवाले स्त्रियोंसे उत्पन्न हुए दोषोंको समझकर बुद्धिमानोंको जिसके देखने मात्रसे विष चढ़कर मनुष्य मर जाता है ऐसी दृष्टिविष सर्पिणीके समान स्त्रियोंके समागमका त्याग कर देना चाहिये ॥ ७९ ॥ जिसप्रकार हाथ पैर रहित और नाक कान रहित कुरूपा स्त्रीको छोड देते हैं उसीप्रकार व्रतियोको दूरसे ही स्त्रियोंका त्याग कर देना चाहिये ॥ ८० ॥ संसारमें अग्निकी ज्वालाके समान स्त्रियां समझी जाती है और मनुष्योका मन मक्खनके समान समझा जाता है फिर भला वे दोनों एक स्थानमें मिल जानेपर विना अनर्थ किये किस प्रकार रह सकते हैं ॥ ८१ ॥ जो पुरुष इस लोक परलोक दोनों लोकोंमें दुःख देनेवाले स्त्रियोंके स्मरणको स्वप्नमें भी नही करते है संसारमें उन्हींका मन शुद्ध होसकता है और तप, ज्ञान, यम, नियम आदि सब कुछ उन्हींका फल सकता है ॥ ८२ ॥ जो पुरुष स्त्रियोके समागमको छोडकर मन, वचन, काय तीनों

---

तपत्येव यथा नीरमग्निना भाजनाश्रितम् । पुसां चित्त तथा रागाश्रयसजातवन्हिना ॥७४॥ दृष्टिपातो भवेत्पूर्वं स्त्रीमुखे स्वल्पचेतसा । पश्चाद्भवन्ति संकल्पाः तस्याः संगमहेतवे ॥ ७५ ॥ ततो विजृम्भते कामदाहः सर्वांगतापनः । तेन सपीडितो जीवस्त्यजेल्लज्जाभिमानताम् ॥७६॥ ततः कामाग्निना तप्त एकान्ते प्राप्य सुन्दरीम् । निमज्जति व्रत त्यक्त्वा सर्वं तत्कायकर्दमे ॥७७॥ ततो भस्मीभवत्येव तपोज्ञानव्रतादिकम् । कीर्तिपूजाभिमानं च तस्य कामादिसेवया ॥७८॥ एव दोष परिज्ञाय स्त्रीजातं व्रतभंगदम् । रामासंगं त्यजेद्धीमान् यथा दृष्टिविषामहीम् ॥७९॥ हस्तपादविहीनां च नासिकाकर्णवर्जिताम् । कुरूपा दूरतो नारीं वर्जयेन्मुनिनायकः ॥ ८० ॥ अग्निज्वालोपमा नारी नवनीतसमं मनः । तिष्ठतः कथमेकत्र तावनर्थ्यं विना नृणाम् ॥ ८१ ॥ मनःशुद्धिः भवेत्तेषां तपोज्ञानयमादिकम् । स्वप्नेष्वपि न कर्तव्य चेहामुत्रादि दुःखदम् ॥ ८२ ॥ कायवाक्चित्तयोगं च स्थिरं कृत्वा भजेत्तपः । त्यक्त्वा स्त्रीसगम यो ना तस्य स्यान्निर्मलं व्रतम् ॥ ८३ ॥

योगोंको स्थिर कर तप करता है संसारमें उसीके व्रत निर्मल रीतिसे पल सकते हैं ॥८३॥ जो पुरुष उन्मत्त करनेवाली यौवन अवस्थामें तपश्चरण रूपी तलवारसे कामरूपी शत्रुको मारकर ब्रह्मचर्यको पालन करते हैं संसारमें वे ही पुरुष धन्य कहलाते हैं और तीनों लोकोंमें वे ही पुरुष पूज्य गिनेजाते हैं ॥८४॥ जिनका अत्यन्त दुर्लभ शीलरूपी रत्न स्त्री आदि चोरोंने कहीं स्वप्नमें भी हरण नहीं किया उन्हींका जन्म इस संसारमें सफल माना जाता है ॥८५॥ जिन्होंनें यौवन अवस्थामें अनेक स्त्रियोंसे घिरे रहनेपर भी और प्राण नाश होनेपर भी अपना ब्रह्मचर्य नही छोडा है उन्हीके ब्रह्मचर्यको मैं वास्तविक ब्रह्मचर्य मानता हूं ॥८६॥ यौवनरूपी ईंधनके संयोगसे तथा स्त्रीरूपी वायुकी प्रेरणासे और पौष्टिक आहाररूपी तैलसे यह कामरूपी अग्नि प्रगट होती है उस अग्निको बुझानेके लिये धीरवीर पुरुषोंने शीलरूपी पानी ही बतलाया है, स्त्रियोंके सेवन करने आदि अन्य कार्योंसे वह अग्नि कभी नही बुझ सकती ॥८७–८८॥ जो मूर्ख स्त्रियोके सेवन करने आदि कार्योंसे कामरूपी अग्निको बुझाना चाहता है वह मूर्ख अपनी कुबुद्धिके कारण घीसे अग्निकी भारी ज्वालाको बुझाना चाहता है ॥८९॥ यही समझकर हे विद्वानो ! अपने मनमें समस्त विषयोंको त्यागकर यौवन अवस्थामें भी पूर्ण ब्रह्मचर्यका पालन करो ॥ ९० ॥ जो मनुष्य कामसेवनमें अत्यन्त लोलुपी होता हुआ अपने मस्तकपर सफेद बालोंको देखकर भी (बूढ़ा होकर भी) कामसेवनका त्याग नहीं करता वह मूर्ख अपने भाग्यसे ठगा जाता है ॥९१॥ दुर्बुद्धिको धारण करनेवाले जो मूर्ख वृद्धावस्थामें भी विषयोंकी आसक्तता नही छोडते वे पापकर्मके उदयसे कुत्तेके समान मरकर अनेक दुर्गतियोमें परिभ्रमण करते हैं ॥ ९२ ॥ जो बूढा

धन्यास्ते भुवने पूज्या ब्रह्मचर्यं चरन्ति ये । उन्मत्तयौवने हत्वा कामारिं च तपोऽसिना ॥८४॥ जन्मेह सफलं तेषां शीलरत्नं सुदुर्लभम् । नार्यादितस्करैर्येषां स्वप्नेऽपि न हृतं क्वचित् ॥८५॥ ब्रह्मचर्यमहं मन्ये तेषां ये यौवनान्वितैः । रक्षैरामादिभिस्त्यक्तं न च प्राणात्ययेऽपि भो । ॥८६॥ यौवनेंधनसंयोगाद्रामावातप्रप्रेरणात् । सबलाहारतैलेन कामाग्निः प्रकटो भवेत् ॥८७॥ तस्यैव सुमनो धीरैः शीलनीरं प्रकीर्तितम् । नचान्यद्भुवने कामसेवनादिवमेव हि ॥ ८८ ॥ योषित्सेवादिभिर्यो धीः कामाग्निं हतुमिच्छति । स मूढश्च महाज्वालां घृतेनैव कुबुद्धितः ॥ ८९ ॥ इति मत्वा मनः कृत्वा निःशेषविषयच्युतम् । पालयध्वं बुधा ब्रह्मचर्यं सद्यौवने सदा ॥ ९० ॥ आलोक्य पलितं केशं स्वमूर्ध्नि योऽतिलोलुपः । कामसेवां त्यजेन्नैव वञ्चितो विधिना शठः ॥९१॥ वृद्धत्वे विषयासक्ता ये न मुंचति दुर्धियः । मंडलामिव ते मृत्वा यान्ति पापात्कुदुर्गतिम् ॥९२॥ यो वृद्धो मृत्युपर्यन्तं भार्यासेवां करोति सः । यमेन नीयमानोऽतिदुःखी स्यादतिचौरवत् ॥९३॥ इति मत्वा गृह-

होकर भी मृत्युपर्यंत स्त्रीका सेवन करता है वह।जिससमय यमराजके द्वारा पकडा जाता है-मरता है उससमय वह महाचोरके समान अत्यन्त दुःखी होता है ॥ ९३ ॥ यही समझकर गृहस्थोंको यौवन अवस्थामें स्त्रीको स्वीकार करना चाहिये और वृद्धावस्थामें बाल सफेद होनेपर स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अवश्य ही ब्रह्मचर्यका पालन करना चाहिये ॥ ९४ ॥ यह ब्रह्मचर्य समस्त गुणोंकी निधि है, स्वर्ग मोक्षके अद्वितीय कारण है, संसाररूपी महासागरसे पार करनेके लिये जहाज है, दुःख और संतापको दूर करनेवाला है, पापरूपी वनको जलानेके लिये महा अग्नि है और धर्मरूपी रत्नोंका घर है इसलिये हे भव्य ! तू अपने आत्माकी सिद्धिके लिये अत्यन्त सुदृढ शक्तिसे इस ब्रह्मचर्यका पालन कर ॥ ९५ ॥ यह ब्रह्मचर्य एक उत्तम देवता है, यह संसाररूपी महासागरसे पार कर देनेवाला है, नरकके द्वारको बंद करनेके लिये अत्यन्त मजबूत अर्गल वा बेंड़ा है, पुण्य बढानेवाला है, श्री तीर्थंकर परमदेव भी इसकी सेवा करते हैं, इन्द्रादिक समस्त देव इसकी पूजा करते हैं, यह अत्यन्त आदर सत्कार देनेवाला है, सबमें सार है और समस्त गुणोंकी खानि है। हे मित्र ! ऐसे इस ब्रह्मचर्यरूपी देवताकी सदा आराधना कर ॥ ९६ ॥

इसप्रकार सातवीं ब्रह्मचर्य प्रतिमाका निरूपण कर अब कर्मोंका संवर वा निर्जरा करनेके लिये आरम्भ त्याग नामकी आठवीं प्रतिमाका निरूपण करते हैं ॥९७॥ जो पुरुष मन, वचन, कायसे छहो कायके जीवोंका नाश करनेवाले सब तरहके आरम्भोंका त्याग करता है उसके पुण्य बढानेवाली आठवीं प्रतिमा होती है ॥ ९८ ॥ जो बुद्धिमान धर्मध्यान धारण कर और अनेक शास्त्रोंका पठनकर सदा अपना समय व्यतीत करता है वह व्रत पालन करनेवालोंमें सबसे मुख्य गिना जाता है ॥९९॥ आरम्भ करनेसे अनेक जीवोंको दुःख देनेवाली हिंसा होती है, उस हिंसासे चारों गतियोंका कारण

---

स्थैश्च ग्राह्य सगतयौवने । पालितं ब्रह्मचर्यं तत स्वर्गमुक्तिसुखाप्तये ॥९४॥ सकलगुणनिधान स्वर्गमोक्षैकहेतु, भवजलनिधिपोतं दुःखसंताप दूरम् । दुरितवनमहाग्निं धर्मरत्नादिगेह, भज दृढतरशक्त्या ब्रह्मचर्यं स्वसिद्ध्यै ॥ ९५ ॥ ससाराम्बुधितारकां सुखकरां स्वर्मोक्षसोपानतां, श्वभ्रद्वारदृढार्गलां शुभप्रदा सेव्या जिनाधीश्वरै । पूज्यां चेन्द्रपुरस्सरैः सुरगणैः सन्मानदानादिदां, सारां सर्वगुणाकरां भज सदा त्वं ब्रह्मस-देवताम् ॥९६॥ ब्रह्मचर्यं समाख्याय प्रारम्भरहिता वराम् । अष्टमीं प्रतिमां वक्ष्ये सवरादिकहेतवे ॥९७॥ सर्वारम्भ त्यजेद्यस्तु षड्जीवादि-विरोधकम् । त्रिशुद्ध्या जायते तस्य प्रतिमा स्वष्टमी शुभा ॥९८॥ धर्मध्यानेन शास्त्रादिपठनेन सदा च यः । स्वकाल गमयेद्धीमान् सोऽग्रणी

ऐसा महापाप उत्पन्न होता है और उस पापसे अत्यन्त दुःखी हुआ वह जीव दुःखरूपी सिंह वाघोंसे भरे हुए इस संसाररूपी वनमें सदा परिभ्रमण किया करता है इसमें कोई संदेह नहीं है ॥१००–१०१॥ यही समझ कर चतुर पुरुषोंको महापापका कारण ऐसे घोर आरम्भका त्यागकर हिंसासे सर्वथा रहित और अनेक गुणोंकी खानि ऐसे धर्मका सेवन करना चाहिये ॥१०२॥ आरम्भ साग प्रतिमाको धारण करनेवाले धीरवीर व्रती पुरुषोंको अपने आरम्भका त्याग करनेके लिये मन, वचन काय और कृत कारित अनुमोदनासे पृथ्वी खोदना, कपडे धोना, दीपक मसाल आदिका जलाना, वायु करना, वनस्पतियोंको तोडना, काटना, छेदना, गेहूं, जौ आदि बीजोंको कूटना, पीसना, दोइन्द्रिय तेइन्द्रिय चौइन्द्रिय पंचेन्द्रिय आदि जीवोंको बाधा पहुंचाना वा उनकी ताडना करना आदि निंद्य आरम्भोंका बहुत शीघ्र साग कर देना चाहिये ॥ १०३–१०५ ॥ आरम्भ साग प्रतिमा धारण करनेवाले व्रतियोंको प्राण नष्ट होनेपर भी स्थूल जीवोंकी हिंसा करनेवाले और निंद्य ऐसे रथ आदि सवारियोपर चढकर कभी नहीं चलना चाहिये ॥१०६॥ आरम्भ सागी चतुर पुरुषोंको दया धारण कर व्यापार आदिके महारम्भ, विवाहादिक कार्य और घर बनाना आदि आरम्भके कार्योंका सदाके लिये साग कर देना चाहिये ॥१०७॥ जो पुरुष जीवोंकी हिंसा करनेवाले घर सम्बन्धी सब तरहके आरम्भोंका मन, वचन, कायसे त्याग कर धर्मसेवन करता है उसके आरम्भ साग नामका यह व्रत निर्मल रीतिसे पालन होता है ॥१०८॥ यह घर सम्बन्धी आरम्भ चारों गतियोंमें परिभ्रमण करानेवाला है, पापकी खानि है, नरकका मुख्य कारण है, स्वर्गरूपी घरको बंद कर देनेके लिये किवाड है, रोग

---

व्रतिना मत ॥९९॥ आरम्भाज्जायते हिंसा प्राणिना दुःखदायिका । तया सजायते पाप चतुर्गतिनिबधनम् ॥ १०० ॥ तेन ससारकान्तारे दुःखव्याघ्रादिसकुले । भ्रमत्येव न सदेहो जीवो दुःखेन पूरित ॥१०१॥ इति मत्वा सदारम्भ घोर पापनिबधनम् । त्यक्त्वा धर्मं भजेद्दक्षो हिंसात्यक्त गुणाकरम् ॥१०२॥ पृथिवीखनन धीरारम्भ वस्त्रादिधोवनम् । दीपादिज्वालन निंद्य वातादिकरण तथा ॥१०३॥ वनस्पत्यङ्गच्छेद धानादिबीजमर्दनम् । द्वित्रीन्द्रियादिजतूना बाधन ताडनादिकम् ॥ १०४ ॥ मनोवचनकायेन कारितादिभिरंजसा । नैव कुर्याद् व्रती नित्य प्रारम्भपरिहानये ॥१०५॥ रथाद्यारोहण निंद्य स्थूलजीवविघातकम् । प्राणान्तेपि न कर्तव्य त्यक्तारम्भै. कदाचन ॥१०६॥ वाणिज्यादिमहारम्भ विवाहादिकमजसा । गेहादिकारण दक्षैस्त्याज्य च कृपया सदा ॥ १०७॥ यत्किंचिच्च गृहारम्भं जन्तुहिंसाकर त्रिधा । त्यक्त्वा धर्मं चरेद्यस्तु तस्य स्याद्विशद व्रतम् ॥१०८॥ चतुर्गतिकर पापखानिं श्वभ्रादिसाधकम् । स्वर्गगृहकपाट च रोगक्लेशभयादिदम् ॥१०९॥

क्लेश, भय आदिको देनेवाला है, अनेक जीवोंका घातक है, अपने और दूसरोंके लिये दुःखकी जड है, धर्मका शत्रु है, धीर-वीर चतुर मुनियोंके द्वारा त्याग करने योग्य है और झूठ चोरी आदि पापोंका सागर है और बडी कठिनतासे त्याग किया जाता है। जो पुरुष संतोष धारण कर इसका त्याग करता है वह अवश्य ही मोक्षस्थानको प्राप्त करता है ॥१०९–१११॥ जो मनुष्य सब तरहके आरम्भोंका त्यागकर थोडा भी तप करता है, वह इस लोक तथा परलोक दोनों लोकोंमें तीनों लोकोंमें उत्पन्न हुए समस्त महासुखोंको प्राप्त होता है ॥ ११२ ॥ जो पुरुष आरम्भोंके साथ साथ तप करता है उसका वह तप करना हाथीके स्नानके समान व्यर्थ है उस तपसे उसके कर्म कभी नष्ट नहीं होसकते ॥ ११३ ॥ जो पुरुष अपने व्रत पालन करनेके लिये अपनी सब शक्ति लगाकर पापरूप आरम्भोंका त्याग करता है वह सोलहवें स्वर्गके सुख भोगकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करता है ॥ ११४ ॥ जिसने समस्त पापोंकी निर्जरासे रहित ऐसे आरम्भका त्याग कर दिया है मैं उसीके जन्मको सफल मानता हूं ॥ ११५ ॥ यह घर सम्बन्धी आरम्भ अत्यन्त निंद्य है। जो इस आरम्भका त्याग करता है उसीके तप और संवर होता है ॥ ११६ ॥ यही समझकर व्रती पुरुषोंको स्वयं स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अपनी पूर्ण शक्तिको प्रगट कर सब तरहके आरम्भोंका सदाके लिये त्याग कर देना चाहिये ॥ ११७ ॥ यह आरम्भ विद्वानोंके द्वारा निंद्य है, पाप और संतापकी खानि है, भयंकर नरकका मार्ग है, धर्मरूपी घरका चोर है, समस्त गुणोंके वनको जलानेके लिये अग्नि है और स्वर्ग मोक्षका एक अद्वितीय शत्रु है इसलिये हे भव्य ! तू इस सब तरहके आरम्भका सदाके लिये त्यागकर ॥ ११८ ॥ यह आरम्भ त्याग नामकी आठवी प्रतिमाका व्रत समस्त सज्जनोंके द्वारा सेवा करने योग्य है, धर्म

---

जीवघातकरं दुःखमूलं स्वस्य परस्य च। धर्मशत्रु परित्यक्त दक्षैर्धीरैर्मुनीश्वरैः ॥११०॥ असत्यादिसमुद्रं च गृहारम्भं सुदुस्त्यजम्। त्यजेत्संतोषतो योऽत्र लभेत्सोप्यव्ययं पदम् ॥१११॥ सर्वारंभं परित्यज्य तपः स्वल्पं करोति यः। इहाऽमुत्र लभेत्सोपि बृहत्सौख्यं त्रिलोकजम् ॥११२॥ आरंभेन समं कुर्यात्तपो दुस्तरमेव यः। गजस्नानमिवेह स्यात्तस्य कर्मक्षयो न हि ॥११३॥ पापारम्भं त्यजेद्यस्तु व्रताय सर्वशक्तितः प्राप्य षोडशमं नाकं क्रमाद्याति शिवालयम् ॥११४॥ मन्येऽहं सफलं जन्म तस्य येन विवर्जितः। पूर्वाघनिर्जरामुक्तिगृहारंभो विवर्जितः ॥११५॥ गृहारंभो जिनैर्निंद्यस्तेन सूरपि भूपिता। यो वर्जयेद्गृहारंभं तस्य स्यात्तपः संवरः ॥११६॥ इति ज्ञात्वा सदा त्याज्य. सर्वारंभो व्रतान्वितैः। स्वशक्तिं प्रकटीकृत्य स्वस्य स्वर्मुक्तिहेतवे ॥११७॥ विबुधजनविनिंद्यं पापसंतापखानिं, विषमनरकमार्गं तस्करं धर्मगेहे।

रूपी अमृतका कूआ है, पापरूपी वृक्षके लिये कुठार है, स्वर्ग देनेके लिये अत्यन्त समर्थ है, सब गुणोंका समुद्र है, मुक्तिको देनेवाला है और सुखोंका घर है। इसलिये हे भव्य ! तू इस आरम्भ साग नामके व्रतको अर्थात् आठवीं प्रतिमाको अवश्य धारण कर ॥ ११९ ॥

इसप्रकार आठवीं प्रतिमाका स्वरूप वर्णन कर अब मोक्ष प्राप्त करनेके लिये पुण्य वढानेवाली परीग्रहसाग नामकी नौवीं प्रतिमाको कहते हैं ॥१२०॥ जो पुरुष क्षेत्र, वास्तु, धन, धान्य, दास, पशु, आसन, शयन, कुप्य, भांड इन सब पाप वढानेवाले दस प्रकारके परिग्रहोंमेंसे केवल वस्त्रोंको छोडकर तथा अपने मनकी इच्छाको रोककर वाकीके सब परिग्रहोंका साग कर देता है उसके नौवीं प्रतिमा कही जाती है ॥ १२१-१२२ ॥ जो मनुष्य संतोषरूपी अमृतको पीकर सब तरहके परिग्रहोंका त्याग कर देता है उसके इस लोकमें भी आत्मासे उत्पन्न हुआ अनुपम सुख प्राप्त होता है ॥ १२३ ॥ सोना चांदी आदि धनके होनेसे कामका उद्रेक, माया, लोभ, क्रोध, असह्य मनका द्वेष, राग, चिंता, शोक, भय, आशा आदि सब विकार उत्पन्न होते हैं, झूठ वोलना पडता है तथा उसके नाश होनेसे मनुष्योंको वडा भारी दुःख होता है, और मान भंग होता है। यही समझकर व्रत धारण करनेवालोंको अपना धर्म सिद्ध करनेके लिये काली सर्पिणीके समान इस धनको स्वप्नमें भी ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥ १२४-१२६ ॥ इस नौवीं प्रतिमाको धारण करनेवाले व्रतियोंको वीतरागताको सूचित करनेवाले, वस्त्रोंको छोडकर अन्य चिंता उत्पन्न करनेवाले, रोग उत्पन्न करनेवाले अधिक मूल्यके वस्त्र कभी ग्रहण

---

सकलगुणवनाग्नि स्वर्गमोक्षैकशत्रु, निखिलमपि त्यज त्व नित्यमारभमेव ॥११८॥ अखिलवसुजनसेव्य धर्मपीयूषकूप, दुरिततरुकुठार नाकदानैकदक्षम् । सकलगुणसमुद्र मुक्तिद सौख्यधाम, व्रतमपि भज सार सर्वथारभमुक्तम् ॥११९॥ अष्टमीं प्रतिमा पूर्वं व्याख्याय नवमीं वराम् । वक्ष्येऽह प्रतिमा मुक्त्यै त्यक्तसगा सुपुण्यदाम् ॥१२०॥ क्षेत्रवास्तुधनं धान्य सेवक च चतुष्पदम् । आसन शयन कुप्य भांड सर्वाशुभाकरम् ॥ १२१ ॥ इत्येव दशभेद य. सग वस्त्र विना त्यजेत् । हत्वा स्वमनसामिच्छा नवमी प्रतिमा लभेत् ॥ १२२ ॥ सर्वं परिग्रह योपि पीत्वा सतोषजामृतम् । जहेता प्रत्यह तस्य सुखमत्रैव स्वात्मजम् ॥१२३॥ कामोद्रेकोतिमाया च लोभक्रोधोतिऽदुसहम् । मनोद्वेपश्च रागश्च चिताशोकभयादिकः ॥१२४॥ आशा तन्नाशतो दु ख मानभगो नृणा भुवि । रूप्यहेमादिकादद्रव्यादसत्य जायते वचः ॥१२५॥ इति मत्वा न सग्राह्य कृष्णाहिमिव तद्धनम् । स्वप्नेऽपि धर्मसिद्ध्यर्थं कचित्सद्व्रतधारिभिः ॥१२६॥ वस्त्र नैव

नही करने चाहिये ॥ १२७ ॥ व्रती मनुष्योंको अपनी सेवा चाकरी करनेके लिये अपने पासमें अव्रती मनुष्य कभी नहीं रखना चाहिये ॥ १२९ ॥ विद्वान् त्यागियोंको अपने रहनेके लिये अत्यन्त ममता उत्पन्न करनेवाला और महा हिंसा करनेवाला मठ आदि कभी ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥ १२८ ॥ इसीप्रकार व्रती मनुष्योंको अनेक जीवोंकी हिंसा करनेवाले हिंसाके पात्र, पाप बढानेवाले और राग उत्पन्न करनेवाले गाय, घोडा आदि पशु भी नहीं रखने चाहिये ॥१३०॥ संसारमें जो जो परिग्रह मनुष्योंके द्वारा निंद्य गिने जाते है, और जो व्रतोंमें दोप उत्पन्न करनेवाले हैं वे सव परिग्रह विप मिले हुए अन्नके समान व्रती लोगोंको छोड देने चाहिये ॥ १३१ ॥ जो मनुष्य लोभके कारण सोना, चांदी आदि धनको छोड नही सकता वह पुरुष पुरुष नही नपुंसक है, ऐसा नपुंसक मनुष्य आगे चलकर कर्मरूपी सेनाको किसप्रकार नष्टकर सकता है ॥ १३२ ॥ जो मनुष्य परिग्रहोंका त्याग किये विना ही मोक्षकी इच्छा करता है वह मूर्ख है। भला जो लंगडा मार्गमें गिरता पडता हुआ चलता है वह मेरुपर्वतको किसप्रकार उल्लंघन कर सकता है ॥ १३३ ॥ जो भाग्यहीन मनुष्य परिग्रहके साथ साथ मोक्षकी इच्छा करते है वे आकाशके फूलोंसे वंध्यापुत्रका मुकुट बनाना चाहते हैं ॥ १३४ ॥ जो मनुष्य परिग्रह रखते है उनके ध्यान सिद्ध होनेके लिये समस्त पापोंसे रहित और गुणोंकी खानि ऐसी मनकी शुद्धि होना अत्यन्त कठिन है ॥ १३५ ॥ भगवान् जिनेन्द्रदेवने परिग्रहोंका त्याग मनुष्योंका मन शुद्ध करनेके लिये बतलाया है, तथा परिग्रहोंका त्याग किये विना व्रतोंका पालन करना ( नौवीं प्रतिमा धारण करना ) छिलके कूटनेके समान है-अर्थात् छिलके कूटनेसे जैसे चावल नही निकलते उसीप्रकार परिग्रहोंका त्याग किये विना यह प्रतिमा हो नहीं सकती ॥ १३६ ॥ जिसप्रकार पत्थरकी

समादेय रागद बहमूल्यदम् । वीतरागं परित्यज्य दक्षैश्चितादिकारकम् ॥१२७॥ व्रतहीनो नरो नैव रक्षणीय कदाचन । स्वपार्श्वे व्रतसंयुक्तै सुश्रूषादिकहेतवे ॥१२८॥ मठादिक न च ग्राह्य स्वस्याधिष्ठानकारणम् । हिसादिकरमप्युच्चै ममत्वादिप्रद बुधैः ॥ १२९ ॥ चतुप्पद न चादेय जीवघातकर हि सा । भाजन रागसयुक्त पापद व्रततत्परै ॥१३०॥ यत्किंचिन्मुनिना निंद्य सदव्रतादिमलप्रदम् । तत्सर्वं नाश्रयेत्सग विषान्नमिव सदव्रतम् ॥ १३१ ॥ द्रव्यादिक परित्यक्तु योऽक्षमो नात्र लोभत । स क्लीव कथमग्रेति कर्मसैन्य हनिप्यति ॥ १३२ ॥ यो परित्यज्य सग न मुक्तिमिच्छति मदधीः । स पगु प्रस्खलन्मार्गे कथ मेरु च लघयेत् ॥ १३३ ॥ सगेन सह ये मोक्ष वाच्छन्ति विधिवचिता । खपुष्पैरिह ग्रथन्ति ते वध्यासुतशेखरम् ॥१३४॥ परिग्रहवतां पुसा शुद्धि स्वप्नेपि दुर्घटा । मनसो ध्यानसिद्ध्यर्थं पापहीनाः

नावपर बैठा हुआ मनुष्य अवश्य ही समुद्रमें डूबता है उसीप्रकार व्रती मनुष्य भी परिग्रहके भारसे इस संसार–सागरमें अवश्य डूबता है ॥ १३७ ॥ इसप्रकार परिग्रहके दोषोंको समझकर जो बुद्धिमान इन परिग्रहोंका त्याग कर देता है उसके पास स्वर्गरूपी लक्ष्मीके साथ साथ मुक्तिरूपी लक्ष्मी अपने आप आ जाती है ॥१३८॥ इस संसारमें जिसकी इच्छा धनादिकसे नष्ट होजाती है, संसारमें मैं उसीको पुण्यवान मानता हूं और उसीसे ये पृथिवीके सब गुण सुशोभित होते हैं ॥ १३९ ॥ जो उत्तम मनुष्य धनादिकमें संतोष धारण करता है उसके पास तीनों लोकोंमे रहनेवाली सब लक्ष्मी अपने आप आ जाती है ॥१४०॥ सन्तोष धारण करनेसे व्रती पुरुषोंको पुण्यकर्मके उदयसे इन्द्र, चक्रवर्ती, गणधर और तीर्थंकर आदिके समस्त उत्तम पद प्राप्त होते हैं इसमें कोई संदेह नहीं ॥ १४१ ॥ जो लोभी पुरुष धनसे अपना लोभ छोड देते है वे इस लोक और परलोकमें स्वर्ग मोक्षपर्यंततकके सुख प्राप्त करते हैं ॥ १४२ ॥ निर्लोभी मनुष्य जिसप्रकार इस लोकमें यश, बडप्पन आदि प्राप्त करते हैं उसीप्रकार उन्हें परलोकमें भी अनेक प्रकारके सुख प्राप्त होते हैं ॥१४३॥ लोभका त्याग करनेसे मन शुद्ध होता है, मन शुद्ध होनेसे ध्यान होता है, ध्यानसे कर्म नष्ट होते है और कर्म नष्ट होनेसे मोक्ष प्राप्त होती है इसमें कोई संदेह नहीं। तथा मोक्षमें विद्वानोंको समस्त विषयोंसे रहित, संसारमें अन्य कोई जिसकी उपमा नहीं ऐसा आत्मासे उत्पन्न हुआ परमोत्तम सारभूत अनन्त सुख सदा प्राप्त होता रहता है ॥ १४४–१४५ ॥ विद्वानोंको संतोषके इस प्रकार गुण जानकर पाप उत्पन्न करनेवाला लोभ छोड देना चाहिये और परिग्रह त्याग नामका व्रत धारण करना चाहिये

गुणाकरा ॥१३५॥ सगत्यागो जिनैरुक्तो मनशुद्ध्यर्थमजसा । नृणा तस्यापरित्यागाद्व्रत स्यात्तुपखडनम् ॥१३६॥ दृपन्नावसमारूढा यथा मज्जन्ति तेऽर्णवम् । तथावसग भारेण व्रती ससारसागरे ॥१३७॥ एव दोष परिज्ञाय सग यो वर्जयेत्सुधीः। मुक्तिश्री स्वयमायाति धर्मात्स्वर्गश्रिया समम् ॥१३८॥ मन्ये स एव पुण्यात्मा यस्या सा निधनं गताः । द्रव्यादिष्वत्र तेनैव भूपिता: पृथिवीगुणा. ॥१३९॥ द्रव्यादिके समादत्ते सतोप यो नरोत्तम । त सुसपत्समायाति सर्वलोकत्रये स्थिता ॥१४०॥ शक्रत्व चक्रवर्तित्व गणेशत्वं जिनेशिता । भवत्येव न सदेह सतोषाद व्रतिना शुभात् ॥१४१॥ ये लोभ वर्जयत्येव धनादत्यन्त लोभिन. । स्युरत्रामुत्र स्वर्गादिमुक्तिपर्यन्तसौख्यके ॥ १४२ ॥ जन्यतेऽत्र यथा लोके ख्यातिपूजादिक नरै । निस्पृहत्वेन तद्वच्च परत्र सुखमजसा ॥ १४३ ॥ निस्पृहत्वेन स्याच्चित्तशुद्धिर्ध्यान पुनस्तया । ध्यानात्कर्मक्षयस्तस्मान्मुक्तिरेव न सशय ॥ १४४ ॥ तत्रानन्त सुख सार नित्य त्यक्तोपम बुधै· । प्राप्यते विषयातीत

॥ १४६ ॥ यह परिग्रह साग नामका व्रत समस्त गुणोंका निधि है, धर्मात्मा लोगोंके द्वारा धारण किया जाता है, समस्त सुखोंका सागर है, मोक्ष प्राप्त करानेमें चतुर है, समस्त संसारमें पूज्य है और दुःख चिंता आदिसे दूर है, इसलिये हे भव्य! निर्मल गुणोंको प्राप्त करनेके लिये तू इस परिग्रह त्याग व्रतको (नौवी प्रतिमाको) अवश्य धारण कर ॥ १४७ ॥ यह परिग्रह त्याग व्रत अनन्त गुणोंको देनेवाला है, अत्यन्त निर्मल है, स्वर्ग मोक्षमें पहुंचा देनेवाला है, धर्मध्यानका कारण है, पुण्यरूपी वृक्षोके लिये बाग है, देवोंके द्वारा पूज्य है, चिंता आदि दोपोंसे रहित है, सुखका घर है, विद्वानोके द्वारा सेवा करने योग्य है, अत्यन्त पवित्र है और हिंसादि पापोंसे सर्वथा रहित है। हे भव्य! ऐसे इस परिग्रह साग व्रतको तू सदा धारण कर ॥ १४८ ॥ जो पुरुप मन, वचन, कायकी शुद्धता पूर्वक दर्शन प्रतिमासे लेकर परिग्रह त्याग नामकी नौवी प्रतिमा तक नौ प्रतिमाओंका पालन करते हैं वे इस संसारमे श्री जिनेन्द्रदेवके द्वारा मध्यम श्रावक कहे जाते हैं ॥ १४९ ॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्ति विरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें ब्रह्मचर्य, आरम्भत्याग, परिग्रहत्याग प्रतिमाओंका निरूपण करनेवाला यह तेईसवा परिच्छेद समाप्त हुआ।



## अथ चौवीसवां परिच्छेद ।

जो श्री वर्द्धमानस्वामी जगतपूज्य हैं, भव्यरूपी कमलोंके लिये सूर्य है, और गुणोंके समुद्र हैं ऐसे श्री महावीर-स्वामीको मै सिद्धपद प्राप्त करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ ऊपर लिखे अनुसार परिग्रह त्याग प्रतिमाका निरूपण

---

स्वात्मज परम वरम् ॥ १४५ ॥ इत्येव च परिज्ञाय गुण सन्तोषज बुधा. । हत्वा लोभ दुराय त कुरुव्व भो सदा वलात् ॥ १४६ ॥ अखिलगुणनिधान धर्मसत्त्वैर्निषेव्य, सकलसुखसमुद्र मुक्तिसदानदक्षम् । निखिलभुवनपूज्य दुःखचिन्तादिदूर, भज विमलगुणाप्त्यै त्यक्तसंगं व्रत त्वम् ॥ १४७ ॥ अतातीतगुणप्रद सुविमल स्वर्मुक्तिसम्पादक, धर्म्यध्यान निवधन शुभनगाराम सुरैः पूजितम् । चिंतात्यक्तसुखास्पद बुधजनैः सेव्य पवित्र सदा, भो हिंसादिविवर्जित भज सदा त्व त्यक्तसग व्रतम् ॥१४८॥ दृष्ट्यादि नव पर्यन्तं प्रतिमां योऽत्र पालयेत् । त्रिशुद्ध्या स जिनैरुक्तो मध्यमः श्रावको भुवि ॥ १४९ ॥

इति श्री भट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे ब्रह्मचर्यादिप्रतिमानवप्ररूपको नाम त्रयोविंशतितमः परिच्छेदः।

कर अब समस्त पापोंको शांत करनेके लिये संक्षेपमें पापरूप अनुमतिका त्याग करने रूप अनुमति त्याग नामकी दशवीं प्रतिमाको कहते हैं ॥ २ ॥ जो दयालु मनुष्य पापोंसे डरकर किसी आरम्भमें, घरके काममें, खेती करनेमें, व्यापारमें विवाहादि कार्योंमें तथा और भी ऐसे ही कार्योंमें अपनी सम्मति नहीं देता है उसके पुण्य बढानेवाली दशवीं उत्तम प्रतिमा होती है ॥ ३–४ ॥ संसारमें मनके संकल्प करने मात्रसे मनुष्योंको बिना ही प्रयोजनके नरक तिर्यंच गतिका कारण ऐसा घोर पाप उत्पन्न होता है ॥ ५ ॥ शरीरसे और वचनसे तो कभी कभी पाप होता है परन्तु संसारमें मनकी चञ्चलतासे मनुष्योंको निरंतर घोर पाप लगता रहता है ॥ ६ ॥ बिना वश किया हुआ यह मन महापापरूप कार्योंमें सम्मति देकर रात्रि दिन पाप करता रहता है ॥ ७ ॥ जो मूर्ख घरके आरम्भ करता है और जो उसमें सम्मति देता है उन दोनोंको एकसा पाप लगता है ऐसा श्री जिनेन्द्रदेवने कहा है ॥ ८ ॥ स्वयंभूरमणसमुद्रमें जो तंदुल मत्स्य है वह महामत्स्यके पापोंका संकल्प करनेसे ही नरकमें जाकर पडता है ॥ ९ ॥ यही समझकर व्रती बुद्धिमानोंको पापोंसे डरकर हिंसा आदि पापरूप कार्योंमें तथा घरमें अपनी सम्मति कभी नहीं देनी चाहिये ॥ १० ॥ व्रती श्रावकको अपने वा दूसरेके घर नीरस वा सरस अनेक प्रकारके आहारमें जान बूझकर कभी सम्मति नहीं देनी चाहिये ॥ ११ ॥ चतुर व्रतियोंको राग छोडकर अपने घर वा

अथ चतुर्विंशतितमः सर्गः ।

महावीरं जगत्पूज्यं कर्मशत्रुविनाशकम् । भव्यपद्माकरे सूर्यं वन्दे सिद्ध्यै गुणार्णवम् ॥१॥ संगत्यागं समाख्याय पापानुमतिवर्जनम् । व्रतं वक्ष्ये समासेन सर्वसावद्यशान्तये ॥ २ ॥ आरंभे गृहकार्यादौ कृष्यादिकरणे तथा । वाणिज्यादौ विवाहादिकार्येऽन्यस्मिन् तथाविधे ॥३॥ यो धत्तेऽनुमतिं नैव पापभीतो दयापरः । प्रतिमां दशमीं सोऽपि लभेत्पुण्यकरां वराम् ॥ ४ ॥ मनःसंकल्पतो लोके पापं संजायते नृणाम् । विना प्रयोजनं घोरं श्वभ्रतिर्यग्निबन्धनम् ॥ ५ ॥ उत्पद्यते कदाचित्पापं कायेन वचसा तथा । चित्तचञ्चलतो लोके पुंसां घोरं निरन्तरम् ॥६॥ अहोरात्रं मनः पापं तनोति निग्रहं विना । अनुमत्यादियोगेन महापापकरकर्मणा ॥७॥ यः करोति गृहारम्भं यो धत्तेऽनुमतिं शठः । द्वयोरपि समं पापं प्रोक्तं श्रीजिनस्वामिना ॥ ८ ॥ शालिसिक्थाख्यमत्स्योऽगात्स्वयंभूरमणार्णवे । महामत्स्यस्य पापेन श्वभ्रं स्वस्य विकल्पतः ॥ ९ ॥ इति मत्वा सुधीर्नित्यं न धत्तेऽनुमतिं क्वचित् । हिंसारम्भादिसत्कार्ये पापभीतो व्रतैर्युतः ॥१०॥ नीरसे सरसे वापि स्वान्यस्य गृहसंभवे । आहारे विविधे ज्ञानात्कुर्यान्नानुमतिं व्रती ॥११॥ दत्तोऽसाहारमादेयं कृतादिकविवर्जितम् । हत्वा रागं यथालब्धं स्वगृहे वा परगृहे ॥ १२ ॥

दूसरेके घर जहां कहीं कृत कारित अनुमोदना आदि दोषोंसे रहित आहार मिल जाय वही कर लेना चाहिये ॥ १२ ॥ जो व्रती घर सम्बन्धी समस्त कार्योंमें अपनी सम्मति देनेका त्याग कर देता है उसके किसी समयमें भी अशुभ कर्मोंका वन्ध नही होता है ॥ १३ ॥ किसी प्रकारका संकल्प न करनेरूप तलवारके बलसे जिसने अपना चित्त जीत लिया है, उसके मोक्षके कारणकी प्राप्ति होना आदि सब मनोरथ सिद्ध होजाते है ॥ १४ ॥ जो व्रती ध्यान रूपी तलवारसे अपने चंचल मनको वशकर तथा अत्यन्त निस्पृह होकर समस्त आरम्भोंका त्याग कर रहते हैं, किसीमें अपनी सम्मति नही देते वे मनुष्य तीनों लोकोंमें धन्य गिनेजाते हैं ॥ १५ ॥ जिसने अपना मन जीत लिया उसने समस्त इंद्रियोंको जीत लिया और कर्मोंके समूहको जीत लिया तथा सुखकी खानि ऐसा महापुण्य उसने प्राप्त कर लिया ॥ १६ ॥ इस दशवीं प्रतिमाको धारण करनेवाले व्रतियोंको पापरूप सम्मतिके त्याग करदेनेसे परलोकमें चक्रवर्ती, इन्द्र और तीर्थंकर पदकी प्राप्ति होती है ॥ १७ ॥

जिसने अपने मनके संकल्प विकल्पोंके समूहको नाशकर अपना चित्त वशमें कर लिया है मै इस संसारमें उसीका जन्म सफल मानता हूं ॥ १८ ॥ वहुत कहनेसे क्या लाभ है, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि जिन्होंने अपना पूर्ण उद्योत कर मन, वचन, कायसे सम्मति देनेका त्याग कर दिया है वही मनुष्य परलोकमें पूज्य और महापुरुष होता है ॥१९॥ हे भव्य ! यह अनुमतित्याग व्रत शुभ गतियोंमें जानेका मार्ग है, मोक्ष महलकी सीढियोंकी पंक्ति है, पापरूपी वनको जला देनेके लिये अग्नि है, धर्मरूपी रत्नोंका पिटारा है, समस्त पापोंसे रहित है और कर्मोंका शत्रु है इसलिये हे भव्य ! तू अपने आत्माको शुद्ध करनेके लिये इस अनुमति त्याग नामके व्रतको अवश्य धारण कर ॥ २० ॥

---

सर्वेषु गृहकार्येषु यः संकल्पं निवारयेत् । न तस्याशुभकर्मणां बधः स्याद्धि क्वचित्क्षणे ॥१३॥ चित्त विनिर्जित येन निःसंकल्पासिना भवेत् । तस्य समीहित सिद्ध सर्वं मुक्त्यादि कारणम् ॥१४॥ ये हत्वा मानसं ध्यानखड्गेनाढ्याः सुनिस्पृहाः । तिष्ठंति विगतारम्भा धन्यास्ते भुवनत्रये ॥ १५ ॥ जितं स्वमानसं येन तेन चेन्द्रियसंजयम् । कर्मजालं महापुण्यं ननु प्राप्तं सुखाकरम् ॥१६॥ पापानुमतित्यागाच्च चक्रेशत्वं सुरेशताम् । अमुत्र तीर्थनाथत्वं प्राप्यते च व्रतान्वितैः ॥१७॥ जन्मेह सफलं तस्य मन्येऽहं येन संस्कृतम् । स्वचित्तं स्ववशे हत्वा सकल्पादिकदम्बकम् ॥ १८ ॥ किमत्र बहुनोक्तेन यैस्त्यक्तानुमतिस्त्रिधा । पूज्यतां महतां लोके परत्र विहितोधर्मैः ॥ १९ ॥ सुगतिगमनमार्गं मुक्तिसोपानपंक्तिं, दुरितगहनवन्हिं धर्मरत्नादिभांडम् । रहित सकलपापं संव्रतं कर्मशत्रुं, अनुमतिरहितं स्वस्यात्मशुद्ध्यै भज त्वम् ॥२०॥

इसप्रकार दशवीं प्रतिमाका वर्णन कर अब धर्मके लिये उद्दिष्टाहार त्याग नामकी ग्यारहवीं प्रतिमाका निरूपण करते हैं ॥ २१ ॥ जो गृहस्थ संसार शरीर और भोगोंसे विरक्त होकर तथा घर और कुटुंबका त्याग कर मुनिराजके समीप जाता है, तथा वहां जाकर इंद्र चक्रवर्ती आदि महापुरुषोंके द्वारा पूज्य ऐसे मुनिराजके चरणकमलोंका आराधन कर और खंड वस्त्र धारण कर क्षुल्लककी दीक्षा धारण करता है, सदा मुनिराजके समीप रहता है और भिक्षा भोजन करता है उसके उद्दिष्ट त्याग नामकी ग्यारहवीं प्रतिमा होती है ॥ २२–२४ ॥ अपने व्रतोंको पालन करनेवाले क्षुल्लक श्रावकको दो तीन अथवा चार महीने बाद अपने मस्तकको मुडवा डालना चाहिये वा कैंचीसे कतरवा डालना चाहिये अथवा लोंच कर देना चाहिये ॥ २५ ॥ व्रत पालन करनेमें तत्पर रहनेवाले क्षुल्लक श्रावकको लीख जूं आदि पडनेके डरसे बाल नहीं रखना चाहिये और राग पाप वा हिंसा होनेके डरसे स्नान नहीं करना चाहिये ॥ २६ ॥ केशोंका लोंच करना वैराग्यको बढानेवाला है, धीरवीर पुरुषोंको लोभका त्याग करनेवाला है और कातर जीवोंको अपनी शक्ति बढानेवाला है। इसलिये सदा लोच करना ही अच्छा है ॥ २७ ॥ ब्रह्मचर्यकी रक्षा करनेवाले व्रती क्षुल्लकोंको राग बढानेवाले कोमल बिछोनेपर कभी नहीं सोना चाहिये अथवा कामोद्वेग होनेके डरसे वा पाप उत्पन्न होनेके डरसे ऐसे बिछोनेपर कभी नहीं सोना चाहिये ॥ २८ ॥ जो विद्वान् व्रती कोमल बिछोनेपर सोता है उसका ब्रह्मचर्य कामदेवके डरसे दूर भाग जाता है ॥२९॥ व्रती क्षुल्लकोंको गद्दोंपर सोजाना अच्छा परंतु राग बढानेवाले, पाप तथा कामको उत्पन्न करनेवाले ऐसे रुई आदिके

---

गृहस्थः प्राप्य वैराग्य देहभोगभवादिषु । व्याख्याय प्रतिमा पूर्वं दशमीं धर्महेतवे ॥ २१ ॥ गृहस्थः प्राप्य वैराग्य देहभोगभवादिषु । इदानीं सम्प्रवक्ष्येऽहमुद्दिष्टाहारवर्जनम् । व्याख्याय प्रतिमा पूर्वं दशमीं धर्महेतवे ॥ २१ ॥ त्यक्त्वा गृहं कुटुंब च प्रागायान्मुनिसन्निधिम् ॥२२॥ आराध्यमुनिसत्पादौ शक्रभूपेन्द्रपूजितौ । गृहीत्वा क्षुल्लकीं दीक्षां खडवस्त्रसमन्विताम् ॥२३॥ गुरुपार्श्वे स्थितो नित्यं सोऽत्ति भिक्षां परगृहात् । उद्दिष्टवर्जिताख्यैकादशमीं प्रतिमां लभेत् ॥२४॥ मस्तके मुडन लोचः कर्तन वा समाचरेत् । द्वित्रिभिर्वा चतुर्मासैर्व्रती सद्व्रतसंयुत ॥२५॥ न केशधारणं कुर्यात्स्नानं च व्रततत्परः । यूकादिभयतो रागपापहिंसादिकारणम् ॥ २६ ॥ लोचः प्रकल्पते नित्यं वैराग्यादिविवर्द्धकः । धीराणां त्यक्तलोभोऽपि कातराणां स्ववीर्यदः ॥ २७ ॥ संस्तरे कोमले नैव रागयुक्ते भजेत्क्वचित् । कामादिभयतोऽघाद्वा शयनं ब्रह्मरक्षकः ॥ २८ ॥ विधत्ते शयनं योऽत्र कोमले संस्तरे बुधः । मन्मथादिभयात्तस्य ब्रह्मचर्यं पलायते ॥ २९ ॥ वरं सद्व्रतिना शस्त्रादिकेषु शयनं न च । तूलिकादिषु सरागपापकामादिहेतुषु ॥ ३० ॥ कदोपवेशनं नैव कर्तव्यं

विछोनेपर सोना अच्छा नहीं ॥ ३० ॥ राग द्वेष और सुखका त्याग कर देनेवाले ब्रह्मचारी व्रतियोंको गद्दा आदि कोमल आसनोंपर कभी नही बैठना चाहिये ॥ ३१ ॥ अपने आत्माको सुखमें तल्लीन कर देनेवाले जो व्रती गद्दा आदि कोमल आसनोंपर बैठते है उनके ब्रह्मचर्यव्रत किसप्रकार पल सकता है ? अर्थात् कभी नही ॥ ३२ ॥ ब्रह्मचारी क्षुल्लकोंको शौचके लिये पापरहित, वीतरागरूप, और सब तरहके भयोसे रहित ऐसा कमण्डलु ग्रहण करना चाहिये ॥ ३३ ॥ जो अच्छी ( अधिक मूल्यकी ) धातुओसे बना हो, जिसका मुंह छोटा हो, और जिसका मध्यदेश दिखाई न पडता हो ऐसा भय उत्पन्न करनेवाला कमण्डलु वा वर्तन चतुर व्रतियोंको कभी नही लेना चाहिये ॥ ३४ ॥ इसलिये जिसका मुंह वडा हो, जो योग्य हो, थोडे मूल्यका हो, प्रासुक हो, जिसके रखनेमें किसी तरहका भय न हो और जिससे वा जिसके निमित्त किसी तरहकी हिंसा न होती हो ऐसा कमण्डलु ग्रहण करना चाहिये ॥ ३५ ॥ व्रती क्षुल्लकोंको कोपीन और खण्ड वस्त्र रखना चाहिये और वह ऐसा रखना चाहिये जिसके रखनेमें न तो राग हो न किसी तरहका भय हो, जो थोडे मूल्यका हो और दूसरेके द्वारा दिया गया हो ॥ ३६ ॥ चतुर क्षुल्लकोंको प्राण नाश होनेपर भी अधिक मूल्यका और वडा वस्त्र कभी ग्रहण नही करना चाहिये क्योंकि ऐसा वस्त्र पाप राग चिंता शोक और भय आदि अनेक विकार व पाप उत्पन्न करनेवाला है ॥ ३७ ॥ जो कुमार्गगामी पुरुष लोभके कारण सुन्दर वस्त्रोंको ग्रहण करता है उनके उस वस्त्रके चले जाने आदिका सदा भय लगा रहनेके कारण धर्मध्यान आदि सब नष्ट होजाता है ॥ ३८ ॥ व्रती क्षुल्लकोंको पापके डरसे अप्रासुक जलसे कभी उन वस्त्रोंको नही धोना चाहिये क्योकि उन वस्त्रोंके धोनेमें अनेक जीवोंकी हिंसा होगी ॥ ३९ ॥

गद्यकादिषु । ब्रह्मव्रतधरैस्तस्य रागद्वेषसुखादिकैः ॥ ३१ ॥ आसन ये प्रकुर्वन्ति गद्यकादिषु कोमले । कुतो ब्रह्मव्रत तेषां स्वात्मसुखरतात्मनाम् ॥ ३२ ॥ शौचार्थं सगृहीतव्यो निष्पाप सत्कमडलु । वीतरागपरित्यक्तभयः सद्ब्रह्मचारिभिः ॥ ३३ ॥ सद्धात्वादिसमुत्पन्नः सकीर्णमुख एव स. । अदृष्टमध्ये देशे न ग्राह्यो दक्षैर्भयप्रद ॥३४॥ ततो बृहन्मुखो योग्य स्वल्पमूल्यो कमडलुः । प्रासुको भयसत्यक्तो ग्राह्यो हिसादिवर्जित ॥ ३५ ॥ कोपीन खडवस्त्र च गृहीतव्य व्रतान्वितै । अल्पमूल्यं परैर्दत्तं त्यक्तरागभयादिकम् ॥ ३६ ॥ बृहद्वस्त्रं नचादेय दक्षैरत्यलमूल्यजम् । प्राणांते पापसंरागचिंताशोकभयादिदम् ॥३७॥ गृह्णन्ति सुन्दर वस्त्रं ये लोभेन कुमार्गगा । नश्येद्धर्म्यादिसद्ध्यान तेषा नाशादिसभयात् ॥३८॥ क्षालितव्य न तद्वस्त्र पापभीतैर्व्रतात्मजैः । अप्रासुकजलेनैव जन्तुसघातघातनात् ॥३९॥ जीवयुक्त-

जो व्रती अप्रासुक जलसे ही अपने वस्त्रोंको धो डालते हैं उनके अनेक जीवोंकी हिंसा होनेसे अहिंसाव्रत कभी नहीं पल सकता ॥ ४० ॥ व्रती क्षुल्लकोंको भिक्षाके लिये एक छोटासा पात्र रखना चाहिये और वह ऐसा होना चाहिये जिसके रखनेमें चोरी आदिका डर न हो, जो वीतराग रूप हो और जिसके रखनेमें अपनी मान मर्यादा व रक्षा करनेकी चिंता आदि न करनी पडे ॥ ४१ ॥ व्रती क्षुल्लकोंको अधिक मूल्यकी थाली आदि कभी नहीं रखना चाहिये क्योंकि ऐसे पात्रोंके रखनेमें राग, द्वेष, चिंता, भय, शोक आदि सब विकार उत्पन्न होजाते हैं ॥ ४२ ॥ बहुमूल्यके पात्र रखनेमें धर्मध्यान नहीं होसकता और न व्रत ही पल सकते हैं तथा उसके चोरी चले जानेसे मनुष्यके आर्तध्यान उत्पन्न होता है ॥ ४३ ॥ यही समझकर धर्मध्यानादिकोंमें तत्पर रहनेवाले क्षुल्लकोंको बहुमूल्यके और बडे पात्र कभी गृहण नहीं करने चाहिये। उनको वीतरागताको सूचित करनेवाला और जो शंका चिंता आदि न करनेवाला हो ऐसा छोटा पात्र ही रखना चाहिये ॥४४॥ उस पात्रको लेकर सात मुहूर्त दिन चढ जानेपर योग्य समयमें क्षुल्लक व्रतीको योग्य भिक्षाके लिये चर्चा करनी चाहिये ॥ ४५ ॥ क्षुल्लकोंको भिक्षाके लिये न तो शीघ्र गमन करना चाहिये न धीरे धीरे चलना चाहिये न देर करके जाना चाहिये और न मार्गमें खडे होकर कुछ बातचीत करनी चाहिये ॥ ४६ ॥ सब जीवोंपर दया करनेवाले क्षुल्लकोंको अपने दोनों नेत्रोंसे चार हाथ भूमि देखकर यत्नाचार पूर्वक पैर रखना चाहिये ॥ ४७ ॥ भिक्षाके लिये चर्या करनेवाले क्षुल्लकको संसार शरीर और भोगोंमें वैराग्य धारण करते हुए निर्दोष श्रेष्ठ घरमें प्रवेश करना चाहिये ॥ ४८ ॥ यह घर गरीबका है वा धनीका है ऐसा विचार संयमीको कभी नहीं करना चाहिये। तथा

---

जलेनैव ये वस्त्रं क्षालयन्ति भो। अहिंसाख्य व्रत तेषा नश्येज्जन्तुविघातनात् ॥ ४० ॥ भिक्षायै भाजन स्वल्प ग्राह्य चौरभयातिगम्। विराग त्यक्तसन्मानरक्षाचिन्तादिकं नरैः ॥४१॥ स्थाल्यादिक महामूल्य नादेय व्रतधारिभिः। रागद्वेष महार्चिताभयशोकादिसद्गृहम् ॥४२॥ द्रव्याढ्यभाजनान्नस्याद्धर्मध्यानं व्रतादिकम्। चौरादिगृहणात्पुसा चार्तध्यान प्रजायते ॥ ४३ ॥ इति मत्वा न तद्ग्राह्य धर्मध्यानादितत्परैः। वीतराग परित्यज्य शकाचिंताकर क्वचित् ॥४४॥ योग्यकाले तदादान मुहूर्तसप्तसगते। दिने परिग्रहे योग्ये भिक्षार्थं सभ्रमेत् व्रती ॥४५॥ न शीघ्र गमन चैव कुर्यान्मद न सद्यतिः। विलवित न सन्मार्गे स्थित्वा नैव प्रजल्पनम् ॥४६॥ निरीक्ष्य यत्नतो भूमि चतुर्हस्तप्रमाणकम्। नयनाभ्या न्यसेत्पाद सर्वसत्त्वदयापर ॥ ४७ ॥ वैराग्य भावयन् गच्छेत् देहभोगभवादिषु। सद्गृहं त्यक्तसंदोष भिक्षान्वेषणतत्पर. ॥४८॥

उसे घरकी पंक्तियोंमें अनुक्रमसे ही प्रवेश करना चाहिये बीचमें किसी घरको छोडना नहीं चाहिये ॥ ४९ ॥ संयमीको घरके दरवाजे तक जाना चाहिये, यदि भिक्षा मिल जाय तो लेलेना चाहिये यदि न मिले दूसरे घरमें जाना चाहिये। भिक्षाके मिलने न मिलने दोनोंमें संतोष धारण करना चाहिये ॥ ५० ॥ व्रती क्षुल्लकोंको अग्निपर विना पकाया हुआ आहार, बीज, कंद, फल, पत्र, पुष्प, आदि निंद्य आहार कभी नहीं लेना चाहिये ॥५१॥ जो आहार स्वादिष्ट हो, गरम हो, जिसमें जीव हों और जो एक ही पात्रमें दो जगह रक्खा हो ऐसा आहार ब्रह्मचारी क्षुल्लकोंको कभी नहीं लेना चाहिये ॥५२॥ जो आहार कामाग्निको बढानेवाला है और जो तीव्र है, ऐसे लड्डू आदि निंद्य आहार विषमिले अन्नके समान क्षुल्लकोंको सर्वथा नहीं लेना चाहिये ॥ ५३ ॥ जिससे जिह्वामें लंपटता आजाय और जो कामको उत्तेजित करनेवाला हो ऐसा दूध आदिसे मिला हुआ अन्न व्रती क्षुल्लकोंको त्याग कर देना चाहिये ॥ ५४ ॥

तदनन्तर क्षुधा रोगसे असमर्थ हुए उस क्षुल्लकको किसी एक घरमें बैठकर वह भिक्षामें प्राप्त हुआ भोजन खा लेना चाहिये। उस समय उसे अपनी जिह्वा इंद्रिय वशमें कर लेनी चाहिये और रूखा चिकना, ठंडा गर्म, नमकीन, विना नमकका स्वाद रहित जैसा कुछ आगया है वैसा सब भोजन उसे कर लेना चाहिये ॥ ५५–५६ ॥ पापसे डरनेवाले व्रती क्षुल्लकोको अनेक पापोंका कारण और अनेक जंतुओंसे भरा हुआ ऐसा रात्रिका रक्खा हुआ दही अथवा छाछ कभी नहीं लेना चाहिये ॥ ५७ ॥ मांस, रुधिर, चर्म, हड्डी, मद्य, जीवोंका वध और त्याग किया हुआ पदार्थ ये सात प्रकारके

श्रीहीनोऽयं धनाढ्योऽयं चेति चिंता परित्यजेत्। विशेदनुक्रमेणैव गृहपंक्तिं स संयमी ॥४९॥ गृहद्वारं स समासाद्य प्राप्य भिक्षां न वा ततः। लाभालाभेन सन्तुष्टो विशेदन्यगृहं पुनः ॥५०॥ अनाग्निपक्वमाहारं बीजकंदफलादिकम्। पत्रं पुष्पादिकं नैव निंद्यं गृह्णाति सद्व्रती ॥५१॥ आहारं न समादेयं यत्पात्रैकद्विसंस्थितम्। सुस्वादु ज्वलितं जन्तुयुक्तं सद्ब्रह्मचारिणा ॥५२॥ न ग्राह्यं व्रतिना निंद्यं प्राहारं मोदकादिकम्। कामाग्निदीपकं तीव्रं विषान्नमिव सर्वथा ॥ ५३ ॥ लंपटत्वं भजेज्जिह्वा येन कामोत्कटो भवेत्। तत्त्याज्यं यतिना चान्नं दुग्धादिरससंयुतम् ॥ ५४ ॥ पश्चादेकगृहे स्थित्वा प्राप्तभिक्षां तथाविधाम्। क्षुधारोगासमर्थः स्वजिह्वानिग्रहतत्परः ॥ ५५ ॥ रूक्षं स्निग्धं तथा शीतमुष्णं वा लवणान्वितम्। त्यक्तसल्लवणं वापि त्यक्तस्वादु यथागतम् ॥ ५६ ॥ रात्रौ स्थितं नचादेयं तक्रं जीवसमाकुलम्। सयतैर्दधिपापाद्भीतैः सावद्यकारणम् ॥ ५७ ॥ आमिषं रुधिरं चर्म वास्थि मद्यं वधोगिनः। प्रत्याख्यानं स्वभुक्तेऽन्तरायं सप्तधा भवेत् ॥ ५८ ॥ यः पश्यति पर

भोजनके अन्तराय गिनेजाते हैं, क्षुल्लकोंको इनको टालकर भोजन करना चाहिये ॥ ५८ ॥ जो व्रती भोजन करना हुआ मांसको देख लेता है उसके शक्तिको बढानेवाला भोजनका अन्तराय गिना जाता है ॥ ५९ ॥ जो व्रती भोजन करता हुआ चार अँगुल प्रमाण रुधिरकी धाराको देख लेता है उसके भी भोजनका अन्तराय समझा जाता है ॥ ६० ॥ यदि भोजन करता हुआ व्रती गीले चमडेको देखले अथवा सूके चमडेसे उसका स्पर्श होजाय वा किसी कारणसे भोजनमें हड्डी आजाय तो वह भी भोजनका अन्तराय माना जाता है ॥ ६१ ॥ व्रतियोंको मद्यकी धारा देखकर आहार छोड देना चाहिये और घी अथवा छाछ आदिमें दो इंद्रिय आदि जीवोंका घात होगया हो तो भी आहार छोड देना चाहिये ॥ ६२ ॥ त्याग किये हुए पदार्थोंका भक्षण कर लेनेसे व्रतोंका भंग होता है इसलिये व्रतीमनुष्योंके लिये यह भी भोजनका अंतराय माना जाता है ॥ ६३ ॥ हिंसाका त्याग करनेवाले चतुर पुरुषोंको विना अंतरायके थोडासा भी अन्न नहीं छोडना चाहिये, सब खा लेना चाहिये क्योंकि अन्नके छोडनेसे हिंसाकी प्रवृत्ति होती है ॥ ६४ ॥ यदि भोजनमें कोई अंतराय आजाय तो चाहे वह भोजन खाया हो, वा न खाया हो, उद्दिष्ट त्यागीको वह अवश्य छोड देना चाहिये ॥ ६५ ॥ तदनंतर व्रती श्रावकको ( उद्दिष्ट त्यागीको ) प्रासुक जलसे आचमन ( कुल्ला ) कर लेना चाहिये और फिर अपना पात्र धोकर शीघ्र ही अपने गुरुके समीप चले जाना चाहिये ॥६६॥ गुरुको नमस्कार कर अपने हृदयको धर्म ध्यानमें तल्लीन करनेवाले व्रतीको उनके मुखसे ही चारो प्रकारका प्रत्याख्यान ग्रहण करना चाहिये ॥ ६७॥ इसप्रकार पापरहित आहारकी प्रवृ-

---

कुर्वन्भोजन स व्रती स्वयम् । अन्तराय लभेत्सोऽपि भोजनस्य स्ववीर्यदम् ॥ ५९ ॥ पश्येद्यो रुधिरस्यैव चतुरंगुलसम्मितम् । धारां भुञ्जा-न्व्रतस्तस्य प्रान्तराय' प्रजायते ॥६०॥ पश्येद्यार्द्रचर्माशु शुष्क यो वा स्पृशेत्कचित् । भोजनेप्यागत चास्थि सोऽतरायं लभेद्यमी ॥६१॥ मद्यधारां समालोक्य त्यजेदाहारमञ्जसा । वधं च द्वीन्द्रियादीना घृततक्रादिके व्रती ॥६२॥ अन्तरायो भवेन्नृणा त्यक्तवस्त्वादिभक्षणत् । व्रतादिभगतश्चापि पापसगादिहेतुत' ॥६३॥ विनान्तराय न स्तोक प्रान्नं त्याज्य कचिन्न वै । हिंसादिविरतैर्दक्षैर्यतो हिंसा प्रवर्तते ॥६४॥ यद्यागतोऽत्र वै कोपि प्रान्तराय' स्वभोजने । तदा स्वान्नं प्रभुक्त वा न भुक्त वा त्यजेद्यति' ॥ ६५ ॥ तत' प्रासुकनीरेण विधायाचमनं व्रती । प्रक्षाल्य भाजन प्रायात् सद्गुरोः निकट द्रुतम् ॥ ६६ ॥ गुरुं प्रणम्य संग्राह्य प्रत्याख्यान चतुर्विधम् । तन्मुखादव्रतिना धर्मध्यान सयुक्तचेतसा ॥ ६७ ॥ एव सदा प्रकर्तव्यं भिक्षाहारं व्रतोचितम् । यावज्जीव प्रयत्नेन निष्पापाहारभोगिना ॥ ६८ ॥ स्ववीर्यं प्रकटीकृत्य

करनेवाले व्रती त्यागीको अपने जीवनपर्यंत प्रयत्नपूर्वक सदा इसी प्रकार आहार ग्रहण करना चाहिये ॥६८॥ व्रती त्यागियोंको अपनी शक्तिको प्रगट कर अनशन आदि वारह प्रकारका तप करना चाहिये तथा वेला तेला आदि भी करना चाहिये। संसारमें यह तप ही स्वर्गरूपी महलकी सीढ़ी है, मुक्तिको वश करनेवाला है, अत्यंत कठिन है, संसाररूपी समुद्रसे पार करनेवाला है, तथा इंद्र चक्रवर्ती और तीर्थंकर आदिके पद देनेवाला है। इसलिये कर्मोंसे डरनेवाले त्यागियोंको ऐसा तपश्चरण अवश्य करना चाहिये॥६९–७१॥ व्रती त्यागियोंको अनेक उपवास करके भी पारणाके दिन नीच वा निंद्य क्रियाओंसे उत्पन्न हुआ और पाप वढानेवाला आहार कभी नहीं लेना चाहिये ॥ ७२ ॥ यथायोग्य और निर्दोष आहार प्रतिदिन ग्रहण करना अच्छा परन्तु एक महीनाके उपवासके वाद किये हुए पारणाके दिन सदोष आहार ग्रहण करना अच्छा नही ॥ ७३ ॥ जिस प्रकार यथायोग्य व्यवहार करनेवाले सद्गृहस्थोंकी शुद्धि वतलाई है उसीप्रकार क्षुल्लक वा मुनियोंकी भी भिक्षा शुद्धि वही गई है ॥७४॥ जो त्यागी सदोष आहार ग्रहण करते है उनके विषमिले दूधके समान अनेक उपवास मौन, और वीरासन आदि स्थान सव व्यर्थ हैं ॥ ७५ ॥ समस्त व्रतोंमें अहिंसाव्रत ही प्रधान है, यह व्रत सव व्रतोंकी जड है और मोक्षका साधक है, वही अहिंसाव्रत सदोष आहार ग्रहण करनेवालोंके नही होसकता क्योंकि सदोष आहार ग्रहण करनेसे छहों कायके जीवोंकी हिंसा होती है ॥ ७६ ॥ जो त्यागी सदोष आहार ग्रहण करते है वे छहो कायके जीवोंकी विराधना करते हैं इसलिये जीवोकी हिंसा होनेसे उनका आहार इस संसारमें संवेगको वढानेवाला कैसे हो सकता है ? ॥ ७७ ॥ जो अज्ञानी मुनि सदोष आहारमें लीन रहता है वह गृहस्थपनेको प्राप्त होता है तथा हिंसा करनेके कारण वह दोनों ओरसे भ्रष्ट होता

तप. कुर्याद् द्विषड्विधम् । सदोपवासभेदादिसमव कर्मघातकम् ॥ ६९ ॥ षष्टाष्टमाससजात सोपान स्वर्गधामनि । मुक्तेर्वशीकर घोर संसाराम्बुधितारकम् ॥ ७० ॥ शक्रचक्रेशतीर्थेशपदादिप्रापणे क्षमम् । सर्वशक्त्या करोत्येव तपः कर्मादिशकिता ॥७१॥ कृत्वा बहूपवास च न ग्राह्य पारणादिके । अधःकर्मभवाहार पापदं व्रतधारिभिः ॥ ७२ ॥ वर प्रत्यहमाहार निःसावद्यं यथोचितम् । न च मासोपवासादिपारणे दोषसंयुतम् ॥ ७३ ॥ यथोक्तव्यवहारस्य शुद्धिः सद्गृहमेधिनाम् । यतीना च तथा सा हि भिक्षाशुद्धिरुदाहृता ॥७४॥ बहूपवासं मौनं च स्थान वीरासनादिकम् । सदोषाहारिणा सर्वं व्यर्थं स्याद्विषदुग्धवत् ॥७५॥ अहिंसाख्यं व्रत मूलं व्रताना मुक्तिसाधकम् । नश्येत् षड्जीवघातेन सदोषाहारग्राहिणाम् ॥ ७६ ॥ षडगिवधिकाना च सावद्याहारवर्तिनाम् । कथं स्यादशनं लोके सवेग चागिवाधनात् ॥७७॥

है क्योंकि गृहस्थपनेको प्राप्त होकर भी वह दान पूजा आदि गृहस्थोंके शुभ कर्म नहीं करता ॥ ७८ ॥ जो नीच गृहस्थाश्रम छोडकर दीक्षा धारण करता है और फिर भी सदोष आहार ग्रहण करता है उसकी दीक्षा लेना व्यर्थ ही समझना चाहिये ॥ ७९ ॥ जिह्वा लंपटी जो पुरुष महा निंद्य पापरूप आहार ग्रहण करता है वह अनेक जीवोंकी हिंसा करता है और इसीलिये संसारमें उसकी अपकीर्ति होती है ॥ ८० ॥ सदोष आहार ग्रहण करनेवाले व्रतियोंका हृदय निर्दय रहता है, इसलिये उनको परलोकमें भी सुख नहीं मिल सकता है, ऐसे लोगोंको परलोकमें पाप और दुर्गतियोंसे उत्पन्न हुए अनेक प्रकारके भारी भारी दुःख भोगने पडते हैं ॥ ८१ ॥ निर्दोष गृहस्थ पद अच्छा परन्तु इंद्रिय सेवन, स्त्री जन्य दोष वा राग, द्वेष आदिसे कलंकित हुआ मनुष्योंका मुनिपद अच्छा नही ।। ८२ ॥ एकवार प्राणोंका नाश करनेवाला हलाहल विष खा लेना अच्छा परन्तु संसाररूपी समुद्रमें डुबानेवाला सदोष आहार ग्रहण करना अच्छा नही ॥८३॥ यही समझकर व्रती पुरुषोंको प्राण नाश होनेपर भी अभक्ष्यके समान सदोष आहारका सर्वथा त्याग कर देना चाहिये ॥ ८४ ॥ जो त्यागी निर्दोष आहार ग्रहण करते हैं उन्हींका तप, व्रत, यम आदि सब सफल है, उन्हींके तप यमादिक मोक्षरूपी वृक्षके बीज हैं और पुण्यको अतिशय संचय करनेवाले हैं ॥८५॥ जिसने अपने समस्त इंद्रियोंके सुखोंका त्याग कर दिया है और वैराग्यरूपी जालमें फंसकर जिसने अपनी जीभको वशमें कर लिया है उसीका जन्म इस संसारमें सफल माना जाता है ॥ ८६ ॥ संसारसे भयभीत होनेवाले और भावनाओंमें तत्पर रहनेवाले व्रती त्यागियोको स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये प्रतिदिन धर्मध्यानपूर्वक रहना चाहिये ॥ ८७ ॥ श्रेष्ठ गुणोंको धारण करनेवाले त्यागियोंको दुःख देनेवाले कर्म नाश करनेके लिये

सदोषान्नरतो याति गृहस्थत्व यति॰ कुधी. । हिंसयोभयभ्रष्टत्व वादानादिकवर्जनात् ॥ ७८ ॥ गृहस्थत्वं परित्यज्य दीक्षामादाय योऽधमः । सदोपमतिप्राहार तस्य दीक्षा वृथा भवेत् ॥ ७९ ॥ पापासन महानिद्य यो जिह्वालपटोत्ति ना । तस्येह जायते लोके कुकीर्तिर्जन्तुघातनात् ॥ ८० ॥ न स्यात्सुखममुत्रापि निर्दयान्वितचेतसाम् । भूरिदु ख भवेन्नून पापदुर्गतिज घनम् ॥ ८१ ॥ अच्यं वर गृहस्थत्वं यतित्व न कलकितम् । इद्रियदारदोषैश्च रागद्वेषादिकैर्नृणाम् ॥८२॥ श्रेष्ठ हालाहलं भुक्त यत्सकृत्प्राणनाशनम् । सदोषान्न पुनर्नैव संसाराम्बुधिपातनम् ॥ ८३ ॥ इति मत्वा सदा त्याज्य दोषाढ्य प्रान्नमजसा । अखाद्यमिव नादेय प्राणान्तेपि व्रतान्वितै. ॥ ८४ ॥ निर्दोषाहारिणा सर्व तपोव्रतयमादिकम् । भवेन्मोक्षतरोर्बीज सफल पुण्यपुण्यदम् ॥ ८५ ॥ जन्मेह सफल तस्य येन जिह्वा वशी कृता । वद्ध्वा वैराग्यपाशेन

सदा प्रयत्नपूर्वक ध्यान और अध्ययनमें ही अपना समय विताना चाहिये ॥ ८८ ॥ विद्वान् पुरुषोंको यह दुर्लभ मनुष्य
जन्म पाकर सदा धर्मध्यान करते रहना चाहिये । विना धर्मध्यानके प्रमादमें एक घडी भी कभी नहीं खोनी चाहिये ॥८९॥
दूसरोंका दिया हुआ अन्न ग्रहण करके विरागी पुरुषोंको महापाप उत्पन्न करनेवाली और निंद्य विकथाएं स्वप्नमें भी कभी
नहीं करनी चाहिये ॥ ९० ॥ जो त्यागी दूसरेके घर आहार ग्रहण कर विकथा कहते हैं वे उस पापके भारसे मरकर पर-
लोकमें वैल होते हैं ॥ ९१ ॥ वुद्धिमानोंको चोर कथा, राज कथा, भोजन कथा और स्त्री कथा कभी नहीं करनी चाहिये
क्योंकि ये विकथाएं व्यर्थ ही पाप उत्पन्न करनेवाली हैं इसीप्रकार देश भाषा आदिकी अन्य ऐसी ही कथाएं भी विकथाएं
हैं वे भी त्यागियोंको नहीं करनी चाहिये ॥ ९२ ॥ प्रमादमें डूवे हुए तथा विकथा करने सुननेवाले त्यागियोंका जन्म ही
निरर्थक जाता है और उनकी ली हुई दीक्षा निःसंदेह व्यर्थ गिनी जाती है ॥९३॥ त्यागियोंको या तो मौन धारण करना
चाहिये वा श्रेष्ठ धर्मका उपदेश देना चाहिये या सिद्धांत शास्त्रोंका पठन-पाठन करना चाहिये अथवा परमेष्ठियोंका ध्यान
करना चाहिये ॥ ९४ ॥ अथवा व्रती त्यागियोंको अपने वैराग्यको सुदृढ़ वनानेके लिये अपने मनमें सदा कर्मोंको
नाश करनेवाली सारभूत वारह अनुप्रेक्षाओंका चितवन करना चाहिये ॥ ९५ ॥ धर्मात्मा त्यागियोंको मोक्ष प्राप्त करनेके
लिये अपने मनमें उत्तम क्षमा मार्दव आर्जव शौच सत्य संयम तप त्याग आकिंचन्य और ब्रह्मचर्य इन दस धर्मोंका सदा
चिंतवन करते रहना चाहिये ॥ ९६ ॥ चतुर त्यागियोंको तीर्थंकरकी विभूति देनेवाली दर्शन विशुद्धि आदि सोलहकारण

---

त्यक्तेन्द्रियसुखस्य वै ॥ ८६ ॥ धर्मध्यानेन स्यातव्य प्रत्यह स्वर्गमुक्तये । संसारे भयभीतैश्च भावनादिपरायणैः ॥८७॥ ध्यान वाध्ययनं
नित्य कार्यं सद्गुणशालिभिः । प्रयत्नेन क्षयायैव कर्मणां दुःखदायिनाम् ॥ ८८ ॥ प्रमादेन न नेतव्या चैका कालकला क्वचित् । मानुष्यं
दुर्लभं प्राप्य धर्मध्यानं विना वुधैः ॥८९॥ परान्न हि समदाय न कार्या विकथा क्वचित् । महापापाकरा निंद्या स्वप्नतेपि विरागिभिः॥९०॥
भक्षयित्वा पराहारं विकथां ये वदन्ति ते । अमुत्र पापभारेण वलीवर्दा भवन्ति वै ॥ ९१ ॥ चौरराजान्ननारीणां कथा कार्या न धीधनैः ।
वृथा पापप्रदा घोरा देशभाषादिका परा ॥ ९२ ॥ विकथाचारिणां याति जन्म एव निरर्थकम् । वृथा दीक्षा भवेन्नूनं प्रमादाधिष्ठितात्मनाम्
॥ ९३ ॥ मौनमेव प्रकर्तव्यं वाशु धर्मोपदेशनम् । सिद्धान्तस्य पठनं वा ध्यानं वा परमेष्ठिनाम् ॥ ९४ ॥ चिंतनीयाः सदा सारा अनुप्रेक्षा
व्रतान्वितैः । वैराग्यादि प्रसिद्ध्यर्थं मानसे कर्मनाशिकाः ॥ ९५ ॥ क्षमादिदशसद्भेदं ब्रह्मचर्यान्तमंजसा । चित्ते संभावयेन्नित्यं धर्मं धर्मी

भावनाओंका चिंतवन सदा करते रहना चाहिये ॥९७॥ व्रती त्यागियोंको स्वर्गमोक्ष प्राप्त करनेके लिये आज्ञाविचय, अपाय विचय, विपाक विचय, संस्थानविचय ये चारों प्रकारके धर्मध्यान सदा धारण करते रहना चाहिये ॥ ९८ ॥ बुद्धिमान त्यागियोंको अपने मनके समस्त संकल्प विकल्प छोडकर अनंत कर्मोंके समूहको नाश करनेवाली, अपने आत्माके चिंतवन करनेकी भावना सदा करते रहना चाहिये ॥ ९९ ॥ चतुर त्यागियोंको अपने कर्म नाश करनेके लिये समता वंदना आदि छहों प्रकारके आवश्यक प्रयत्न पूर्वक रात दिन पालन करते रहना चाहिये ॥ १०० ॥ धीरवीर त्यागियोंको प्राण नाश होनेपर भी व्रतोंके दोषोंको नाश करनेवाले और सब प्रकारके सुखोंकी खानि ऐसे सर्वोत्तम आवश्यक कभी नहीं छोडने चाहिये ॥ १०१ ॥ जिसप्रकार विना दांतोंके हाथी शोभायमान नहीं होता, विना दाढोंके सिंह शोभायमान नहीं होता और विना दानके गृहस्थ शोभायमान नहीं होता उसीप्रकार विना आवश्यकोंके संयमी भी शोभायमान नहीं होता ॥ १०२ ॥ पूर्ण व्रतोंको पालन करनेवाले त्यागियोंको सबसे पहिले आवश्यकोंका पालन करना चाहिये और फिर ध्यान अध्ययन आदि अन्य समस्त कार्य करने चाहिये ॥ १०३ ॥ पुस्तक, जल, पात्र, वस्त्र अथवा और भी धर्मोपकरण जो कुछ दयालु व्रतियोंको लेना वा रखना हो वह सब मुलायम उपकरणसे वार वार देख शोधकर तथा उस पदार्थ वा स्थानको अच्छी-तरह देखकर उठाना वा रखना चाहिये ॥ १०४–१०५ ॥ इसप्रकार चतुर त्यागियोंको जीवोंके दुःख दूर करनेके लिये किसी पदार्थको उठाने वा रखनेमें प्रत्येक पदार्थको देख व शोध लेना चाहिये ॥ १०६ ॥ दिनमें कभी नींद नहीं लेनी

---

स्वमुक्तये ॥ ९६ ॥ भावनीयाः सदा दक्षैः षोडशात्मकभावनाः । दृष्ट्यादिकविशुद्धाद्यास्तीर्थनाथविभूतिदाः ॥ ९७ ॥ आज्ञापायविपाकाख्य संस्थानविचयात्मकम् । धर्मध्यानं सदा ध्येयं व्रतिभिः स्वर्गमुक्तये ॥ ९८ ॥ संकल्पवर्जितं कृत्वा मनः कार्यात्मभावना । अनन्तकर्मसन्तान-घातका स्वस्य सद्बुधैः ॥ ९९ ॥ आवश्यकं प्रकर्तव्यं षड्विधं यत्नतोऽनिशम् । समतादिप्रदं दक्षैः स्वकर्मक्षयहेतवे ॥१००॥ प्राणान्तेपि न मोक्तव्यं सर्वसौख्याकरं परम् । आवश्यकं सदा धीरैर्व्रतादिमलनाशकम् ॥१०१॥ दन्तहीनो यथा हस्ती दंष्ट्राहीनो मृगाधिपः । दानहीनो गृही नाभात्यक्तावश्यकसंयमी ॥१०२॥ विधायावश्यकं पूर्वं सम्पूर्णं व्रतसंयुतैः । ततः सर्वं विधातव्यं सद्ध्यानाध्ययनादिकम् ॥ १०३ ॥ यत्किंचिच्च समादेयं पुस्तकं नीरभाजनम् । वस्त्रादिकं यथान्यद्वा धर्मोपकरणं वरम् ॥१०४॥ पूर्वं निरीक्ष्य तत्सर्वं ग्राह्यं त्याज्यं दयान्वितैः । सूक्ष्मोपकरणेनैव प्रतिलेख्य पुनः पुनः ॥१०५॥ एवं दक्षैः प्रकर्तव्यं वस्तूनां प्रतिलेखनम् । निक्षेपे वा सदा दाने जन्तुपीडाप्रहानये ॥१०६॥

चाहिये क्योंकि दिनमें नींद लेना प्रमाद बढानेवाला, पाप उत्पन्न करनेवाला, और समस्त दोषोंको प्रगट करनेवाला है इसलिये पूर्ण व्रतोंको न पालनेवाले क्षुल्लकोंको भी दिनमें नहीं सोना चाहिये ॥ १०७ ॥ चतुर त्यागियोंको यत्नपूर्वक भूमिपर संस्तर करना चाहिये वह संस्तर शरीरके समान हो वडा न हो, वीतरागरूप हो और स्त्री जंतु आदिसे सर्वथा रहित हो ॥ १०८ ॥ बुद्धिमानोको दिनमें अथवा रातमें तीनों समय अथवा सदा कर्मरूपी ईंधनको जलानेके लिये अग्निके समान ऐसा कायोत्सर्ग अवश्य करना चाहिये ॥ १०९ ॥ उत्तम व्रतियोंको पहिले तो अपने आवश्यक करने चाहिये और फिर रातमें डेड पहर ( साडे चार घंटे ) रात वीत जानेपर केवल परिश्रमको शांत करनेके लिये दो घडी नींद लेनी चाहिये ॥ ११० ॥ परलोकको सिद्ध करनेवाले और इंद्रिय सम्बन्धी सुखोंका त्याग करदेनेवाले उत्तम व्रतियोंको अपने व्रत पालन करनेके लिये ब्रह्मचर्य आदि व्रतोंको नाश करनेवाली अधिक नींद कभी नहीं लेनी चाहिये ॥ १११॥ व्रतियोंको तीव्र निद्रा दूर करनेके लिये और सुखका त्याग कर देनेके लिये धनुषके आकारकी शय्या बनानी चाहिये वा दंडाकार सोना चाहिये अथवा मृतकासनसे सोना चाहिए ॥११२॥ संयमियोंको रात्रिके पिछिले पहर शय्यासे उठकर छहों आवश्यकोंके अन्तर्गत रहनेवाला धर्मध्यान अवश्य करना चाहिये ॥११३॥ वहुत कहनेसे क्या, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि घर गृहस्थीका त्याग करनेवाले क्षुल्लकोंको अपना सदाका समस्त समय धर्मध्यान पूर्वक ही व्यतीत करना चाहिये ॥ ११४ ॥ जो बुद्धिमान मन वचन कायकी शुद्धता पूर्वक इन ग्यारह प्रतिमाओंका पालन करते हैं वे इस संसारमें श्री तीर्थंकर परमदेवके द्वारा उत्तम श्रावक कहे जाते हैं ॥ ११५ ॥ जो जीव इस संसारमें व्रत और चारित्रके आचरण करनेसे ही लोगोंके द्वारा सर्वथा पूज्य

दिने निद्रा प्रकर्तव्या प्रमादाशुभदायका । कृत्स्नदोषकरा तीताचारैरपि न सयतैः ॥१०७॥ प्रमार्ज्य यत्नतो दक्षैः कार्यो भूमौ स्वसस्तरः । वपुस्तुल्यो विरागश्च स्त्रीजन्त्वादिविवर्जितः ॥१०८॥ कायोत्सर्गो विधातव्यो रजन्या वा दिने वुधैः । कालत्रयेऽथवा नित्य कर्मेन्धनहुताशनः ॥१०९॥ रात्रावावस्यकं कृत्वा सार्द्धयामे गते सति । निद्रां मौहूर्तिकीं कुर्यात्सद्व्रती श्रमशान्तये ॥११०॥ बहुनिद्रा न कर्तव्या-ब्रह्मचर्यादिनाशिका । परलोकार्थिभिस्त्यक्तसुखै· सद्व्रतसिद्धये ॥१११॥ धनुःशय्या विधातव्या दंडाख्या मृतका तथा । तीव्र नेद्राविनाशार्थं व्रतिभिः सौख्यहानये ॥११२॥ रजन्याः पश्चिमे यामे शयनादुत्थाय सयतैः । धर्मध्यान विधातव्य षडावश्यकगोचरम् ॥ ११३ ॥ किमत्र वहुनोक्तेन त्यक्तगेहैश्च क्षुल्लकैः । धर्मध्यानेन कर्तव्यः कालः सर्वोऽपि शास्वतः ॥ ११४ ॥ एकादशसप्रतिमा त्रिशुद्धया पालयेत्सुधीः । यो

हुए हैं वे ही संसारमें धन्य हैं और वे ही संसारमें पूज्य हैं ॥११६॥ जो उत्तम श्रावक (क्षुल्लक) स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये व्रत पालन करता है उस धर्मके प्रभावसे वह स्वर्गकी ऐसी संपदा प्राप्त करता है जो समस्त गुणोंकी निधि है, सब देवोंके द्वारा पूज्य है, मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान इन तीनों ज्ञानोंसे सुशोभित है, सबमें सारभूत है, आठों ऋद्धियोंका घर है और निरुपम गुणोंकी खानि है ॥११७॥ उत्तम श्रावक अपने निरुपम (उपमारहित) व्रतोंके पालन करनेसे सोलहवें अच्युत स्वर्गको प्राप्त करता है। वह अच्युत स्वर्ग सब गुणोंका सागर है, समस्त भोगोंका एक मात्र स्थान है, अनेक गुणोंसे भरपूर है, ज्ञान और ऋद्धियोंसे सुशोभित है, सब प्रकारके दुःखोंसे रहित है और पुण्यकी जड़ है ॥ ११८ ॥ उत्तम श्रावकोंको उनके द्वारा पालन किये गये उत्तम व्रतोंसे उत्पन्न हुए पुण्यसे चक्रवर्तियोंका उत्तम पद प्राप्त होता है। वह चक्रवर्तियोंका पद छहों खंड पृथिवीसे उत्पन्न हुए सुखोंका घर है और नौनिधि तथा चौदह रत्नोंसे सुशोभित है ॥ ११९ ॥ उत्तम श्रावकोंको व्रतोंके प्रभावसे श्री तीर्थंकरकी विभूति प्राप्त होती है। यह तीर्थंकरकी विभूति इंद्र चक्रवर्तियोंके द्वारा पूज्य है, तीनों लोकोंमें पूज्य है, घोर तपश्चरण करनेवाले महा मुनिराज भी घोर तपश्चरणके द्वारा इसकी प्रार्थना करते हैं, यह अनंत गुणोंकी खानि है, अत्यंत निर्मल है, परम सुखका घर है, और मुक्तिको देनेवाली है। ऐसी यह तीर्थंकरकी विभूति उत्तम श्रावकोंको प्राप्त होती है ॥ १२० ॥ बुद्धिमानोंको इस उत्तम गृहस्थधर्मके प्रभावसे अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त होती है। इस मोक्षको मुनिराज भी श्रेष्ठ तपश्चरणके द्वारा प्रार्थना करते हैं, यह जन्म जरा मरणसे रहित है, अनुपम गुणोंसे सुशोभित है और समस्त सुखोंका सागर है ॥ १२१ ॥ उत्तम मनुष्य गृहस्थधर्ममें उत्पन्न हुए पुण्यके प्रभावसे तीनों लोकोंमें जो

जिनेन्द्रैः स संप्रोक्तः उत्तमः श्रावको भुवि ॥११५॥ ते धन्या त्रिजगत्पूज्याः गता ये प्रार्चता जनात्। लोकेस्मिन् सद्व्रताचाराचरणे नैव सर्वथा ॥११६॥ अखिलगुणनिधानं सर्वदेवैः प्रपूज्य, अवगमत्रययुक्त सारमष्टर्द्धिगेहम्। निरुपमगुणखानिं प्रोत्तमः श्रावकोत्र, व्रतजनितवृषाद्वै सलभेत्स्वर्गमुक्त्यै ॥११७॥ अखिलगुणसमुद्र कृत्स्नभोगैकधाम, विविधगुणसुपूर्णं ज्ञानऋद्ध्यादिकाढ्यम्। विगतसकलदुःख पुण्यमूल गृहस्थो, निरुपमव्रतयोगादच्युत याति नाकम् ॥११८॥ षट्खंडभूसभवसौख्यगेह, रामादिसप्तद्वयरत्नयुक्तम्। निध्याकर सदव्रतजातपुण्यात्संलभ्यते चक्रिपद गृहस्थैः ॥११९॥ यद्देवेन्द्र नरेन्द्रवदिनमहो लोकत्रये पूजितं, प्रार्थ्यं यन्मुनिनायकैः कृतमहाकष्टैस्तपोदुष्करात्। अन्तातीतगुणाकर सुविमल सौख्यालय मुक्तिद, तन्नृणा प्रभवेत्सुगेहिव्रततःसर्वज्ञसंवैभवम् ॥ १२० ॥ मुनिवरगणप्रार्थ्यो दुष्करैः सत्तपोभिरजर इह क्रमात्

सुख सबसे उत्तम है उनको पाकर अनुक्रमसे समस्त दु:खोसे रहित और सुखका समुद्र ऐसे मोक्षरूप परम स्थानको प्राप्त होते है ॥ १२२ ॥ श्री जिनेंद्रदेवने यह उत्तम धर्म दो प्रकारका बतलाया है-एक मुनियोका और दूसरा गृहस्थोंका। मुनियोंका धर्म अत्यंत कठिन है। जो इसे पालन नही कर सकते उन्हें गृहस्थोंके ये व्रत अवश्य पालन करने चाहिये ॥१२३॥ यह गृहस्थ धर्म संसाररूपी समुद्रसे पार कर देनेवाला है, सुख देनेवाला है, स्वर्गरूपी घरको उघाडनेवाला है, नरकके द्वारके किवाडोंको वंद कर देनेवाला है, अनेक गुण प्रगट करनेवाला है, सबमें सारभूत है, अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करानेवाला है, इसमें उत्तम मध्यम जघन्य सब प्रकारके व्रत पालन किये जाते हैं, और यह समस्त दोषोंसे रहित है। हे विद्वानो! तुम लोग स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये ऐसे इस गृहस्थ धर्मका सेवन करो ॥ १२४ ॥ जो चतुर पुरुष इस गृहस्थ धर्मका पालन करते हैं वे मनुष्य और देवोंके समस्त सुख पाकर तथा सबके द्वारा पूज्य ऐसे तीर्थंकर परमपदको पाकर और केवलज्ञानकी परम विभूतिको पाकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते है ॥ १२५ ॥ जो पुरुष भक्तिपूर्वक इस श्रावकाचार ग्रंथका पठन पाठन करते हैं वे उन आचरणोंका पालन कर देव मनुष्योंके सब सुख पाते है और अंतमें मोक्षपदको प्राप्त होते हैं ॥ १२६ ॥ जो बुद्धिमान अपने परिणामोंको शुद्धकर इस श्रावकाचारका पठन पाठन करते हैं वे इस संसारमें अपनी निर्मल कीर्ति फैलाते हैं तथा अनेक गुण देनेवाले शुभ अशुभ पदार्थोंको जानकर और समस्त पापोंका त्याग कर अतिशय पुण्यको प्राप्त होते है ॥ १२७ ॥ जो पुरुष इस ग्रंथको गुणी श्रावकोंके लिये अथवा अपने पुत्रोंके लिये पढाते हैं अथवा

---

स जन्मजातकदूरम्। निरुपमगुणयुक्तो मोक्ष एवाप्यते वै, अखिलसुखसमुद्रः सद्बुधैर्गहि धर्मात् ॥१२१॥ यत्सुख त्रिभुवनाखिले वर, तद्गृहाश्रितसुपुण्यपाकतः। प्राप्य याति सुपदं नरोत्तमस्त्यक्तदु खसुखसागर क्रमात् ॥१२२॥ श्रीजिनेन कथितो वरधर्मः, सद्गृहेशमुनिगोचरो द्विधा। दुष्करो मुनिवृषे विलाक्षमास्ते धरन्तु गृहिणा व्रतमेतत् ॥१२३॥ ससाराम्बुधितारक सुखकर स्वर्गगृहोद्घाटन, श्वभ्रद्वारकपाटद गुणकर सार क्रमान्मुक्तिदम्। उत्कृष्टव्रतपालनादिविषय ससारधर्मं बुधा', सेवध्व परित्यक्तदोषमखिल स्वर्मोक्षसौख्याप्तये ॥ १२४ ॥ ये पालयन्ति निपुणा हि गृहस्थधर्मं, ते प्राप्य सौख्यमखिल नृसुरादिजातम्। लब्ध्वापि तीर्थकरभूतिमपीह पूज्य, वा मुक्केवलिपदं च प्रयांति मुक्तिम् ॥१२५॥ प्रोपासकाचारमिद पवित्र, पठन्ति ये शास्त्रमपीह भक्त्या। ते प्राप्य सौख्य नृसुरादिजात, प्राचारतस्ते नु प्रयान्ति मुक्तिम् ॥१२६॥ ये तत्पठन्ति सुधियः परिणामशुद्ध्या, ते कीर्तिमेव विमला समवाप्य लोके। ज्ञात्वार्थतोतिगुणद च शुभाशुभं वै, त्यक्तेन सो घनतर प्रभजन्ति

जैनी श्रावकोंके मध्यमे वैठकर इसका व्याख्यान करते हैं, सुनाते हैं वे ज्ञान दानके प्रभावमे निर्मल केवलज्ञानको पाकर मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ १२८ ॥ जो गृहस्थ एकाग्रचित्तकर बडी भक्तिसे पुण्य बढानेवाले इस ग्रंथको सुनते हैं वे उस ज्ञानसे और निर्मल चारित्रको धारण करनेमे तीनो लोकोंके सुख पाकर अंतमें मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ १२९ ॥ हे पुण्यवान मनुष्यो ! यह ग्रंथरूपी अमृत संवेग और धर्मको उत्पन्न करनेवाला है, गुणोसे सुशोभित है, गृहस्थोके समस्त श्रावकाचारको कहनेवाला है और सम्यग्दर्शन तथा सम्यग्ज्ञानरूपी निर्मल जलसे भरा हुआ है। हे पुण्यवानो, ऐसे इस ग्रंथरूपी अमृतका तुम लोग पान करो, अर्थात इसका पठन पाठन मनन श्रवण आदि करो ॥ १३० ॥ जो राग द्वेष रहित और अनेक शास्त्रोके जानकार मुनि इसीके समान किसी दिगम्बर आचार्यके बताये हुए शास्त्रोंसे श्रावकाचारको कहनेवाले इस ग्रंथका शोधन करते हैं वा इसका निरूपण करते हैं वे भी अनंत पुण्यके भागी होते हैं ॥ १३१ ॥ यह उपासकाचार ग्रंथ अर्थरूपमे तो भगवन् अरहंत देवके मुखसे प्रगट हुआ है, गणधर देवोंके द्वारा अनेक प्रकारके अक्षरोसे गूंथा गया है और इस संसारमे मुनिराज सकलकीर्तिके द्वारा विस्तारताको प्राप्त हुआ है ॥ १३२ ॥ जो तीर्थंकर परमदेव तीनो लोकोमें इन्द्रादिकोंके द्वारा प्रतिदिन पूज्य हैं, जो संसाररूपी समुद्रसे पार कर देनेवाले हैं, जो गणधर और मुनिराजोके द्वारा वंदनीय हैं, जो अनन्त सुख आदि निर्मल गुणोंसे सुशोभित हैं और संसारमें जिनकी कोई उपमा नहीं है ऐसे श्री तीर्थंकर परमदेवके चरणकमलोंको मै निर्मल बुद्धि प्राप्त करनेके लिये नमस्कार करता हू ॥ १३३ ॥ जो समस्त इन्द्रादि देवोके द्वारा पूज्य हैं, अनुपम

---

पुण्यम् ॥१२७॥ ये पाठयन्ति गुणिनो गृहिणां स्वपुत्रान्, व्याख्या वदन्ति निजश्रावकजैनमध्ये। ग्रंथस्य तेऽतिश्रुतदानत एव लब्ध्वा, सत्केवल सुविमलं च भजन्ति मोक्षम् ॥ १२८ ॥ शृण्वन्ति येऽतिशुभदं परम हि ग्रन्थमेकाग्रचित्तसहिता परमातिभक्त्या। ते ज्ञानतोऽतिविमलाचरणात्प्रयान्ति, मुक्ति समाप्य भुवनत्रयज सुख च ॥१२९॥ सवेगधर्मजनन विमल गुणाढ्य, प्राचारकृत्स्नकथकं गृहमेधिना च। सद्दर्शनावगमनिर्मलनीरपूर्णं, ग्रन्थामृत सुकृतिनो हि पिवध्वमेव ॥१३०॥ ग्रन्थ गृहस्थचरणान्वितमेव सार, सशोधयन्ति मुनयो बहुशास्त्रवन्त। रागादिदोषरहिता हि निरूपयन्तरतत्तुल्यशास्त्रसहितेन दिगम्बरेण ॥१३१॥ अर्थो जिनेश्वरमुखादिह जातमेतत्, संग्रथितं गणधरैर्विविधाक्षरैश्च। लोके बभूव प्रकट सुमुनीन्द्रवर्गात, सर्वादिकीर्तिविशदाच्च व्युपासकाख्यम् ॥ १३२ ॥ पूज्या ये भुवनत्रये जिनवरा इन्द्रादिभिः प्रत्यह। ससाराम्बुधितारका. गणधरैर्वन्द्या मुनीन्द्रादिभि.। अन्तातीतसुखादिनिर्मलगुणैर्युक्ता व्यतीतोपमास्तेषा तीर्थकृता नमामि चरणौ

गुणोंसे सुशोभित है और इंद्रिय तथा कामदेवको जीतनेवाले हैं ऐसे पूर्व विदेहमें विराजमान श्री सीमंधर तीर्थंकर परमदेवकी मैं उनके समस्त गुण प्राप्त करनेके लिये स्तुति करता हूं ॥ १३४ ॥ जो तीर्थंकर परमदेवकी सारभूत विभूतिको प्राप्त हुए हैं, इन्द्रादिक देव भी जिनकी सेवा करते हैं, जो अनन्त गुणोंकी खानि है, अनन्त गुण देनेवाले हैं, और जिनकी उपमा संसारभरमें कोई नहीं है ऐसे भूत, भविष्यत, वर्तमान तीनों कालोंमें होनेवाले अनन्तानन्त तीर्थंकरोंके पुण्य बढानेवाले चरणकमलोंको मैं केवल मोक्ष प्राप्त करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १३५ ॥ जो सिद्ध भगवान् लोकशिखरपर विराजमान होते हैं, सम्यक्त्व आदि आठों गुणोंसे सुशोभित हैं, संसारमें जिनकी कोई उपमा नहीं, जिन्हें अनेक मुनिराजोंके समूह भी नमस्कार करते हैं, जो शरीरके भारसे रहित हैं, सारभूत अनंत सुखोंकी खानि है, अत्यंत निर्मल है, जो मध्य अंत रहित हैं और जो धर्मको प्रदान करनेवाले हैं, ऐसे श्री सिद्ध भगवानके समस्त गुण प्राप्त करनेके लिये मैं उनका प्रतिदिन ध्यान करता हूं ॥१३६॥ जो आचार्य सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, तप और वीर्य इन पांचो आचारोंको स्वयं पालन करते हैं और शिष्योंसे पालन कराते हैं तथा जो शुद्ध आचरणोंके द्वारा मोक्षके कारण बने रहते हैं ऐसे समस्त आचार्योंको मैं सदा नमस्कार करता हूं ॥१३७॥ जो उपाध्याय ज्ञान देनेवाले अंग पूर्वरूप श्रुतज्ञानको स्वयं पढते हैं और अपने शिष्य मुनियोंको पढाते हैं ऐसे उपाध्याय परमेष्ठीके चरणकमलोंकी मैं शुभ श्रुत ज्ञान प्राप्त करनेके लिये स्तुति करता हूं ॥ १३८ ॥ जो मुनिराज सद्धर्मरूपी महासागरके मध्यमें विराजमान हैं, जो रत्नत्रयसे सुशोभित हैं, जिन्होने

---

सदबुद्धिससिद्धये ॥१३३॥ अमरगणसुसेव्य धर्मसद्रत्नभाण्ड, निरुपमगुणयुक्त पूर्वपूर्वे विदेहे। विजितकरणमार त हि सीमधराख्यं, सकलगुणसमाप्त्यै सस्तुवे तीर्थनाथम् ॥१३४॥ ते तीर्थेश्वरभूतिसारकलिता देवेन्द्रसंसेवितातीतानागतवर्तमानसकले काले जिनेन्द्रा भुवि। अन्तातीतगुणाकरा गुणप्रदास्त्यक्तोपमा मुक्तये, ह्यतातीतजिनेशिनां सुचरणौ तेषा प्रवन्दे शुभौ ॥१३५॥ ये सिद्धा नमिता मुनीश्वरगणैर्लोकाग्रगेहे स्थिताः। सम्यक्त्वादिगुणाष्टका निरुपमा देहादिभारोज्झिताः। सारानन्तसुखाकरा हि विमला अन्तातिगा धर्मदास्तेषा तद्गुणप्राप्तये प्रतिदिनं ध्यानं करोम्येव वै ॥ १३६ ॥ पंचाचारं ये चरन्ति स्वय वै, सच्छिष्याणां चारयन्त्येव शुद्धम्। मुक्तेरंगं नित्यमाचारशुद्धं, वन्दे सर्वान् तान् सदा सूरिसंघान् ॥ १३७ ॥ ये पठन्ति श्रुतमंगपूर्वजं, पाठयन्ति च विनेयमुनीनाम्। ज्ञानद शुभश्रुताय पाठका, संस्तुवे पदयुगं खलु तेषाम् ॥ १३८ ॥ येसद्धर्ममहाब्धिमध्यविगता रत्नत्रयालंकृता, ध्यानध्वस्तसमस्तकिल्विषविषा स्वर्मोक्षससाधका। अन्ता-

पागल मनुष्य है इसे यहांसे निकाल देना चाहिये। यह सुनते ही उन मनुष्योंने उसे जबरदस्ती वहांसे निकलवा दिया ॥७५॥ विचारा सागरदत्त सब तरहसे लाचार होकर रोता हुआ उसी नगरमें घूमने लगा और चिल्ला चिल्लाकर कहने लगा कि सत्यघोषने मेरे पांच माणिक्य मारलिये हैं ॥७६॥ राजभवनके पास एक इमलीका वृक्ष था। उसीपर चढ़कर सवेरेके स[मय] यही कह कहकर वह प्रतिदिन पुकार मचाने लगा ॥ ७७ ॥ इसप्रकार पुकार करते करते उसे छह महीने होगये [...] दिन रानीने राजासे कहा कि हे देव ! यह पुरुष सदा एकसी पुकार करता है इसलिये यह पागल नहीं हो सकता। तब राजाने कहा कि क्या सत्यघोष ऐसी चोरी कर सकता है ? इसके उत्तरमें रानीने कहा कि हे देव ! संभव है ऐसा हो। रानीके इतना कहनेपर महाराजने आज्ञा दी कि तू ही इसकी परीक्षा कर ॥ ७८–८० ॥ इसप्रकार रानीको परीक्षा करनेकी आज्ञा मिल चुकी थी और प्रातःकाल ही वह पुरोहित महाराजके पास प्रणाम करनेके लिये आया था। रानीने उस दुष्ट पुरोहितको देखते ही बुलाया और पूछा कि हे मित्र ! आज सवेरे ही कैसे आए ? पुरोहितने कहा कि आज मेरा साला आया है वह भोजन करनेके लिये घर बैठा है इसीलिये मैं यहां चला आया ॥ ८१–८२ ॥ रानीने फिर कहा कि अच्छा आज कुछ देरतक यहां ही ठहरना। हे तात ! आज मुझे कुछ पाशा खेलनेकी इच्छा हुई है, मैं आज तुम्हारे ही साथ पांसेसे खेलूंगी। रानीके इतना कहते ही वहांपर महाराज आपहुंचे और उन्होंने भी आज्ञा दे दी कि महारानीकी इच्छा पूरी करो ॥ ८३–८४ ॥ इसप्रकार रानीने पुरोहितको तो रोक लिया और निपुणमती नामकी किसी चतुर वेश्याको बुलाकर और

किम् । भवता ते पुनरुक्त सर्वं वेत्सि त्वमेव हि ॥ ७४ ॥ तत. प्रोक्त पुनस्तेन नाऽय तु गृहिलो गृहात् । अस्मान्निस्सार्यतामेव स तैर्निस्सारितो हठात् ॥ ७५ ॥ भ्रमन् लोके स पूत्कार कुर्वन्नित्य प्रतिस्थित' । सत्यघोषेण पञ्चैव माणिक्यानि हृतानि मे ॥ ७६ ॥ चिंचावृक्ष समारुह्य स पूत्कार करोति वै । राजगृहसमीपे नु रात्रौ यामे च पश्चिमे ॥ ७७ ॥ एव प्रतिदिन कुर्वन् षण्मासात्स वणिग्वर । स्थित पूत्कृतिमाकर्ण्य सुराज्ञ्या भणितो नृप ॥ ७८ ॥ नाथ ना गृहिलो देव सादृश्यवचनात्सदा । राजोक्त सत्यघोषस्य किं चौर्यं हि प्रभाव्यते ॥ ७९ ॥ पुनर्निरूपित रामदत्तया देव भाव्यते । ततोऽपि सिंहसेनेन प्रोक्त त्व हि परीक्षय ॥ ८० ॥ लब्ध्वादेश प्रभाते स प्रणामार्थं समागत' । राज्ञ्यास्तया समाकार्य पृष्ठो दुष्टपुरोहितः ॥ ८१ ॥ किमागतो भो मित्र वृहद्वेलामुवाच स । आगत श्यालको मेऽद्य तस्य भुक्त्यै गृहे स्थित ॥ ८२ ॥ पुनर्निरूपित राज्ञ्या क्षणैक चात्र तिष्ठ भो । ममाति कौतुक जात द्यूतक्रीडादिहेतवे ॥ ८३ ॥ करोम्यद्य

उसे एकांतमें ले जाकर उसके कानमें सब बात समझाकर कह दी और कहा कि देख, तू पुरोहितके घर जा, पुरोहितानीसे कहना कि " पुरोहितजी महाराणीके पास बैठे हैं उन्होंने उस परदेशी पागलके माणिक मगाये हैं उन माणिकोंसे उन्हें आवश्यक कार्य है मुझे इसीलिये आपके पास भेजा है। " इसप्रकार उसकी स्त्रीसे कहकर और उन माणिकोंको लेकर शीघ्र ही मेरे पास आ जा। यह सब समझ बूझकर वह वेश्या पुरोहितानीके पास गई, उससे जाकर सब बात कही परंतु उस पुरोहितानीको भी सदा झूठ बोलनेका अभ्यास था और पुरोहितने न देनेके लिये कह रक्खा था इसलिये उसने वे माणिक दिये ही नही ॥ ८५–८८ ॥ तब लाचार होकर वह वेश्या रानीके पास लौट आई और आकर कहा कि वह पुरोहितानी उन माणिकोंको किसी तरह नही देती है ॥ ८९ ॥ इसी बीचमें रानीने उस पांसेके खेलमें पुरोहितकी एक अंगूठी जीत ली थी अतएव रानीने पुरोहितके चिन्ह रूपमे वह अंगूठी भेजी तथापि पुरोहितानीने ब्राह्मणके डरसे वे रत्न नही दिये ॥ ९० ॥ इधर रानीने पुरोहितजीका यज्ञोपवीत ( जनेऊ ) और उसमें बंधी हुई वह कैंची भी जीत ली थी इसलिये रानीने उस वेश्याके साथ चिन्हरूपमें वे दोनों चीज भेजकर वे रत्न मंगाये ॥ ९१ ॥ अबकी बार जनेऊ और कैंची दोनो चीजें देखकर पुरोहितानीको विश्वास होगया और उसने शीघ्र ही वे रत्न निकालकर दे दिये ॥९२॥ वेश्याने वे रत्न लाकर रानीको दे दिये और रानीने वे बहुमूल्य माणिक राजाको दिखाये ॥ ९३ ॥ अब राजाने उस सेठकी भी

---

त्वया सार्द्धमक्षक्रीडामहं स्वयम्। तत्रागत्य नृपेणापि प्रोक्तः कुरु समीहितम् ॥ ८४ ॥ ततो द्यूते सम जाते प्रोक्तं कर्णे तदा तया। निपुणादिमतीनामविलासिन्या प्रपचत ॥८५॥ पुरोहितः स्थित राज्ञी पार्श्वेऽहं तेन प्रेषिता। याचित्वा गृहिलस्यैव माणिक्यानि स्वकार्यत ॥ ८६ ॥ तद्भार्यायै भणित्वेति शीघ्र नीत्वापि तानि वै। आगच्छात्र ततः सागात्तद्गृह रत्नहेतवे ॥ ८७ ॥ रत्नानि याचितान्येव विलासिन्या निषिद्धया। तद्भार्यया न दत्तानि तरा पूर्ववचोऽनृतात् ॥ ८८ ॥ आगत्य तद्विलासिन्या राज्या कर्णे निरूपितम्। ददाति नैव सा तानि माणिक्यानि कदाचन ॥ ८९ ॥ साभिज्ञान प्रदत्त्वा सा प्रेषिता निजमुद्रिका। तस्यास्तथा न दत्तानि तद्ब्राह्मणातिभीतया ॥९०॥ ततस्तया जिते यज्ञोपवीतछुरिके तदा। साभिज्ञानद्वय दत्त्वा प्रेषिता ननु तद्गृहे ॥ ९१ ॥ कार्तिका ब्रह्मसूत्र च दृष्ट्वा दत्तानि भीतया। तद्भामया विलासिन्याः शीघ्रं रत्नानि पच वे ॥ ९२ ॥ तयागत्यप्रदत्तानि राज्ञ्यस्तानि तया पुन। राज्ञ प्रदर्शितान्येव माणिक्यानि वराणि च ॥९३॥ ततोऽतिबहुसद्रत्नमध्ये निक्षिप्य तानि सः। आकर्ण्य गृहिलो राज्ञा भणित सत्यहेतवे ॥९४॥ माणिक्यानि त्वदीयानि

परीक्षा लेनी चाही। इसलिये उसने अपने घरके बहुतसे माणिकोंमें मिलाकर वे माणिक रख दिये और सेठको बुलाकर कहा कि इनमें जो माणिक तुम्हारे हों वे परीक्षा करके निकाल लो। तब सेठने देखकर अपने माणिक छांट लिये ॥९४–९५॥ सागरदत्तके इस कार्यसे राजाको बहुत सन्तोष हुआ। शुभ कर्मके उदयसे सागरदत्त सेठको अपने नगरका राजश्रेष्ठी बना लिया ॥ ९६ ॥ सो ठीक ही है क्योंकि सत्य और संतोषके माहात्म्यसे इस संसारमें क्या क्या प्राप्त नहीं होता है। सत्यके माहात्म्यसे देव भी सेवक समान होजाते हैं फिर मनुष्योंको राज्यके सुखकी तो बात ही क्या है ॥९७॥ तदनन्तर राजाने महा झूठ बोलनेवाले सत्यघोषसे पूछा कि बता तूने यह काम किया है या नहीं ॥ ९८ ॥ इसके उत्तरमें पुरोहितने कहा कि हे देव! मै ऐसा निंद्य कर्म कभी नहीं कर सकता। क्या मै ऐसा महा पाप करनेवाला काम कर सकता हूं? ॥९९॥ तदनंतर महाराज उसके कामसे बहुत ही क्रोधित हुए और उन्होंने उसके लिये तीन प्रकारका दण्ड निश्चित किया। या तो वह तीन थाली गोबरकी खावे या वह दुर्मति किसी मल्लके तीन घूंसे खावे अथवा उस दोषको शांत करनेके लिये अपना सब धन दे देवे ॥१००–१०१॥ पुरोहितने सोच विचार कर पहिले गोबर खाना प्रारंभ किया। जब वह उसे न खा सका तब मल्लके घूंसे खाये उनकी भी पूरी चोट न सह सका तब अपना सब धन देना प्रारंभ किया तथा उस लोभी और पापीने फिर गोबर खाना आदि तीनों प्रकारके दंडोंको सहा। इस प्रकार उस नीचको तीनो प्रकारके दंड सहन करने पड़े ॥१०२–१०३॥ इस प्रकार तीनों प्रकारके दंडोंको भोगकर वह मरा और अतिशय लोभके कारण राजाके भण्डारमें गंधन् नामका सर्प हुआ

परिज्ञाय गृहाण रे। परीक्ष्य श्रेष्ठिना तानि गृहीतानि निजानि च ॥ ९५ ॥ प्रतिपन्नश्च स तासां पुरस्तोषाच्छुभोदयात्। श्रेष्ठी समुद्रदत्तो नु राज्ञा श्रेष्ठी कृत पुरे ॥९६॥ सत्यसन्तोषमाहात्म्यात् किं न स्यादिह भूतले। भृत्यायते सुरा नृणां राजसौख्यस्य का कथा ॥९७॥ ततो नृपतिना पृष्ठ. सत्यघोषोऽनृताकरः। इद कर्म कृत मूढ त्वया वा न निरूपय ॥९८॥ तनोक्त देव नात्राह निंद्य कर्म करोमि तत्। ममेदृश महापाप कर्तुं किं कर्म युज्यते ॥९९॥ ततो रुष्टेन भूपेन तस्य दडत्रय कृतम्। गोमयेन भृत स्थालत्रय भक्षय निश्चितम् ॥१००॥ मल्लमुष्टेर्दृढ घातत्रय चाप्यद्य दुर्मते। स्वद्रव्य सकल देहि स्वदोपस्यातिशान्तये ॥१०१॥ आलोच्य तेन प्रारब्ध खादितु गोमय मलम्। तस्याशक्तेन तन्मुष्टिघातं सोढु च पापत ॥१०२॥ तदाशक्य धन दातुमारब्ध लोभिना स्वयम्। तस्यासक्तेन प्रारब्ध गोमयादिकभक्षणम् ॥१०३॥ एव दड स्वय भुक्त्वा भाण्डागारे नृपस्य स। मृत्वा लोभवशाज्जात सर्पो गधनसज्ञक ॥१०४॥ दिव्याग्निना ततो मृत्वा कुर्कुटो

भाति सर्वगुणोपेता दिव्यध्वनिरनोपमा ॥७०॥ वीज्यमानो जिनो देवैश्चतु षष्ठिप्रकीर्णकैः । सिंहासनत्रय रेके दीप्त भामडल सदा ॥७१॥
सार्द्धद्वादशसकोटिवादित्रैर्भाति देवजैः । दुदुभिः शब्द एवात्र श्वेतछत्रत्रय भवेत् ॥ ७२ ॥ प्रातिहार्याष्टकैः देवकृतै. श्रीजिननायकाः ।
भान्ति प्रान्तव्यतिक्रान्त ज्ञानं केवलदर्शनम् ॥७३॥ अनन्त च महावीर्यं सुख वाचामगोचरम् । पिण्डीकृता. गुणाः सर्वे षट्चत्वारिंशदेव स्युः
॥७४॥ अन्ये गुणा जिनेन्द्राणां वहवः सन्ति भूतले । विज्ञेया मुनिभिरन्यशास्त्रादुपशमादिकाः ॥७५॥ ज्ञायन्ते न यथाऽसख्या ऊर्मय सागरे
घने । धारा कर्देगिनस्तारास्तथा श्रीजिनसद्गुणाः ॥७६॥ अनन्तगुणसम्पूर्णान् पञ्चकल्याणपूजितान् । अनन्तमहिमोपेतान् भज त्वं जिन-
नायकान् ॥७७॥ अनन्यशरणो यस्तु सेवते तीर्थंकारकान् । कुदेवानपि सत्यज्य स. स्यात्ताद्दग्विधोऽचिरात् ॥७८॥ ये कुदेवाः भवन्त्यत्र
स्वामिन् तान् मे निरूपय । ज्ञाते सति जनैस्तेषा त्याग कर्तुं च शक्यते ॥७९॥ विष्णुब्रह्मादयो ज्ञेया कुदेवा योषिदन्विता' । ससार-
सागरे मग्ना शस्त्राभरणमण्डिताः ॥८०॥ गोपांगनासमासक्तः पापारम्भप्रवर्तकः । शस्त्रहस्तो भवे रक्तो देव. कृष्णः कथ भवेत् ॥८१॥
अर्द्धांगे योषितायुक्त. प्रास्थिमालाविभूषितः । लज्जादिरहितो देव कथ स्यादीश्वरो बुध. ॥८२॥ तपोभिमानसयुक्तो देवीनृत्यावलोकनात् ।
रागाविष्ट' कथ ब्रह्मा हीनसत्त्वोऽमरो भवेत ॥ ८३ ॥ विनायकादयो देवा. पशुरूपेण सस्थिताः । मूढैः संस्थापिता लोके दु खदारिद्र-
दायका ॥८४॥ शस्त्रहस्ताः महाक्रूरा व्युद्युक्ता सत्त्वखंडने । चडिका पापकर्माढ्या. कथ सेव्या बुधोत्तमैः ॥८५॥ विष्ठादिभक्षणे लोला या
दुष्टा हन्ति देहिनाम् । पादश्रृंगै कथ सा गौर्वंद्या भवति देहिनाम् ॥८६॥ काकविष्टादिकैर्जातास्तरवः पिप्पलादय । एकेन्द्रियत्त्वमापन्ना
कथ पूज्या भवन्त्यहो ॥८७॥ आचाम्ल भाजन गेह कूपिका काकमेव ये । पूजयन्ति महामूढा पशवस्ते न मानवा ॥८८॥ नीचदेवान्
भजन्त्येव क्रूरकर्मात्मन. खला । ये ते पापार्जन कृत्वा मज्जन्ति श्वभ्रसागरे ॥८९॥ नमन्ति ये पशून् मूढा गोहस्त्यादिवहून् वृथा ।
पशवस्ते भवन्त्यत्र लोकेऽमुत्र विनिश्चितम् ॥९०॥ दुर्द्धियाः ये तरून् भक्त्या प्रार्चयन्ति नमन्ति च । स्युस्तेऽमुत्र नगा नूनं तस्करादि
कुसगवत् ॥९१॥ नद्यादिजलमत्रैव पूजयन्ति नमन्ति ये । स्नान कुर्वन्ति तेऽमुत्र मत्स्ययोनिं व्रजन्ति वै ॥९२॥ नमन्ति यदि गां मूढा
घ्नन्ति यष्ट्यादिभि' कथम् । वदते यज्जल तेन शौच कुर्यु' कथ च ते ॥९३॥ अहो पिप्पलदूर्वादीन पूर्वं यान् पूजयन्ति ये । छेदयन्ति
पुनस्ताश्च ते खला दुष्टबुद्धयः ॥९४॥ कुदेवादिसमस्तांश्च त्यक्त्वा त्व भज श्रीजिनान् । एकचित्तेन भो धीमन् स्वर्गमुक्तिसुखाप्तये ॥९५॥
वीतरागान् परित्यक्त्वा कुदेवान् सेवते कुधीः । योऽमृतं हि स सत्यज्य गृह्णन् हालाहाल विषम् ॥९६॥ भजते तीर्थनाथान् य. कुदेवान्
सेवते पुनः । इतो भ्रष्टस्ततो भ्रष्ट. सः स्याज्जंवुकवत्कुधी ॥९७॥ यथाणोश्च पर नाल्प न महदगगनात्परम् । तथा श्रीजिनदेवेन समो

देवो न विद्यते ॥९८॥ इति मत्वा जिनाधीशान् मनोवाक्कायकर्मभि । भज त्व वत्स मुक्त्यर्थं धर्मार्थं वा विशुद्धिदान् ॥९९॥ निश्चयं कृत्य तीर्थेश तदुक्त धर्ममाचर । अहिंसालक्षण सार सर्वसत्त्वसुखप्रदम् ॥१००॥ मुक्तिसौख्याकरो धर्मो मुनीना कथितो जिनै । स्वर्गऋद्धिप्रद स्तोक. स च श्रावकगोचर. ॥१०१॥ संसारसागरे मग्नान् जीवानुद्धृत्य यो ध्रुवम् । धत्ते मुक्तिपदे त हि धर्मं धर्मेश्वरा विदु. ॥१०२॥ वदन्ति फलमस्यैव धर्मस्य श्रीजिनेश्वरा. । नित्याम्युदयस्वर्गादिसुखं साक्षाद्धि मुक्तिजम् ॥१०३॥ धर्मादभ्युदय पुंसां सुखं चक्रयादिगोचरम् । इन्द्रादिजं च स्यान्नित्य तीर्थनाथनिषेवितम् ॥१०४॥ सद्दर्शनमहामूल सद्दयाजलसिंचितम् । ज्ञानवृत्तिमहास्कन्दं क्षमादिशाखशोभितम् ॥१०५॥ दानादिपल्लवोपेत ध्यानपुष्पं जिनेश्वरा । स्वर्गमुक्तिफलाढ्यं च धर्मं कल्पद्रुम जगु ॥१०६॥ अमृतादपर न स्यान्मिष्ट कल्पतरोः परम् । वृक्षो यथा तथा धर्मो दयायाश्च परो न च ॥१०७॥ कुधर्मं दूरतस्त्यक्त्वा श्रीधर्मं कुरु सौख्यदम् । जिनाख्यातं दयोपेतमेकाचेत्तन प्रत्यहम् ॥१०८॥ भगवस्तं कुधर्मं हि प्ररूपय ममादरात् । प्रणीत केन सल्लोके पापादिदु खदायक ॥१०९॥ यागादिकरण विद्धि जीवहिंसादिसम्भवम् । कुधर्मं स्नानम निंद्य तर्पण श्राद्धमेव च ॥११०॥ जीवादिहिंसनं ये च कुर्वन्ति कारयन्त्यहो। धर्मयागकुदेवादिकार्ये श्वभ्रे पतन्ति ते ॥१११॥ यदि हिंसादिसंसक्ता नाक गच्छन्ति दुर्मदा । केनैव कर्मणा श्वभ्र के च यान्ति विचारय ॥११२॥ जीवनाशकर स्नान रागपापादिवर्द्धनम् । धर्मध्वंसकर विद्धि सागरादिषु प्रत्यहम् ॥ ११३ ॥ यदि स्वर्गो भवेद्धर्म स्नानादपि पवित्रता । प्राणिना च तदा मत्स्याः स्वर्गं गच्छन्ति धीवराः ॥११४॥ चित्तमन्तर्गत दुष्ट यस्य नित्य प्रवर्तते । तस्य शुद्धि. कथ स्नानाज्जायते मद्यकुम्भवत् ॥ ११५ ॥ तिलपिंड जले मूढा क्षिपन्ति पितृतृप्तये । ये तेऽतिदुर्गतिं यान्ति त्रसनीरागिहिंसनात् ॥११६॥ तर्पण ये प्रकुर्वन्ति मृतजीवादि श्रेयसे । मिथ्यात्वसत्त्वसघाताद्भवारण्ये भ्रमन्ति ते ॥११७॥ मातृपित्रादिसिद्ध्यर्थं श्राद्ध कुर्वन्ति ये वृथा । गृह्णन्ति ते खपुष्पेण विंध्यासुतशेखरम् ॥११८॥ भोजन कुरुते पुत्र पिता पश्यति त स्वयम् । यदि तृप्ति भजन्नैव मृतः सोपि कथ श्रयेत् ॥११९॥ द्रव्यार्जनान्नसपाकजातजीवक्षयाद् ध्रुवम् । बृहत्पापकर श्राद्ध न च पुण्यप्रद भवेत् ॥ १२० ॥ श्रद्धापूर्वं सुपात्राय दान देय विवेकिभि । स्वधर्माय परार्थ न श्राद्ध कार्यं च पापदम् ॥१२१॥ वर्तमाने स्वपित्राणा धर्मविघ्न भजन्ति ये । तन्मृतानां च श्राद्ध ते श्वभ्रनाथा भवन्ति वै ॥१२२॥ बहुनोक्तेन किं मूढ. पितृदेवादिकारणम् । तपोदान च य कुर्याद् व्यर्थं तस्य भवेच्च तत् ॥१२३॥ सर्वं च पापदं विद्धि संक्रांतिग्रहणादिकम् । दानमेकादशीसूर्यप्रभव कुतपोऽखिलम् ॥१२४॥ रागद्वेषादिससक्तैर्धूर्तै मिथ्योपदेशिभिः । मूर्खै कुमार्गसलग्नैर्योपित्ससक्तमानसै. ॥१२५॥ प्रणीतो य. कुधर्मो हि मूढसत्त्वप्रतारण. । अक्षसपोपको दुष्टस्त त्यज त्व विषाहिवत् ॥१२६॥ हिंसाधर्मरता मूढा दुष्टा

वर हुताशने पातो वर कंठे च सर्पिणी। विपस्य भक्षण श्रेष्ठ मिथ्यात्वान्न च कुगुरुसेवका.। कुदेवकुतप.सक्ता· कुगतिं यान्ति पापत· ॥१२७॥ जिनमार्गाद्विपक्ष यद्व्रत-जीवितम् ॥१२८॥ यदुक्त जिननाथेन दानपूजाव्रतादिकम्। तप· सोपि भवेद्धर्म कुधर्मं सर्वमन्यथा ॥१२९॥ जिनवेपान्विता धर्मतपोऽखिलम्। दानपूजादिक तच्च मिथ्यात्व विद्धि दु खदम् ॥१३०॥ विधाय निश्चय प्रोच्चे धर्मे श्रीजिनभाषिते। गिरि-सेव्या निर्ग्रथाः गुरव त्वया ॥१३१॥ सर्वसत्त्वदयोपेतान् शश्वद्धर्मोपदेशकान्। विकथादिविनिर्मुक्तान् हेमतृणसमोपमान् ॥१३२॥ शून्यगृहावासान् ध्यानविध्वस्तकिल्विषान्। वाह्याभ्यन्तरभेदेन त्यक्तसर्वपरिग्रहान् ॥१३३॥ निर्जितेन्द्रियसच्चौरान् मारमातंगघातकान्। त्यक्तकार्यादिसस्कारान् महासत्त्वान् शुभाशयान् ॥१३४॥ सर्वांगमलसलिप्तान् निर्मलान् सगवर्जितान्। त्रिकालयोगसयुक्तान् ध्यानाध्ययन-तत्परान् ॥१३५॥ मौनव्रतधरान् धीरान् सर्वांगश्रुतपारगान्। क्षमादिदशधाधर्मयुक्तान् जितपरीषहान् ॥१३६॥ दिगम्बरधरास्त्यक्तदड-शल्यत्रयादिकान्। विरक्तान् कामभागेषु रक्तान् मुक्त्यादिके सुखे ॥१३७॥ दुर्वलीकृतसर्वांगान् सवलीकृतसद्‌गुणान्। सिंहनिष्क्रीडिता-ध्युग्रतप·ससक्तमानसान् ॥१३८॥ मूलोत्तरगुणोपेतान् प्रसन्नान् सज्जलोपमान्। कर्मेन्धनाग्निसादृश्यान् गभीरान् सागरानिव ॥१३९॥ प्रावृट्काले स्थितान् वृक्षमूले हेमन्तिकेऽचलान्। चतुर्मार्गे च ग्रीष्मे तान् नगशृंगमुखीश्वरान् ॥१४०॥ अनेकऋद्धिसम्पूर्णान् समर्थान् भव्यतारणे। निर्भयान् सद्गुरून् नित्यं भज त्व स्वर्गमुक्तये ॥१४१॥ देशका ये तरन्ति स्वं संसारे दु खसागरे। तारयन्ति समर्थास्ते परेषा भव्यदेहिनाम् ॥१४२॥ गुरून् सगविनिर्मुक्तान् ये भजन्ति बुधोत्तमाः। नाकराज्यादिक प्राप्य मुक्तिनाथा भवन्ति. ते ॥१४३॥ निर्ग्रंथान् ये गुरून् मुक्त्वा सेवन्ते कुगुरून् पुनः। चिंतामणीन् परित्यज्य काचान् गृह्णन्ति तेऽधमाः ॥१४४॥ एकाग्रचेतसा धीमन् त्व त्यक्त्वा कुगुरून्, भज। दिगम्बरान् महाधीरान् निर्ग्रन्थान् मुक्तिहेतवे ॥१४५॥ स्वामिस्त्व कुगुरूनत्र तान् मे कथयादरात्। ससारजलधौ मग्नान् धर्मध्यानादिवर्जितान् ॥१४६॥ धनधान्यादिसंसक्तान् नित्यं कामार्थलालसान्। आर्तरौद्रपरान् मूढान् गृहव्यापारभारितान् ॥१४७॥ मिथ्यात्वप्रेरकान् पापपडितान् योपि-ताश्रितान्। सप्रार्थनपराल्लोके दुष्टान् दुर्गतिदायकान् ॥ १४८ ॥ मिथ्योपदेशकान् नीचान् मूढसत्त्वप्रतारकान्। सत्क्रोधानपदान् लग्नान् पथि मिथ्यात्वपूरिते ॥१४९॥ जिनमार्गपरित्यक्तान् त्यज त्वं कुगुरून् वहून्। सर्पानिव सदा भ्रातो दूरत· पापशंकया ॥१५०॥ स्वयं मज्जन्ति ये मूढाः भवाब्धि तारयन्ति ते। कथ वा परजीवानां दुष्टाचारपरायणा ॥१५१॥ वर सर्पारिचौराणा सग स्यान्न परे· समम्। मिथ्यात्वपथसलग्नैरनन्तबहुदुःखदम् ॥१५२॥ इति मत्वा महाभाग भज सद्गुरुपुङ्गवान्। स्वर्गमुक्त्यादिसिद्ध्यर्थं सर्वसत्त्वोपकारकान् ॥१५३॥ भज जिनवरदेव श्रीगणेन्द्रादिसेव्य, कुरु परमपवित्रं तत्प्रणीतं सुधर्मम्। सकलगुणगरिष्ट सद्‌गुरु संश्रय त्व, भवति बुधसुबीजं तत्त्रय

वकको इस लोकमें ही राजभ्रष्ट होना होना पडा था—अपने राज्यसे हाथ धोना पडा था और अन्तमें इस अपार संसार-सागरमें मग्न होना पडा था ॥ ४७ ॥ मद्यपानके सेवन करनेसे कुमार्गगामी राजपुत्र यादव अनेक दुःखोंको पाकर इसी लोकमें प्राण नाशको प्राप्त हुए थे ॥ ४८ ॥ वेश्यासेवनसे सेठ चारुदत्तको कितने दुःख भोगने पडे थे, उनका सब द्रव्य नष्ट होगया था और अन्तमें उन्हे विष्टामें फेंक दिया गया था ॥ ४९ ॥ शिकार खेलनेसे राजा ब्रह्मदत्तको बहुतसे दुःख भोगने पडे थे और अन्तमें संसाररूपी महासागरमें परिभ्रमण करनेका महा घोर दुःख भोगना पड़ा था ॥ ५० ॥ चोरी करनेसे शिवभूतिको घोर और असह्य दुःख भोगने पडे थे, तथा इस लोकमें भी वध बंधन आदिके अनेक दुःख भोगने पडे थे ॥ ५१ ॥ सीताका हरण करने मात्रसे ही तीन खण्डके स्वामी रावणकी संसारभरमें अपकीर्ति हुई थी, उसका राज्य नष्ट हुआ था, उस कुमार्गगामीको मरना पडा था, और अन्तमें नरक जाना पडा था ॥ ५२ ॥ ये सब एक एक व्यसनमें आसक्त होनेवालोंके नाम हैं इन सबकी कथा संवेग बढानेवाली है और पापोंसे डरानेवाली है इसलिये अन्य शास्त्रोंमे अवश्य जान लेनी चाहिये ॥ ५३ ॥ इन व्यसनोंमें आसक्त हो जानेके कारण और भी बहुतसे लोग नष्ट हुए हैं उन सबकी कथाओंको तीनो लोकोंमे कोई कह भी नहीं सकता ॥ ५४ ॥ एक एक व्यसनके सेवन करनेसे कितने ही जीवोंको अनेक वार नरकोंमें जाना पड़ा है, फिर भला जो सातो व्यसनोंका सेवन करते हैं वे भला नरकमे कैसे बच सकते हैं ॥ ५५ ॥ जो मनुष्य इन व्यसनोंको विना छोड़े ही धर्म धारण करनेकी इच्छा करता है, वह मूर्ख विना पैरोंके ही मेरुपर्वतपर चढ़ना चाहता है ॥ ५६ ॥ इस संसारमें सात ही नरक हैं और सात ही व्यसन हैं इसलिये जो जीव इन व्यसनोंमें आसक्त रहते

---

लोके वको नृप । राज्यनाशं परिप्राप्य मग्नः संसारसागरे ॥४७॥ मद्यपानात्प्रनष्टा हि यादवा नृपनन्दना । इहैव प्राणपर्यन्त प्राप्य दुःख कुमार्गगा ॥४८॥ चारुदत्तेन संप्राप्त दुःख वेश्याप्रसगतः । द्रव्यनाशभव विष्टामध्यनिक्षेपज परम् ॥४९॥ ब्रह्मदत्तो नृपो प्राप्तो दुःखमाखेटतः स्वयम् । भवाब्धौ बहुशो घोर मज्जनोन्मज्जनादिजम् ॥५०॥ चौर्यव्यसनतो घोर दुःख प्राप्नोति दुस्सहम् । शिवभूतिरिहामुत्र क्लेशबधबधादिजम् ॥५१॥ सीताहरणाद्गत श्वभ्र त्रिखडाधिपरावण । कुकीर्ति राज्यनाश च वधं प्राप्य कुमार्गगः ॥५२॥ एतेषां व्यसनाज्जाता ज्ञेया शास्त्रे निरूपिताः । कथाः संवेगदाः तीव्र पापभीतिप्रदाः वराः ॥५३॥ अन्ये ये बहवो नष्टा व्यसनासक्तचेतसा । कथा को गदितु तेषा समर्थो भुवनत्रये ॥५४॥ एकैकव्यसनाज्जीवा श्वभ्र प्राप्ता अनेकशः । य सप्तव्यसनासक्ति धत्ते श्वभ्र न यान्ति किम् ॥५५॥

हैं वे अवश्य ही नरकोंमें पडते हैं ॥ ५७ ॥ पापरूपी राजाने धर्मरूपी शत्रुको नाश करनेके लिये और अपना स्वराज्य सुदृढ़ करनेके लिये इन सातों व्यसनोंको सेनाके समान स्थापन कर रक्खा है ॥ ५८ ॥ ये सातों व्यसन अनेक दुर्गतियोंमें जन्म देनेवाले हैं, दुःख शोक आदिके मुख्य कारण हैं, पापरूपी वनको वढानेके लिये मेघकी वर्षाके समान हैं, धर्मके शत्रु हैं, बुरी संगति देनेवाले हैं, परभवमें परिभ्रमण करानेवाले हैं और सब प्रकारकी दरिद्रताके मूल कारण हैं। इसलिये हे मित्र ! तू धर्म धारण करनेके लिये शत्रुके समान इन सातों व्यसनोंका साग कर ॥ ५९ ॥ जो बुद्धिमान् सम्यग्दर्शनके साथ साथ ऊपर कहे हुए आठों मूलगुणोंका पालन करता है और सातों व्यसनोंका त्याग करता है वह दार्शनिक अथवा दर्शन प्रतिमाको धारण करनेवाला कहलाता है ॥ ६० ॥ इस प्रकार सब प्रतिमाओंकी मूल कारण ऐसी दर्शन प्रतिमाका स्वरूप वर्णन किया ।

अब आगे उत्तम व्रत प्रतिमाका निरूपण करते हैं ॥ ६१ ॥ पांच अणुव्रत तीन गुणव्रत, और चार शिक्षाव्रत ये गृहस्थोंके वारह व्रत कहलाते है ॥६२॥ स्थूल हिंसाका त्याग, स्थूल असत्यका त्याग, स्थूल चोरीका त्याग, स्थूल अब्रह्मका त्याग और स्थूल परिग्रहका त्याग इस प्रकार हिंसा झूठ चोरी कुशील परिग्रह इन पांचो पापोंसे एक देश विरक्त होना श्रावकोंके पांच अणुव्रत कहलाते है ॥ ६३ ॥ अपने हृदयको दया पालन करनेमें सदा तत्पर रखनेवाला जो मनुष्य मन, वचन, कायसे न तो कभी स्वयं त्रस जीवोंकी हिंसा करता है न दूसरोंसे कराता है और न कभी त्रस जीवोंकी हिंसामें

---

व्यसनान्येव य. त्यक्तुमशक्तो धर्ममीहते । चरणाभ्या विना खञ्जो मेरुमारोहितु स च ॥५६॥ सप्तैवात्र नरकाणि सप्तैव व्यसनानि तत् । अनुक्रमेण गच्छन्ति जीवास्तल्लम्पटाशया. ॥ ५७ ॥ धर्मशत्रुविनाशार्थं पापराज्ञा दृढीकृतम् । स्वराज्य सप्तव्यसनैरङ्गैरिव यथापरे ॥ ५८ ॥ कुगतिगमनहेतु दु.खशोकादिबीज, दुरितवनकुमेघ धर्मशत्रु कुसगम् । परभवशतखानि सर्वदारिद्रमूलं, जहि व्यसनसमस्त शत्रुवद्धर्महेतो ॥५९॥ दर्शनेन सम योऽत्र सोऽष्टमूलगुणान् सुधी. । दधाति व्यसनान्येव त्यक्त्वा दर्शनिको भवेत् ॥६०॥ दर्शनाख्य प्रव्याख्याय प्रतिमा मूलकारणम् । इदानी खलु वक्ष्येऽहं व्रताख्या प्रतिमां वराम् ॥६१॥ पञ्चैवाणुव्रतानि स्युस्त्रिधापि स्याद्गुणव्रतम्। शिक्षाव्रत चतुर्भेदं द्वादशैव व्रतानि च ॥ ६२ ॥ स्थूलहिंसानृतस्तेयान्मैथुनाच्च परिग्रहात् । विरति' श्रावकाणां तत् पचभेदमणुव्रतम् ॥६३॥ स्वय हि त्रसजीवानां हिंसा नैव करोति यः । कारयति न चान्येन कृत नैवानुमन्यते ॥ ६४ ॥ मनोवाक्काययोगेन दयातत्परचेतसः । आद्य व्रत भवेत्तस्य

अनुमति देता है उसके सबसे पहिला अहिंसाणुव्रत होता है। यह अहिंसा अणुव्रत अन्य सब व्रतोंका मूल है ॥ ६४—६५ ॥ हे मित्र ! जीवोंके सब भेद पहिले बताये जाचुके हैं अतएव मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अनेक प्रकारके भयोंमे भयभीत हुए समस्त जीवोंपर तू प्रतिदिन दयाकर ॥ ६६ ॥ श्री गणधरादि देवोंने उस अहिंसाको सब व्रतोंकी जननी वा माता बतलाया है, क्योंकि यह अहिंसा समस्त जीवोंकी सदा हित करनेवाली है, और माताके समान सबका कल्याण करनेवाली है ॥६७॥ मुनिराजोंने इस दयाको सब जीवोंकी जन्मभूमि बतलाया है, यह दया सबको सुख देनेवाली है, सबमें सारभूत है और समस्त उत्तम गुणोंको देनेवाली है ॥ ६८ ॥ बुद्धिमान् लोग इस दयाको सब सुखोंकी निधि बतलाते हैं, स्वर्ग मोक्षरूपी घरमें जानेके लिये यह दया ही द्वारकी देहली है और यही समस्त संसारको सुख देनेवाली है ॥ ६९ ॥ दया पालन करनेमें अत्यन्त चतुर पुरुषोंने निरूपण किया है कि यह दया ही रत्नत्रयकी खानि है, दया ही सम्यग्ज्ञान आदि श्रेष्ठ रत्नोंको उत्पन्न करनेवाली है और यही सबका हित करनेवाली है ॥ ७० ॥ श्री जिनेन्द्रदेवने वर्णन किया है कि श्रेष्ठ धर्मरूपी बागकी शोभा बढानेके लिये, उसपर स्वर्ग मोक्षके फल लगानेके लिये और दुःखरूपी उष्णता वा अग्निको (संतापको) नष्ट करनेके लिये यह दया ही मेघकी वर्षाके समान है ॥ ७१ ॥ यह अहिंसा ही मुक्तिरूपी स्त्रीकी सखी है और वरके चित्तको प्रसन्न करनेवाली है, इसलिये सत्संगकी लालसा रखनेवाले मुनियोंको इस अहिंसाका सेवन अवश्य करना चाहिये ॥७२॥ इस अहिंसा व्रतकी रक्षाके लिये ही चतुर पुरुषोंने पांचो महाव्रतोंका निरूपण किया है, पांचों समितियोंका निरूपण किया है और गुप्ति आदि सब व्रतोंका निरूपण केवल अहिंसा व्रतकी रक्षाके लिये ही किया है ॥ ७३ ॥ अनेक मुनिराजोंने

मूल सर्वव्रतस्य भो ॥६५॥ पूर्वोक्तान् जीवभेदान् भो ज्ञात्वा मित्र दया कुरु । सर्वसत्त्वेषु मुक्त्यर्थं भयभीतेषु प्रत्यहम् ॥ ६६॥ अहिंसा जननी प्रोक्ता व्रतादीना गणाधिपै । सर्वजीवहिता शश्वन्मातेव हितकारिणी ॥ ६७ ॥ जन्मभूमिर्गुणानां भो दया प्रोक्ता मुनीश्वरै. । सर्वसौख्यकरा सारा सारसर्वगुणप्रदा ॥ ६८ ॥ निधि. सर्वसुखादीनां कृपापि कथिता बुधै । स्वर्गमुक्तिगृहद्वारे प्रतोली कृत्स्नसौख्यदा ॥६९॥ रत्नत्रयस्य सत्खानिर्दयदक्षै प्ररूपिता । सम्यग्ज्ञानादिसद्रत्नकारणा हितकारिका ॥७०॥ सद्धर्मारामसारस्य नाकमोक्षफलस्य वै । कृपावृष्टिर्जिनै. प्रोक्ता दु'खदावविनाशिनी ॥७१॥ सखी सन्मुक्तिनार्या हि वरा तच्चित्तरंजिका । अहिंसा मुनिभि. सेव्या नित्य सत्संगलालसै' ॥७२॥ अहिंसाव्रतरक्षार्थं भो महाजनपञ्चकम् । दक्षै समितिगुप्त्यादि सर्वं चाचर्यते स्फुटम् ॥ ७३ ॥ मुनीना च गृहस्थाना

स्पष्ट शब्दोंमें कहा है कि मुनि और गृहस्थोंके समस्त व्रतोंके समूहका वर्णन केवल अहिंसा व्रतकी रक्षा वा प्रसिद्धिके लिये ही है ॥ ७४ ॥ जो बुद्धिमान् इस एक अहिंसा नामके व्रतको ही प्रयत्नके साथ पालन कर लेता है उसके विना किसी कष्टके प्रतिदिन समस्त व्रतोंका पालन होजाता है ॥ ७५ ॥ जिसप्रकार विना अंकके अनन्त शून्य भी व्यर्थ होते हैं उसी प्रकार जो मनुष्य दयाको पालन किये विना ही तप व्रत आदि करना चाहता है उसका वह तप व्रत आदि सब व्यर्थ और निष्फल है ॥ ७६ ॥ जो बुद्धिमान् अपने हृदयमें दयाको सुदृढ वनाकर थोडासा भी तप करता है वह इस लोक और परलोकमें भी अनेक महाफलोंको प्राप्त होता है ॥७७॥ विना दयाके तप, धर्म, व्रत, ज्ञान, ध्यान, पूजा और गुण आदि सब व्यर्थ है। विना दयाके ये तप आदिक सव जीवोंके शरीरोंको केवल कष्ट पहुंचानेवाले है और इनसे कोई लाभ नहीं ॥७८॥ समस्त जीवोंको अभयदान देनेवाला और सबमें सारभूत ऐसा यह अहिंसा रूप एक व्रत ही अच्छा परंतु इसके विना समस्त व्रतोंका समुदाय भी जीवोंके लिये कल्याणकारी नहीं ॥ ७९ ॥ जिस धर्मात्माका हृदय प्रतिदिन समस्त जीवोंपर होनेवाली कृपासे सुगंधित है, भरपूर है उसीको मैं ( आचार्य ) सबसे अधिक पुण्यवान् मानता हूं ॥ ८० ॥ जो धर्म दयारहित है, जो तप दया रहित है और प्राणियोंका जो जीवन दया रहित है उस धर्म, तप वा जीवनसे इस संसारमें कोई लाभ नही और न ऐसे दयाहीन धर्म, तप वा जीवनसे कोई कार्यसिद्धि हो सकती है ॥ ८१ ॥ इस दयाके समान पूजा, दान, जप, तप, धर्म आदि कुछ नही हो सकता क्योंकि यह दया उन सबका वीज है, सबका मुख्य कारण है ॥ ८२ ॥ " जो जीवोंकी दयासे

सर्वं व्रतकदम्बकम् । एकाहिंसाप्रसिद्धयर्थं भाषितं मुनिपुंगवैः ॥७४॥ अहिंसाख्यं व्रत धीमन् यस्तनोति प्रयत्नतः । तस्य सर्वव्रतानि स्युः विना कष्टेन प्रत्यहम् ॥७५॥ दया त्यक्त्वापि यः कुर्याद यत्तपोव्रतादिक तत् । सर्वं विफलं तस्य विना चाकेन शून्यवत् ॥७६॥ दृढीकृत्य दयां चित्ते तपः स्तोकं करोति यः । सुधीस्तत्तस्य वामुत्र स्यान्महाफलकारणम् ॥७७॥ तपो धर्मं व्रतं दानं ध्यान पूजा गुणादिकम् । दया विनात्र व्यर्थं स्यात्कायक्लेशं च प्राणिनाम् ॥ ७८ ॥ वरं चैकव्रत सारं सर्वजीवाभयप्रदम् । तद्विना देहिनां नैतत् सर्वं व्रतकदवकम् ॥७९॥ मन्ये स एव पुण्यात्मा यस्य चित्तं सुवासितम् । कृपया सर्वजीवेषु धर्मयुक्तस्य प्रत्यहम् ॥ ८० ॥ दयाहीनेन किं तेन धर्मेण तपसाथवा । कार्यसिद्धिर्भवेन्नैव जीवितव्येन चांगिनाम् ॥ ८१ ॥ कृपासम भवेन्नैव पूजा दान जपादिकम् । तपो धर्मं च सर्वेषा दयाबीजं यतो मतम् ॥ ८२ ॥ श्रूयते सर्वशास्त्रेषु सर्वेषु समयेषु च । धर्मो जीवदयोपेतस्तद्विपक्षोऽशुभप्रदः ॥ ८३ ॥ एतत्समयसर्वस्वमेतच्चारित्र-

रहित है वह अनेक दुःखोंको देनेवाला अधर्म है" यह बात सब शास्त्रोंमें और सब मतोंमें सुनी जाती है ॥ ८३ ॥ यह दयारूप धर्म ही समस्त शास्त्रोंका समस्त मतोंका सर्वस्व है, यही सजीव चारित्र है, यही धर्मरूपी वृक्षका मूल है और यही समस्त जीवोंका रक्षक है ॥ ८४ ॥ जो मूर्ख जीवोंकी हिंसाका संकल्प भी करते हैं वे उस पापकर्मके उदयसे तंदुल मत्स्यके समान नरकमें ही पड़ते हैं ॥ ८५ ॥ इस संसारमें जीवोंकी हिंसा करनेसे कास ( खांसी ), श्वास ( दमा ), महापित्त, वात, कोढ आदि अनेक बडे बडे महा रोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ८६ ॥ दयाके विना ही यह जीव इस लोकमें दीन होता है, निर्धन होता है, डरपोक होता है, थोडी आयुवाला होता है और दरिद्री होता है तथा परलोकमें भी ऐसे ही अनेक दुःखोंको प्राप्त होता है ॥ ८७ ॥ यह जीव प्राणियोंका घात करनेसे ही पुत्र, पौत्र, वहिन, स्त्री, माता पिता और भाई आदिका तीव्र वियोग पाता है अर्थात् उनके वियोगसे उत्पन्न होनेवाले दुःखको भोगता है ॥८८॥ वहुत कहनेसे क्या लाभ है, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि इस लोकमें वा परलोकमें जितने दुःख हैं वे सब प्राणियोंको दयाका त्याग करनेसे ही होते हैं ॥८९॥ जो नीच मनुष्य केवल रोग शांत करनेके लिये प्राणियोंका घात करते हैं उनके वात पित्त और महा कोढ़ आदि भयंकर रोग अवश्य उत्पन्न होते हैं ॥९०॥ जो नीच अपना वा पुत्र पौत्रोंका कल्याण करनेके लिये जीवोंकी हिंसा करता है वह अनेक

जीवितम् । मूल धर्मतरोर्यच्च सर्वजीवाभिरक्षणम् ॥ ८४ ॥ जीवहिंसादिसंकल्प ये कुर्वन्ति शठा हि ते । पापात् श्वभ्रे पतन्त्येव शालिशिक्षादिमत्स्यवत् ॥ ८५ ॥ कासश्वासमहापित्तवातकुष्टादयो ध्रुवम् । वृहद्रोगाः प्रजायन्ते प्राणिघातादिहाङ्गिनम् ॥ ८६ ॥ दीनत्वं निर्धनत्व च भीरुत्व स्वल्पजीवितम् । भवेज्जीवस्येहामुत्र दारिद्र्य ता दयां विना ॥ ८७ ॥ पुत्रपौत्रस्वसृभार्यामातृपितृस्ववाधवैः । प्राप्नुवन्ति वियोग च सत्त्वघातात्सदाङ्गिनः ॥ ८८ ॥ किमत्र वहुनोक्तेन यत्किंचिद्दुःखमंजसा । तत्सर्वं हि भ्रयेदगी चेहामुत्र कृपा विना ॥ ८९ ॥ कुर्वन्ति प्राणिना घात येऽधमा रोगशान्तये । वातपित्तमहाकुष्टादिक तेषा भवेद् ध्रुवम् ॥९०॥ विधत्ते देहिना हिंसा योऽधमो मंगलाय भो । अमंगल

१ स्वयंभूरमण समुद्रमें सवसे वडा राघवमत्स्य होता है उसकी आंखपर एक तंदुलमत्स्य बैठा रहता है। राघवमत्स्य सबसे वड़ा है इसलिये उसके मुह फाडते ही अनेक जीव उसके मुहमें आजाते हैं और उनमेंसे वहुत सासके साथ वाहर निकल जाते हैं। तंदुलमत्स्य आंखपर बैठा हुआ यह सोचा करता है कि यह मत्स्य मूर्ख है जो इन छोटे मत्स्योंको मुहके भीतर आजानेपर भी फिर वाहर जाने देता है, यदि मैं होता तो एकको भी वाहर न जाने देता-सवको खाजाता। वस सदाके इसी संकल्पसे वह मरकर सातवें नरक जाता है।

अमंगलोंको—दुःखोंको प्राप्त होता है तथा भयंकर दुःख देनेवाले समस्त पापोंको प्राप्त होता है-अर्थात् उसके तीव्र पापकर्मोंका
वन्ध होता है ॥९१॥ जो मूर्ख केवल धर्मपालन करनेके लिये जीवोंके समूहका घात करता है वह अपने जीवित रहनेके लिये
मृत्यु देनेवाले हलाहल विषको पीता है॥९२॥जो अज्ञानी चंड़ी मुंड़ी आदि देवियोंके वहानेसे जीवोंकी हिंसा करता है वह
अपने दुःखोंको शांत करनेके लिये अपनेआप दुःख क्लेशादिकोमें जा पडता है॥९३॥ जो जीव नीच देवोंकी पूजा करनेके लिये
अनेक जीवोंको मारता है वह मनुष्य अपने सुखके लिये अमृतको सर्पके मुखसे निकालना चाहता है ॥९४॥ इंद्रियभोगोंमें
असन्त लालसा रखनेवाले जो नीच अपने भोगोपभोगोंके लिये जीवराशिका विनाश करते हैं—उन्हें मारते हैं वे महा दुःखी
होते हैं, अत्यन्त कुरूप होते हैं और महा दरिद्री होते है ॥ ९५ ॥ जो नीच अपने पुत्र पौत्र और कुटुम्बकी वृद्धिके लिये
पशुओंको मारता है उसके सव कुटुम्बका नाश होता है और अंतमें उसे अनेक दुर्गतियोंमें परिभ्रमण करना पडता है॥९६॥
श्री जिनेन्द्रदेवने धर्मका स्वरूप अहिंसामय ही कहा है क्योंकि समस्त जीवोंका कल्याण इसी अहिंसामय धर्मसे होसक्ता है
और इसी धर्मसे स्वर्ग-मोक्षके सुख प्राप्त हो सकते है ॥ ९७ ॥ परन्तु कुशास्त्रोको पढ़नेवाले और इंद्रियोंके स्वादकी लालसा
रखनेवाले मूर्ख लोगोंने असत्य भापण करके झूठ वोल करके जीवोंको नाश करनेवाली हिंसाको ही धर्म वतला दिया है
॥ ९८ ॥ जो धूर्त लोग समस्त इंद्रियोंको तृप्त करनेवाले कुशास्त्रोंको दिखा दिखाकर लोगोंसे धन इकठ्ठा करते है वे अंतमें
मरकर अवश्य ही नरक गतिमें उत्पन्न होते हैं ॥ ९९ ॥ जिन दुष्टोंने केवल भोगोपभोगोंके लिये अपने शास्त्रोंमें अहिंसाका
निरूपण किया है और जिन लोगोंने उसे स्वीकार किया है वे सव मरकर दुर्गतिमें उत्पन्न होंगे ॥ १०० ॥ जो स्वयं हिसा

---

भजेत्सोपि पापात्सर्वं कुदुःखदम् ॥९१॥ धर्मार्थं सत्त्वसघात ये शठाः घ्नन्ति मृत्युदम् । पिवन्ति जीवितार्थं ते विप हालहल स्फुटम् ॥९२॥
उद्दिश्य चण्डिका पाप जीवहिंसां करोति यः । दुःखादिशान्तये सोऽधीः दुःखं क्लेशादिक भजेत् ॥ ९३ ॥ पूजार्थं नीचदेवाना ये घ्नन्ति
पशून् वहून् । स्वसुखाय ते वांछन्ति सुधा सर्पमुखाच्च ते ॥ ९४ ॥ भोगार्थं जीवराशिं ये घ्नन्ति चेन्द्रियलालसाः । दुखदुर्भगदारिद्रं ते
लभन्ते भवे भवे ॥९५॥ पुत्रपौत्रकुटंवादिवृद्ध्यर्थं हन्ति यः पशून् । कुटुंवपरिनाश च प्राप्य स याति दुर्गतिम् ॥९६॥ अहिंसालक्षणो धर्म.
उक्तः श्रीजिननायकैः । सर्वजीवहितायैव स्वर्गमुक्तिसुखप्रदः ॥ ९७ ॥ सोऽसत्यवलतः धर्म उक्तः सत्त्वक्षयंकरः । कुशास्त्रपाठकैर्मूढैरिन्द्रिय-
स्वादुलालसैः ॥ ९८ ॥ दर्शयित्वा कुशास्त्र भो लोकानामर्थप्राप्तये । सर्वाक्षपोपकं धूर्त्तं नयन्ति नायकीं गतिम् ॥ ९९ ॥ हिसा परूपिता

करते हैं वा दूसरोंसे कराते हैं अथवा हिंसाको देखकर आनन्द मानते हैं वे सब उस पापसे नरकमें पडते हैं ॥ १०१ ॥ यदि कदाचित् दैवयोगसे सर्पके मुंहसे अमृत उत्पन्न होजाय अथवा रात्रिमें सूर्य दिखाई दे तथापि जीवोंकी हिंसासे कभी धर्म नहीं हो सकता ॥ १०२ ॥ यदि हिंसासे धर्म होता हो और स्वर्गादिकके सुख प्राप्त होते हों तो सदा शिकार खेलनेवाले म्लेच्छ लोगोंको भी स्वर्गकी ही प्राप्ति होनी चाहिये ॥ १०३ ॥ इसलिये हे बुद्धिमान् ! हिंसाको छोडकर तथा हिंसा आदिको पुष्ट करनेवाले शास्त्रोंको छोडकर अहिंसारूप धर्मको स्वीकार कर और जीवोंपर सदा दया कर ॥ १०४ ॥

इसी अहिंसाको पालन करनेके लिये सब पानी उसी समय छानकर काममें लाना चाहिये । नहाना, कपडे धोना, प्रक्षालन करना आदि सब काम उसी समयके छने हुए पानीसे करना चाहिये ॥ १०५ ॥ जो विना छने पानीसे स्नान आदि भी करते हैं उनसे जीवोंकी हिंसा होती है और जीवोंकी हिंसा होनेसे उनका अहिंसा व्रत नष्ट होजाता है ॥ १०६ ॥ हे धीमन् ! पशुओंको भी छना हुआ पानी ही देना चाहिये क्योंकि विना छने पानीमें अनंत जीवोंकी हिंसा होती है इस-लिये वह पशुओंको देने योग्य नहीं है ॥ १०७ ॥ हे धीमन् ! तुझे जलसे जो जो कार्य करने पडें उन सब कामोंमें अपना धर्म धारण करनेके लिये छना हुआ पानी ही काममें ला ॥ १०८ ॥ जिस वस्त्रसे पानी छाना जाय वह मोटा होना चाहिये, चिकना होना चाहिये और नया होना चाहिये तथा जितना वडा वर्तनका मुंह हो उससे तिगुना होना चाहिये, ऐसे वस्त्रको दुहराकर फिर उससे जल छानना चाहिये ॥ १०९ ॥

---

शास्त्रे दुष्टैर्यैं भोगसिद्धये । अंगीकृता च लोकैर्यैस्ते सर्वे यान्ति दुर्गतिम् ॥ १०० ॥ ये कुर्वन्ति स्वयं हिंसां परैः सकारयन्ति ये । दृष्ट्वा हिंसाप्रानद ये ते श्वभ्रे पतन्त्यधात् ॥ १०१ ॥ क्वचित्सर्पमुखाद्दैवादमृतं जायते नृणाम् । रात्रौ दिवाकरश्चैव न धर्मो जीवहिंसनात् ॥ १०२ ॥ हिंसया यदि जायेत धर्मो नाकं च निस्तुपः । तदा स्वर्गं प्रयात्येव म्लेच्छाश्चाखेटकारिणः ॥ १०३ ॥ त्यक्त्वा हिंसां च भो धीमन् ! शास्त्रं हिंसादिपोषकम् । अहिंसालक्षणं धर्मं कुरु त्वमंगिनां दयाम् ॥१०४॥ सद्यो गालितनीरेण स्नानं वस्त्रादि धोवनम् । प्रक्षालनं च यत्किंचित्तत्सर्वं कुरु भो बुध ॥ १०५ ॥ स्नानादिकं प्रकुर्वन्ति चागालित जलेन ये । अहिंसाख्य व्रतं तेषां जीव घाताद्विनश्यति ॥ १०६ ॥ गालयित्वा जलं दत्वा पशूनां यत्नतो बुधः । अगालितं न योग्यं स्यात्पातुं च जीवसक्षयात् ॥ १०७ ॥ यदेवोत्पद्यते कार्यं जलसाध्यं तदेव तत् । गालयित्वा जलं धीमन् कुरु त्वं धर्महेतवे ॥ १०८ ॥ वस्त्रेण स्थूलस्निग्धेन नूतनेनैव भो बुधाः । भाजनस्य द्विगु-

हे श्रावकोत्तम ! जिसमें कीडे पडगये हों ऐसे उडद, मूंग आदि धान कभी नहीं खाना चाहिये। क्योंकि ऐसे धान्योंके खानेसे जीवोंकी हिंसा होती है इसलिये धर्मपालन करनेके लिये इनको छोड देना चाहिये ॥११०॥ श्रावकोंको लकड़ी वा थप्पड आदिसे शत्रु, वालक, स्त्री अथवा कुत्ते आदि पशुओंको भी कभी नहीं मारना चाहिये ॥ १११ ॥ जो प्राणी अपने तथा दूसरोंके सुख दुःखादिकोंका विचार किये विना ही लकड़ी आदिसे अन्य जीवोंको मार देते हैं वे मनुष्य होकर भी राक्षसके समान हैं ॥ ११२ ॥ गृहस्थी लोगोंको अपना वैठना, सोना, चलना आदि सव काम आंखोंसे देखकर प्रयत्नपूर्वक करने चाहिये जिससे किसी जीवकी हिंसा न होने पावे ॥ ११३ ॥ यदि जीवोंकी रक्षा करनेमें प्रयत्न न किया जाय तो विना किसी जीवकी हिंसा हुए भी व्रतका भंग होजाता है और व्रतका भंग होनेसे भवभवमें कर्मबंध होता है ॥ ११४ ॥ जो गृहस्थ अपना हृदय दया पालन करनेमें लगाता है उसके अज्ञानसे यदि किसी जीवकी हिंसा भी हो जाय तो भी न तो उसके व्रतका भंग ही होता है और न कर्मका वंध ही होता है ॥११५॥ इसका भी कारण यह है कि गौतमादि ऋषियोंने धर्मका पालन करना वा व्रतोंका पालन करना भावपूर्वक वतलाया है इसलिये बुद्धिमान लोगोंको जीवोंकी रक्षा करनेमें सदा अपने भाव लगाते रहना चाहिये ॥ ११६ ॥ उत्तम श्रावकोंको जीवराशिको क्षय करनेवाले प्रमादको छोड़कर घरमें प्रतिदिन होनेवाले पांचों पापोंमें ( चक्की, उखली, चूलि, बुहारी और पानी ये गृहस्थीके पांच सून वा पाप कहलाते हैं ) जीवोंकी रक्षाका सदा प्रयत्न करना चाहिये ॥ ११७ ॥ व्रतोंकी रक्षाके लिये गृहस्थोंको अग्निके

---

णेन गालय त्व सदोदकम् ॥ १०९ ॥ मापमुद्गादिकं सर्वं धानं कीटादिसभृतम् । जीवहिंसाकर धर्मसिद्ध्यर्थं त्यज भो सुहृत् ॥ ११० ॥ शत्रवो वालका नार्य. पशवो मण्डलादयः। मुष्टियष्ट्यादिघातैश्च न हतव्या हि श्रावकैः ॥ १११ ॥ अविचार्य सुखं दु.ख स्वान्ययोर्यै च देहिन' । घ्नन्ति यष्ट्यादिभिस्तेपि मनुजत्वेपि राक्षसा. ॥ ११२ ॥ आसन शयनं सर्वं यत्नेन गमनादिकम् । निरीक्ष्य नयनाभ्यां च कुरुध्वं गृहिणः सदा ॥ ११३ ॥ कर्मबन्धो गृहस्थस्य व्रतभगो भवेद् ध्रुवम् । यत्नहीनस्य जीवादिरक्षणे च वधं विना ॥ ११४ ॥ दयायुक्त-गृहस्थस्य मृते जीवगणे क्वचित् । अजानात्कर्मवधश्च व्रतभंगो भवे भवे ॥ ११५ ॥ भावेन कथितो धर्मो व्रतं च गौतमादिभि. । तस्मा-द्भावो विधातव्यो बुधैर्जीवादिरक्षणे ॥ ११६ ॥ सूनादिके सदा यत्न कुरुध्व श्रावकोत्तमाः । प्रमाद हि परित्यज्य जीवराशिक्षयंकरे ॥ ११७ ॥ हुताशने गृहस्थैश्च यद्जीवादिविनाशके । महायत्नोपि कर्तव्यो व्रतरक्षादिहेतवे ॥ ११८ ॥ नीरं चागलितं येन पीतमजलि-

जलानेमें भी सबसे अधिक प्रयत्न करना चाहिये क्योंकि अग्निके जलानेमें छहों कायके जीवोंकी हिंसा होती है ॥११८॥

इसी प्रकार जो एक अंजलिमात्र भी विना छना पानी पीता है और विना छने एक घडेसे भी नहाता है उसके पापोंको हम लोग जान भी नहीं सकते ॥ ११९ ॥ बुद्धिमान लोगोंको भगवान जिनेंद्रदेवकी पुजा, प्रक्षाल आदि करनेके लिये बहुत थोडे छने जलसे देखभाल कर स्नान करना चाहिये ॥ १२० ॥ बहुत कहनेसे क्या, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि विद्वान् लोगोंको व्रत पालन करनेके लिये मनसे, वचनसे और शरीरसे जीवोंकी रक्षा करनी चाहिये ॥१२१॥

जो दुष्ट बलवान होकर दुर्बलोंको मारता है वह परलोकमें उसी जीवके द्वारा अनेक वार मारा जाता है ॥ १२२ ॥ अरे जो एक जरासे तृणके स्पर्शसे दुःखी होता है वह दूसरे जीवोंके शरीरपर किसप्रकार शस्त्र चलाता है ? ॥ १२३ ॥ जो मनुष्य निर्दयी हैं, जीवोंकी हिंसा करते रहते हैं वे मूर्ख अन्धे, कुबजे, वौने, अङ्ग उपाङ्गोंसे रहित, कोढ़ आदि अनेक रोगोंसे घिरे हुए, दरिद्री, चॅचल, देखनेमें घृणित भयानक, मूर्ख, होते हैं, दूसरोंके दास होते हैं, अत्यन्त दुःखी होते हैं, परभवमें थोड़ी आयु पाते हैं और चांडाल आदि नीच योनियोंमें उत्पन्न होते है ॥ १२४ ॥ जो मूर्ख और दुष्ट लकड़ी आदिसे पशुओंको मारते हैं वे भी अत्यन्त दुःखी होते हैं और मरकर उस पापसे परलोकमें तिर्यंच गतिमें ही जन्म लेते हैं ॥ १२५ ॥ जो दुष्ट जीव इस जन्ममें जीवोकी हिंसा करते हैं वे बुद्धिमानोंके द्वारा सदा निंदनीय गिने जाते हैं तथा कोढ आदि अनेक रोगोंको पाकर परलोकमें उस पापकर्मके उदयसे विषम नरकमें ही जन्म लेते हैं ॥ १२६ ॥ यह हिंसा

मात्रकम् । घटेनैव कृतं स्नान तस्य पाप न वेद्म्यहम् ॥ ११९ ॥ अतिशोकेन नीरेण निरीक्ष्य मूत्रसादिकम् । स्नानादिक प्रकर्तव्य बुधैः पूजादि हेतवे ॥ १२० ॥ बहुनोक्तेन किं साध्य कायवाङ्मनसादिभिः । जीवरक्षा कुरुध्व भो बुधा· श्रीव्रतसिद्धये ॥ १२१ ॥ सबलो दुर्बलो चात्र हन्ति यो दुष्टमानसः । सहेत परलोके स तस्माद्धिंसामनेकधा ॥ १२२ ॥ तृणेन स्पर्शमात्रेण किंचिदु खमवैति य । स कथ परजीवानामगे शस्त्र निपातयेत् ॥ १२३ ॥ अंधा कुब्जकवामनातिविकलाः कुष्ठादिरोगान्विताः । दारिद्रोपहता अतीवचपला बीभत्स-रूपा· शठा· । भृत्या दु खविपीडिता· परभवे चाल्पायुषः स्युर्ध्रुवं । मातगादिकुजातिष्वगिहननान्मदा नरा· निर्दया ॥१२४॥ ये घ्नन्ति दुष्टा हि शठा· पशूश्चऽयष्टयादिभिस्ते बहुदु·खपूर्णाम् । तिर्यग्गतिं यान्ति सदाप्यमुत्र । पापव्रजात्स्थावरजातियुक्ताम् ॥ १२५ ॥ कुर्वन्ति ये दुष्टधियश्च हिंसा, जीवस्य तेऽमुत्र बुधैर्विनिंद्या । कुष्ठ्यादिरोग प्रतिपद्य लोके । पतति श्वभ्रे विषमेऽतिपापात् ॥ १२६ ॥ हिंसा श्वभ्र-

नरककी देहली है, विद्वानोंके द्वारा सदा निदनीय है। रोग, क्लेश, भय आदि अनेक दुखोंकी जननी है, मूर्ख लोग ही इसको स्वीकार करते है, अनेक पापोंकी खानि है, स्वर्गका द्वार वन्द करनेके लिये अर्गल है, अपनेको दूसरोंको सवको दुःख देनेवाली है, बड़ी कठिनतासे छूटती है और मुक्ति लक्ष्मीको भय देनेवाली (दूर भगानेवाली) है। इसलिये हे भव्य! तू जीवोंपर दया कर इस पापमयी हिंसाको छोड़ ॥ १२७ ॥ हे भ्रात! तू समस्त जीवोंको अपने समान मानकर सव जीवों-पर दया कर, क्योंकि यह दया सवको सुख देनेवाली है। मुनि लोग भी इसकी सेवा करते हैं, मोक्षमार्गमें प्रवेश करानेके लिये यह अत्यन्त कुशल है। नरकरूपी घरको वन्द करनेके लिये अर्गल है, सद्धर्मरूपी निर्मल रत्नोंकी खानि है और स्वर्ग लोककी देहली है, ऐसा समझकर इसको सदा धारण करना चाहिये ॥ १२८ ॥ यह जीवोंकी रक्षा करनेवाला व्रत निर्मल सुखकी निधि है, धर्मरूपी वृक्षकी जड़ है, सव सामितियोंसे सिद्ध होता है, तीर्थंकर परमदेव भी इसकी सेवा करते हैं, यह निर्मल यशको देनेवाला है और स्वर्गमोक्षका कारण है। इसलिये हे भव्य! तू भी इस व्रतका सेवन कर ॥ १२९ ॥ जो बुद्धिमान इस अहिंसा अणुव्रतको समस्त अतीचारोंको छोडकर पालन करता है वह अवश्य ही सोलहवें स्वर्गमें जाकर उत्तम देव होता है ॥ १३० ॥

प्रश्न–हे मुने! इस अहिंसा अणुव्रतको निर्मल निर्दोष पालन करनेके लिये इस व्रतके जितने अतिचार हैं उन सवको मेरे लिये निरूपण कीजिये ॥ १३१ ॥

उत्तर–हे वत्स! तू चित्तको एकाग्रकर सुन। मैं केवल धर्मकी वृद्धिके लिये व्रतोंमें दोष उत्पन्न करनेवाले अती-

---

प्रतोलिका वुधजनैर्निंद्या शठै स्वीकृता। रोगक्लेशभयादिदु.खजननीं पापादिखानिं सदा। स्वर्गद्वारमहार्गला स्वपरयोर्वाधाकरा दुस्त्यजा। मुक्तिस्त्रीभयदा त्यज त्वमपि भो जीवेपु कृत्वा दयाम् ॥ १२७ ॥ भ्रात. सर्वसुखाकरा मुनिजनैः सेव्या दयां भो भज। मुक्तिद्वारप्रवेशमार्गकुशला श्वभ्रगृहेप्वर्गलाम्। सद्विद्यामलरत्नखानिपरमा नाकगृहे दीपिका। मत्वा जीवकदवक हि स्वसम सर्वेपु सत्त्वेपु वै ॥ १२८ ॥ अमलसुखनिधान धर्मवृक्षस्य मूल, सकलसमितिसाध्यं तीर्थनाथस्य सेव्याम्। विमलनियमकन्द स्वर्गमोक्षैकहेतोस्त्वमपि भज व्रत भो जीवरक्षाख्यमेव ॥ १२९ ॥ सर्वातिचारनिर्मुक्त अहिंसाख्यमणुव्रतम्। यो धत्ते मतिमान् सोपि याति षोडशम दिवम् ॥१३०॥ भवन्त्यणुव्रतस्यैव व्यतिचारा हि ये मुने। अहिंसाव्रतशुद्ध्यर्थं तान् सर्वान् मे निरूपय ॥ १३१ ॥ निश्चल स्ववशे चित्त कृत्वा त्वं शृणु श्रावक।

चारोंको कहता हूं ॥ १३२ ॥ इस अहिंसा अणुव्रतके बंध, वध, छेद, अतिभारारोपण और अन्नपाननिरोध ये पांच अतिचार हैं। इन पांचो अतीचारोंको तू छोड ॥ १३३ ॥ पशुओंको रस्सी आदिसे मजबूत बांध देना (जिससे कि वे अग्नि आदि लगनेपर भी भाग न सकें ) वह बंध नामका अहिंसाणुव्रतका पहिला अतीचार गिना जाता है ॥ १३४ ॥ जो नीच मनुष्य, स्त्री वा पशुओंको लकडी आदिसे मारते हैं उनको यह वध नामका दूसरा निंद्य अतीचार लगता है ॥१३५॥ जो बुद्धिहीन कान नाक आदि छेदा करते हैं उनके दुःख देनेवाला यह छेद नामका तीसरा अतिचार लगता है ॥ १३६ ॥ जो लोभके वश होकर पशुओंपर अधिक बोझ लाद देते हैं उसके दोप उत्पन्न करनेवाला अतिभारारोपण नामका अतीचार लगता है ॥ १३७ ॥ जो मनुष्य वा पशुओंका अन्नपान रोक देता है अथवा समयपर नहीं देता उसके अन्नपाननिरोध नामका पांचवां अतीचार लगता है ॥ १३८ ॥ जो भव्य इन समस्त अतीचारोंको छोडकर निर्मल अहिंसाव्रतको पालन करता है वह स्वर्ग वा राज्यादिके सुख भोगकर अंतमें मोक्ष प्राप्त करता है ॥ १३९ ॥ जो बुद्धिमान् इस प्रथम अहिंसा अणुव्रतको पालन करता है वह देवोंके द्वारा भी पूज्य होता है और परलोकमें भी सुखी होता है तथा इस व्रतके न पालनेसे वह सदा दुःखी रहता है ॥ १४० ॥

प्रश्न—हे प्रभो ! इस अहिंसा अणुव्रतको पालन करनेसे किसको उत्तम फल मिला है उसकी कथा कृपाकर मेरे लिये कहिये ॥ १४१ ॥

---

व्यतीपातान् प्रवक्ष्यामि ते धर्माय मलप्रदान् ॥१३२॥ श्रृणु त्व बन्धवधच्छेदातिभारारोपणमेव हि । अन्नपाननिरोध च त्यजातिचारपचकम् ॥ १३३ ॥ रज्वादिभिः पशूना यो विधत्ते बधन दृढम् । अतिचारो भवेद्बंधो नाम तस्य व्रतस्य वै ॥ १३४ ॥ यष्ट्यादिभिर्मनुष्यस्त्रीपशूना हन्ति योऽधम. । भवेद्व्यतिक्रमस्तस्य वधो नाम विरूपकः ॥ १३५ ॥ ये कर्णनासिकादीना छेद कुर्वन्ति दुर्धिय. । व्यतीपातोऽति स्यात्तेषा छेदो नामा कुदुःखदः ॥ १३६ ॥ लोभादादधे पशूना य. प्रभाराधिरोपणम् । अतिक्रमो भवेत्तस्य व्रतस्य मलदायकः ॥१३७॥ पशूना यो नृणा धत्ते चान्नपाननिरोधनम् । अन्नपाननिरोध· स्यादतिचारोपि तस्य वै ॥१३८॥ कृत्स्नातिचारसत्यक्त यो धत्ते व्रतमंजसा । स्वर्गराज्यादिक प्राप्य क्रमाद्याति शिवालयम् ॥ १३९ ॥ आद्य व्रत विधत्ते यः प्राप्य पूजा सुरैरिह । नाक प्रयाति सोऽमुत्र तद्विना दुःखभाग् भवेत् ॥१४०॥ येन पूजा परिप्राप्ता अहिंसाव्रतरक्षणात् । भट्टारक ! कथा तस्य कृपा कृत्वा वदस्व मे ॥१४१॥ निधाय चित्तमेकाग्र

उत्तर–हे वत्स ! तू चित्त लगाकर सुन, मैं इस अहिंसा अणुव्रतमें प्रसिद्ध होनेवालेकी सारभूत कथा संक्षेपसे कहता हूं ॥ १४२ ॥ इस अहिंसा अणुव्रतके पालन करनेमें यमपाल नामका चांडाल प्रसिद्ध हुआ है इसलिये अब मैं उसीकी पुण्य बढानेवाली कथा कहता हूं ॥ १४३ ॥

सुरम्यदेशके पोदनपुर नगरमें पुण्यकर्मके उदयसे महाचल नामका बलवान राजा राज्य करता था। उसका एक पुत्र था जो दुष्टबुद्धिवाला था और बल उसका नाम था ॥ १४४ ॥ किसी एक समय नंदीश्वरपर्वके दिनोंमें राजाकी आज्ञासे मंत्रीने आठ दिन पर्यंत जीवोंके न मारनेकी सब जगह घोषणा कर दी ॥ १४५ ॥ परंतु राजकुमार बल मांसासक्त था उस पापीने राजाके ही बागमें छिपकर राजाका ही मेढा मारा और उसका मांस पकाकर खाया ॥ १४६–१४७ ॥ मेढाके न मिलनेसे उसके मारे जानेकी बात राजाने सुनी और वह उस मेढाको मारनेवालेकी तलाश करने लगा ॥१४८॥ जिस समय कुमारने मेढा मारा था उस समय उस बागका माली एक वृक्षपर चढा हुआ था इसलिये उसने उस कुमारके पाप कर्मके उदयसे उसका सब कृत्य देख लिया था ॥१४९॥ रातको घर आनेपर उसने वह सब बात अपनी स्त्रीसे कही थी, क्योंकि उसने उस राजकुमारका सब कृत्य देख ही लिया था ॥१५०॥ राजाके किसी गुप्तचरने कानोंको दुःख देने-वाली वह सब बात सुन ली और जाकर राजाको सब-हाल ज्योंका त्यों सुना दिया ॥ १५१ ॥ सवेरा होते ही राजाने मालीको बुलाकर पूछा। उसने महाराजसे सब बात ज्योंकी त्यों यथार्थ कह दी ॥१५२॥ महाराजने विचार किया कि ऐसे

---

श्रृणु वत्स कथा तव। वक्ष्ये समासतः सारामहिंसाव्रतसभवाम् ॥१४२॥ विख्यातो यो भवेदत्र मातंगः प्रथमे व्रते। यमपालाभिधस्तस्य कथां वक्ष्ये शुभप्रदाम् ॥ १४३ ॥ सुरम्यविषये पुण्यात्पोदनाख्ये पुरे बली। महाबलो भवेद्राजा तस्य पुत्रः कुधीर्बलः ॥ १४४ ॥ अथ नदीश्वराष्टम्यां जीवामारणघोषणा। कृता राजाज्ञया लोके प्रधानैश्च दिनाष्टका ॥ १४५ ॥ बलनामकुमारेण मासासक्तेन मेढकः। राजकीयो हतः शीघ्रं कश्चिन्नरमपश्यता ॥ १४६ ॥ तस्यामिषं सुसंस्कार्य भक्षितं तेन तत्क्षणम्। राजोद्यानेपि प्रच्छन्ने नैव पापाढ्यचेतसा ॥१४७॥ राज्ञा रुष्टेन व्याकर्ण्य वार्ता तन्मरणोद्भवाम्। गवेषयितुमारब्धो मारको मेढकस्य यः ॥ १४८ ॥ मालाकारेण प्रोद्यानवृक्षोपरि स्थितेन वै। तन्मारण प्रकुर्वाणो दृष्टः पापोदयात् स्वयम् ॥१४९॥ गृहमागत्य रात्रौ हि स्वभार्यायाः निरूपितम्। दृष्टं तेनैव यत्तद्धि सर्वं राजकुमारजम् ॥ १५० ॥ प्रच्छन्नेन तदाकर्ण्य वचनं कर्णदुःखदम्। राज्ञश्चरपुरुषेण प्रोक्तं सर्वं विशेषतः ॥ १५१ ॥ आकारितः पुनः पृष्टो मालाका-

पुत्रसे क्या लाभ है जो जीवघात करे और राजाकी आज्ञाका उल्लंघन करे । यही विचार कर उसने यमपाल चांडालको आज्ञा दी कि वह मांसभक्षक राजकुमार बलको मार डाले ॥१५३-१५४॥ तदनन्तर वह राजकुमार वधस्थानमें पहुंचाया गया और उसी समय यमपाल चांडालको बुलानेके लिये सेवक लोग भेज दिये गये ॥१५५॥ कोतवालके सिपाहियोंको आते हुए देखकर चांडालने अपनी स्त्रीसे कहा कि "हे प्रिये ! ये आनेवाले मुझे पूंछें तो कह देना कि आज वह गांवको गया है।" इस प्रकार अपनी स्त्रीको समझाकर वह घरके एक कौनेमें छिप गया। उन सिपाहियोंने आते ही पूछा कि चांडाल कहां है? इसके उत्तरमें उसकी स्त्रीने उत्तर दिया कि आज वह गांवको गया है। चांडालीका यह उत्तर सुनकर सिपाहियोंने कहा कि "छी छी वह बडा पापी है और बहुत ही पुण्यहीन है। अरे ! आज वस्त्राभूषणोंसे सुशोभित राजकुमार मारा जायगा इसलिये आज अनेक रत्न, बहुतसा सोना तथा और भी बहुतसी प्राप्ति होगी॥१५६-१५९॥ उन सिपाहियोकी यह बात सुनकर वह चांडाली अपने लोभको न दबा सकी और उस चांडालके डरसे उसने मुंहसे तो कपटपूर्वक यही कह दिया कि 'वह आज तो गांवको ही गया है, परन्तु उसने हाथके इशारेसे चांडालको दिखला दिया। इसके बाद उन सिपाहियोंने उस चांडालको बलात्कार घरसे निकाला और मारनेके लिये कुमार उसको सोंपा, परन्तु उस चांडालने कहा कि मैं आज जीवघात कभी नही कर सकता ॥१६०-१६२॥ इसके उत्तरमें कोतवालने कहा कि इस कुमारको मारनेकी राजाकी

रोऽपि तेन स' । प्रभाते तेन तत्सर्वं तस्य सत्य निरूपितम् ॥१५२॥ तेन पुत्रेण किं साध्य जीवघात करोति य । आज्ञामुल्लघन राज्ञ. प्रोक्तं चेति विचार्य वै ॥ १५३ ॥ यमाख्य तलवर त्व नवखण्ड प्रकारय । शीघ्र बलकुमार मे रुष्टेन मासभक्षकम् ॥ १५४ ॥ ततस्त मारणस्थाने नीत्वा भृत्याश्च प्रेषिता । आनेतु यमपालाख्य मातगं तेन तत्क्षणम् ॥ १५५ ॥ दृष्ट्वा तेनैव तानुक्त प्रिये त्व सुनिरूपय । एतेषा सोऽद्य मातगो गतो ग्राम सुनिश्चितम् ॥१५६॥ इत्युक्त्वा गृहकोणे ता प्रच्छन्न स स्वय स्थितः। आगत्याकारित तैश्च मातगस्तल-रक्षकै' ॥ १५७ ॥ मातग्या कथित तेपा सोऽद्य ग्राम गतो ध्रुवम् । तैरुक्त हि पापीऽय पुण्यहीन कुतो गत. ॥१५८॥ कुमारमारणे तस्य वस्त्राभरणमडिते । बहुरत्नसुवर्णादिलाभो भवति निश्चितम् ॥ १५९ ॥ तेपा वचनमाकर्ण्य तया मातगभीतया । द्रव्यादिलुब्धया सोऽपि दर्शितो हस्तसज्ञया ॥ १६० ॥ भणत्या मायया ग्राम गतश्चेति पुन पुन । ततो निस्सारितो गेहात् दृढात्तूर्णं स तै. स्वयम् ॥ १६१ ॥ मारणार्थं कुमारस्तै स तस्यापि समर्पित । तेनोक्त नाहमद्यैव जीवघातं करोमि भो ॥ १६२ ॥ तैरुक्तमद्य घस्रे त्व कुमार हसि किं न भो।

आज्ञा है इसलिये तू इसे मार । तब चांडालेने कहा कि आज चतुर्दशीका दिन है, आजके दिन मेरे जीवोंके न मारनेका
नियम है ॥ १६३ ॥ यह सुनकर कोतवाल बहुत ही शीघ्र उस चांडालको राजाके पास ले गया और महाराजसे प्रार्थना की
कि हे महाराज ! यह चांडाल कुमारको आपका पुत्र समझकर नहीं मारता है ॥१६४॥ राजाने उस चांडालसे पूछा कि तू
इस कुमारको क्यों नहीं मारता है ? तब चांडालेने कहा कि हे प्रभो ! मेरी एक छोटीसी कथा सुन लीजिये ॥१६५॥
"किसी एक दिन मुझे सर्पने काट लिया था और मैं उसके विषसे मूर्छित होगया था, तब मेरे भाई बंधु आदि कुटुम्बियोंने
मुझे मरा समझकर स्मशानमें लाकर पटक दिया था ॥१६६॥ वहांपर एक सर्वौषधि ऋद्धिको धारण करनेवाले मुनिराज विरा-
जमान थे, उनके शरीरको स्पर्श करनेवाली वायु मेरे शरीरपर लगी और शुभ कर्मके उदयसे मैं जीवित होगया ॥१६७॥
जीवित होते ही मैंने परमोपकार करनेवाले उन मुनिराजसे व्रत लिया था कि मैं चतुर्दशीके दिन किसीकी हिंसा नहीं करूंगा।
इसीलिये हे देव ! स्वर्ग-मोक्षके सुख प्राप्त करनेके लिये और पर्वके दिनोंमें समस्त पापोंको शांत करनेके लिये आज मैं उसे
कभी नहीं मारूंगा" ॥१६८—१६९॥ राजाने सोचा कि 'यह अस्पृश्य चांडाल है इसके ऐसा उत्तम व्रत कहांसे होसकता है'
यही सोचकर राजाने कड़े शब्दोंमें कहा कि "हे कोतवाल ! ये दोनो ही दुष्ट हैं इसलिये इन दोनोंको रस्सी आदिसे खूब
अच्छी तरह बांधकर शिशुमार नामके भयंकर सरोवरमें पटक दो ! ॥१७०—१७१॥ राजाकी यह आज्ञा सुनकर वह चांडाल
विचार करने लगा कि "प्राणोंका त्याग कर देना अच्छा, परंतु व्रतका भंग करना अच्छा नहीं, क्योंकि व्रत भंग करनेसे

---

चतुर्दशीदिने प्राह ध्रुवं स नियमोस्ति मे ॥ १६३ ॥ ततः तूर्णं तलारैः स नीत्वा राज्ञो निरूपित । देवाय तव पुत्रं त नैव मारयति स्फुटम् ॥६४॥ राजा ब्रूते हि मातंग त्व पुत्रं हंसि किन्न वै । तेनोक्त श्रृणु भो देव ! काचिन्मम कथा वराम् ॥१६५॥ एकदा सर्पदष्टोऽहं मूर्छितो बाधवादिभिः । स्मशाने परिनिक्षिप्तो नीत्वा च मृतकं यथा ॥ १६६ ॥ सत्सर्वौपधर्द्धिमुनेः शरीरस्पर्शिवायुना । त्यक्तदेहस्य तत्रैव जीवितोहं शुभोदयात् ॥ १६७ ॥ पार्श्वे तस्य मुनीन्द्रस्य गृहीतं हि मया व्रतम् । चतुर्दशीदिने सारं सर्वजीवाभयप्रदम् ॥१६८॥ अतो देव ! तमद्याहं मारयामि न निश्चितम् । स्वर्गमुक्तिसुखायैव पूर्वपापादिशान्तये ॥१६९॥ व्रतमस्पृश्यचांडालस्यापि सारं कथं भवेत् । इति सचिन्त्य रुष्टेन राज्ञा प्रोक्तं विरूपकम् ॥१७०॥ एतयोश्चण्डकर्म त्वं बंधयित्वा विबंधनैः। शिशुमारह्रदे नीत्वा निक्षेपं कुरु दुष्टयोः ॥१७१॥ जीवितव्य भवेद्रू यत्र व्रतं त्यक्त्वाति-वरं प्राणपरित्यागो न च भंक्तुं क्वचिद्व्रतम् । व्रतभंगोऽतिदुःखाय प्राणाः सन्ति भवे भवे ॥१७२॥

जन्म जन्ममें दुःख प्राप्त होते हैं और प्राण तो प्रत्येक भवमें प्राप्त होते रहते हैं। व्रतकी प्राप्ति अत्यंत दुर्लभ है, ऐसे प्राप्त हुए व्रतको छोडकर जीवित रहनेसे क्या लाभ है? इसलिये प्राण भले ही चले जाओ, परंतु मैं अपने व्रतको कभी नहीं छोड सकता।" हृदयमें ऐसा निश्चय कर वह धीर वीर चांडाल अपने व्रत पालनेमें तत्पर बना रहा और अपने प्राणोंका भय छोडकर सिंहके समान निर्भय बना रहा ॥ १७२–१७५ ॥ तदनंतर उस कोतवालने उन दोनोंको अच्छी तरह बांधकर उस सरोवरमें पटक दिया। चांडाल अपने व्रतमें अचल रहा था इसलिये उसके व्रतके माहात्म्यसे उसी समय जलकी देवी आई। आते ही उसने उस जलके मध्यमें ही एक मणियोंका मंडप बनाया। उसमें एक सिंहासनपर चांडालको विराजमान किया, दुंदुभी बाजे बजाये, प्रातिहार्य बनाये और पुकारकर कहा कि "हे चांडाल! तेरी जय हो, तू संसारमें बहुत अच्छा है, बहुत उत्तम है और तू ही धन्य है" इसप्रकार उस देवीने उस चांडालके व्रतकी बड़ी प्रभावना की ॥ १७६–१७७ ॥ उस अतिशयको सुनकर राजा भी दौडता आया, भयसे उसका सब शरीर कंपने लगा और उसने बार बार अपनी निंदा की ॥ १७८ ॥ राजाने आते ही उसकी प्रशंसा की, पूजा की, वस्त्राभूषणोंसे उसका सत्कार किया और अपने छत्रके नीचे बिठाकर स्वयं उसे स्नान कराया ॥ १७९ ॥ इस प्रकार वह चांडाल एक केवल अहिंसाव्रतके माहात्म्यसे राजाके द्वारा पूज्य हुआ, और देवोंके द्वारा पूज्य हुआ तथा मरकर स्वर्गमें देव हुआ ॥ १८० ॥ इस अहिंसाव्रतके प्रभावसे जब एक चांडालने इतना फल पाया तब फिर श्रेष्ठ कुलमें उत्पन्न हुआ भव्य पुरुष, मन वचन कायसे जीवोंकी दया पालन करता है,

दुर्लभम्। तेन मे पूर्यतामद्य प्राणान्ते न गृह्णामि तत् ॥ १७३ ॥ इति निश्चित्य चित्ते स धीरः सद्व्रततत्परः। त्यक्तप्राणः परित्यक्तभयः सिंह इव स्थितः ॥१७४॥ तेन निक्षिपितौ शीघ्रं दृढबंधनबंधितौ। मातंगव्रतमाहात्म्यादागता जलदेवता ॥ १७५ ॥ तयाशु जलमध्येपि कृतं सन्मणिमण्डपम्। सिंहासनं महाप्रातिहार्यं सदुंदुभिस्वनम् ॥ १७६ ॥ जयात्र भो सन्मातंग साधु साधु त्वमेव हि। धन्योऽसीति तया तस्य कृता व्रतप्रभावना ॥ १७७ ॥ तं प्रातिशयमाकर्ण्य स्वं विनिंद्य मुहुर्मुहुः। भयकंपितसर्वांगः स्वयं तत्रागतो नृपः ॥ १७८ ॥ प्रशस्य पूजयित्वा च विशिष्टस्तेन सत्कृतः। सदृश्य स्नापयित्वा च निजच्छत्रतले स्वयम् ॥१७९॥ एवं चादि व्रतेनैव मातंगोऽपि दिवं गतः। अमुत्रात्र परिप्राप्य पूजां राज्ञा सुरेण स ॥१८०॥ यो भव्यो सत्कुलोत्पन्नो धत्ते जीवदयाव्रतम्। मनोवाक्काययोगेन फलं तस्य न वेद्म्यहम् ॥१८१॥ नृपजनसुरपूज्यो धीरवीरैकचित्तो, धृतप्रथमव्रतो यः कीर्तिलाभादिसारम्। अमलमिह समस्तं प्राप्य स्वर्गं गतो ना। स जयतु

अहिंसाव्रतको धारण करता है उसके फलको हम जान भी नहीं सकते ॥ १८१ ॥ देखो धीर वीर और सिंहके समान निर्भय यमपाल चांडालने एकाग्रचित्तसे प्रथम अहिंसाव्रतका पालन किया था इसलिये वह राजा और देवोंके द्वारा पूज्य हुआ, संसारमें उसकी निर्मल कीर्ति हुई और सवतरहकी महिमाको पाकर अंतमें स्वर्गका देव हुआ। इसलिये यह अहिंसाव्रत सवको पालन करना चाहिये ॥ १८२ ॥ हे वत्स ! इसप्रकार तुझे सर्वोत्तम अहिंसाव्रतका फल वतलाया। अव आगे विना दयाके जो दोष होते हैं उन्हें कहता हूं तू सुन ॥ १८३ ॥

विना दयाके धनश्रीने वहुत दिनों तक अपार दुःख पाया था इसलिये भव्य जीवोंको उस निर्दयताके पापसे भय उत्पन्न करनेवाली उसकी कथा कहता हूं ॥ १८४ ॥ लाट देशके भृगुकक्ष नामके नगरमें पुण्य-कर्मके उदयसे श्रीमान् राजा लोकपाल राज्य करता था ॥१८५॥ उसी नगरमें एक धनपाल नामका वैश्य रहता था। उसकी स्त्रीका नाम धनश्री था। उन दोनोंके सुन्दरी नामकी पुत्री थी और गुणपाल नामका एक पुत्र था ॥ १८६ ॥ पहिले किसी समय धनश्रीने एक कुंडल नामके वालकको पुत्र समझकर पाला था और उसपर उसका वहुत मोह था ॥१८७॥ परन्तु धनपालके मरनेपर वह दुराचारिणी धनश्री उसी कुंडलके साथ कामक्रीड़ा करने लगी ॥१८८॥ धनश्रीके पुत्र गुणपालने अपनी माताका यह सव दुराचार जान लिया इसलिये धनश्रीको उससे कुछ डर लगा और उसने कुंडलसे कहा कि "हे कुंडल! मैं सवेरे ही गुणपालको गायें चरानेके लिये जंगलमें भेजूंगी सो तू वहां जाकर गुणपालको मार आना। गुणपालके मारनेसे फिर हमारे तुम्हारे एक स्थानपर रहनेमें कोई वाधा नहीं होगी।" धनश्रीकी यह वात सुंदरीने भी सुन ली और उसने उसी समय अपने भाई

---

यमपालो नाम मातगसिंहः ॥ १८२ ॥ अहिंसाव्रतसारस्य प्रतिपाद्य फल तव । वक्ष्येऽहं शृणु भो वत्स दोष जीवदया विना ॥ १८३ ॥ कृपा विना धनश्रीर्या प्राप्तदु खपरम्परा । कथा तस्या हि वक्ष्यामि भव्यलोकभयप्रदाम् ॥१८४॥ लाटदेशेऽतिविख्याते भृगुकक्षाख्यपत्तने । लोकपाल नृप श्रीमान् वभूव पुण्ययोगत ॥१८५॥ वणिक् स्याद्धनपालोऽत्र धनश्रीस्तस्य वल्लभा । तयोश्च सुन्दरी पुत्री गुणपालाभिध सुतः ॥१८६॥ पूर्वं धनश्रिया योऽपि पुत्रवुद्ध्याऽतिपोपित । मोहेन पुत्रकालेऽपि कुण्डलाख्योति वालकः ॥१८७॥ धनपाले मृते पश्चात्तेनैव सह रूपिणा । करोति कामक्रीडा सा दुष्टाचारैकमानसा ॥ १८८ ॥ गुणपालेन तज्ज्ञात अपायाश्चेष्टित ध्रुवम् । प्रोक्त धनश्रिया जार प्रतिशंकितया स्वयम् ॥१८९॥ रे कुण्डल ! प्रभातेऽहं चारयितु स्वगोधनम् । अरण्या प्रेषयामि त्व गुणपाल हि मारय ॥१९०॥ येनाव-

गुणपालसे कहा कि भाई माता आज तुझे गाय चरानेको भेजेगी और कुंडलके हाथसे तुझे मरवावेगी। वह ये सब बात रातमें कुंडलसे कह रही थी इसलिये तूं खूब सावधान रहना ॥ १८९–१९३ ॥ सवेरा होते ही धनश्रीने गुणपालसे कहा कि हे पुत्र आज कुंडलका शरीर ठीक नहीं है इसलिये आज जंगलमें जाकर गायोंको तू ही चरा ला। माताकी यह बात सुनकर गुणपाल सब गायोंको लेकर जंगलमें चला गया ॥ १९४–१९५ ॥ वहां जाकर उसने अपने सब कपड़े एक लकडीको पहिनाये। उसे सोती हुई बनाकर ऊपरसे उढ़ाकर आप छिप गया और दूरसे ही माताकी चेष्टा देखने लगा ॥१९६॥ कुंडल आया, उसने कपडोंसे गुणपाल समझकर तलवारका वार किया। गुणपाल यह सब कुछ देख ही रहा था इसलिये वह झट निकल आया और तलवारसे कुंडलको मारकर स्वयं घर आगया ॥ १९७–१९८ ॥ गुणपालके घर आते ही धनश्रीने उससे पूछा कि कुंडल कहां है ? इसके उत्तरमें गुणपालने कहा कि उसकी बात मेरी तलवार जानती है ॥१९९॥ धनश्रीने देखा कि गुणपालकी तलवार रक्तसे लाल हो रही है तब उसे बडा क्रोध आया और उसने उसी तलवारसे विना किसी दयाके गुणपालको मार डाला ॥ २०० ॥ गुणपालको मारते हुए देखकर सुंदरीको भी भाईका स्नेह उमड़ आया और धनश्रीके पाप कर्मके उदयसे सुंदरीने भी मूसलोंसे धनश्रीको खूब मारा ॥ २०१ ॥ पीछे बहुत कोलाहल हो गया, कोतवाल भी आगया और वह उसे बांधकर सब कुटुंबियोंके साथ राजाके सामने ले आया ॥ २०२ ॥ राजाने

---

योरेक स्थान भवत्येव निरकुशम् । ब्रुवाण मातर श्रुत्वा जगौ तत्सुन्दरी स्वयम् ॥ १९१ ॥ हे बाधवाद्य यामेपि पश्चिमे निशि गोधनम् । गृहीत्वा प्रेषयित्वा च माता त्वा मारयिष्यति ॥ १९२ ॥ अटव्या कुण्डलस्यैव हस्तेन कूटयोगत' । अतस्तत्राधुना त्व हि सावधानो भव स्वयम् ॥ १९३ ॥ यामे धनश्रिया रात्रौ पश्चिमे भणितोगज. । हे पुत्र ! कुडलस्याग वर्ततेऽति विरूपकम् ॥१९४॥ अतो व्रज गृहीत्वा त्व गोधन प्रसरे स्वयम् । तस्या वचनतस्तेन तत्र नीत तदेव हि ॥१९५॥ काष्ठ पिधाय वस्त्रेण भूत्वा तत्र तिरोहितः । स्थितोऽन्वेषयितु मातुश्चेष्टित सोऽतिमूढतः ॥ १९६ ॥ आगत्य कुण्डलेनैव कृतो घातोऽसिना स्वयम् । मत्वेति गुणपाल तत् काष्ठे सद्वस्त्रकपिते ॥१९७॥ ततो घादगुणपालेन मारितः सोऽतिदुष्टधीः। खड्गेनैव पुनः गेहमागत' स्वयमेव सः ॥१९८॥ ततो धनश्रिया पृष्ठो गुणपालः क्व कुडलः। तेनोक्त तस्य वार्ता मे खड्गो जानाति तत्त्वत' ॥ १९९ ॥ ततो रक्तसमालिप्त खड्गमालोक्य कोपतः । तया तेनैव खड्गेन हतः पुत्रो दया विना ॥ २०० ॥ दृष्ट्वा ता मारयन्तीं स्वस्यांबा बाधवस्नेहतः । हता सा मुशलेनैव सुन्दर्याः पापयोगत' ॥ २०१ ॥ पश्चात्कोलाहले

पुत्री सुंदरीके मुखसे सब बातें सुनीं और क्रोधित हो उसने बहुत ही बुरा और बहुत ही कठोर दंड दिया ॥ २०३ ॥ उसने नाक कान कटाकर काला मुंहकर गधेपर चढाकर शहरमें फिरवाई । इसप्रकार उसी समय उपार्जन किये हुए पाप-कर्मके उदयसे राजाके द्वारा दिये हुए महा घोर सब दुःखोंका अनुभव कर वह दुष्ट धनश्री अनेक दुःखोंसे भरी हुई दुर्गतिमें जा उत्पन्न हुई ॥ २०४–२०५ ॥ इसप्रकार धनश्रीने अपनी दुष्ट चेष्टासे और हिंसा नामके महा पापसे इस लोकमें भी घोर दुःख पाया और परलोकमें भी उसे अत्यंत निंद्य गतिमें जन्म लेना पड़ा ॥ २०६ ॥ नारद आदि और भी ऐसे बहुतसे मनुष्य हुए हैं जो हिंसामें प्रेम रखनेके कारण नरकमें गये हैं उन सबकी कथा कहना भी सामर्थ्यसे वाहर है ॥ २०७ ॥ देखो धनश्रीने निडर होकर जीवहिंसा की थी और दुराचरण किया था इसलिये उस पापके फलसे उसे अनेक दुःखोंसे भरी हुई और समस्त अनिष्ट संयोगोंसे परिपूर्ण ऐसी दुर्गतियोंमें जन्म लेना पड़ा था । इसलिये हे भव्य ! यदि तू दुःखोंसे डरता है तो तू भी सब तरहकी हिंसाका त्याग कर ॥ २०८ ॥

इसप्रकार आचार्य सकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें आठ मूलगुण, सात व्यसन और अहिंसाव्रतको निरूपण करनेवाला तथा यमपाल चाडाल और धनश्रीकी कथाको कहनेवाला यह बारहवा परिच्छेद समाप्त हुआ ।



जाते कोटवालैरघोदयात् । राजाग्रे सा समानीता धनश्री' वाधवै समम् ॥ २०२ ॥ वृत्तात सर्वमाकर्ण्य राज्ञा पुत्रीमुखात्स्वयम् । दत्तो दडो महाघोर कोपादस्याः महाशुभः ॥ २०३ ॥ सत्कर्णनासिकाछेदगर्दभारोहणादिकम् । तत्कालार्जितपापस्य प्रोदयेन कुदु खद ॥२०४॥ अनुभूय महाघोर तत्सर्वं दुःखमजसा । दुर्गतिं दु.खसकीर्णा दुष्टध्यानेन सा गता ॥ २०५ ॥ इति घोरतर दुःखं इहामुत्रादि निंदिता । हिंसादोषेण सप्राप्ता धनश्रीर्दुष्टचेष्टया ॥ २०६ ॥ अन्येपि वहव' श्वभ्र गता ये नारदादय' । हिंसानुरागतस्तेषां कथां को गदितु क्षमः ॥ २०७ ॥ अशुभसकलपूर्णां दुर्गतिं दु.खदीप्तां, दुरितधनप्रसगा जीवहिंसादियोगात् । अतिकुचरणदोषात् सा धनश्रीर्गता त्व, त्यज सकलबध भो दुःखभीतो यदि त्वम् ॥ २०८ ॥

इतिश्री भट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे अष्टमूलगुणसप्तव्यसन प्रथमहिंसाविरातिव्रत समागत मातग-धनश्रीकथाप्ररूपको नाम द्वादशम' परिच्छेद ।

# अथ तेरहवां परिच्छेद ।

जिनकी आत्मा अत्यन्त निर्मल हैं, जिन्होंने समस्त कर्मोंको नष्ट कर दिया है, और गणधरादि निर्मल पुरुष भी जिन्हें वंदना करते है ऐसे श्री विमलनाथ भगवानको मैं अपने पापकर्मोंको नाश करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥१॥ ऊपरके सर्गमें अहिंसाव्रतका निरूपण किया । अब आगे समस्त जीवोंका हित करनेके लिये और श्रेष्ठ व्रतोकी सिद्धिके लिये उत्तम सत्य व्रतको कहता हूं ॥२॥ सज्जन पुरुषोंने अहिंसा व्रतकी रक्षा करनेके लिये ही सत्यव्रतका निरूपण किया है। यह व्रत गृहस्थोके लिये सारभूत व्रत है और भाषासमितिसे परिपूर्ण है ॥३॥ जो न तो स्थूल झूठ स्वयं बोलते हैं न दूसरोंसे बुलवाते है और न किसीके द्वारा बोले हुए झूठकी अनुमोदना करते हैं उनके यह सत्यव्रत होता है ॥४॥ विद्वान् गृहस्थोंको सबका हित करनेवाला, थोड़ा और मधुर वचन कहना चाहिये, किसीकी निंदा नहीं करनी चाहिये और सब जीवोंको सुख देनेवाले वचन कहने चाहिये ॥५॥ हे भव्य! तू सदा ऐसे वचन कह जिनसे अपने आत्माका कल्याण हो, जो धर्मके कारण हों, यश देनेवाले हों, और पापोंसे सर्वथा रहित हों ॥६॥ विद्वान् लोगोको अन्य जीवोंका हित करनेवाले, रागद्वेषसे रहित, सारभूत और धर्म वा संवेगको वढ़ानेवाले वचन ही सदा कहने चाहिये ॥७॥ विद्वान् लोग सदा आगमके अनुसार, अनिंद्य, विकथादिकसे रहित, धर्मोपदेशसे भरे हुए ही वचन कहते है ॥८॥ जो दूसरोंके हितके लिये कुछ कठिन वाक्य भी कहे जाते हैं अथवा दूसरोकी रक्षा वा हितके लिये असत्य भी कहा जाता है वह सब भगवान जिनेंद्रदेवने सत्य

---

अथ त्रयोदशमः सर्गः ।

विमल विमल वन्दे विमलेश्वरवदितम् । नष्टकर्ममल देव पापदुर्मलहानये ॥ १ ॥ अहिंसाव्रतमाख्याय सत्यसज्ञ व्रतं परम् । सर्वलोकहितार्थं च वक्ष्ये तद्व्रतसिद्धये ॥ २ ॥ अहिंसाव्रतरक्षार्थ द्वितीय सद्व्रत जिनै' । कीर्तित गृहिणा सार भाषासमितिसयुतम् ॥३॥ ये वदन्ति न च स्थूलमलीक वादयन्ति न । परैर्न चानुमन्यन्ते तेषा सत्यव्रत भवेत् ॥ ४ ॥ हित ब्रूयान्मित ब्रूयाद् ब्रूयात्सन्मधुर वच. । बुधैर्निंदादिसत्यक्त सर्वसत्त्वसुखप्रदम् ॥ ५ ॥ हितं स्वस्य भवेद् यत्तद् वचन धर्मकारणम् । यशःप्रद च पापादित्यक्त वद त्व सर्वदा ॥६॥ परस्यापि हित सार रागद्वेषविवर्जितम् । वक्तव्य च बचो नित्यं धर्मं सवेगद बुधैः ॥ ७ ॥ आगमोक्तमनिंद्य च विकथादिपराङ्मुखम् । धर्मोपदेशनायुक्त वदन्ति सद्वचो बुधा' ॥ ८ ॥ हितमुद्दिश्य यत्किंचिदुक्त भो कठिन वचः । असत्य वा परस्यापि तत्सत्य गदित जिनैः

ही बतलाया है ॥ ९ ॥ जो दूसरोंको दुःख उत्पन्न करनेवाले हों, कानोंको दुःख देनेवाले हो, और जीवोंका वध वा बंधन करनेवाले हों ऐसे सत्य वचनोंको भी विद्वान लोग असत्य ही कहते हैं ॥१०॥ सत्यरूपी सारभूत अमृत वचनोंसे जीवोंको यश प्राप्त होता है, प्रतिष्ठा प्राप्त होती है और धर्मकी प्राप्ति होती है और असत्य वचनोंसे वध बंधन आदि अनेक प्रकारके दुःख प्राप्त होते है ॥ ११ ॥ इस संसारमें जब सब जीवोंको सुख देनेवाले, सबका हित करनेवाले, और पूज्य ऐसे सत्य-रूपी अमृत वचन उपस्थित है फिर भला ऐसा कौन बुद्धिमान् है जो निंद्य, कठोर और झूठ वचनोंको कहे ॥ १२ ॥ जो पुरुष सदा सत्य वचनोंकी सीमामें ही रहता है कभी असत्य नही बोलता, उसे अग्नि सर्प आदि कोई भी पीड़ा नही दे सकते ॥ १३ ॥ सत्य वचनोके ही कारण यह प्राणी इस संसारमें देव और मनुष्योके द्वारा पूज्य होता है तथा परलोकमें स्वर्ग मोक्षादिके सुख प्राप्त करता है ॥ १४ ॥ जो वाक्य कर्कश हों, कठोर हों, निंद्य हों, पापमय उपदेशसे परिपूर्ण हों, किसी मर्मको कहनेवाले हों, दूतपनेके कामको करनेवाले हों, धर्मसे रहित हो, दूसरोंको क्रोध उत्पन्न करनेवाले हों, कडवे हों, दूसरोंकी निंदा करनेवाले हो, अभिमान प्रगट करनेवाले हों, राग उत्पन्न करनेवाले हों, शोक करनेवाले हों, समस्त जीवोंको भय उत्पन्न करनेवाले हों, हंसी करनेवाले हों, कामोद्रेक उत्पन्न करनेवाले हो, मुनियोंमें दोष लगानेवाले हो, असत्य हो, दुख देनेवाले हों, विचार रहित हों, शास्त्रोंसे विरुद्ध हों, अपने गुणोंकी प्रशंसा करनेवाले हों, मूर्ख लोगोंको ठगनेवाले हों, धर्मविरुद्ध हों, देशविरुद्ध हों, कृष्णलेश्या आदिमें डुबानेवाले हों, विकथा आदिको सूचित करनेवाले हो, और नीच लोगोंके द्वारा कहनेयोग्य हों, हे मित्र ! ऐसे वचन कंठगत प्राण होनेपर भी नही कहने चाहिये । तू ऐसे वचनोका

॥ ९ ॥ परपीडाकर यत्तद्वच सत्कर्णदु खदम् । वधवंधादिक सत्यमसत्य गदित जिनै. ॥ १० ॥ सारसत्यामृतादगी यशः पूजादिकं भजेत् । सद्धर्मादिमसत्येन बधवधादिक च भो ॥११॥ सति सत्यामृते पूज्ये हिते सर्वसुखाकरे । अलीक कटुक निंद्य वचन को वदेत् सुधी ॥१२॥ सत्यसीमादियुक्तस्य वाऽसत्यरहितस्य वै । अग्निसर्पादया नैव पीडा कुर्वन्ति केचन ॥ १३ ॥ सत्येन वचसा प्राणी पूजनीयो भवेद्ध्रुवम् । नैरैर्दैवैरिहामुत्र स्वय मुक्त्यादिक श्रयेत् ॥ १४ ॥ कर्कश निष्ठुर निंद्य पापाढ्य मर्मसूचकम् । दूतकर्मकरं त्यक्तधर्मं चापरकोपदम् ॥१५॥ कटुकं परनिंदादियुक्त गर्वादिकारणम् । सराग शोकसम्पन्न सर्वजीवभयप्रदम् ॥ १६ ॥ हास्यादिप्रेरकं कामकारण . मुनिदूषितम् । असत्य दुःखदं त्यक्तविचार शास्त्रदूरगम् ॥ १७ ॥ आत्मगुणप्रशसादिकरं मूढप्रतारकम् । धर्मदेशविरुद्ध च कृत्स्नक्लेशादिसागरम् ॥ १८ ॥

सर्वथा साग कर ॥ १५–१९ ॥ असत्य वचन कह कह कर ही दुष्ट पुरुषोंने अनेक कुशास्त्र रचकर लोगोंको व्याकुल और धर्मसे परान्मुख कर दिया है ॥ २० ॥ झूठ बोल बोल कर ही अपने आत्माको तथा अन्य लोगोंको ठगनेवाले और धर्म मार्गसे ही द्रव्य कमानेवाले धूर्तोंने हठपूर्वक अनेक कुशास्त्रोंको रचा है ॥ २१ ॥ असत्य वचनोंके प्रभावसे ही जिनशासनके भीतर और जिनशासनके बाहर अनेक मत मतांतर उत्पन्न होगये हैं ॥२२॥ नीच मुखरूपी वामीमें जिह्वारूपी सर्पिणी रहती है वह असत्यरूपी हलाहल विषसे भरेहुए मुखसे अनेक लोगोंको खा डालती है ॥ २३ ॥ भिष्टा भक्षण कर लेना अच्छा, परंतु अपनी जिह्वासे हिंसा करनेवाले, पाप और दुःख उत्पन्न करनेवाले झूठ वचन कहना कभी अच्छा नहीं ॥ २४ ॥ इन तीनो लोकोंमें असत्य वचनोंके समान अन्य कोई पाप न आज तक हुआ है और न हो सकता है इसलिये हे मित्र ! विषैले सर्पके समान शीघ्र ही तू इसका साग कर ॥ २५ ॥ इस असत्य वचनके फलसे ही लोग गूंगे, बहिरे होते हैं, उनके मुंहमें अनेक रोग होजाते हैं, उनका स्वर बुरा होता है और वे मूर्ख होते हैं ॥२६॥ इसी प्रकार सत्य वचनके फलसे ज्ञान बढता है, विद्या बढती है, विवेक बढता है, अच्छा मीठा स्वर होता है, वचनकी चतुरता आती है, सभाको जीतनेवाला वादी होता है और अच्छा कवि होता है ॥ २७ । जो मनुष्य इस सत्यव्रतको अतीचार रहित पालन करता है वह स्वर्गादिकके तथा राज्यादिकके सुख भोगकर अंतमें मुक्तिलक्ष्मीका स्वामी होता है ॥ २८ ॥

विकथादिकरं सर्वनीचलोकोदितं वचः । त्यज त्वं सर्वथा मित्र प्राणैः कण्ठगतैरपि ॥ १९ ॥ असत्यवचनाल्लोको वराको व्याकुलीकृतः । रचयित्वा कुशास्त्रं भो खलैर्धर्मपरान्मुखैः ॥२०॥ मृषावादेन लोकोऽयं धूर्तैः स्वपरवंचकैः । धर्ममार्गात्सुद्रव्यार्थमुत्पथे पतितो हठात् ॥२१॥ जैनशासनमध्ये च बाह्ये श्रीजिनशासनात् । असत्यबलतो नूनं जाता सर्वे मतान्तराः ॥ २२ ॥ असद्वदनवल्मीके जिह्वाख्या सर्पिणी स्थिता । असत्यकुविषास्येन खादत्येव बहून् जनान् ॥ २३ ॥ अमेध्यभक्षणं श्रेष्ठं न च वक्तुं स्वजिह्वया । हिंसाकरं मृषावादं दुःखपापाकरं नृणाम् ॥२४॥ असत्यसदृशं पापं न भूतं न भविष्यति । नास्ति लोकत्रये तस्मात्त्यज त्वं हि विषादिवत् ॥ २५ ॥ नृणां मूकवधिरांहंसुपरोगादिसंचयम् । दुःस्वरत्वं च मूर्खत्वं जायतेऽनृतभाषणात् ॥ २६ ॥ ज्ञानं विद्या विवेकं च सुस्वरत्वं वचःपटुम् । वादित्वं सुकवित्वं च सत्याज्जीवा भजन्त्यहो ॥२७॥ अतिचारविनिर्मुक्तं सत्याख्यं यो व्रतं चरेत् । नाकराज्यादिकं प्राप्य मुक्तिनाथो भवेत्स ना ॥ २८ ॥ भो भगवन्नतीचारान् दया कृत्वा प्ररूपय । व्रतशुद्ध्यर्थमत्रैव सत्यव्रतमलप्रदान् ॥ २९ ॥ कृत्वा सुहृदयं वत्स सकलपादिविवर्जितम् । श्रृणु

प्रश्न—हे भगवन् ! इस व्रतको शुद्ध पालन करनेके लिये इस सत्य व्रतमें दोष उत्पन्न करनेवाले अतिचारोंको कृपाकर कहिये ॥ २९ ॥

उत्तर—हे वत्स ! तू हृदयके सब संकल्प—विकल्पोंको छोड़कर सुन ! तेरे लिये मैं उन अतिचारोंको कहता हूं ॥३०॥ मिथ्याउपदेश, रहोभ्याख्यान, कूटलेखक्रिया, न्यासापहार और साकारमंत्रभेद ये सत्य व्रतमें दोष लगानेवाले पांच अतीचार गिने जाते हैं ॥ ३१–३२ ॥ जो अपने किसी कार्यकी सिद्धिके लिये अथवा द्रव्य कमानेके लिये झूठा उपदेश दिया जाता है सो मिथ्योपदेश नामका पहिला अतीचार गिना जाता है ॥३३॥ जो किसी द्रव्यके लोभसे अथवा अन्य किसी प्रयोजनसे स्त्री पुरुषोंके द्वारा अन्यथा अन्य किसीके द्वारा किये हुए छिपे कार्यको प्रगट करता है उसके वह रहोभ्याख्यान ( एकांतमें किए हुए कार्यको प्रगट करना ) नामका अतीचार कहलाता है ॥ ३४ ॥ जो किसी दूसरेको ठगनेके लिये झूठे लेख लिखता है उसके कूटलेखक्रिया नामका तीसरा अतीचार लगता है ॥३५॥ किसीके धरोहर रक्खे हुए धनमेंसे जो थोडा देता है उसमेंसे कुछ रख लेता है उसके न्यासापहार नामका चौथा अतीचार होता है ॥३६॥ जो किसी छल कपटसे अथवा किसीकी चेष्टा देखकर दूसरेके हृदयकी वातको जानकर उसे अन्य लोगोंके सामने प्रकाशित करता है वह साकारमंत्रभेद नामका पांचवां अतीचार कहलाता है ॥३७॥ जो पुरुष इन अतीचारोंको छोड़कर सत्य भाषण करता है वह स्वर्गादिकके सुख भोगकर शीघ्र ही मोक्ष प्राप्त करता है ॥३८॥ संसारमें असत्य वचन अनेक कुगतियोंके कारण हैं, गूंगे, बहिरे आदि अनेक रोगोंके बीजभूत हैं, नरकमें प्रवेश करानेवाले हैं, स्वर्ग-मोक्षके अद्वितीय शत्रु हैं, अनेक कठिन दुःख देनेवाले हैं और पाप—संतापके

तेऽहं प्रवक्ष्यामि व्यतीचारान् व्रतस्य भो ॥३०॥ आद्यो मिथ्योपदेशश्च रहोभ्याख्यानसंज्ञक । कूटलेखक्रिया न्यासापहारश्च भवेत्तत ॥३१॥ साकारमंत्रभेदश्च व्यतीचारा भवन्त्यमी । पंचैवाप्यनृतत्यागव्रतस्य दोषदायकाः ॥३२॥ कार्यमुद्दिश्य यो सत्य उपदेशो हि दीयते । परस्य द्रव्यलाभार्थं सः स्यादादौ व्यतिक्रमः ॥ ३३ ॥ अनुष्ठित च प्रच्छन्नं स्त्री भर्तृभ्या प्रकाश्यते । प्राप्य लोकजनैर्यत्तद् रहोभ्याख्यानमुच्यते ॥ ३४ ॥ परस्य वचनार्थं यः कूटलेखादिकं लिखेत् । कूटलेखक्रिया नाम्ना भवेत्तस्य व्यतिक्रम ॥ ३५ ॥ न्यासात्स्वामिनो योऽपि धनं स्वल्प ददाति भो । अतिचारो भवेत्तस्य स्तोकमाहृत्य तत्स्वयम् ॥३६॥ गृहीत्वा परमर्थं यः प्रपंचेनापि चेष्टया । प्रकाशयति लोकाग्रे अतिचारं लभेत् सः ॥३७॥ एतद्दोषपरित्यक्तं सूनृतं यो वदेद्वचः । स एव संवर प्राप्य नाकं याति क्रमात् शिवम् ॥३८॥ सुबोधरगतिहेतु मूकरो-

बीज हैं इसलिये हे मित्र ! तू मोक्ष प्राप्त करनेके लिये ऐसे असत्य वचनोंका सर्वथा त्यागकर ॥३९॥ इसी प्रकार सत्य वचन
नरकरूपी घरको बन्द करनेके लिये किवाड़ हैं, स्वर्ग-मोक्षके मित्र हैं, श्री जिनेन्द्रदेव और गणधरदेव भी इनकी सेवा करते हैं,
ये समस्त विद्याओंके देनेवाले हैं, अपने आत्माका परम कल्याण करनेवाले हैं, सर्वथा निर्दोष हैं और जीवोंकी हिंसासे
सर्वथा रहित हैं इसलिये हे वत्स ! आगामी सुख प्राप्त करनेके लिये तू भी ऐसे सारभूत सत्य वचनोंके भाषण करनेका
नियम ले ॥ ४० ॥ जो बुद्धिमान् स्वर्ग-मोक्ष प्राप्त करनेके लिये सदा प्रतिष्ठित सत्य वचन कहते हैं वे इस लोकमें ही राजा
और देव विद्याधरोंके द्वारा पूज्य गिने जाते हैं ॥ ४१ ॥

प्रश्न—हे प्रभो ! इस सत्य व्रतके माहात्म्यसे जिसने इस संसारमें प्रतिष्ठा प्राप्त की है उसकी कथा कृपाकर मुझे
सुना दीजिये ॥ ४२ ॥

उत्तर—हे मित्र ! तू चित्त लगाकर सुन, मैं मोक्ष प्राप्त करनेके लिये कल्याण करनेवाली धनदेवकी कथा तुझे
सुनाता हूं ॥ ४३ ॥ अनेक मनुष्योंसे भरे हुए इस जम्बूद्वीपके पूर्वविदेह क्षेत्रमें जैनधर्मसे अत्यन्त शोभायमान एक पुष्क-
लावती देश है। उसकी पुंडरीकिणी नगरीमें एक धनदेव नामका वैश्य रहता था। वह धनदेव सदा सत्य भाषण ही
करता था। उसी नगरीमें एक दुष्ट जिनदेव रहता था ॥ ४३-४४ ॥ किसी एक समय धनदेव और जिनदेव दोनों ही
व्यापारके लिये देशांतर गये उन्होंने विना किसी अन्यकी साक्षीके परस्परमें यह तय कर लिया था कि हमारे व्यापारमें जो
कुछ लाभ होगा उसे हम दोनों आधा आधा बांट लेंगे ॥ ४६ ॥ वहां जाकर उन्होंने पुण्यकर्मके उदयसे बहुतसा द्रव्य कमाया

---

त्यज सकलमसत्यं त्वं सदा मुक्तिहेतोः ॥ ३९ ॥ नरक-
गाढिबीज, नरकगृहप्रवेश स्वर्गमोक्षैकशत्रुम्। इहपरभवदुःख पापसन्तापबीज, त्वमपि वद सुसार सत्यवाक्य सुखाय
गृहकपाट नाकमोक्षैकमित्र, जिनगणधरसेव्य सर्वविद्याकर भो। स्वपरहितमदोष जीवहिंसादित्यक्त, सुसत्यव्रतमाहात्म्यात्प्राप्ता पूजेह
॥ ४० ॥ य सुधी स्वर्गमुक्त्यर्थं व्रत सत्यप्रतिष्ठितम्। धत्ते स पूज्यता याति चेहैव नृसुरासुरैः ॥४१॥ धनदेवभवा वक्ष्ये कथा
जन्मनि। प्रभो तस्य कथा सारा स्वदयया समाविश ॥ ४२ ॥ निधाय स्ववशे चित्त श्रृणु मित्र ! शुभप्रदाम्। नगर्यां पुडरीकिण्या
मुक्त्यै तवाद्य ताम् ॥ ४३ ॥ जम्बूद्वीपे जनाकीर्णे विदेहे पूर्वनामनि। पुष्कलादिवती देशे जैनधर्माकरे वरे ॥ ४४ ॥ निःसाक्षिका च व्यवस्था
धनदेवो वणिक् भवेत्। सत्यवाद्यपरस्तत्र जिनदेवोतिदुष्टधीः ॥४५॥ अर्द्धमर्द्ध स्वलाभस्य गृह्णीण्यावो धनम् इति।

व्रतोंको पालन करनेके लिये और स्वर्ग-मोक्षके सुख प्राप्त करनेके लिये अनेक भेदोंसे भरे हुए और व्यर्थ ही पाप उत्पन्न करनेवाले इन अनर्थदंडोका तू त्यागकर ॥ ८६ ॥

अब आगे गुण बढानेके लिये भोगोपभोग संख्यान नामके तीसरे गुणव्रतको कहते हैं। यह गुणव्रत कामेंद्रियको दमन करनेके लिये है ॥ ८७ ॥ जो बुद्धिमान लोग भोग और उपभोगोकी संख्या नियत कर लेते हैं उसीको भगवान जिनेन्द्रदेव भोगोपभोग परिमाण नामका श्रेष्ठ व्रत कहते हैं ॥ ८८ ॥ पीनेके पदार्थ, भोजनके पदार्थ, तांबूल, गंध, पुष्प आदि जो पदार्थ एकवार काममें आते हैं उनको श्रीगणधरदेव भोग कहते हैं ॥ ८९ ॥ वस्त्र, आभूषण, शय्या, सवारी, घर, स्त्री, हाथी, घोडे आदि जो बार २ सुख देते हैं उनको विद्वान् लोग उपभोग कहते हैं ॥ ९० ॥ हे भव्य ! तू अदरक आदि कंदमूलका भक्षण करना सर्वथा छोड दे क्योंकि वह पाप देनेवाला अनंतानंत जीवोंका समुदाय है इसलिये वह अभक्ष्य ही है ॥ ९१ ॥ उन अदरक आदि कंदमूलोंके विदारण करनेसे जहां एक जीवका मरण होता है वहीपर अनन्तानन्त जीवोंका मरण अवश्य होजाता है ॥ ९२ ॥ कंदमूलोंमें पानी और बीजका संयोग होनेसे जहां एक प्राणीकी उत्पत्ति होती है वहीं अनन्तानन्त जीवोंकी उत्पत्ति होजाती है ॥९३॥ ककडी आदि जिन फलोंमें सिरा संधिका निश्चय न हो वा गन्ना आदिकी गांठ हो उसमें अनन्तानन्त प्राणियोंका निवास रहता है ॥ ९४ ॥ तोडनेसे जिसका समान भाग होजाय (जिस प्रकार चाकूसे काटते हैं वैसा एकसा टुकड़ा होजाय) अथवा छिन्नभिन्न होजानेपर भी जो उग आवे पैदा होजाय ऐसे फल वा

अनेकभेदसकीर्णं वृथा पापप्रदं त्यज। व्रतायानर्थदंड च स्वर्गमोक्षसुखाप्तये ॥८६॥ भोगोपभोगसंख्यानं तृतीयं सद्गुणव्रतम्। कामेन्द्रियदमनार्थं वक्ष्ये च गुणहेतवे ॥ ८७ ॥ भोगस्यैवोपभोगस्य संख्यामाक्रियते बुधैः। तदेवाहुर्जिना भोगोपभोगाख्यं व्रतं शुभम् ॥ ८८ ॥ पानाशनादि ताम्बूलगंधपुष्पादिगोचरः। वारैक सुखदो भोग उक्तः श्रीगणनायकैः ॥८९॥ वस्त्राभरणसद्यानगृहस्त्रीतुरगादिजम्। उपभोगो बुधैर्ज्ञेयो मुहुर्मुहु सुखप्रदः ॥९०॥ शृंगवेरादिकंदादिभक्षणं त्यज सर्वथा। अनन्तानन्तजीवानामभक्ष्यमिव पापदम् ॥९१॥ यत्रैको म्रियते जीवस्तत्रैव मरणं भवेत्। प्राणिनामप्यनन्तानामार्द्रकादिविघातनात् ॥ ९२ ॥ यत्रैको जायते प्राणी तत्रोत्पत्तिर्भवेद्ध्रुवम्। अनन्तांगिनां लोके च नीरबीजादियोगतः ॥९३॥ यत्र न ज्ञायते दक्षे सिरा संधिश्च निश्चलम्। पर्वापि स्यान्नगादीनां तत्रानन्तांगिसंस्थितिः ॥९४॥ समभंगो भवेद्यस्तु छिन्नभिन्नः प्ररोहति। वृक्षः स एव विज्ञेय आगमेऽनंतकायिकः ॥ ९५ ॥ सर्षपेण समं कन्दं ये खादन्ति शठा ध्रुवम्।

वृक्ष अनन्तकायिक कहलाते हैं ॥ ९५ ॥ जो मूर्ख सरसोंके समान भी कंदमूल खाते हैं वे अनन्त जीवोंका भक्षण करनेके कारण मरकर परलोकमें अनेक दुर्गतियोंमें परिभ्रमण करते हैं ॥ ९६ ॥ जो रोगी सुख प्राप्त करनेके लिये कंदमूलका भक्षण करता है वह अनेक प्रकारके रोगोंसे पीड़ित होकर नरकरूपी कूएंमें पडता है ॥ ९७ ॥ तिलके समान जरासे कंदमूलमें भी अनन्त जीवोंका निवास रहता है इसलिये जो मिथ्यादृष्टी उस कंदमूलका भक्षण करते है वे उन सब जीवोंको खा जाते हैं ॥ ९८ ॥ कंदमूल अनन्त जीवोंका पिंड है यह समझकर भी जो उसे भक्षण करते है वे अत्यन्त नीच हैं उन्हें कौनसे पाप लगेंगे अथवा उनकी कौनसी गति होगी इस वातको हम जान भी नहीं सकते ॥ ९९ ॥ इसलिये मनुष्योंको विपके समान सब तरहके कंदमूलका साग कर देना चाहिये क्योंकि उसमें अनन्त जीवोंकी राशि सदा उत्पन्न होती रहती है ॥ १०० ॥ नीम आदिके फूल भी अनेक सूक्ष्म जीवोंसे भरे हुए होते है तथा उनमें त्रस जीव उत्पन्न होते रहते हैं उनके खानेसे सब तरहके पाप होते हैं इसलिये हे मित्र ! इनका शीघ्र ही सागकर देना चाहिये ॥ १०१ ॥ बुद्धिमानोंको पुण्य संपादन करने व जिह्वा आदि इंद्रियोंको दमन करनेके लिये पाप उत्पन्न करनेवाले पत्तोंवाले शाक व कीडोसे भरे हुए पुष्प आदि सबको जानकर साग-कर देना चाहिये ॥ १०२ ॥ विद्वानोंको जीवोंकी रक्षा करनेके लिये पाप उत्पन्न करनेवाले बेलकी गिरी जामुन छोटे वेर आदि सबका साग कर देना चाहिये ॥ १०३ ॥ बेंगन, तरबूज, कुंहडा (पेठा वा काशीफल) वा और भी जो कुछ लोकमें वा शास्त्रोंमें सदोप हों दूषित हों उन सबका त्याग कर देना चाहिये ॥ १०४ ॥ पुण्यवान मनुष्योंको पापोंसे डरनेके लिये और धर्म पालन करनेके लिये जिनमें दोप अदोपका संदेह हो ऐसे अजान फलोंका भी त्याग कर

---

दुर्गतिं यान्ति तेऽमुत्रानन्तजीवप्रभक्षणात् ॥९६॥ रोगादिपीडितो यस्तु अत्ति कन्द सुखाप्तये । स रोगभाजन भूत्वा श्वभ्रकूपे पतिष्यति ॥९७॥ तिलमात्रसमे कन्दे चानन्तजीवसस्थिति. । तस्य भक्षणतो भुक्त्वा सर्वे जीवा. कुदृष्टिभिः ॥९८॥ योऽनन्तजीवसंयुक्त ज्ञात्वा कन्द च खादति । निकृष्टस्तस्य किं पाप का गतिर्वा न वेद्म्यहम् ॥९९॥ अतस्त्याज्य नैरेरेतत्कन्दमूलकदम्बकम् । हालाहलमिवानन्त जीवराशिसमुद्भवम् ॥१००॥ निम्बादिकुसुम सर्वं सूक्ष्मसत्त्वसमाकुलम् । त्रसागिसम्भृतं मित्र ! सर्वपापाकर त्यज ॥ १०१ ॥ पत्रशाकं त्यजेद्धीमान् पुष्प कीटसमन्वितम् । ज्ञात्वा पुण्याय जिह्वादिदमनायाशुभप्रदम् ॥१०२॥ कीटाढ्य विल्वजम्ब्वादिबदरीनां फल बुध. । त्यजेत्पापाकर सर्वजीवरक्षादिहेतवे ॥१०३॥ वृन्ताकं हि कलिंग वा कूष्माडादिफल तथा। अन्यद्वा दूषित लोके शास्त्रे वा वर्जयेत्सुधीः ॥१०४

देना चाहिये ॥ १०५ ॥ हे भव्य ! पापोंको दूर करनेके लिये मक्खनका भी त्याग कर देना चाहिये क्योंकि मक्खन भी अनेक सूक्ष्म जीवोंसे भरा हुआ है, महा निंद्य है अनेक दोषोंको उत्पन्न करनेवाला है और नरकके दुख देनेवाला है ॥१०६॥ विना कतरी हुई साबूत सुपारी छुहारे आदि फलोंमें भी जीव रहते हैं इसलिये अभक्ष्य पदार्थोंका त्याग करनेके लिये विवेकी पुरुषोंको ऐसे फलोंका भी सदाके लिये त्यागकर देना चाहिये ॥१०७॥ जो नीच कीडोंसे भरे हुए साबूत फलोंको खाता है वह अनेक कीडोंको खा जानेके कारण मांस भक्षीके समान समझा जाता है ॥ १०८ ॥ पापोंसे डरनेवाले बुद्धिमानोंको दो दिनसे ऊपरके दही और छाछका त्याग कर देना चाहिये क्योंकि दो दिनके बाद उसमे अनेक एकेंद्रिय दो इन्द्रिय जीव उत्पन्न होजाते हैं ॥ १०९ ॥ पापोंसे डरनेवाले मनुष्योंको सुख प्राप्त करनेके लिये दो दिनके ऊपरका सब प्रकारका भोजन छोड देना चाहिये क्योंकि उसमें दो दिनके बाद एकेंद्रिय, दो इन्द्रिय, तेइन्द्रिय आदि जीव उत्पन्न होजाते हैं ॥ ११० ॥ अग्निपर पका हुआ जो अन्न दुर्गंधयुक्त होगया हो उसका स्वाद बिगड गया हो तो अभक्ष्य और अशुभ समझकर उसे भी छोड़ देना चाहिये ॥ १११ ॥ जो जिह्वा इंद्रियसे ताडित होकर अचार खाते हैं वे उसमें पडनेवाले अनेक कीडोंका मांस खानेके कारण नीच लोगोके समान समझे जाते हैं ॥ ११२ ॥ हे मित्र! प्राणोका नाश होनेपर भी अचार नहीं खाना चाहिये और जिसपर सफेदी आजाती है ऐसी फूली हुई चीज भी अनेक कीडोंसे भरी हुई होती है इसलिये वह भी नहीं खानी चाहिये क्योंकि ऐसे पदार्थोंका खाना भी नरक और तिर्यचगतिके दुःखोंका कारण है

अज्ञातादिफल दोपादोषसशयद त्यजेत् । धर्माय पापसत्रस्तो वर वा पुण्यधी पुमान् ॥१०५॥ सूक्ष्मजीवभृत श्वभ्रे नवनीत कुदुःखदम् । दोषाकर महानिंद्य जहि त्व पापहानये ॥१०६॥ पुगीफलादिसर्वं चाभग्न जीवसमन्वितम् । अभक्ष्यपरिहारार्थं त्याज्य नित्य विवेकिभि ॥१०७॥ अभग्न कीटसयुक्त फल भुक्ते द्वि योऽधम । आमिषाशीसमो ज्ञेय सोऽपि कीटादिभक्षणात् ॥१०८॥ दधितक्रादिक सर्वं त्यजेदूर्ध्वं दिनद्वयात् । सुधी पापादिभीतस्तु भृत द्व्येकेन्द्रियादिभिः ॥१०९॥ सर्वाशन न च ग्राह्य दिनद्वययुतै नरै. । एकाद्वित्रिसयुक्तमेनोभीतै सुखाप्तये ॥११०॥ स्वस्वादुपरिसत्यक्त दुर्गंधादिसमन्वितम् । अन्न तद्वन्हिसजात त्यजाखाद्यमिवाशुभम् ॥१११॥ अच्छानकं प्रखादन्ति जिह्वया दण्डिता हि ते । नीचजातिसमा ज्ञेयास्ते कीटामिषभक्षणात् ॥११२॥ अच्छानक नचादेय सुहृत प्राणात्ययेऽपि भो । पुष्पिकाकीटसछन्न श्वभ्रतिर्यग्गतिप्रदम् ॥११३॥ भक्षयन्ति शठा ये भो अन्नतक्रादिक स्थितम् । दिनद्वयेन कीटादिखादनान्नीचनृसमा ॥ ११४ ॥

॥ ११३ ॥ जो मूर्ख छाछमें अन्नको दो दो दिन रखकर ( रावरी वा महेरी बनाकर ) खाते हैं वे अनेक कीडोंको खा-जानेके कारण नीचोंके समान समझे जाते हैं ॥ ११४ ॥ जो जिह्वालंपटी मूर्ख अभक्ष्य पदार्थोंका भक्षण करते हैं वे अपार पापभारके कारण परलोकमें नरकरूपी महासागरमें डूबते हैं ॥ ११५ ॥ मनुष्योंको विप मिला भोजन खालेना अच्छा, एक प्राणीको मार डालना अच्छा परंतु अनंत जन्मोंतक दुःख देनेवाले अभक्ष्य पदार्थोंका भक्षण करना अच्छा नहीं ॥११६॥ यही समझकर श्रावकोंको धर्म और व्रतोंको शुद्ध रखनेके लिये अभक्ष्य फलोंका भिष्टाके समान दूरसे ही त्याग कर देना चाहिये ॥ ११७ ॥ जो पदार्थ अपने लिये अनिष्ट हो अथवा उंटनीका दूध आदि अनुपसेव्य ( जिसे सद्गृहस्थ सेवन न करते हों ) हो ऐसे समस्त पदार्थोंका त्याग कर व्रत धारण करना चाहिये ॥ ११८ ॥ गणधर देवोंने गृहस्थोंको सुख पहुंचानेके लिये भोगोपभोगोंका त्याग करनेकेलिये यम और नियम बतलाये हैं। भोगोपभोगोंका जन्मपर्यंत त्याग करना यम है और कुछ दिनके लिये त्याग करना नियम है ॥ ११९ ॥ जो सदोप वा निर्दोप पदार्थ जन्म पर्यंतके लिये त्याग किया जाता है वह बुद्धिमानोंको मोक्ष देनवाला यम कहलाता है ॥ १२० ॥ तथा धर्मपालन करनेके लिये जो भोगोपभोग पदार्थोंका महीना पंद्रहदिन दो महीना चार महीना वर्ष दिन आदिकी संख्या नियत कर त्याग किया जाता है वह स्वर्गकी संपदा देनवाला नियम कहलाता है ॥१२१॥ बुद्धिमान लोगोंको परलोकके सुख प्राप्त करनके लिये अपनी शक्तिको प्रगट कर भोगोपभोगके समस्त पदार्थोंमें यम नियम धारण करना चाहिये ॥ १२२ ॥ छहों रसोसे परिपूर्ण भोजन, पान, कुंकुम, पुष्प, तांबूल, गीत, नृत्य, ब्रह्मचर्य स्नान, आभूपण, वस्त्र, वाहन, शयन, आसन और सचित्त पदार्थोंकी संख्या

ये जिह्वालपटा मूढा अभक्ष्य भक्षयन्ति च। तेऽमुत्र पापभारेण मज्जन्ति नरकार्णवे ॥११५॥ वरं विषाशनं नृणां वरंकप्राणनाशनम्। न भक्षणं भवानन्तजन्मदुःखविधायकम् ॥११६॥ मत्वा सदा फलं त्याज्यमभक्ष्यं श्रावकोत्तमैः। धर्मव्रतादिशुद्ध्यर्थममेध्यमिव दूरतः ॥११७॥ अनिष्टं यद्भवेत्स्वस्यानुपसेव्यं हि वस्तु यत्। उष्ट्रादुग्धादिकं तच्च सर्वं त्यक्त्वा व्रतं कुरु ॥ ११८ ॥ यमश्च नियमः प्रोक्तो योगादीनां गणाधिपैः। यावज्जीवेतरेणैव गृहस्थस्य सुखाप्तये ॥११९॥ यावज्जीवं त्यजेद्वस्तु किंचिद्वस्त्वादिकं बुधः। सदोषं निर्दोषं वा भजेन्निर्वृतिदं यमम् ॥१२०॥ भोगादिकं त्यजेद्वस्तु मासवर्षादिसंख्यया। धर्माय नियमं सोऽपि श्रयेन्नाकगृहांगणम् ॥ १२१ ॥ यमं वा नियमं कुर्यात्सुधीर्भोगादिवस्तुषु। स्वशक्तिं प्रकटीकृत्य परलोकसुखाप्तये ॥१२२॥ भोजने षट्रसे पाने कुंकुमादिविलेपने। पुष्पताम्बूलगीतेषु नृत्यादौ

नियत कर प्रतिदिन उन सबका प्रमाण नियत कर लेना चाहिये ॥ १२३–१२४ ॥ मुहूर्त, दिन रात्रि, पक्ष महीना छह-महीना आदिका नियम लेकर भोगोपभोगोंकी मर्यादा नियत कर लेनी चाहिये ॥ १२५ ॥ भोगोपभोगोंकी संख्या नियत कर लेनेसे मन और इंद्रियां वशमें होजाती हैं और मनुष्योंको तृष्णा, क्रोध, लोभ आदि सब विकार वा अंतरंग शत्रु नष्ट हो जाते हैं ॥१२६॥ भोगोंमें संतोष धारण करनेसे मनुष्योंको संतोषजन्य सुख प्राप्त होता है, कीर्ति और प्रतिष्ठा बढती है तथा भोगोपभोगोंकी अनेक संपदाएं प्राप्त होती हैं ॥१२७॥ ज्ञानी पुरुषोंको भोगोपभोगोंका परिमाण नियत कर लेनेसे इस संसारमें आनन्द प्राप्त होता है, स्वर्गमोक्षका साधन महा धर्मध्यान प्रगट होता है तथा परलोकमें इन्द्र चक्रवर्ती आदिकी ऋद्धियां और विभूतियां प्राप्त होती हैं और तीनों लोकोंको क्षोभ उत्पन्न करनेवाला तीर्थंकर पद प्राप्त होता है ॥१२८–२९॥ इसलिये बुद्धिमानोंको विधिपूर्वक भोगोपभोग पदार्थोंकी संख्या नियतकर लेनी चाहिये। बिना व्रतोंके एक घडी भी कभी व्यतीत नहीं करनी चाहिये ॥१३०॥ जो नष्ट बुद्धिवाले नीच पुरुष भोगोपभोगोंकी संख्या नियत नहीं करते वे सदा समस्त पदार्थोंका भक्षण करते रहनेके कारण सज्जन लोगोंमें पशु माने जाते हैं ॥१३१॥ बिना यम नियमके मूर्ख लोग दरिद्री होते हैं और तृष्णासे अनेक पापोंको उत्पन्न कर दुर्गतियोंमें परिभ्रमण करते हैं ॥१३२॥ जो धनी पुरुष इच्छापूर्वक भोगोपभोग संपदाओंको ग्रहण करते हैं वे बिना नियमके दरिद्री होकर दुर्गतिमें परिभ्रमण करते हैं ॥ १३३ ॥ जो गृहस्थ सन्तोषरूपी अमृतको पीकर भोगोंकी तृष्णाका

ब्रह्मचर्यके ॥१२३॥ स्नानभूषणवस्त्रादौ वाहने स शयनासने । सचित्तवस्तुसंख्यादौ प्रमाणं भज प्रत्यहम् ॥ १२४ ॥ भोगोपभोगमर्यादां व्रताना नियम कुरु । मुहूर्तदिनसद्रात्रिपक्षमासायनादिभि ॥१२५॥ भोगादिसंख्यया यान्ति वशं चित्तेन्द्रियादय । पुसां नश्यति तृष्णा च क्रोधलोभादिविद्विष ॥ १२६ ॥ भोगसन्तोषतो नृणां सुख सन्तोषजं भवेत । ख्यातिपूजादिलाभ न बहुभोगादिसम्पद ॥ १२७ ॥ आनन्दश्च महाधर्म्यध्यान स्वर्मुक्तिसाधनम् । इहामुत्र महत् ऋद्धिरिन्द्रचक्र्यादिगोचरा ॥१२८॥ त्रैलोक्यक्षोभकं तीर्थंकरत्व चापि जायते। भोगादिसंख्यया लोके सदा सज्ज्ञानचेतसाम ॥१२९॥ तस्माद्भोगादिसंख्यानं कर्तव्य विधिवद्बुधै । व्रतशून्या न कर्तव्या चैकापि घटिका कचित ॥१३०॥ भोगसंख्या न कुर्वन्ति येऽधमा नष्टबुद्धय । पशवस्ते मता सद्भि सर्वभक्षणतो भृशम् ॥१३१॥ नियमेन विना मूढा दारिद्र्यादिसमन्विता । तृष्णया पापमादाय दुर्गतिं यान्ति निश्चितम् ॥१३२॥ इच्छया येऽति गृह्णन्ति धनाढ्या भोगसम्पद । ते नियमाद्विना प्राप्य दारिद्र्य यान्ति दुर्गतिम् ॥ १३३ ॥ त्यजन्ति भोगतृष्णा ये पीत्वा सन्तोषजामृतम् । गृहस्था मुनितुल्यास्ते कीर्तिता

त्याग कर देते हैं वे जैन शास्त्रोंमें मुनियोंके समान माने जाते हैं ॥ १३४ ॥ समस्त भोगोपभोगोंका त्याग कर देनेसे गृहस्थ भी मुनिके समान माना जाता है और भोगोकी इच्छा करता हुआ मुनि भी गृहस्थके समान नीच श्रेणीमें गिना जाता है ॥ १३५ ॥ हे विद्वन् ! यही समझकर तुझे धर्म मोक्ष और सुखकी प्राप्तिके लिये थोडेसे भोगोमें सन्तोष देनेवाली भोगोपभोगोंकी संख्या नियत कर लेनी चाहिये ॥ १३६ ॥ जो बुद्धिमान अतीचारोंको छोडकर भोगोंकी संख्या नियत करते हैं वे सोलहवें स्वर्गके सुख भोगकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ १३७ ॥

प्रश्न—हे प्रभो ! मुझपर दयाकर उन भोगोपभोगपरिमाणके अतीचारोंको कहिये ।

उत्तर—हे भव्य ! तू चित्त लगाकर सुन, मै उन अतीचारोंको कहता हूं ॥ १३८ ॥ विषयानुपेक्षा, अनुस्मृति, अतिलौल्य, अतितृष्णा और अनुभव ये पांच भोगोपभोग परिमाणके अतिचार गिने जाते हैं ॥१३९॥ जो उपेक्षा त्याग वा उदासीनताको छोडकर आदर पूर्वक सदा भोगोपभोगोको भोगता रहता है उसके विषयानुपेक्षा (विषयोंसे उदासीन न होना) नामका अतिचार लगता है ॥१४०॥ जो मूर्ख विषयोंको भोगकर पीछेसे उनके सुख और सुंदरताका स्मरण करता है उसके अनुस्मरण नामका अतिचार लगता है ॥ १४१ ॥ जो अत्यन्त कामातुर और लोलुपी होकर उन भोगोंका भोग करता है और अत्यन्त लोभके कारण फिर भी उनकी इच्छा करता हैं उसके अतिलौल्य नामका अतिचार होता है ॥१४२॥ अत्यन्त लोलुपताके कारण जो आगामी कालके लिये भी भोगोंकी इच्छा करता है उसके व्रतमें अतितृष्णा नामका अति-

---

श्रीजिनागमे ॥ १३४ ॥ गृहस्थो मुनिना याति सर्वभोगादिवर्जनात् । गृहस्थवन्नीचता नित्य मुनिस्तु भोगवाञ्छया ॥१३५॥ इति मत्वा त्वया धीमन् ! विधेया स्वल्पभोगदा । भोगोपभोगसत्सख्या धर्ममुक्तिसुखाप्तये ॥ १३६ ॥ अतीचारविनिर्मुक्ता भोगसख्या भजन्ति ये । गत्वा षोडशमे नाके क्रमाद्यान्ति शिवालयम् ॥१३७॥ प्रभो ! मद्दया कृत्वा व्यतीपातान्निरूपय। शृणु भो ! एकचित्तेन वक्ष्येऽहं ते व्यतिक्रमान् ॥१३८॥ स्याद्विषयानुपेक्षा हि ततोनुस्मृतिरुच्यते । अतिलौल्य भवेच्चातितृष्णा चानुभवोंगिनाम् ॥१३९॥ य उपेक्षां परित्यज्य भुक्ते भोगाननारतम् । आदरात्तस्य जायेत चानुपेक्षाव्यतीक्रम ॥१४०॥ ये भुक्त्वा विषयान् पश्चाद्धत्तेऽनुस्मरण शठ । अतीचारो भवेत्तस्य सुखसौंदर्यलक्षणम् ॥१४१॥ कामातुरोऽतिगृद्धो यो भुक्ते भोगान्पुनश्च तान् । इच्छेच्चपोऽतिलोभेन भजेद्व्रतव्य तिक्रमम् ॥१४२॥ भाविकालेपि भोगान् य. वांच्छत्यत्यन्तलोभत । अतितृष्णाव्यतीपातो व्रतस्य जायते पुन ॥१४३॥ भुक्ते भोगादिक योऽत्यासक्त्या काले यदा

चार लगता है ॥ १४३ ॥ जो अत्यन्त आसक्त होनेके कारण जब कभी असमयमें भी भोगोंका भोग करता है उसके भोगोपभोग परिमाण नामके गुणव्रतमें अनुभव नामका अतिचार लगता है॥ १४४ ॥ जो गृहस्थ केवल काम पीडाको दूर करनेके लिये थोडेसे भोगोको सेवन करते है उनके ये अतीचार नहीं लगते ॥ १४५ ॥ जिस प्रकार चोर कोतवालकी मृत्यु चाहता है उसी प्रकार सम्यग्दृष्टी पुरुष चारित्र मोहनीय कर्मके उदयसे विषयोंका सेवन करते हैं ॥ १४६ ॥ यह समस्त भोगोपभोगोंका परिमाण मोक्षके सुखका कारण है, पुण्यरूपी वनको वढानेके लिये प्रबल मेघ है, पापरूपी वृक्षको जलानेके लिये अग्नि है, अनंतसुखरूपी गुणका कारण है और स्वर्गकी सीढियोंके समान है इसलिये हे विद्वन् ! मोक्ष प्राप्त करनेके लिये तू भोग और उपभोगोका परिमाण सदाके लिये नियत कर ॥ १४७ ॥ हे भव्य जीव ! यह भोगोपभोग परिमाण नामका व्रत समस्त गुणोंका समुद्र है, दोपरूपी वृक्षोंको जलानेके लिये अग्नि है, विद्वान् लोग भी इसकी सेवा करते हैं, स्वर्ग मोक्षका यह एक अद्वितीय कारण है, नरकरूपी घरको बंद करनेके लिये किवाड है, पाप तथा संतापोंको दूर करनेवाला है और गुणोसे परिपूर्ण है। इसलिये हे मित्र ! तू मन वचन कायसे इस व्रतका पालन कर ॥१४८॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमे तीनो गुणव्रतोंका निरूपण करनेवाला
यह सत्रहवा परिच्छेद समाप्त हुआ।



तदा। गुणव्रतस्य तस्याप्यनुभवः स्यादतिक्रमः ॥४४॥ स्वल्प भोगादिक योऽपि सेवन्ते गृहमेधिनः। कामपीडा व्यथार्थं ते न लभन्ते व्यतिक्रमान् ॥ ४५ ॥ चौरो मृत्यु समीहेत कोट्टपालान् यथा तथा। सद्दष्टिर्विषयान् भुक्ते वृत्ताचरणयोगतः ॥ ४६ ॥ शिवसुखगृहमार्गं सर्वभोगस्य नित्य, शुभवनघनमेघ पापवृक्षव्रजाग्निम्। अतिसुखगुणहेतु स्वर्गसोपानभूत कुरु बुध परिमाण चोपभोगस्य मुक्त्यै ॥ १४७ ॥ सकलगुणसमुद्र दोषवृक्षानल वे, बुधजनपरिसेव्य नाकमोक्षैकमार्गम्। नरकगृहकपाट पापसन्तापदूर, भज मनुजगुणाढ्य सद्व्रत त्व त्रिधा भो ॥ १४८ ॥

इति श्रीभट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे गुणव्रतत्रयप्ररूपको नाम सप्तदशम परिच्छेद ।

# अथ अठारहवां परिच्छेद ।

जो अनंतगुणोके सागर हैं जो गुणस्वरूप है जिनराज है और जिन्होने कर्मरूप शत्रुओकी सब संतान नाश कर दी है ऐसे श्री अरनाथ तीर्थंकरको मै कर्मरूप शत्रुओको नाश करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ इसप्रकार गुण- व्रतोंका निरूपणकर अब मै भव्य जीवोका उपकार करनेके लिये शिक्षाको संपादन करनेवाले शिक्षाव्रतोंको कहता हूं ॥२॥ देशावकाशिक, सामायिक, प्रोषधोपवास और दानके साथ होनेवाला वैयाव्रत्य ये चार शिक्षाव्रत कहलाते हैं ॥ ३ ॥ दशो दिशाओंकी मर्यादा नियतकर जो बुद्धिमान उसके बाहर नहीं जाते भीतर ही रहते है उनके श्रीजिनेन्द्रदेव देशावकाशिक व्रत कहते है ॥४॥ इस संसारमें जो दिनोंकी संख्या नियत कर उतने दिनोंके लिये दिग्व्रतका उपसंहार करना दिशाओंकी मर्यादा और घटा लेना देशावकाशिक व्रत कहलाता है ॥ ५ ॥ श्रीजिनेन्द्रदेव वन, घर, नदी, गांव, खेत, कोस, योजन आदिको देशावकाशिककी सीमा बतलाते है अर्थात् देशावकाशिक व्रतमें इनकी सीमा नियत करनी चाहिये अथवा कोस और योजनोके द्वारा सीमा नियत करनी चाहिये ॥ ६ ॥ श्रीजिनेन्द्रदेव इस देशावकाशिक व्रतकी दिन पक्ष महीना छह महीना एक वर्ष आदिको कालकी मर्यादा कहते है अर्थात कालकी अवधि नियत कर देशावकाशिक व्रत धारण करना चाहिये ॥ ७ ॥ जिसने अपने हृदयमें देशावकाशिक व्रत धारण कर लिया है उसके मर्यादाके बाहर मन वचन कायसे पांचो पापोंकी प्रवृत्ति नही होती इसलिये मर्यादाके बाहर समस्त जीवोंकी हिंसाका त्याग होजानेसे उसके अणुव्रत भी महाव्रतके

---

अथाष्टादशम सर्गः ।

अरतीर्थं गुण वन्दे अनन्तगुणसागरम् । नष्टकर्मारिसन्तान जिनेशमरिशान्तये ॥१॥ गुणव्रतानि व्याख्याय वक्ष्ये शिक्षाव्रता- न्यहम् । उपकाराय भव्याना शिक्षासम्पादनानि च ॥२॥ देशावकाशिक पूर्वं तत. सामायिक भवेत् । सत्प्रोषधोपवासश्च वैयावृत्य सुदान- जम् ॥३॥ मर्यादीकृत्य देशस्य मध्ये तिष्ठन्ति धीधना । वहिर्न च ततो गीत जिनैर्देशावकाशिकम् ॥४॥ देशावकाशिक लोके भवेदस्य हि तत्क्षणम् । दिनादिसख्यया सर्वं दिकुसहारोपशान्तये ॥५॥ वनदेशनदीग्रामक्षेत्रक्रोशादियोजनै. । देशावकाशिकस्यैव जिना सीमामुशन्ति वै ॥६॥ दिनादिपक्षमासैक ऋत्वयनाब्दगोचरा । कालावधिर्जिनैरुक्ता आद्यशिक्षाव्रतस्य भो ॥७॥ मर्यादा परतो न स्यात्पञ्चपापप्रवर्तनम् ।

लिये कल्पना किये जाते हैं। भावोंमें प्रत्याख्यानावरण कषायका उदय होनेसे उसके महाव्रत हो तो सकते नहीं पर मर्यादाके बाहर उसके कोई पाप भी नहीं होता इसलिये उसके अणुव्रत मर्यादाके बाहर महाव्रतके समान गिने जाते ॥ ८–९ ॥ देशावकाशिक व्रतको धारण करनेवाले पुरुषके, सन्तोष धारण होता है, जीवोंकी दया करनेरूप महा पुण्यकी प्राप्ति होती है और तृष्णा लोभ आदि विकार सब उसके नष्ट होजाते हैं ॥ १० ॥ इसलिये हे मित्र ! धर्म धारण करनेके लिये और व्रतोंको पालन करनेके लिये चंचल परिणामोंको छोड़कर कालकी मर्यादा कर तथा घर आदिकी सीमा नियतकर तुझे यह देशावकाशिक व्रत अवश्य धारण करना चाहिये ॥ ११ ॥ जो मनुष्य समस्त अतिचारोंको छोडकर इस देशावकाशिक व्रतको धारण करते हैं उनके घरके आंगनमें स्वर्गकी लक्ष्मी अपनेआप आजाती है ॥ १२ ॥

प्रश्न–हे स्वामिन् ! कृपाकर देशावकाशिक व्रतके अतिचारोंको निरूपण कीजिये ।

उत्तर–हे वत्स ! सुन, अब मैं इस व्रतके पांचो अतिचारोंको कहता हूं ॥ १३ ॥ प्रेषण, शब्द, आनयन, रूपाभिव्यक्ति, और पुद्गलक्षेपण, ये पांच अतिचार देशावकाशिकके कहलाते हैं ॥ १४ ॥ जो स्वयं मर्यादा किये हुए देशके भीतर रहकर भी मर्यादाके बाहर किसी दूसरेको भेजता है उसके प्रेषण नामका पहिला अतिचार लगता है ॥ १५ ॥ जो मनुष्य मर्यादाके भीतर रहता हुआ भी काम करनेवालोंको मर्यादाके बाहर देखकर उनको काम लगानेके लिये या भीतर बुलानेके लिये खकारकर या और किसी प्रकारके शब्दोंका इशारा करता है वह भी दोषी ही है अर्थात् उसके शब्द नामका दूसरा अतिचार लगता है ॥ १६ ॥ अपनी नियत की हुई मर्यादाके बाहर रक्खे हुए पदार्थोंको अपने किसी कामके लिये किसी

मनोवाक्काययोगेन व्रताधिष्ठितचेतसा ॥८॥ तस्मान्महाव्रतायेव कल्पन्तेऽणुव्रतान्यपि । प्रमाणतो बहिर्भागे नृणा घातादिवर्जनात् ॥ ९ ॥ सन्तोष स समाधत्ते पुण्यं जीवदयादिकम् । आशालोभादिनाश च धत्ते देशव्रतो गृही ॥१०॥ चचलत्व परित्यज्य कुरु देशावकाशिकम् । कालादिसख्यया मित्र ! सद्धर्माय व्रताय च ॥११॥ त्यक्त्वा सर्वानतीचारान् ये देशविरतिं नराः । कुर्वन्ति च भवेत्तेषा स्वर्गलक्ष्मीर्गृहागणे ॥१२॥ स्वामिनो मे व्यतीपातान् सदिशस्व व्रतस्य वै । वक्ष्येऽह शृणु ते वत्स ! व्रतपचव्यतिक्रमान् ॥१३॥ प्रथम प्रेषण शब्दो भवेच्चानयन तत । रूपाभिव्यक्तिरप्येव पुद्गलक्षेप एव हि ॥ १४ ॥ यो मर्यादीकृते देशे स्वय स्थित्वा ततो बहि । अन्यस्यप्रेषण दत्ते व्यतीचार लभेत् स ॥१५॥ सख्यादेशाद्बहिर्दृष्ट्वा यो ना कर्मकरान् प्रति । खात्करणादिक चक्रे कार्यार्थं सोऽपि दोषभाक् ॥१६॥ तद्देशाद्बहिरन्य-

मनुष्यके द्वारा मगाना आनयन नामका अतिचार है ॥ १७ ॥ अपनी नियत की हुई मर्यादाके भीतर रहकर भी काम करनेवालोको अपना रूप दिखाकर उनसे कोई काम लेना रूपाभिव्यक्ति नामका अतिचार है ॥१८॥ जो मर्यादाके भीतर रहकर भी मर्यादाके वाहर ईंट पत्थर ढेले आदि फेंककर उनके इशारेसे अपने सेवकोंसे वा अन्य किसीसे काम कराना पुद्गलक्षेपण नामका अतिचार है ॥ १९ ॥ जो नियत की हुई मर्यादाके वाहर न तो किसीको भेजना है न वाहरसे कुछ मंगाता है और न किसी प्रकारका इशारा करता है उसके व्रतमें कोई दोप नहीं लग सकता ॥ २० ॥ यही समझकर हे भव्य ! व्रतोंको पालन करनेके लिये तू धर्मको वढानेवाले और पापोंको नाश करनेवाले इस देशावकाशिक व्रतको वड़े प्रयत्नसे पालन कर ॥ २१ ॥

इसप्रकार शिक्षाव्रत कह चुके। अव आगे व्रतोंके लिये और श्रावकोंकी विशुद्धता वढानेके लिये पापोंको नाश करने-वाले सामायिकको कहते हैं ॥ २२ ॥ यह धर्मध्यान और शुक्लध्यानको प्रगट करनेवाला सामायिक श्री जिनेंद्रदेवने नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्र काल और भावके भेदसे छह प्रकारका वतलाया है ॥ २३ ॥ जो वुद्धिमान् शुभ और अशुभोंके भेदोंको सुनकर रागद्वेषका त्याग कर देता है उसके नाम सामायिक होता है ॥ २४ ॥ जो शुभ और अशुभरूप चेतन तथा जड़ पदार्थोंको देखकर रागद्वेषादिकका साग करता है उसका वह स्थापना सामायिक कहलाता है ॥ २५ ॥ जो सुवर्ण मिट्टी आदि पदार्थोंमें समान भाव रखता है उसके द्रव्य सामायिक होता है। यह द्रव्य सामायिक समतावालेके ही होता है अन्य

स्मान्नराद्वस्त्वादिक हि य । आनापयति कार्यार्थं दोषमानयन भवेत् ॥१७॥ स्थित्वा मर्याददेशे यो विधत्ते रूपसज्ञया । कार्यं कर्मकराणा च व्यतीपात भवेद्ध्रुवम् ॥१८॥ सेवकेभ्योऽपि यत्कार्यं लोष्टादिक्षेपसज्ञया । कारापयति तस्यैव भवेद्दोषो व्रतस्य वै ॥१९॥ मर्यादादेशतो बाह्ये कारापयति यो जन । प्रेषणादीन्न तस्य स्यादतीचारो मनागपि ॥ २० ॥ इति मत्वा कुरु त्व भो देशावकाशिक सदा । प्रयत्नेन व्रतायैव धर्मद पापनाशनम् ॥ २१ ॥ उक्त शिक्षाव्रत चाथे वक्ष्ये सामायिक तत । सागाराणा विशुद्ध्यर्थं व्रतायाशुभघातकम् ॥२२॥ नाम सस्थापनाद्रव्यक्षेत्रकालेपु श्रीजिनै । उक्त सामायिक भावे षड्विध धर्मशुक्लदम् ॥२३॥ शुभेतरविकल्प य श्रुत्वा नाम कदम्बकम् । रागादिक त्यजेद्धीमान् नाम सामायिकं श्रयेत् ॥ २४ ॥ दृष्ट्वा शुभाशुभ रूप चेतनेतरज हि य । त्यजेद्रागादिक सस्थापना सामायिकं भजेत् ॥२५॥ लोष्टहेमादिद्रव्येषु समचित्त करोति य । द्रव्यसामायिक तस्य भवेन्नान्यस्य सर्वथा ॥२६॥ शुभेतरप्रदेश य सुखदुःखादि-

किसीके नही ॥ २६ ॥ जो किसी शुभ देशमें सुख पाकर और अशुभ देशमें दुःख पाकर रागद्वेषका त्याग कर देता है वह क्षेत्र सामायिक कहलाता है ॥ २७ ॥ जो शीतकालमें तथा उष्णकालमें समता धारण करते हैं किसी कालको भी सुख वा दुःख देनेवाला नहीं मानते उनके काल सामायिक होता है इसमें कोई संदेह नहीं ॥ २८ ॥ जो मित्र शत्रु आदिमें रागद्वेष छोड़कर समताभाव धारण करते हैं उनके भाव सामायिक होता है ॥ २९ ॥ जो रागद्वेष आदि सब विकारोंको छोडकर अपने हृदयको समस्त पापोंसे रहित बना लेता है और धर्मध्यान धारण करता है उसके समस्त सुखोंकी खानि, स्वर्ग-मोक्षको देनेवाला और कर्मरूपी वनको जलानेके लिये दावानल अग्निके समान सारभूत सामायिक होता है ॥३०–३१॥ वह सामायिक किसी गुफामें, वनमें, पर्वतपर, सूने मकानमें, जिनालयमें वा अपने घरमें जहां कि न तो अधिक शीत हो न अधिक उष्णता हो, जहांपर चित्तमें समता बनी रहे, जहांपर कठोर शब्द न होते हो, स्त्रियां न हो, पशु न हो, लोग न हों, मित्र न हों, जो ध्यानके योग्य एकांत स्थान हो और जहांपर डांस मच्छर कीडे आदि न हो ऐसे स्थानपर एक धोतीके ( एक वस्त्रके ) विना अन्य सर्व बाह्य परिग्रहोंका त्यागकर प्रोषधोपवास अथवा एकाशन करके अवश्य सामायिक करना चाहिये ॥ ३२–३४ ॥ उस समय शरीरको निश्चल रखना चाहिये, भोंह चलाना मुंह मटकाना आदि सबका त्याग कर देना चाहिये, मुखपर समताभाव प्रगट होना चाहिये, हाथसे इशारा करना आदि सबका त्याग कर देना चाहिये ॥ ३५ ॥ बुद्धिमानोंको जिनालय अथवा घरमें उत्तरकी ओर मुंहकरके हाथ जोडकर और स्वस्थचित्त होकर खडे होना चाहिये ॥ ३६ ॥ संकल्प विकल्प आदिका त्यागकर मनको स्थिर रखना चाहिये, घरकी चिंता सब छोड देनी चाहिये, तथा

---

सकुलम् । प्राप्य रागादिक हन्यात् क्षेत्रसामायिक भजेत् ॥२७॥ शीतोष्णादिषु कालेषु समता ये वितन्वते । कालसामायिक तेषा भवत्येव न सशय. ॥२८॥ त्यक्त्वा रागादिक योऽरिमित्रादिषु करोति ना । समताधिष्ठित भाव भावसामायिक श्रयेत् ॥ २९ ॥ स्वचित्त यो विधत्ते हि सर्वसावद्यवर्जितम् । त्यक्त्वा रागादिसदोह धर्मध्यानसमन्वितम् ॥३०॥ तस्य सामायिक सार भवेत्सर्वसुखाकरम् । स्वर्गमुक्तिकर कर्मकक्षदावानलोपमम् ॥३१॥ गह्वरादिवनाद्रौ वा शून्यागारे जिनालये । स्वगृहे तीव्रशीतादिवर्जिते चित्तसाम्यदे ॥३२॥ त्यक्तकर्कशशब्दस्त्रीपशुलोकादिके सुहृत् । एकान्ते ध्यानयोगे च दशकीटाद्यगोचरे ॥ ३३ ॥ एकवस्त्र विना त्यक्त्वा सर्वबाह्यपरिग्रहान् । प्रोषध चैकभक्त वा कृत्वा सामायिकं कुरु ॥३४॥ कृत्वा सुनिश्चल देह भ्रूविकारादिवर्जितम् । मुखादिसाम्यतापन्न त्यक्तहस्तादिसज्ञकम् ॥३५॥ उत्तराभिमुख

ध्यान और अध्ययनमें तत्पर रहना चाहिये ॥ ३७ ॥ उस समय बुद्धिमानोंको अपने हृदयमें धर्म संवेग और वैराग्य धारण करना चाहिये, रागद्वेष छोड देना चाहिये और सामायिक पाठके अर्थका चिंतवन करना चाहिये ॥३८॥ वाग्जाल, कठोर शब्द, विकथा आदिका त्याग कर देना चाहिये। सामायिक पाठको मधुर स्वरसे पढना चाहिये, स्वर अक्षर पदार्थ आदिका शुद्ध उच्चारण करना चाहिये, न जोरसे न धीरे पढना चाहिये, पाठके अक्षर न कम हो न अधिक हो। अपने आत्माको शुद्ध करनेके लिये शुभ और शुद्ध पाठ पढना चाहिये ॥ ३९–४० सबसे पहिले ईर्यापथ शुद्धि करनी चाहिये और फिर दो घडीका नियम लेकर चैत्य भक्तिका पाठ पढना चाहिये ॥ ४१ ॥ फिर वस्त्रसे वा अन्य किसी पीछी आदि साधनसे पृथ्वीको शुद्धकर पंचांग वा अष्टांग नमस्कार करना चाहिये ॥ ४२ ॥ फिर खडे होकर आत्माको शुद्ध करनेवाला कायोत्सर्ग करना चाहिये अर्थात् मोक्ष प्राप्त करनेके लिये नौवार नमस्कार मंत्र पढना चाहिये ॥ ४३ ॥ आदि और अंतमें बृहत् नमस्कार करना चाहिये अर्थात् एक एक प्रणाम करना चाहिये और तीन तीन आवर्त करना चाहिये ॥ ४४ ॥ तदनंतर बुद्धिमानोंको चौवीस तीर्थकरोंकी स्तुति करनी चाहिये तथा इसके आदि अंतमें भी एक एक नमस्कार और तीन तीन आवर्त करने चाहिये ॥ ४५ ॥ सामायिक करनेवालोंको एक एक व्युत्सर्गमें ( कायोत्सर्गमें जोकि आदि अंतमें किया जाता है ) चार चार नमस्कार और बारह बारह आवर्त करने पडते हैं ॥ ४६ ॥ फिर चैत्यस्तवन कर पांचो परमेष्ठियोंका स्तवन

---

चैत्यगेहादौ चान्हिसस्थित । सामायिक सुधी स्वस्थो विदध्यात्करकुड्मलम् ॥३६॥ मनःस्थिर विधायोच्चैः सकलपादिविवर्जितम् । गृहचिन्तादिसत्यक्तं ध्यानाध्ययनतत्परम् ॥ ३७ ॥ धर्मसवेगवैराग्याधिष्ठितं रागदूरगम् । सामायिकादिसूत्रस्य चार्थं सचिंतयेद्बुध ॥ ३८ ॥ त्यक्त्वा वाग्जालदु:शब्दविकथादिकदम्बकम् । तीव्रादिध्वनिनिर्मुक्त त्यक्तहीनाधिक शुभम् ॥३९॥ स्वराक्षरपदार्थादिशुद्ध सामयिकस्य भो । मधुरादिस्वरेणैव पठ सूत्रं स्वशुद्धये ॥४०॥ कृत्वेर्यापथसंशुद्धिं द्वयादिघटिकाकिताम् । मर्यादा च विधायादौ चैत्यभक्ति भजस्व भो ॥४१॥ नमस्कार कुरु त्वं भो प्रतिलिख्य धरा शुभाम् । वस्त्रेणान्येन वा धीर पञ्चागादिसमन्वितम् ॥४२॥ ऊर्ध्वीभूय पुनश्चैत्र कायोत्सर्गं विशुद्धिदम् । नमस्कारनवोपेत कुरु त्व भव्य मुक्तये ॥४३॥ आदावन्ते बृहन्नाम नमस्कारस्य त्व भज । एकैकं सत्प्रणाम च त्रितयावर्तसयुतम् ॥४४॥ चतुर्विंशतिलोकेशस्तवनस्यापि भो बुधाः। आदावन्ते नमस्कारं भजावर्तत्रयान्वितम् ॥४५॥ एकस्मिन्नेव व्युत्सर्गे नमस्कारचतुष्टयम् भवेयुः द्वादशावर्ता सामायिकवशात्मजाः ॥४६॥ चैत्यादिस्तवनं कृत्वा नु पंचपरमेष्ठिनाम्। कायोत्सर्गादिकं सर्वं कुरु लोकोत्तमात्मनाम् ॥४७॥

करना चाहिये। और फिर कायोत्सर्गादि समस्त क्रियाएं कर लोकोत्तम पांचों परमेष्ठियोंका स्तवन करना चाहिये ॥४७॥ हे भव्य ! मोक्ष प्राप्त करनेके लिये सामायिक करते समय चित्तको एकाग्रकर आदरपूर्वक व्युत्सर्ग आदि सब क्रियाएं करनी चाहिये ॥ ४८ ॥ वैराग्य परिणामोंको बढानेके लिये, आत्माका कल्याण करनेके लिये, और संवेग धारण करनेके लिये अनित्य अशरण आदि अनुप्रेक्षाओंका चिंतवन करना चाहिये ॥ ४९ ॥ यह शरीर अपवित्र है, संसार अनेक महा दुःखोंसे परिपूर्ण है और भोग नरकोंके दुःख देनेवाले हैं इसलिये शरीर संसार और भोगोंमें सदा विरक्त रहना चाहिये ॥ ५० ॥ छह द्रव्य और सातों तत्त्व सम्यग्दर्शनकी खानि हैं इसलिये हे भव्य ! छहों द्रव्योंमें, सातों तत्त्वोंमें और सारभूत रत्नत्रयमें सामायिक करते समय सदा अपनी भावनाएं रखनी चाहिये ॥५१॥ आज्ञाविचय, अपायविचय, विपाकविचय और संस्थान विचय ये चारों ही धर्मध्यान स्वर्गरूपी घरके आंगन हैं इसलिये सामायिकमें इन चारों धर्मध्यानोंको अवश्य धारण करना चाहिये ॥५२॥ सामायिक करते समय बुद्धिमानोंको ऐसा ही चिंतवन करना चाहिये जिससे इंद्रियां सब वशमें होजांय और मन निश्चल होजाय ॥५३॥ सामायिक करनेवाले धीरवीर पुरुषोंको प्रतिज्ञापूर्वक कातरलोगोंको भय उत्पन्न करनेवालीं शीत, उष्ण, दंशमसक आदि बाइसों परीषह सहन करनी चाहिये ॥५४॥ समताभावोंको धारण करनेवाले बुद्धिमानोंको तिर्यंच, देव मनुष्य और अचेतनोंके किये हुए तथा घोर दुःख देनेवाले उपसर्गोंको भी सहन करना चाहिये ॥५५॥ अनिष्ट संयोग, इष्ट वियोग और रोगसे उत्पन्न होनेवाले आर्तध्यान तथा निदानका भी त्याग कर देना चाहिये, क्योंकि यह चारों प्रकारका आर्तध्यान तिर्यंच योनिका कारण है ॥ ५६ ॥ सामायिक करनेवाले पुरुषको हिंसानंद, स्तेयानंद, अनृतानंद और विषय

एकचितेन मुक्त्यर्थं भव्य आदरसयुत । सुव्युत्सर्गादिकं सर्वं कुर्यात्सामायिकस्य वै ॥४८॥ विचिंतय त्वमनुप्रेक्षा अनित्याशरणादिका । वैराग्यादिविवृद्ध्यर्थं शर्मसंवेगमाकृथा ॥४९॥ देहसंसारभोगेषु वैराग्यं भावय स्फुटम् । अशुच्यातिमहादुःखश्वभ्रमार्गप्रदेषु भो॥५०॥ षड्द्रव्य सप्ततत्त्वेषु सम्यक्त्वाद्याकरेषु च । भावना कुरु भो भव्य साररत्नत्रयादिषु ॥ ५१ ॥ आज्ञापायविपाकाख्य संस्थानविचयात्मकम् । धर्म-ध्यान चतुर्भेदं भज स्वर्गगृहांगणम् ॥५२॥ येनाक्षाणि विलीयन्ते मनो भवति निश्चलम् । तदेव चिंतयेद्धीमान् स्थित सामायिके समे ॥५३॥ अति शीतोष्णदंशादिद्वाविंशति परीषहा । प्रतिज्ञानात्परैः धीरैः सोढव्या भीरुभीतिदा ॥५४॥ उपसर्गा हि सोढव्यास्तिर्यग्देव-नृना बुधैः । अचेतनादि जाताश्च दु खदा समसंयुतैः ॥ ५५ ॥ अनिष्टेष्टप्रसयोगे वियोगादिरुगादिजम् । तिर्यग्योनिकर चार्तं निदान

संरक्षणानंद ( हिंसामें आनंद मानना, झूठ बोलनेमें आनन्द मानना, चोरीमें आनन्द मानना और परिग्रहोंकी रक्षा करनेमें आनन्द मानना ) इन चारों प्रकारके रौद्रध्यानोंका त्याग कर देना चाहिये, क्योंकि ये चारो प्रकारके रौद्रध्यान नरकमें पटकनेवाले हैं ॥५७॥ आर्तध्यान और रौद्रध्यान ये दोनों प्रकारके ध्यान अपध्यान है, महा पाप उत्पन्न करनेवाले हैं और निंद्य हैं इसलिये सामायिक करनेवाले पुरुषोंको घोर उपसर्ग होनेपर भी इनसे बचते रहना चाहिये-इनका त्याग कर देना चाहिये ॥५८॥ व्रतोंको निर्दोष पालन करनेके लिये सामायिक करनेवालोंको तत्त्वोंके चिंतवनका अवलम्बन लेकर धर्मध्यान आदिके द्वारा सामायिकके समयकी वृद्धि करनी चाहिये अर्थात् धर्मध्यान धारणकर अधिक समय तक सामायिक करनेका अभ्यास करना चाहिये ॥ ५९ ॥ सामायिक करते समय वाह्य अन्तरङ्ग परिग्रह नहीं होते और न आरम्भ इंद्रियोंके विषय ही होते हैं तथा न कपाय ही होते है, अतएव सामायिकमें हिंसा आदि समस्त पापोंका त्याग होजानेके कारण उस समय गृहस्थोंके तेरह प्रकारका चारित्र होजाता है ॥६०-६१॥ सामायिक करता हुआ गृहस्थ समस्त परिग्रहोका त्याग कर देनेके कारण वस्त्रसहित मुनिके समान साधु अवस्थाको प्राप्त होजाता है ॥६२॥ यह गृहस्थ सामायिकके बलसे पहिलेके इकट्ठे किये हुए पापकर्मोका नाश करता है और नये कर्मोंको ग्रहण नहीं करता है ॥ ६३ ॥ सामायिक करनेवाला बुद्धिमान चित्तमें समता धारण करनेके कारण स्वर्ग राज्यका कारण ऐसा महापुण्य उपार्जन करता है ॥ ६४ ॥ जो भव्य जीव शुभ व्रतोंको करता हुआ सामायिक करता है वह सोलहवे स्वर्गकी संपदा पाकर मोक्षमें जा विराजमान होता है ॥ ६५ ॥

---

भव्य त्व त्यज ॥ ५६ ॥ हिंसानदानृतस्तेयार्थसरक्षणसमवम् । रौद्राख्य श्वभ्रद ध्यानं त्यजेत् सामायिकस्थ ना । महापापकरं निंद्यं दुर्ध्यानद्वयमंजसा । घोरोपसर्ग सजाते त्याज्य सामायिकान्वितै' ॥ ५८ ॥ धर्मध्यानादिसयोगैस्तत्त्वचिन्तावलम्बनै. । सामायिकादिकालस्य कुरु वृद्धिं व्रताय भो ॥ ५९ ॥ सामायिके न सन्त्येव बाह्येतरपरिग्रहा । आरम्भार्थेन्द्रियार्था कषायाश्च तदा नृणाम् ॥६०॥ त्रयोदशविध वृत्त जायते गृहिणां ध्रुवम् । सामायिकेन हिंसादि सर्वसावद्य वर्जनात् ॥ ६१ ॥ गृही सामायिकस्थोऽहि यतिभाव प्रपद्यते । सगादि त्यजनान्नून वस्त्रयुक्तो मुनिर्यथा ॥६२॥ नाशं पूर्वार्जितानां स विधत्ते पापकर्मणाम् । नूतनानि न गृह्णाति सामायिकबलाद्गृही ॥६३॥ महापुण्य समाधत्ते नाकराज्यादि कारणम् । समचित्तवशाद्धीमान् सामायिकसमन्वित ॥६४॥ सामायिकं विधत्ते यो भव्य' शुभव्रतादिभाक् । याति निर्वाणमेक स प्राप्य षोडशम दिवम् ॥६५॥ मुनि' सामायिकेनैव भव्य शास्त्रव्रतान्वित' । अत्यनसमभावेन याति ग्रैवे-

शास्त्रोंको जाननेवाले और व्रतोंको पालन करनेवाले भव्य मुनि सामायिकके कारण अत्यन्त समताभाव धारण करते हैं इसलिये वे अग्रिम (उत्तम) ग्रैवेयकमें ही जाकर जन्म लेते हैं ॥ ६६ ॥ सामायिकमें समस्त परिग्रहोंका त्याग होजाता है और समस्त अशुभ छूट जाते है इसलिये गृहस्थोंके लिये सामायिकके समान अन्य कोई भी धर्म किसीतरह नही होसकता ॥६७॥ यही समझकर बुद्धिमानोंको प्रतिदिन सवेरे ही उठकर धर्म धारण करनेके लिये सबसे पहिले पूर्णरीतिसे सामायिक करना चाहिये ॥ ६८ ॥ तदनंतर मनुष्योंको घरके काम करने चाहिये क्योंकि धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चारो पदार्थोंमें सबसे पहिले धर्म पुरुषार्थ ही कहा है ॥ ६९ ॥ इसी प्रकार चतुर पुरुषोंको दोपहरके समय भी पहिले धर्म और संवेगका कारण ऐसा शुभ सामायिक करना चाहिये और फिर भोजन करना चाहिये ॥ ७० ॥ तथा बुद्धिमानोंको धर्मकी सिद्धिके लिये शामके समयमें भी पहिले सारभूत सामायिक करना चाहिये और फिर शयन करना (सोना) चाहिये ॥ ७१ ॥ इस प्रकार प्रत्येक गृहस्थको प्रतिदिन तीन तीन वार सामायिक करना चाहिये और प्राण नाश होनेपर भी तथा महा रोगादिक होनेपर भी इस सामायिकके नियमका भङ्ग नही करना चाहिये ॥ ७२ ॥ जो बुद्धिमान सवेरे दोपहर शाम तीनों समय धर्मध्यान करते हैं वा सामायिक वा जप आदि करते हैं वे हिंसा आदिसे उत्पन्न हुए समस्त पापोंको नष्टकर महापुण्य उपार्जन करते है ॥ ७३ ॥ सामायिकमें बहुतसे आरम्भ और बहुतसे परिग्रहका भार भरा नहीं रहता इसलिये सामायिक करनेवाले गृहस्थ हलके जहाजके समान शीघ्र ही संसाररूपी समुद्रके पार होजाते है ॥७४॥ जो सामायिकके सूत्रपाठोंका पाठ नही कर सकते उन्हें एकाग्रचित्त होकर एकसौ पचास वार पंच नमस्कारमंत्रका जाप करना चाहिये ॥ ७५ ॥ जो गृहस्था-

यकेऽग्रिमे ॥६६॥ सामायिकसमो धर्मो न स्याद्गृहिणा क्वचित्। सर्वं संगपरित्यागात्सकलाशुभवर्जनात् ॥६७॥ इति मत्वा बुधैः पूर्वं प्रातरुत्थाय प्रत्यहम्। सामायिकं सुसम्पूर्णं कर्तव्यं धर्महेतवे ॥६८॥ पश्चाद्गृहादिकर्माणि कर्तव्यानि यतो जनैः। धर्मार्थकाममोक्षाणामादौ धर्मः प्रकीर्तितः ॥६९॥ मध्याह्नेपि तथा दक्षैः कृत्वा सामायिकं शुभम्। कर्तव्यं भोजनं पश्चाद्धर्मसंवेगकारणम् ॥ ७० ॥ प्रविधायपराह्णेऽपि सारं सामायिकादिकम्। कुर्वीध्वं शयनं पश्चाद्धो बुधा धर्मसिद्धये ॥७१॥ दिने दिने सदा तद्धि कार्यं वारत्रयं नरैः। प्राणान्तेऽपि न मोक्तव्यं महारोगादिकेऽथवा ॥७२॥ कालत्रयेषु कुर्वन्ति धर्मध्यानादिकं बुधाः। हत्वा हिंसादिजं पापं पुण्यं समर्जयन्ति ते ॥७३॥ कुबह्वारम्भद्रव्यादिभृतः सामायिके न भो। याति संसारनीरं च गृही सद्यानपात्रवत् ॥ ७४ ॥ सामायिकादि सत्सूत्रं पाठीकर्तुं क्षमा न ये। शतप-

श्रमरूपी रथमें लगे रहनेपर भी सामायिक नहीं करते, सदा पापकार्योंकी चितामें ही लगे रहते हैं वे नीच बैल हैं, इसमें कोई संदेह नहीं ।७६॥ जो अज्ञानी इस श्रेष्ठ पंच नमस्कार मंत्रका जाप नहीं करते उनका मुंह महापाप करनेवाले बिलके समान समझना चाहिये ॥ ७७ ॥ जो मनुष्य सामायिक, महामंत्र, स्तवन आदिसे भरपूर धर्मध्यानको नहीं करते हैं वे पापके कारण नरकमें ही पड़ते हैं ॥ ७८ ॥ यही समझकर तू सुखमें, दुःखमें, भयमें, मार्गमें, रोगमें, सोनेमें, बैठनेमें सर्व स्थानोंमें पदपदपर इस मंत्रराज ( पंच नमस्कार मंत्रका ) का जप कर ॥ ७९ ॥ जिसप्रकार परमाणुसे कोई छोटा नहीं है और आकाशसे अन्य कोई बड़ा नहीं है उसी प्रकार पंचनमस्कारमंत्रसे बढकर और कोई मंत्र इस संसारमें नहीं है ॥ ८० ॥ इस मंत्रराजके प्रतापसे शाकिनी, भूत, पिशाच, रोग, चोर, राज्यबंधन आदि किसी प्रकारका भय मनुष्योंको नहीं होता है ॥ ८१ ॥ जो जीव सातों व्यसनोंमें आसक्त थे और महा पापी थे वे भी मरनेके समय सब मंत्रोंके स्वामी इस पंच नमस्कार मंत्रका जपकर शुभ कर्मके उदयसे स्वर्गमें जा पहुंचे हैं ॥८२॥ इस मंत्रराजके प्रतापसे श्रेष्ठ लक्ष्मी भी विवेकी पुरुषोंके घरकी दासीके समान वश होजाती है और दरिद्रता सब नष्ट होजाती है ॥ ८३ ॥ मुझे तो ऐसा निश्चय है कि चिंतामणी रत्न, निधियां, कल्पवृक्ष और कामधेनु आदि सब इस पंच नमस्कार मंत्रके सदा कालसे चले आये सेवक ही हैं ॥ ८४ ॥ जो मनुष्य एकाग्रचित्तसे सारभूत पंच परमेष्ठियोंका ध्यान करते हैं वे इंद्र, चक्रवर्ती और तीर्थंकरकी संपदाको अवश्य प्राप्त होते हैं ॥ ८५ ॥ बहुत कहनेसे क्या लाभ है? थोडेसेमें इतना समझलेना चाहिये कि मंत्रके प्रभावसे तीनों लोकोंमें उत्पन्न

---

चाशन्नमस्कार ते जपन्त्वेकचित्तत ॥७५॥ सामायिक न कुर्वन्ति युक्ता गेहरथेऽधमा । पापचिन्तान्विता नित्य वृषभास्ते न सशय ॥७६॥ ये सत्पचनमस्कारान्न जपन्ति दुराशया । वदन बिलवत्तेषा महापापकर भवेत् ॥ ७७ ॥ सामायिकमहामन्त्रस्तवनादिकगोचरम् । धर्मध्यान न कुर्वन्ति श्वभ्रे चाघात्पतन्त्यहो ॥७८॥ इति मत्वा जप त्व च मन्त्रराज्य पदे पदे । सुखे दुःखे भये मार्गे व्याधौ च शयनासने ॥७९॥ यथाप्यणो पर नाल्प न महदगगनात्परम् । तथा पञ्चनमस्कारमंत्रान्मत्रो न विद्यते ॥ ८० ॥ शाकिनीगृहदुर्व्याधिचौरबंधनृपादिजम् । पुसा नश्याद् भय सर्वं मत्रराजप्रतापत ॥ ८१ ॥ सप्तव्यसनससक्ता महापापान्विता नरा । मरणे सर्वमंत्रेश प्राप्य स्वर्गे गता शुभात् ॥८२॥ सल्लक्ष्मीर्गृहदासीव वश याति विवेकिनाम् । मत्रराजप्रसादेन दारिद्रच प्रपलायते ॥८३॥ चिन्तामणिनिधिकल्पद्रुमकामदुघादय । मत्रराजस्य सर्वोऽपि मन्ये भृत्याश्चिरन्तना ॥ ८४ ॥ इन्द्रतीर्थेशचक्र्यादिभुवा लक्ष्मी भजन्त्यहो । सार पच गुरूणा सदृध्यानादेकाग्रतो

होनेवाले जितने सुख हैं उन सबको पाकर बुद्धिमान लोग मोक्षमें ही विराजमान होते हैं ॥ ८६ ॥ दिन रातमें जो पाप उत्पन्न होते हैं उन सबके क्षय होनेका कारण प्रतिक्रमण है इसलिये बुद्धिमानोंको शाम सवेरे दोनों समय प्रतिक्रमण अवश्य करना चाहिये ॥ ८७ ॥ उत्तम गृहस्थोंको धर्मध्यानकी सिद्धिके लिये अपनी शक्तिके अनुसार प्रतिदिन चारों प्रकारका स्वाध्याय करना चाहिये ॥ ८८ ॥ उत्कृष्ट श्रावकोंको रात्रिके समय धर्म पालन करनेके लिये और अहिंसा आदि व्रतोंकी रक्षा करनेके लिये प्रतिदिन दो योग धारण करने चाहिये अर्थात सुबह शाम दोनों समय ध्यान करना चाहिये ॥ ८९ ॥ जो उत्तम बुद्धिमान ऊपर लिखे आवश्यकोंको प्रतिदिन करते हैं वे मुनियोंके समान शुभ स्वर्गमें जाते हैं और फिर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ ९० ॥ क्षुल्लक व्रतोंको ( एक देश व्रतोंको ) धारण करनेवाले अणुव्रतियोंको प्रतिदिन समस्त आवश्यक करने चाहिये तथा रोग क्लेश आदि आजानेपर भी कभी नहीं छोडने चाहिये ॥ ९१ ॥ जिसप्रकार दांत रहित हाथी और दाढ रहित बाघ अपने काम करनेमें समर्थ नहीं होता उसी प्रकार आवश्यकोंको न करनेवाला मनुष्य अपने कर्मोंको नाश नहीं कर सकता ॥ ९२ ॥ जिसप्रकार समयपर बोया हुआ बटका बीज बहुतसे फलोंको फलता है उसीप्रकार अपने अपने समयपर किये हुए आवश्यक भी बहुतसे फलोंको फलते हैं ॥९३॥ जिस प्रकार असमयमें बोये हुए बटके बीजपर उत्तम फल नहीं लगते उसी प्रकार आवश्यक भी यदि समयपर नहीं किये जांय तो उनसे कर्म नष्ट नहीं हो सकते ॥९४॥

नरा ॥ ८५ ॥ किमत्र बहुनोक्तेन सुखं लोकत्रयोद्भवम् । प्राप्य मुक्तिं प्रयात्येव बुधा मंत्रप्रभावत. ॥८६॥ अहोरात्र्यादिजातस्य पापस्य क्षयकारणम् । प्रतिक्रमद्वयं कार्यमुभयो कालयो बुधै ॥ ८७ ॥ धर्मध्यानादिसिद्ध्यर्थं सत्स्वाध्यायचतुष्टयम् । यथाशक्ति हि कर्तव्यं नित्यमेव नरोत्तमैः ॥८८॥ योगद्वयमनुष्ठेयमुत्कृष्टश्रावकैः सदा । रात्रौ धर्माय चाहिंसाव्रतरक्षादिहेतवे ॥ ८९ ॥ इत्याद्यावश्यकं केऽपि प्रकुर्वन्ति बुधोत्तमाः । यान्ति स्वर्गं क्रमान्मोक्षं चानगारा इव शुभा ॥ ९० ॥ सर्वमावश्यकं नित्यं क्षुल्लकव्रतधारिभिः । अनुष्ठेयं न मोक्तव्यं रोगक्लेशादिके क्वचित् ॥९१॥ दन्तहीनो गजो व्याघ्रो दंष्ट्राहीन क्षमो न च । तथा नावश्यकेनापि हीनः कर्मनिपातने ॥९२॥ वटबीजं यथाकाले चोप्तं भूरिफलप्रदम् । भवेदावश्यकं तद्वत्कृतं कालान्वितात्मनाम् ॥९३॥ बीजयुक्तं यथाकाले न स्यात्तत्फलदायकम् ।

१ चारों प्रकारके स्वाध्यायसे वाचना, पृच्छना, अनुप्रेक्षा, आम्नायसे अभिप्राय जान पडता है क्योंकि धर्मोपदेश साधारण गृहस्थोंका मुख्य कार्य नहीं है ।

इसलिये हे मित्र ! सवेरे, दोपहर और शामको तीनो समय चार चार घड़ी पर्यंत प्रतिदिन सामायिक करना चाहिये ॥९५॥ चतुर पुरुषोको इन आवश्यक कार्योंमें अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार और असह्य अनाचार कभी नहीं करना चाहिये ॥ ९६ ॥ अपने मनसे शुद्धताकी कमी करना अतिक्रम कहलाता है और विषयोंमें आसक्त होना गृहस्थोंके लिये व्यतिक्रम कहलाता है ॥ ९७ ॥ प्रमादके कारण आवश्यकोंमें वा चारित्रमें आलस करना अतिचार है और अत्यन्त मूर्ख मनुष्य जो व्रतोका भंग कर देते है उसे अनाचार कहते हैं ॥ ९८ ॥ अपनी प्रतिज्ञामें तत्पर रहनेवाले बुद्धिमानोंको समस्त व्रतोंको विशुद्ध रखनेके लिये आवश्यकोंमे तथा व्रतादिकोंमें अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार, अनाचार आदि दोषोंका त्याग कर देना चाहिये ॥ ९९ ॥ जो समस्त अतिचारोंको छोडकर शुद्ध सामायिक करते हैं उनको समस्त पापोंसे रहित महाधर्मकी प्राप्ति होती है ॥ १०० ॥

प्रश्न—हे स्वामिन् ! कृपाकर मेरे लिये उन अतिचारोंका निरूपण कीजिये ?

उत्तर—हे वत्स ! मै उन दुःख देनेवाले अतिचारोंको कहता हूं, तू चित्त लगाकर सुन ॥१०१॥ वचनदुःप्रणिधान, कायदुःप्रणिधान, मनोदुःप्रणिधान, अनादर और अस्मरण ये पांच सामायिकके अतिचार गिने जाते हैं ॥ १०२ ॥ जो सामायिक करता हुआ भी अपने मौनव्रतको छोडकर बुरे वचन ( गाली, गलौच वा हिंसा आदि करनेवाले ) कहता है उसके दुःख देनेवाला वचन दुःप्रणिधान नामका अतिचार लगता है ॥१०३॥ जो सामायिक करता हुआ भी अपने स्थान

---

तथानावश्यकं पुंसामलं कर्मनिपातने ॥ ९४ ॥ आदौ मध्येऽवसाने च सत्घटिका चतुष्टयम् । तद्दिनस्य समादाय मित्र ! सामायिकं भज ॥९५॥ अतिक्रमो न कर्तव्यो दक्षैरावश्यकादिषु । व्यतिक्रमोऽप्यतीचारोऽप्यनाचारश्च दुस्सहः ॥९६॥ मनसा शुद्धिहीनेन भवेच्चातिक्रमोंगिनाम् । विषयादिप्रसक्तेन श्रयेज्जीवा व्यतिक्रमम् ॥९७॥ आवश्यके व्यतीचारः स्यादालसप्रमादतः । व्रतस्य भंगतः पुंसामनाचारो जडात्मनाम् ॥९८॥ इमे दोषा बुधैस्त्याज्या आवश्यकव्रतादिषु । सर्वव्रतविशुद्ध्यर्थं प्रतिज्ञातत्परैः सदा ॥९९॥ सर्वातिचारनिर्मुक्तं शुद्धं सामायिकं हि ये । भजन्ति जायते तेषामेतस्त्यक्त महावृषम् ॥१००॥ भट्टारक ! व्यतीपातान् कथय त्वं समादरात् । शृणु भो ते व्यतीपातान् कथयामि विरूपकान् ॥१०१॥ त्रिधा दुःप्रणिधानानि वाक्कायमनसां बुधाः । अनादरोऽस्मरणं च त्यजातीचारपंचकम् ॥१०२॥ सामायिकसमापन्नो वक्ति दुर्वचनादिकम् । त्यक्त्वा मौनं भजेन्मोऽपि व्यतीपातं कुदुःखदम् ॥१०३॥ कायचेष्टां विधत्ते यस्त्यक्त्वा स्थानासनादिकम् ।

वा आसनको छोडकर हाथ वा अन्य किसीके इशारेसे शरीरकी चेष्टा करते हैं उनके व्रतमें कायदुःप्रणिधान नामका अतिचार लगता है ॥१०४॥ जो सामायिक करते हुए भी समताभावको छोडकर अपने मनमें वध बंध आदिसे उत्पन्न होनेवाला अशुभ संकल्प विकल्प करते हैं उनके मनोदुःप्रणिधान नामका अतिचार लगता है ॥ १०५ ॥ जो मूर्ख अत्यन्त प्रमादके कारण विना ही आदरके शुभ सामायिकको करता है उसके अनादर नामका अतिचार लगता है ॥१०६॥ जो सामायिकमें होनेवाले नित्य कर्मोंको चंचल हृदयमे करता है ( चंचल हृदयके कारण कभी किसी क्रियाको व कभी किसी पाठको भूल जाता है ) उसके अस्मरण नामका अतिचार लगता है ॥ १०७ ॥ जो अपने समयपर पांचों अतिचारोंको छोडकर और बत्तीस दोषोंको टालकर सामायिक करता है वह अवश्य ही मोक्षपद प्राप्त करता है ॥ १०८ ॥

प्रश्न—हे प्रभो पुण्य उपार्जन करनेके लिये उन दोषोंको कृपाकर कहिये ?

उत्तर हे बुद्धिमान ! मन लगाकर सुन, अब मैं उन दोषोंको कहता हूं ॥ १०९ ॥ अनादृत, स्तब्ध, प्रविष्ट, परिपीडित, दोलायित, अंकुशित, कच्छपरिंगित, मत्स्योद्वर्त, मनोदुष्ट, वेदिकाबद्ध, भय, विभ्यत, ऋद्धिगौरव, गौरव, स्तनित प्रतिनीक, प्रदुष्ट, तर्जित, शब्द, हेलित, त्रिवलित, कुंचित, दृष्ट, अदृष्ट, संघकरमोचन, आलब्ध, अनालब्ध, हीन, उत्तरचूलिका, मूक, दुर्दर, मललित इन बत्तीस दोषोंको छोडकर हे मित्र ! तू सामायिक कर ॥ ११०—११४ ॥

हस्तादिसंज्ञया तस्य भवेद्दोषो व्रतस्य वै ॥१०४॥ कुर्वन्ति चित्तसंकल्पमशुभं वधबंधजनम् । समभावं परित्यज्य व्यतिचारं व्रजन्ति ते ॥१०५॥ आदरेण विना योऽधीर्विधत्ते समयं शुभम् । प्रमादेन विशालेन श्रयेद्दोषं व्रतस्य सः ॥१०६॥ नित्यकर्माणि एकाग्रचेतसा यः करोति न । सामायिकादिजातानि तस्य दोषं लभेत स ॥१०७॥ क्रियाकर्म विधत्ते यस्त्यक्त्वातीचारपंचकान् । कालद्वात्रिंशद्दोषांश्च लभते सोऽव्ययं पदम् ॥ गणिन् तान् मम दोषांश्च स्वपुण्याय प्ररूपय ॥१०८॥ वक्ष्येऽहं शृणु भो धीमन् कृत्वातिनिश्चलं मनः ॥१०९॥ अनादृतश्च तब्धः स्यात्प्रविष्टः स्यात्परिपीडितः । दोलायितोंकुशितोऽपि भवेत्कच्छपरिंगितः ॥११०॥ मत्स्योद्वर्तो मनोदुष्टो वेदिकाबद्ध एव हि । भयो विभ्यद्भवेदृद्धिगौरवो गौरवस्तथा ॥१११॥ स्तनितः प्रतिनीकश्च प्रदुष्टस्तर्जितस्तथा । शब्दश्च हेलितश्च त्रिवलितश्चैव कुंचितः ॥११२ ॥ दृष्टोऽदृष्टो भवेत्संघकरमोचन एव हि । आलब्धः स्यादनालब्धो हीन उत्तरचूलिकः ॥११३॥ मूकश्च दुर्दरो दोषो भवेत्सुललितः सुहृत् । द्वात्रिंशत्प्रमितान् दोषांस्त्यक्त्वा सामायिकं भज ॥११४॥ क्रियते यत्क्रियाकर्म प्रादरेण विना नरैः । अल्पभावयुतैस्तद्धि अनादृत इवोच्यते ॥११५॥ विद्यादिगर्वितो

जो मनुष्य सामायिककी क्रियाएं विना आदरके अपने थोडेमे भाव लगाकर करते हैं उनके अनादर (अनादृत) नामका दोष लगता है ॥११५॥ जो मूर्ख विद्या आदिके अहंकारसे हृदयमें उद्धतता धारणकर सामायिककी क्रियाओंको करता है उसके स्तब्ध नामका दोष अवश्य लगता है ॥ ११६ ॥ जो परमेष्ठियोंके अत्यन्त समीप बैठकर सामायिक करता है उसके प्रविष्ट नामका दोष लगता है ॥ ११७ ॥ जो अपने दोनों हाथोंसे जंघाओंका स्पर्श करता हुआ अथवा दबाता हुआ सामायिक करता है अथवा वंदना करता है उसके परिपीडित नामका दोष होता है ॥११८॥ जो अपने शरीरको झूलेके समान हिलाता हुआ सामायिक करता है अथवा जो अपने आत्माको चंचल रखता है, जिसके संदेह बना रहता है—सामायिक वंदना वा उसके फलमें जो संदेह रखता है उसके दोलायित नामका दोष लगता है ॥ ११९ ॥ जो अज्ञानी अंकुशके समान अपने अंगूठेको ललाट वा मस्तकपर रखकर सामायिक वा वंदना करता है उसके अंकुशित नामका दोष लगता है ॥ १२० ॥ जो कटिभागसे ( कमरसे ) कछुएके समान कुछ आगेको सरककर वंदना करता है उसके कच्छपरिंगित नामका दोष लगता है ॥ १२१ ॥ जो मच्छके समान एक ही बगलमें अथवा दोनों बगलोंमें वंदना करता है उसके मत्स्योद्वर्त नामका दोष लगता है ॥ १२२ ॥ जो दुष्ट आचार्य वा गुरुके ऊपर खेद प्रकाशित करता हुआ सामायिक वा वंदना करता है उसके मनोदुष्ट नामका दोष लगता है। १२३ ॥ जो दोनों हाथोंसे अपने शरीरको वा दोनों जंघाओंको बांधकर, दबाकर सामायिक वा वंदना करता है उसके वेदिकावद्ध नामका दोष लगता है ॥ १२४ ॥ जो मरण भय आदि सातों भयोंमें डरकर सामायिक

योऽधीरुद्धताशयसयुत । क्रियाकर्म विधत्ते य स्तब्धदोष श्रयेद्ध्रुवम् ॥११६॥ अत्यासन्नो हि यो भूत्वा सत्पचपरमेष्ठिनाम् । कुर्यात्सामायिक दोष प्रविष्टाख्य लभेत स· ॥११७॥ दोर्भ्यां जानुप्रदेश य सस्पृश्य परिपीड्य च । करोति वदना तस्य दोष. स्यात्परिपीडित ॥११८॥ आत्मान च चल कृत्वा सशयित्वा तनोति वा । तद्दोलामिव यो सोऽधीर्भजेद्दोलायिताभिधम् ॥११९॥ करागुष्ट ललाटे यो विधायाधीर्यथा-कुशम् । करोति वदना सोऽपि श्रयेद्दोषमिहाकुशम् ॥१२०॥ कटिभागेन यः कृत्वा कच्छपस्येव चेष्टितम् । तद्विधत्ते स आप्नोति दोषं कच्छपरिंगितम् ॥१२१॥ मत्स्यस्येव कटीभारोद्वर्तन यो विधाय वा । पार्श्वद्वयेन ता दध्यात् मत्स्यस्येव लभेत स· ॥१२२॥ सूर्यादीना हि यो दुष्टो भूत्वा ता मनसा भजेत् । क्लेशयुक्तेन वा तस्य मनोदुष्टोऽभिजायते ॥१२३॥ हस्ताभ्यां स्वशरीर यो बध्वा वापि प्रपीड्य तम् । जानुद्वय विधत्ते स वेदिकाबद्धदोषभाक् ॥ १२४ ॥ करोति वदना योऽपि मरणादिभयान्वितः । प्राप्य भयेन वा त्रस्तो भयदोष लभेत हि

वा वंदना करता है उसके भय नामका दोष लगता है ॥ १२५ ॥ जो परमार्थको न जानकर केवल गुरु आदिके डरसे ही सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके विभ्यत् नामका दोष लगता है ॥ १२६ ॥ चारों प्रकारका महासंघ मेरी भक्ति करेगा, मेरा गौरव करेगा यही समझकर जो अज्ञानी सामायिक वा वंदना करता है उसके ऋद्धिगौरव नामका दोष लगता है ॥ १२७ ॥ जो अपने सुखके लिये आसन आदिके द्वारा अपने माहात्म्यको प्रगटकर सामायिक वा वंदना करता है उसके गौरव नामका दोष लगता है ॥ १२८ ॥ जो गुरुको प्रसन्न करनेके लिये सबसे छिपकर सामायिक वा वंदना करता है उसके स्तनित नामका दोष लगता है ॥१२९॥ जो देव, गुरु वा योगियोंके प्रतिकूल होकर उनकी आज्ञाको न मानकर सामायिक वा वंदना करता है उसके प्रतिनीक नामका दोष लगता है ॥ १३० ॥ जो दूसरोंके साथ द्वेष वैर वा कलह करके भी मन वचन कायसे न तो दूसरोंसे क्षमा कराता है न क्षमा करता है-विना क्षमा करे कराये योंही सामायिक वा वंदना करता है उसके प्रदुष्ट नामका दोष लगता है ॥ १३१ ॥ जो अन्य शैक्ष्य आदिकोंको उंगलीसे तर्जनाकर भय उत्पन्न कर अथवा आचार्य वा गणमे तर्जित होकर सामायिक वा वंदना करता है उसके तर्जित नामका दोष लगता है ॥१३२॥ जो सामायिक करता हुआ भी मौन छोडकर बातें करता है उसके पाप बढानेवाला शब्द नामका दोष लगता है ॥ १३३ ॥ जो आचार्य आदि अन्य मुनियोंका तिरस्कार कर वचनसे उनका उपहासकर सामायिक वा वंदना करता है उसके हेलित नामका दोष लगता है ॥ १३४ ॥ जो कमर मोडकर, गर्दन टेढीकर वा छाती नवाकर अथवा भौंह चलाकर

---

॥१२५॥ गुर्वादिभ्यो विभीतो य क्रियाकर्म करोति वै । अज्ञातपरमार्थोऽपि विभ्यद्दोष लभेत स ॥१२६॥ चातुर्वर्ण्यमहासंघाद्भक्त्यादिगौरवेच्छया । यो बुधो वंदना दध्याल्लभते ऋद्धिगौरवम् ॥१२७॥ प्रकटीकृत्य माहात्म्यमात्मन आसनादिभि । सुखार्थं चाविषत्ते तद्भजेद्दोषं स गौरवम् ॥१२८॥ गुर्वादेस्य प्रसन्नाय वन्दना कुरुते बुध । परेषा चोरयस्तस्य स्तनितं दोषमाश्रयेत् ॥१२९॥ भूत्वातिप्रतिकूलो यो देवगुर्वादियोगिनाम् । वंदनां कुरुते दोष प्रतिनीक लभेत ना ॥१३०॥ अन्यैः कृत्वापि प्रद्वेष वैर वा कलहादिकम् । प्रदुष्ट यो भजेच्चके क्षन्तव्य सो विधाय तत् ॥१३१॥ परेषा यो भय कुर्वन्नाचार्यैर्वातितर्जित । नित्यकर्म विधत्ते स तर्जित दोषमाप्नुयात् ॥१३२॥ यो मौन हि परित्यज्य वक्ति सामयिके स्थित । वचन जायते तस्य शब्ददोषोऽशुभप्रद ॥ १३३ ॥ कृत्वा परिभव योपि नाचार्यादिसुयोगिनाम् । वचनेन विधत्ते तद्दोष हेलितमाप्नुयात् ॥ १३४ ॥ शरीरस्य त्रिभग यो भाले रेखा त्रय हि वा । कृत्वा करोति सत्कर्म श्रयेत्त्रिवलितं स

अथवा ललाटपर तीन रेखा चढाकर सामायिक आदि सत्कर्म करता है उसके त्रिवलित नामका दोष लगता है ॥ १३५ ॥ जो दोनों हाथोंसे अपने मस्तकको स्पर्शकर सामायिक वा वंदना करता है, अथवा संकुचित होकर मस्तकको जंघाओंके समीप ले जाकर सामायिक वा वंदना करता है उसके कुंचित दोष लगता है ॥ १३६ ॥ जो आचार्य वा अन्य मुनियोंके देखनेपर तो सामायिक आदि क्रियाओंको अच्छी तरह करता है और उनके न देखनेपर अपनी इच्छानुसार सब दिशाओंकी ओर देखता हुआ सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके दृष्ट नामका दोष होता है ॥ १३७ ॥ जो गुरुकी दृष्टिसे छिपकर सामायिक आदि करता है अथवा पीछी आदिसे विना शोधे, विना देखे चंचल मनसे क्रियाओंको करता है उसके अदृष्ट नामका दोष कहलाता है ॥ १३८ ॥ जो संघको प्रसन्न करनेके लिये अथवा संघसे भक्ति आदि करानेकी इच्छासे सामायिक वा वंदना करता है उसके संघकरमोचन नामका दोष लगता है ॥ १३९ ॥ जो उपकरण आदिको पाकर आवश्यक आदि क्रियाओंको करता है-विना उपकरण आदिके मिले जो नहीं करता उसके मद उत्पन्न करनेवाला आलब्ध नामका दोष लगता है ॥ १४० ॥ जो लोभके वशीभूत होकर उपकरण आदिकी इच्छासे सामायिक आदि आवश्यक क्रियाओंको करता है उसके अनालब्ध नामका दोष लगता है ॥ १४१ ॥ जो काल, व्यंजन, ग्रंथ अर्थ (अथवा मात्रा आदि) आदिसे रहित सामायिक वा आवश्यकोंके पाठोंको पढता है उसके पाप उत्पन्न करनेवाला हीन नामका दोष लगता है ॥ १४२ ॥ जो सामायिक वा वंदनाको बडी शीघ्रतासे थोडे ही समयमें कर लेता है और आलोचना आदि उसकी चूलिकाको (अंतिम क्रियाको) बड़ी देरमें करता है इसप्रकार जो सामायिक करता है उसके उत्तरचूलिका नामका

---

ना ॥१३५॥य. कुर्वन् स्वशिरस्पर्शं हस्ताभ्यां विदधे हि तत् । भूत्वा सकुंचितो वा हि स दोषं कुंचितं भजेत् ॥१३६॥ आचार्यादिगणैर्दृष्टः सत्कर्म कुरुते हि य । अन्यथा स्वेच्छया दृष्टं श्रयेद्वा दिग्विलोकनात् ॥१३७॥ आचार्यादिपु प्रच्छन्न काय वाऽप्रतिलेख्य यः । अनेकाग्रो विधत्ते तत्सो दृष्ट दोषमाप्नुयात ॥१३८॥ सघस्य रंजनार्थं यस्तस्माद्भक्त्यादिवांच्छया । वदनां विधदे तस्य स्यात्सघकरमोचनम् ॥१३९॥ आवश्यकं विधत्ते य· प्राप्योपकरणादिकम् । नान्यथा जायते तस्यालब्धदोषो मदप्रदः ॥१४०॥ विदध्याद्यः षट्कर्मोपकरणादिकवाच्छया । लोभाविष्टो भजेद्दोष सोऽत्रानालब्धसंज्ञकम् ॥१४१॥ कालव्यंजनग्रन्थार्थं हीनमावश्यकं हि यः । करोति जायते तस्य हीनदोषोऽशुभप्रदः ॥१४२॥ वदना स्तोककालेन निर्वर्त्य वेगतो ध्रुवम् । वंदना· चूलिकायाश्च किंचिदुद्धरितस्म य· ॥१४३॥ आलोचनादिकस्यातिकालेनापि

दोष लगता है ॥ १४३-१४४ ॥ जो गूंगेके समान मुखके भीतर ही भीतर सामायिक वा वंदना करता है अथवा उंगलीके इशारे वा हुंकार आदि करता हुआ सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके मूक नामका दोष लगता है ॥ १४५ ॥ जो अपने जोर जोरके शब्दोंसे दूसरोंके अच्छे शब्दोंको भी दबाकर सामायिक आदि क्रियाओंको करता है उसके दुर्दर नामका दोष लगता है ॥ १४६ ॥ जो एक स्थानपर बैठकर ही सबकी वंदना करता है अथवा जो पंचमस्वर आदिसे गा-गाकर वंदना करता है उसके सुललित नामका दोष लगता है ॥ १४७ ॥ जो इन बत्तीस दोषोंसे रहित होकर सामायिक करता है उसके पापकर्मोंकी सबसे अधिक निर्जरा होती है ॥ १४८ ॥ जो इन दोषोंको छोडकर सामायिक करता है उसके स्वर्ग मोक्षको वश करनेवाला समस्त सुखोंकी खानि सारभूत और संसाररूपी महासागरसे पार करदेनेवाला शुभरूप महा पुण्य प्राप्त होता है ॥ १४९ ॥ जो इन दोषोंका विना त्याग किये ही सामायिक वा वंदना आदि क्रियाओंको करता है उसके कर्मोंका नाश कभी नहीं होसकता उसका सामायिक आदि करना केवल शरीरको दुःख पहुंचाना है ॥ १५० ॥

इसीप्रकार बुद्धिमानोंको शरीरसे ममत्वका त्याग करनेके लिये श्रेष्ठ धर्मको प्रगट करनेवाला कायोत्सर्ग भी बत्तीस दोषोंसे रहित होकर ही करना चाहिये अर्थात् कायोत्सर्गके भी बत्तीस दोषोंका त्याग कर देना चाहिये ॥१५१॥ जिसप्रकार पैरमें उत्पन्न हुई पीडासे दुःख आजाता है उसी प्रकार कायोत्सर्ग करनेवाले मनुष्यके अवश्य ही कर्म नष्ट होजाते हैं ॥१५२॥

प्रश्न—हे प्रभो ! कृपाकर मेरे लिये कायोत्सर्गके दोषोंका निरूपण कीजिये ।

---

विवर्तनम् । कृत्वा सामायिकं दद्याद्भेतोत्तरचूलिकम् ॥१४४॥ मूकवन्मुखमध्ये वा हुंकारागुलिसंज्ञया । युक्तो यः कुरुते तद्धि मूकदोषं लभेत सः ॥१४५॥ स्वशब्देन परेषां यः सच्छब्दमभिभूय वै । वृहद्ध्वनेन तं दद्याद् दुर्दरं दोषमाप्नुयात् ॥१४६॥ स्थित्वैकस्मिन् प्रदेशे यः सर्वेषां वंदनां भजेत् । श्रयेत्सुललितं दोषं पंचमादिस्वरेण वा ॥१४७॥ एतैर्मुक्तं हि द्वात्रिंशद्दोषैः सामायिकं च यः । करोति निर्जरां पापकर्मणां स भजेत्पराम् ॥१४८॥ त्यक्त्वाशुभं महापुण्यं स्वर्गमुक्तिवशीकरम् । सर्वसौख्याकरं सारं संसाराम्बुधितारकम् ॥१४९॥ अपरित्यज्य तान् दोषान् यः कुर्याद्वंदनादिकम् । कर्मक्षयो भवेन्नैव तस्य क्लेशो हि केवलम् ॥१५०॥ कायोत्सर्गोऽपि कर्तव्यो द्वात्रिंशद्दोषवर्जितः । बुधैः कायममत्वादित्यजनार्थं सुधर्मदः ॥१५१॥ दुःखं यथा समायाति पादमजातपीडया । तथा कर्माणि नश्यन्ति कायोत्सर्गस्थितस्य वै ॥१५२॥ कायोत्सर्गभवान् दोषान् मे गणेश प्ररूपय । भो श्रावक प्रवक्ष्येऽहं तान् दोषान् शृणु ते स्फुटम् ॥१५३॥ घोटकश्च लतादोष

उत्तर—हे श्रावकोत्तम ! सुन, अब मैं कायोत्सर्गके दोषोंको कहता हूं ॥ १५३ ॥ घोटक, लता, स्तम्भ, कुड्य, माल शवर, लम्बोदर, तनुदृष्टि, वायस, खलित, युग, कपित्थ, शिरःप्रकंपन, मूकित, अंगुलि, भ्रूविकार, वारुणीपायी, दिशामालोकन, ग्रीवोन्नमन, प्रणमन, निष्ठीवन, स्वांगस्पर्श ये कायोत्सर्गके दोष कहलाते हैं अतः बुद्धिमानोंको इनका त्याग कर देना चाहिये ॥ १५४–१५७ ॥ जिस प्रकार अच्छा घोडा एक पैर ऊँचा करके खड़ा होता है उसी प्रकार जो कायोत्सर्ग करते समय एक पैरको ऊँचा कर केवल एक पैरसे पृथ्वीको स्पर्श करता हुआ खड़ा होता है उसके घोटक नामका दोष होता है ॥ १५८ ॥ जो संयमी लताके समान अङ्ग उपांगोको कंपाता हुआ कायोत्सर्ग करता है उसके लता नामका दोष लगता है ॥१५९॥ जो संयमी किसी खम्भेका सहारा लेकर कायोत्सर्ग करता हे अथवा जो अपने हृदयको शून्य बनाकर (आत्माका चिंतवन किये विना) कायोत्सर्ग करता है उसके स्तम्भ नामका दोष लगता है ॥ १६० ॥ जो श्रावक किसी दीवालका

---

स्तंभ कुड्योऽपि सभवेत् । मालदोषः शवरादिवधूः स्यान्निर्यल्पे ध्रुवम् ॥ १५४ ॥ लवोदरो वपुदृष्टिर्वायसस्खलिनो युगः । कपित्थाख्यो भवेद्दोषः शिरःप्रकपितो भवेत् ॥१५५॥ मूकितोंगुलिदोषश्च भ्रूविकारो हि संभवेत् । तथा च वारुणीपायी दिशामालोकनाभिधा ॥१५६॥ ग्रीवोन्नमनमेव प्रणमनं स्यान्निष्ठीवनः । स्वागमर्पो बुधैस्त्याज्या अमी दोषा मलप्रदाः ॥ १५७ ॥ उत्क्षिप्य चैकपाद यो चाविन्यस्येह तिष्ठति । कायोत्सर्गे भवेत्तस्य घोटकाख्यो मलोश्चवत् ॥ १५८ ॥ अगानि चालयन् योऽपि व्युत्सर्गं कुरुते यमी । लतेव संश्रयेत्सोऽपि लतादोषं प्रचचलः ॥१५९॥ स्तभमाश्रित्य व्युत्सर्गं यो विधत्ते हि सयत । स्तभदोष भजेत्सोपि स्वशून्यहृदयोऽथवा ॥१६०॥ कायोत्सर्गं

---

१ इसमें स्तम्भ और कुड्य अलग अलग लिखे हैं परन्तु अनगारधर्मामृतमें दोनों एक स्तम्भमें ही शामिल कर लिये हैं।

२–बाकीके दोष इसप्रकार हैं । पटक–इसका स्वरूप ६२ वें श्लोकमें लिखा है । प्रखलित–जो अपने पेरोंको साकलसे बधे हुएके समान करके कायोत्सर्ग करे । उत्तीरत–मस्तकको ऊचाकर कायोत्सर्ग करना । स्तनोन्नति–जो दूध पिलाने वालीके समान छातीको ऊचा उठाकर कायोत्सर्ग करना । न्यूनत्व–मात्रा आदि छोडकर कायोत्सर्गका पाठ पढना । मायाप्रायास्थितिश्चिन–दूसरोंको ठगनेवाली और अत्यत आश्चर्य उत्पन्न करनेवाली अपने शरीरकी स्थिति बनाना । वयोपेक्षाविवर्जन–अपना बुढापा समझकर कायोत्सर्गका छोड देना । व्याक्षेपासक्तचित्तत्व–चित्तका इधर उधर, भटकाते हुए कायोत्सर्ग करना । कालापेक्षाव्यतिक्रम–समय देखकर कायोत्सर्गका कुछ अंश छोड देना । लोभाकुलत्व–लोभके कारण कुछ अश छोड देना । मूढत्व–कर्तव्य अकर्तव्यका विचार न करना । पापकर्मैकसर्गता–हिंसादिकके कामोंमें अत्यत उत्साह होना ।

अथवा अन्य किसी पदार्थका सहारा लेकर कायोत्सर्ग करता है उसके कुड्य नामका दोष लगता है ॥ १६१ ॥ जो किसी वेदी, पटा आदिपर खडा होकर कायोत्सर्ग करता है उसके पट्टक नामका दोष लगता है। जो मस्तकसे ऊँचे स्थानपर माला वा रस्सी व.धकर उसका सहारा लेकर कायोत्सर्गके लिये खडा होता है उसके माला नामका दोष लगता है ॥१६२॥ जो भीलिनियोंके समान जघनस्थलको (गुह्य प्रदेशको) दोनो जघाओसे दबाकर (अथवा हाथसे ढककर) कायोत्सर्गके लिये खडा होता है उसके शबर नामका दोष होता है ॥१६३॥ जो कायोत्सर्गमें खडा होकर भी मस्तकको ऊँचा करता है अथवा नीचा करता है उसके लम्बोदर नामका दोष होता है ॥१६४॥ जो कायोत्सर्गमें खडा होकर भी अत्यन्त राग उत्पन्न करनेवाले अपने शरीरको अपने दोनो नेत्रोंकी दृष्टिसे देखता रहता है उसके तनुदृष्टि नामका दोष लगता है ॥१६५॥ जो कायोत्सर्गमें खडा होकर भी कौएके समान अपनी दोनों अगल बगलोंकी ओर देखता है उसके नेत्रोंसे उत्पन्न होनेवाला वह वायस नामका दोष कहलाता है। १६६ ॥ जिस प्रकार लगामके दुःखसे दुःखी हुआ घोडा दांत कटकटाकर मस्तक हिलाता है उसी प्रकार जो कायोत्सर्गके समीप दांतोंको कटकटाता हुआ मस्तक हिलाता है उसके मल उत्पन्न करनेवाला खलीन नामका दोष लगता है ॥ १६७ ॥ जिस प्रकार जूआके दुःखसे दुःखी हुआ बैल गर्दन फैलाता है उसी प्रकार जो गर्दनको फैलाकर सामायिक करता है उसके कायोत्सर्गमें दोष उत्पन्न करनेवाला युग नामका दोष होता है ॥ १६८ ॥ जो कपित्थ वा कैथके समान अपनी मुट्ठियोको बांधकर कायोत्सर्गके लिये खडा होता है उसके कपित्थ नामका दोष लगता है

---

विधत्ते यः कुड्यमाश्रित्य श्रावकः। अन्यद्वाश्रित्य तस्यैव कुड्यदोषः प्रजायते ॥ १६१ ॥ पीठिकादिकमारुह्य यो व्युत्सर्गं करोति च। मस्तकादूर्ध्वमाश्रित्य मालादोषं भजेत्स ना ॥१६२॥ जघाभ्या शबरवधूरिव निप्पीड्य तिष्ठति। यो जघन व्युत्सर्गे शबरदोष लभेत सः ॥१६३॥ व्युत्सर्गस्थित एवोन्नोन्नमन कुर्याद यो बुध। वाह्यधो नमनं प्राय. स लंबोदरदोषभाक् ॥ १६४ ॥ नयनाभ्या शरीरं यः स्वस्य दृष्ट्यातिरागदम्। कायोत्सर्गस्थितो दोष तनुदृष्टिं लभेत सः ॥ १६५ ॥ कायोत्सर्गान्वितो योऽपि पार्श्वं पश्यति काकवत्। तस्य वायस-दोषोऽत्र जायते नेत्रसभव ॥१६६॥ यो दन्तकटक सीसं कृत्वा व्युत्सर्गमाश्रयेत्। अश्ववत्खलिनाख्यं स श्रयेद्दोप मलप्रदम् ॥ १६७ ॥ ग्रीवा प्रसार्य य कुर्यात व्युत्सर्गं बलीवर्दवत। युगदोषो भवेत्तस्य कायोत्सर्गस्य दोषद. ॥१६८॥ कृत्वा कपित्थवन्मुष्टि यो व्युत्सर्गेण तिष्ठति। व्रजेत्कपित्थदोष स कायोत्सर्गमलप्रदम् ॥१६९॥ व्युत्सर्गेण स्थितो योऽपि नासिकामुखसभवम्। विकारं कुरुते तस्य मूकदोषं

॥ १८० ॥ जो बुद्धिमान् मुनि चंचलताको छोडकर काष्ठके समान निश्चल होकर शरीरके समस्त विकारोंको छोडकर अंग उपांगोंके हलन चलनको छोडकर तथा समस्त दोषोंका सागकर एकाग्रचित्तसे कायोत्सर्ग करता है उसे स्वर्ग मोक्षके सुख अवश्य ही प्राप्त होते हैं ॥ १८१–१८२ ॥

जो शुद्ध बुद्धिको धारण करनेवाला ज्ञानी पुरुष दो घडी पर्यंत एकाग्रचित्तसे कायोत्सर्ग करता है वह उस कायोत्सर्गसे अनेक जन्मके पापोंको नष्टकर देता है ॥१८३॥ कायोत्सर्ग धारण करनेसे बुद्धिमानोंका शरीरसे ममत्व छूट जाता है तथा शरीरसे ममत्वका छूट जाना ही महा धर्म और सुखकी खानि है ॥१८४॥ इस संसारमें मनुष्योंको कायोत्सर्गके समान तपश्चरण न तो आजतक हुआ है और न आगे कभी होसकता । यह कायोत्सर्ग स्वर्ग और मोक्षरूपी घरका द्वार है ॥ १८५ ॥ मनुष्योंके जो पैर कायोत्सर्ग धारण कर दृढताके साथ खडे हैं संसारमें उन्हींको पैर समझना चाहिये, वे ही पैर धन्य हैं, वे ही धीरवीर हैं, वे ही धर्म धारण करनेवाले है और वे ही पैर स्वर्ग मोक्ष देनेवाले हैं ॥१८६॥ जिन पैरोंसे कभी कायोत्सर्ग नही हुआ जो केवल आने जानेमें ही काम आते हैं और हिंसादिक पाप करते रहते हैं मनुष्योंके ऐसे पैरोंको सर्वथा व्यर्थ समझना चाहिये ॥ १८७ ॥ जो नीच समर्थ होकर भी कायोत्सर्ग नही करते है उनका जन्म कुमार्गगामी सेवकके समान व्यर्थ ही वीत जाता है ॥ १८८ ॥ जो कायोत्सर्ग धारण कर और घोर परीपहोंको जीतकर मोक्षके साम्राज्यमें जा विराजमान हुए है, संसारमें वे ही धन्य है और वे ही विद्वान् लोगोंके द्वारा माननीय वा पूज्य माने जाते हैं

---

तस्यैको दोषोऽपि न जायते ॥१८०॥ चचलत्व परित्यज्य काष्ठवन्निश्चलो याति । एकाग्रमनसा युक्तदेहादिविक्रिया सदा ॥१८१॥ सर्वांगस्पदनिर्मुक्त त्यक्तदोषान् सुधीर्भजेत्। यो व्युत्सर्गं भजेत्सोऽपि स्वर्गमुक्तिसुखादिकम् ॥१८२॥ एकचित्तेन व्युत्सर्ग यः कुर्याद् घटिकाद्वयम्। अनेकजन्मज पाप क्षिपेद् ज्ञानी स शुद्धधीः ॥१८३॥ ममत्व देहतो नश्येत् कायोत्सर्गेण धीमताम् । निर्ममत्वं भवेन्नूनं महाधर्मसुखाकरम् ॥१८४॥ न भूत भवते नृणा कायोत्सर्गसम तप । नाकमोक्षगृहद्वार नास्ति चाग्रे भविप्यति ॥१८५॥ मन्ये तावेव पादौ यौ कायोत्सर्गान्वितौ दृढौ । पुसा धर्मप्रदौ धन्यौ धीरौ स्वर्मुक्तिदायकौ ॥१८६॥ कायोत्सर्ग विना पादौ हिंसादिपरिवर्तिनौ । ज्ञेयौ व्यर्थौ मनुप्याणां गमनादिकतत्परौ ॥१८७॥ येऽधमा. शक्तिमापन्ना. कार्योत्सर्गं न कुर्वते । तेपा जन्म वृथा याति भृत्या इव कुमार्गगा ॥१८८॥ कायोत्सर्गं समादाय जित्वा घोरपरीषहान् । ये गता मुक्तिसाम्राज्ये ते धन्या विदुपा मता. ॥१८९॥ इति मत्वा विधातव्य' कायोत्सर्गो बुधो-

॥ १८९ ॥ यही समझकर उत्तम बुद्धिमानोंको प्रतिदिन अपनी शक्तिको प्रगटकर मोक्षका श्रेष्ठ सुख देनेवाला यह कायोत्सर्ग करना चाहिये ॥ १९० ॥ यह कायोत्सर्ग समस्त सुखोंका निधि है, स्वर्गकी सीढ़ी है, नरकरूपी घरको बंद करनेके लिये किवाड है, दुःखरूपी दावानल अग्निके लिये मेघोंकी वर्षा है, निरुपम गुणोंकी खानि है और धर्मरूपी वृक्षका बीज है, इसलिये हे भव्य ! तू मोक्ष-सुख प्राप्त करनेके लिये इस कायोत्सर्गको धारण कर ॥१९१॥ हे मित्र ! यह सामायिक शम (परिणामोंका शांत होना) दम (इंद्रियोंको दमन करना) और यम (यम नियमरूपसे त्याग करना) से उत्पन्न होता है, मुक्तिरूपी स्त्रीका स्वामी है, स्वर्गके सुखोंका घर है, तीर्थंकर परमदेव भी इसकी सेवा करते हैं, यह समस्त ऋद्धियोंका बीजभूत वा कारण है, अनन्तगुणोंसे भरपूर है और पापरूप अन्धकारको नाश करनेके लिये सूर्य है। हे मित्र ! ऐसे सामायिकको तू प्रतिदिन धारण कर ॥ १९२ ॥ यह सामायिक पापरूपी वनको उखाडनेके लिये कुठार वा कुल्हाडी है, मनरूपी हाथीको वश करनेके लिये सिंह है, विषयरूपी मछलियोंको पकड़नेके लिये जाल है, कर्मरूपी ईंधनको जलानेके लिये अग्नि है, दम शम यमका घर है, धर्मध्यान और शुक्लध्यानका कारण है तथा समस्त विकारोंसे रहित है और सबमें सारभूत है। हे मित्र ! ऐसे सामायिकको तू अवश्य धारण कर ॥ १९३ ॥ जो रत्नत्रयसे सुशोभित मुनिराज श्रुतज्ञानरूपी महासागरके पारगामी हुए हैं, अथवा उत्तम ग्रैवेयकमें जा विराजमान हुए हैं वे केवल इस सामायिककी आराधनासे ही हुए हैं। यह सामायिक श्रेष्ठ धर्मको देनेवाला सुखकी खानि है, मोक्षसुखका सारभूत है, विद्वानोंके लिये सारभूत है, इसके समान संसारमें अन्य

---

त्तमैः । स्वशक्तिं प्रकटीकृत्य प्रत्यहं सत्सुखाकरम् ॥१९०॥ सकलसुखनिधानं स्वर्गसोपानभूतं, नरकगृहकपाटं दुःखदावाग्निमेघम् । अतुलगुणसुखं वा धर्मवृक्षस्य बीजं, भज शिवसुखहेतोस्त्वं हि व्युत्सर्गमेव ॥१९१॥ शमदमयमजातं मुक्तिकान्तासुनाथं, सुरगतिसुखगेहं तीर्थनाथैः सुसेव्यम् । भज हि सकल रुद्धेर्बीजभूतं गुणाढ्यं, दुरिततिमिरसूर्यं मित्र सामायिकं वै ॥१९२॥ दुरितवनकुठारं चित्तमातंगसिंहं, विषयसफरजालं कर्मकक्षानलं भो । दमशमयमगेहं धर्मशुक्लादिहेतुं, भज विगतविकारं सारसामायिकं त्वम् ॥१९३॥ प्राप्ता ये मुनयः श्रुतार्णवधरा ग्रैवेयकं चाग्रिमं, तेऽप्याराध्य सुधर्मदं सुखकरं सामायिकं केवलम् । प्राभव्याः शिवसौख्यसारमपि ये रत्नत्रयालङ्कृता, तस्मात्त्वं बुधसारमेकमसमं सामायिकं भो भज ॥१९४॥

इति श्रीभट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे देशावकाशिकसामायिकप्ररूपको नामाष्टादशमः परिच्छेदः ।

कोई पदार्थ नहीं है, यह अद्वितीय है इसलिये हे भव्य ऐसे सामायिकको तू अवश्य धारण कर ॥ १०४ ॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें देशावकाशिक और सामायिक व्रतका निरूपण करनेवाला यह अठारहवा सर्ग समाप्त हुआ।

## अथ उन्नीसवां परिच्छेद।

जो कर्मरूपी शत्रुको चूर चूर करनेके लिये महामल्ल हैं और भव्य जीवोंको धर्मोपदेश देनेवाले हैं ऐसे श्रीमल्लिनाथ भगवानको मैं अपने कर्म नष्टकरनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ इसप्रकार सामायिकका निरूपण कर अब आगे अनेक गुणोंको उत्पन्न करनेवाले प्रोपधोपवास नामके तीसरे शिक्षाव्रतको कहते हैं ॥ २ ॥ श्रावकोंको अष्टमी और चतुर्दशीके दिन सब तरहके पापोंका त्यागकर सदा प्रोपधोपवास करना चाहिये ॥३॥ जिस दिन प्रोपधोपवास करना हो उसके एक दिन पहिले धारणा और उपवासके दूसरे दिन पारणा की जाती है। मनुष्योंको धारणाके दिन एकाशन करना चाहिये और पारणाके दिन भी एकाशन करना चाहिये। इसप्रकार एक एकाशन, दूसरे दिन उपवास व तीसरे दिन एकाशन करनेको प्रोपधोपवास कहते हैं ॥४॥ बुद्धिमानोंको मोक्ष प्राप्त करनेके लिये उपवासके दिन अन्न, पान, खाद्य, स्वाद्य इन चारों प्रकारके आहारका त्याग कर देना चाहिये ॥ ५ ॥ धीरवीर पुरुषोंको उपवासके दिन अद्भुत साहस प्रगट कर पानीकी एक बूंद भी ग्रहण नहीं करनी चाहिये ॥ ६ ॥ जो उपवास ग्रहण करके कषाय द्रव्योंमे मिले हुए जलको (किसी काढेको या गर-

अथ एकोनविंशः सर्गः।

मल्लिनाथं महामल्लं कामारातिनिपातने। वंदे कर्मविनाशाय भव्यजीवप्रबोधकम् ॥ १ ॥ सामायिकं समाख्याय ततो वक्ष्ये गुणप्रदम्। शिक्षाव्रतं तृतीयं हि प्रोपधादिभवं नृणाम् ॥ २ ॥ अष्टम्यां च चतुर्दश्यां कर्तव्यं श्रावकैः सदा। सत्प्रोपधोपवासोपि सर्वसावद्यवर्जितः ॥ ३ ॥ दिने धारणके चैकभुक्तं यत् क्रियते नरैः। तथा पारणके प्रोपधोपवासः स उच्यते ॥ ४ ॥ सर्वाशनं च पानं च खाद्यं स्वाद्यं त्यजेद् बुधः। उपवासदिने मुक्त्यै कृत्स्नमाहारमञ्जसा ॥ ५ ॥ उपवासदिने धीरैः ग्राह्यं नीरं न कंडकम्। उपवासस्य सारस्य कृत्वा प्रोद्भुतसाहसम् ॥ ६ ॥ कषायद्रव्यसन्मिश्रं जलं गृह्णाति ये नराः। उपवासं समादाय तेषां स हीयतेतराम् ॥ ७ ॥ तंदुलादिकसन्मिश्रं ये

व्रत आदिको ) पीते हैं उनके उपवासमें अवश्य कमी होती है ॥ ७ ॥ जो प्रोषधोपवास ग्रहण करके भात मिले हुए जलको (चावलोंके मांडको जिसमें कुछ चावलोंका तत्व मिला रहता है) पीते हैं उन मूर्खोंका प्रोषधोपवास अवश्य नष्ट होजाता है ॥८॥

भगवान जिनेन्द्रदेवने आहार पानी सबका त्याग करने व समस्त पाप और चिंताओंसे अलग रहनेको उत्कृष्ट उपवास कहा है ॥ ९ ॥ उपवासके दिन वीतराग भगवानके गुण प्राप्त करनेके लिये बुद्धिमानोंको एक वस्त्रको ( धोतीको ) छोड़कर अन्य सब वस्त्रोंका त्याग कर देना चाहिये तथा आभूषण, स्नान, गन्ध, पुष्प, कुंकुम, अञ्जन, तांबूल, अङ्ग उपांगोंके विकार और शय्या आदि सबका त्याग कर देना चाहिये ॥ १०–११ ॥ घरके व्यापारसे होनेवाली हिंसा, विकथा आदि असत्य, चोरी, अब्रह्म, द्रव्यपरिग्रह आदि सब पापोंका त्याग कर देना चाहिये। मनके सब अशुभ संकल्पोंका, हिंसा आदि पापोंके करनेवाले वचनोंका, आने जाने आदि क्रियाओंका तथा और भी पाप उत्पन्न करनेवाले कामोंका सबका त्याग कर देना चाहिये ॥ १२–१३ ॥ धीरवीर बुद्धिमानोंको उपवासके दिन मन, वचन, काय तीनों योगोंसे समस्त अशुभोंका त्याग कर मुनियोंके समान विराजमान रहना चाहिये ॥ १४ ॥ धीरवीर पुरुषोंको उपवास ग्रहण कर मुनियोंके आश्रममें ( मुनियोंके समुदायमें वा उनके रहने योग्य स्थानोंमें ) जिनालयमें, किसी सूने मकानमें अथवा पर्वतकी गुफा आदिमें रहना चाहिये ॥ १५ ॥ बुद्धिमानोंको ऐसे स्थानोंमें रहकर चित्त लगाकर धर्म और संवेगको बढानेवाले तथा श्री तीर्थंकरके मुखसे उत्पन्न हुए श्रुतज्ञानरूपी शुभ अमृतका पान करना चाहिये अर्थात् शास्त्र श्रवण करना चाहिये ॥ १६ ॥ यदि प्रोषधोपवास करनेवाला ज्ञानवान और धर्मात्मा हो तो उसे स्वयं धर्मरूपी अमृतका पान

पिबन्ति जल शठा । आदाय प्रोषध तेषा सः स्याद्भग्नस्ततो ध्रुवम् ॥ ८ ॥ उपवासो जिनैरुक्त पानाहारादिवर्जित । उत्कृष्टः सर्वसावद्यचिंतादिकपरान्मुख ॥९॥ उपवासदिने सारे सर्ववस्तुकदवकम् । विनैक भूषण स्नान गध पुष्पाणि कुंकुमम् ॥१०॥ अञ्जनं मुखसंस्कारं चागोपागादिविक्रियाम् । शय्यादिकं त्यजेद्धीमान् वीतरागगुणाप्तये ॥११॥ गृहव्यापारजा हिंसामसत्य विकथादिकम् । स्तेयमब्रह्मसेवां च द्रव्यादिकपरिग्रहम् ॥१२॥ अशुभं सकलसकल्पं वाचो हिंसादिकारणम् । गमनादिप्रयुक्त न कुर्वे वस्तु च पापदम् ॥१३॥ मनोवाक्काययोगेन त्यक्त्वा सर्वाशुभ बुधा । उपवासदिने धीराः तिष्ठन्ति मुनयो यथा ॥ १४ ॥ आदाय प्रोषधं धीरस्तिष्ठेत्साधुपमाश्रये । जिनागारेऽथवा शून्यगेहे गिरिगुहादिषु ॥ १५ ॥ श्रुत्वामृतं पिबेत्तत्र धर्मं सवेगकारणम् । एकचित्तेन तीर्थेशमुखोत्पन्नं शुभं सुधीः ॥ १६ ॥ ज्ञानवान्

करनी चाहिये और अपना वा दूसरोंका उपकार करनेके लिये अन्य भव्य जीवोंको उसका पान कराना चाहिये । अर्थात्
उसे स्वयं शास्त्र स्वाध्याय करना चाहिये और दूसरोंको सुनाना चाहिये ॥ १७ ॥ इसीप्रकार बारह अनुप्रेक्षाएं, छह द्रव्य,
सात तत्व, चारों प्रकारका धर्मध्यान और शास्त्रोंका मनन वा चिंतवन भी उन बुद्धिमानोंको करना चाहिये ॥ १८ ॥
इसीप्रकार बुद्धिमानोंको पाप और नरक देनेवाले संसार, शरीर और भोगोंसे वैराग्य भावनाओंका चिंतवन करना चाहिये,
क्योंकि यह वैराग्य ही स्वर्ग और मोक्षरूपी घरका आंगन है ॥ १९ ॥ धीरवीर बुद्धिमान मनुष्योंको केवलज्ञानरूपी सूर्यका
चिंतवन करना चाहिये, क्योंकि यह केवलज्ञानरूपी सूर्य लोक अलोकको प्रकाशित करनेवाला है, अनंत गुणोंका समुद्र है,
मोक्षका कारण है और जिनेंद्रदेव भी इसका ध्यान करते हैं। इसीप्रकार अनंत महिमाओंसे सुशोभित परमात्माका
ध्यान भी उनको करना चाहिये ॥ २०-२१ ॥ इसीप्रकार उस दिन बुद्धिमानोंको चित्त लगाकर अरहंत, सिद्ध, आचार्य,
उपाध्याय व साधु इन पांचों परमेष्ठियोंके वाचक पंच नमस्कार मंत्रका जप और ध्यान करना चाहिये ॥ २२ ॥ हे मित्र !
बहुत कहनेसे क्या लाभ है ? थोडेसेमें इतना समझ ले, कि प्रोषधोपवासके दिन स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये समस्त पापोंका
त्याग कर मुनिके समान रह ॥ २३ ॥ इसप्रकार जो बुद्धिमान वैराग्य धारण कर तथा हिंसा आदि समस्त पापोंका त्याग
कर प्रोषधोपवास करते हैं वे असंख्यात पापोंको नष्ट करते हैं ॥ २४ ॥ जो उपवास धारण करके भी गृहस्थीके आरंभ
व्यापार आदिके समस्त पाप करते हैं उनका वह उपवास हाथीके स्नानके समान व्यर्थ है-उस उपवाससे केवल खेद ही
होता है, पाप नष्ट नहीं होते ॥ २५ ॥ इसलिये धीरवीर पुरुषोंको उपवासके शुभ दिनमें प्राण नष्ट होनेपर भी घर संबंधी

धर्मसंयुक्तं स्वयं धर्मामृतं पिबेत् । अन्येषां पाययेद्वापि प्रोपकाराय स्वान्ययोः ॥१७॥ अनुप्रेक्षाश्च षट्द्रव्यसप्ततत्त्वादिकान् सुधीः । धर्म-
ध्यानं चतुर्भेदं स्वागमं वा विचिंतयेत् ॥ १८ ॥ संसारदेहभोगेषु पापश्वभ्रप्रदेषु वै । वैराग्यं भावयेद्धीमान् नाकमुक्तिगृहांगणम् ॥ १९ ॥
अनन्तगुणसन्दोहं केवलज्ञानभास्करम् । मुक्तिबीजं जिनेन्द्रध्येयं लोकालोकप्रकाशकम् ॥२०॥ असंख्यमहिमायुक्तं परमात्मानमंजसा । भजेद्धी-
मान् पुमान् धीरो मनः कृत्वा सुनिश्चलम् ॥ २१ ॥ एकचित्तेन वा धीमान् जपेत्पंचपदानि वै । अर्हदादिगुरूणां हि नामोत्पन्नानि निश्चि-
तम् ॥२२॥ किमत्र बहुनोक्तेन त्यक्त्वा सावद्यमंजसा । यतिवत्तिष्ठ भो मित्र प्रोषधे स्वर्गमुक्तये ॥२३॥ एवं यः प्रोषधं कुर्यात्सर्वहिंसादि-
वर्जितम् । क्षिपेद्वैराग्यमापन्नः एनः संख्याविवर्जितम् ॥२४॥ उपवासं विधत्ते यः कुर्यात्पापं गृहादिजम् । गजस्नान इव खेदस्तस्य पापक्षयो

आरंभादिक पाप कभी नहीं करने चाहिये ॥ २६ ॥ जो पुरुप पर्वके दिनोंमें भावपूर्वक उपवास धारण करते हैं वे स्वर्गके राज्यका उपभोग करके अंतमें अवश्य मुक्ति—स्त्रीके स्वामी होते हैं ॥२७॥ जो चतुर्दशीके दिन नियमपूर्वक प्रोपधोपवास करता है वह चौदह गुणस्थानोको पारकर मोक्षमें जा विराजमान होता है ॥ २८ ॥ चतुर्दशीके समान धर्म करनेयोग्य महा पवित्र और उपवास प्रोपधोपवास आदि करने योग्य उत्तम पर्व तीनो कालोमें भी अन्य कोई नहीं हो सकता ॥ २९ ॥ जो चतुर्दशीके दिन चित्त लगाकर प्रोपधोपवास करता है वह सोलहवे स्वर्गके सुख भोगकर मुक्तिरूपी सर्वोत्तम स्त्रीके समीप जा पहुचता है ॥३०॥ जो प्रत्येक चतुर्दशीके दिन घर संबंधी समस्त पापोंको छोडकर उपवास करता है और इसप्रकार चौदह उपवास करता है वह महा पुण्य उपार्जन करता है ॥ ३१ ॥ बुद्धिमानोंको चतुर्दशीके दिन धारण किया हुआ उपवास प्राण नष्ट होनेपर भी नहीं छोडना चाहिये, क्योंकि चतुर्दशीके दिन धारण किया हुआ उपवास धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, इन चारो पुरुपार्थोंको देनेवाला है ॥ ३२ ॥ जो सम्यग्दृष्टी उत्तम पुरुप अष्टमीके दिन उपवास करते हैं वे आठों कर्मोको नष्टकर मोक्षमें जा विराजमान होते हैं ॥ ३३ ॥ अष्टमीका दिन सबमें सारभूत है। उस दिन जो उत्तम प्रोपधोपवास करता है वह इंद्रका साम्राज्य पाकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करता है ॥ ३४ ॥ जो पुण्य प्राप्त करनेके लिये अष्टमीके दिन नियम पूर्वक उपवास करता है वह अपने आठो कर्मोको नष्टकर सम्यक्त्व ज्ञान दर्शन आदि सिद्धोंके सर्वोत्तम आठों गुणोंको धारण करता है ॥ ३५ ॥ जो गृहस्थ अष्टमीके दिन उपवास धारण कर धर्म पालन करते है वे इस दिनके समस्त पापोको नष्टकर

---

न च ॥ २५ ॥ तस्माद्धीरैर्न कर्तव्य उपवासदिके शुभे । गृहपापादिकारम्भः प्राणान्तेऽपि कदाचन ॥२६॥ यः पर्वण्युपवास हि विधत्ते भावपूर्वकम् । नाकराज्यं च सप्राप्य मुक्तिनारीं वरिष्यति ॥ २७ ॥ प्रोषध नियमेनैव चतुर्दश्या करोति यः । चतुर्दशगुणस्थानान्यतीत्य मुक्तिमाप्नुयात् ॥२८॥ चतुर्दश्या सम पर्व नास्ति कालत्रये वरम् । महायोग्य महापूतमुपवासादिगोचरम् ॥२९॥ प्रोषधं यच्चतुर्दश्यामेकचित्तेन सभजेत् । प्राप्य षोडशम नाक व्रजेन्मुक्तिवरागनाम् ॥३०॥ द्विसप्ताद्युपवासेन पाप हत्वा गृहादिजम् । चतुर्दशादिसजात महापुण्यं लभेत ना ॥३१॥ प्राणान्तेऽपि न मोक्तव्यश्चतुर्दश्या हि धीधनैः । उपवासोऽतिधर्मार्थ काममोक्षफलप्रद. ॥ ३२ ॥ अष्टम्यामुपवास हि ये कुर्वन्ति नरोत्तमा । हत्वा कर्माष्टक तेऽपि यान्ति मुक्ति सुदृष्टय ॥ ३३ ॥ अष्टमे दिवसे सारे यः कुर्यात्प्रोषध वरम् । इन्द्रराज्यपद प्राप्य क्रमाद्याति स निर्वृतिम् ॥ ३४ ॥ नियमेनोपवास य. करोति पुण्यहेतवे । स्वाष्टकर्माणि हत्वा स भजेत्सार गुणाष्टकम ॥३५॥ सदृष्टम्यु-

महा पुण्य उपार्जन करते हैं ॥ ३६ ॥ इसलिये गृहस्थी पुरुषोंको प्राण नष्ट होनेपर भी अष्टमीके दिनका प्रोषधोपवास कभी नहीं छोडना चाहिये क्योंकि अष्टमीके दिन किया हुआ उपवास धर्म अर्थ काम मो चारों पुरुषार्थोंको देनेवाला है ॥३७॥ इसलिये हे भव्य! तू विना किसी इच्छाके केवल धर्मपालन करनेके लिये प्रत्येक महीनेमें सारभूत चार ( दो अष्टमीके दो चतुर्दशीके ) उपवास कर ॥३८॥ जो मूर्ख पर्वके दिनोंमें उपवासको छोडकर कामसेवन करते हैं वे नरकरूपी महासागरमें अवश्य डूबते हैं ॥ ३९ ॥ जो सारभूत अष्टमीके दिन स्त्रीसेवन करते हैं वे ग्म पापकर्मके उदयसे मरकर भिष्टाके कीडा होते हैं ॥ ४० ॥ जो चतुर्दशी आदि पर्वके दिनोंमें व्रत नहीं करते वे भव में दरिद्री और नपुंसक होते हैं ॥ ४१ ॥ यही समझकर बुद्धिमानोंको पर्व आदिके विशेष दिनोंमें उपवास नामका तपश्चरण अवश्य करना चाहिये क्योंकि यह पर्वके दिनोंमें किया हुआ उपवास स्वर्ग मोक्षरूपी लक्ष्मीको वश करनेवाला है ॥ ४२ ॥ यह उपवासजन्य तपश्चरण मुक्तिरूपी नगरमें जानेके लिये भरपूर पाथेय ( मार्गमें खाने योग्य पदार्थ ) है तथा यही उपवासरूपी तपश्चरण मुक्तिरूपी स्त्रीको वश करनेके लिये परम मंत्र है ॥ ४३ ॥ यह उपवासरूपी तपश्चरण इच्छानुसार पदार्थोंको देनेके लिये कल्पवृक्ष है और यही तपश्चरण मनमें सोचे हुए पदार्थोंको देनेके लिये चिंतामणि रत्नके समान है ॥ ४४ ॥ विद्वानलोग इसी तपश्चरणको रत्न आदि समस्त पदार्थोंकी खानिभूत निधि कहते हैं ॥ ४५ ॥ तीनों लोकोंमें रहनेवाली लक्ष्मीको आकर्षण करने-अपनी ओर खींचनेके लिये यही उपवासरूपी तप परम मंत्र है तथा जन्ममरणरूपी ज्वरको दूर करनेके लिये यही उपवास परम

---

पवासस्य धर्मेण गृहनायका. । अष्टादिदिनज पाप हत्वा पुण्य भजन्ति वै ॥ ३६ ॥ तस्मान्न प्रोषधस्त्याज्यः अष्टम्या च गृहान्वितैः । धर्मार्थकाममोक्षादिप्रद' प्राणात्यये क्वचित् ॥३७॥ इति मत्वा सदा सारमुपवासचतुष्टयम् । मासमध्ये कुरु त्व हि धर्माय त्यजकामया ॥३८॥ कामसेवा प्रकुर्वन्ति शठा सर्वदिनेषु ये । उपवासादिकं त्यक्त्वा मज्जन्ति श्वभ्रसागरे ॥ ३९ ॥ अष्टम्यादिदिने सारे रमन्ते रामया सह । तस्या अमेध्यमध्ये ते कृमियोनि भजन्त्यघात् ॥४०॥ चतुर्दश्या दिने पर्वव्रतं कुर्वन्ति ये न वै । दरिद्रत्वं च क्लीवत्वं ते भजन्ति भवे भवे ॥४१॥ इति मत्वा बुधै कार्यं तपोऽनशनगोचरम् । पर्वादिषु विशिष्टेषु स्वर्मुक्तिश्रीवशीकरम् ॥४२॥ तपो मुक्तिपुरीं गतु पाथेय स्याद्धि पुष्कलम् । मुक्तिरामावशीकर्तुं तपो मन्त्रोगिना भवेत् ॥४३॥ तपः समीहितस्यैव दातु कल्पद्रुमो भवेत् । तपश्चिंतामणिज्ञयश्चिंतितार्थप्रदोगिनाम् ॥४४॥ तपः कामदुघाप्युक्ता कामिकार्थप्रदा बुधैः । तपोनिधिश्च रत्नादि सर्ववस्त्वाकरो भवेत् ॥४५॥ तप' आकर्षणे मन्त्रः सर्व लोक

औषध है ॥ ४६ ॥ कर्मरूपी महा वनको जला देनेके लिये यही तपश्चरण अग्निके समान है और पापरूपी मलको धोनेके लिये गणधर देवोंने इसी उपवासरूपी तपश्चरणको जलके समान वतलाया है ॥ ४७ ॥ पापरूपी पर्वतको चूर चूर करनेके लिये भगवान जिनेंद्रदेवने इसी तपको वज्र वतलाया है और यही तपश्चरण अशुभरूपी महा शत्रुओंको नष्ट करनेके लिये तीक्ष्ण शस्त्रोके समान ॥ ४८ ॥ इंद्रियरूपी मदोन्मत्त हाथीको मारनेके लिये यह तपश्चरण सिंहके समान है और मनरूपी वंदरको रोकने वा वश करनेके लिये यही तपश्चरण जालके समान माना जाता ॥ ४९ ॥ तपश्चरणसे सुशोभित होनेवाला बुद्धिमान् तीनो कालोमे उत्पन्न होनेवाले और तीनो लोकोंमें रहनेवाले जिन जिन पदार्थोंकी इच्छा करता है वे सव पदार्थ उसके समीप अपने आप आजाते है ॥ ५० ॥ जिसका हृदय मुक्तिरूपी स्त्रीमें आसक्त है ऐसा जो बुद्धिमान पुरुष एकाग्र चित्त होकर तपश्चरण करता उसके लिये इस संसारमें कोई पदार्थ दुर्लभ नही है ॥ ५१ ॥ जो बुद्धिमान पहिले मोक्ष जा चुके है, अव जा रहे है अथवा आगे जांयगे वे केवल तपश्चरण ही गये हैं, तपश्चरणसे ही जा रहे हैं और तपश्चरणसे ही जायगे। तपश्च के सिवाय अन्य किसी भी कारणसे मोक्ष प्राप्त नहीं हो सकती ॥५२॥ जो धीरवीर पुरुष अपनी शक्तिको प्रगट कर तपश्चरणरूपी धनका संग्रह करते हैं वे विद्वानोंके द्वारा इस संसारमें धन्य माने जाते हैं ॥५३॥ तीर्थकर परमदेव होनहार मोक्षके स्वामी है और इंद्रादिक सव उनकी पूज करते हैं परंतु वे भी दो दिन चार दिन महीने दो महीने वा छह छह महीनेतक उपवा पी तपश्चरणको करते है ॥ ५४ ॥ इस संसारमें भगवान श्री ऋपभदेवने भी गणधरों साथ तपश्चरण किया था फिर भला अन्य लोगोकी तो वात ही क्या है, उन्हें तो अवश्य करना चाहिये ॥५५॥

---

स्थितश्रिया.। तप औषधमेव स्याज्जन्मज्वरविघातने ॥४६॥ तप कर्ममहारण्यदहने ज्वलनोपम । तप पापमलापाये जल प्रोक्त गणाधिपै ४७ तपो वज्र जिनैरुक्त दुरिताद्रिविखण्डने। तपोऽशुभमहाशत्रु हन्तु तीक्ष्णायुधोपमम् ॥४८॥ तप सिंहो भवेद्दक्ष मत्तमातंगघातने । मन मर्कटसंरोधे तप पाशोंगिना मतः ॥४९॥ तपसा कृतो धीमान् यद्यद्वस्तु समीहते । तत्तदेव समायाति त्रैलोक्ये त्रिजगत्यपि ॥५०॥ एकाचित्तेन यो धीमान् मुक्तिस्त्रीरजिताशय । [redacted] ति तस्यैव किंचिल्लोके न दुर्लभम् ॥ ५१ ॥ ये वुधा. मुक्तिमापन्ना यान्ति यास्यन्ति निश्चितम् । केवल तपसा तेऽपि नान्येन केन हेतुना ॥५२॥ हीने सहनने धीरा ये कुर्वन्ति तपोधनम् । स्वशक्तिं प्रकटीकृत्य ते धन्या विदुपा मता ॥५३॥ तीर्थनाथा ध्रुव मुक्तिनाथा इन्द्रादिपूजिता । तपः कुर्वन्ति ते नित्य पण्मासावधिगोचरम् ॥५४॥ आदिश्रीजिनदेवोऽपि समं गण-

जिसप्रकार सुहागा आदिके संयोगसे अग्निके द्वारा तपाया हुआ सोना शुद्ध होजाता है उसीप्रकार सम्यग्दर्शन संयोगसे तपरूपी अग्निके द्वारा तप्त हुआ यह जीव कर्ममल कालिमासे रहित होकर शुद्ध होजाता है ॥ ५६ ॥ जिसप्रकार मैल लगा हुआ वस्त्र पानीसे धोनेपर शुद्ध होजाता है उसीप्रकार तपरूपी जलसे धुलजानेपर अत्यंत नीच पुरुप भी शुद्ध होजाता है ॥५७॥ स्थूल शरीरमें आसक्त होकर जो पुरुप तपश्चरण नहीं करते वे पुरुप भवभवमें रोग क्लेश आदिके बहुतसे दुःखोंको भोगते रहते हैं ॥ ५८ ॥ जो तपश्चरण नहीं करता वह इस लोकमें रोग दुःख और दरिद्रता आदिसे महा दुःखी होता है तथा परलोकमें अने पापोका उपार्जन कर नरक और तिर्यंच गतिके अनेक दुःखोको भोगता है ॥ ५९ ॥ जिसने तपरूपी आभूषण छोडदिया है और जो पापरूपी मैलमें सदा आसक्त रहता है उसको. मिलने वाले नरक आदिके दुःखोंको हम लोग कह भी नहीं सकते हैं ॥ ६० ॥ जो राग द्वेप रूपी रोगोके कारण तपश्चरण नहीं करता उसे पंद्रह पंद्रह दिन महीने महीने भरके लंघन करने पडते हैं अथवा और भी ऐसे ही अनेक दुःख भोगने पडते हैं ॥ ६१ ॥ तपश्चरणके विना यह मनुष्य पशु ही है इसमें कोई संदेह नहीं। उपवासरूपी तपश्चरणके विना लगातार सव दिन भक्षण करनेसे यह जीव अवश्य ही दुःखी होता है ॥ ६२ ॥ यही समझकर हे धीरवीर मित्र ! अपने कर्मोको नष्ट करनेके लिये अपनी शक्तिको प्रगट कर तू प्रतिदिन तपश्चरण कर ॥ ६३ ॥ जो पांचों अतीचारोको छोडकर प्रत्येक महीनेके चारों पर्वोमें नियमपूर्वक प्रोपधोपवास करता है वह तीनों लोकोंके समस्त सुखोंको प्राप्त होता है ॥ ६४ ॥

धरादिभि । तप करोति लोकेस्मिंस्तर्ह्यन्यै क्रियते न किम् ॥ ५५ ॥ तप्त यथाग्निना हेम शुद्ध भवति योगत । जीवस्तपोग्निना तप्त शुद्धो दृष्टयादियोगतः ॥ ५६ ॥ यद्वन्मलभृत वस्त्र शुद्ध नीरेण स्याद्ध्रुवम् । तपोजलेन धौतो हि नीच शुद्धो भवेन्महान् ॥ ५७ ॥ ये तपो नैव कुर्वन्ति स्थूलदेहादिलम्पटा । रोगक्लेशादिज दुःख ते लभन्ते भवे भवे ॥५८॥ तपो हीनो भवेद्रोगी दु खदारिद्र्यपीडित' । इहामुत्र महापापात् श्वभ्रतिर्यग्गतिं व्रजेत् ॥५९॥ तपोलकारत्यक्तो यो लिप्त पापमलादिभि । तस्य दु'ख न सक्तोऽहं वक्तु श्वभ्रादिगोचरम् ॥६०॥ तपो यो न विधत्ते ना कुर्याद्रागादिरोगत । लघनादिसमूह स पक्षमासादिगोचरम् ॥ ६१ ॥ तपो विना पुमान् ज्ञेय' पशुरेव न सशय'। इहामुत्र भवेद्दु'खी सर्वाह्निपरिभक्षणात् ॥६२॥ इति मत्वा तपो मित्र ! स्वशक्त्या कुरु प्रत्यहम् । वीर त्व प्रकटीकृत्य स्वकर्मक्षयहेतवे ॥६३॥ नियमेनैव यो दध्याच्चतु' पर्वेपु प्रोषधम् । पचातिचारनिष्क्रान्त श्रयेत्त्रैलोकज सुखम् ॥६४॥ भगवन् तान् व्यतीपातान् दिश त्व

प्रश्न–हे प्रभो ! कृपाकर उन अतिचारोंको मेरे लिये निरूपण कीजिये ?

उत्तर–हे वत्स ! तू चित्त लगाकर सुन, मैं उन अतिचारोंका निरूपण करता हूं ॥ ६६ ॥ अदृष्टमृष्ट व्युत्सर्ग, अदृष्टमृष्ट आदान, अदृष्टमृष्ट संस्तरोपकरण, प्रोषधमें अनादर और अस्मरण ये पांच प्रोषधोपवासके अतिचार गिने जाते हैं। जो विना देखे विना शोधे अपने काममें आने योग्य जल आदिको पृथ्वीपर रख देता है उसके अदृष्टमृष्ट व्युत्सर्ग नामका दोष लगता है ॥ ६७ ॥ जो मनुष्य क्षुधासे पीडित होकर वा अन्य किसी कारणसे विना देखे विना शोधे वस्त्र वा पूजाके पदार्थोंको ग्रहण करता है उसके अदृष्टमृष्टदान नामका अतिचार लगता है ॥ ६८ ॥ जो मनुष्य प्रमादके कारण रात्रिमें पीछेसे विना शोधे वा नेत्रोंसे विना देखे विछोना वा सांथरा ( सोनेके लिये चटाई आदिका विछाना ) करता है उसके अदृष्टमृष्ट सस्तरोपकरण नामका अतिचार लगता है ॥ ६९ ॥ जो मनुष्य क्षुधासे पीडित होकर ( भूखसे घवड़ाकर ) आवश्यक आदि कार्योंमें अनादर करता है उसके अनादर नामका दोष लगता है ॥ ७० ॥ अपने हृदयको घरके काममें आसक्त रखनेवाला अथवा काम अर्थ इन दो ही पदार्थोंमें हृदयको आसक्त रखनेवाला जो पुरुष अपने चित्तको निश्चल नहीं करता है उसके अस्मरण नामका दोष लगता है। ( जिसका चित्त निश्चल नहीं है उससे भूल होजाना स्वाभाविक ही है इसलिये चित्तका स्थिर न रहना ही अस्मरण कहलाता है। ) ॥ ७१ ॥ जो बुद्धिमान् समस्त प्रमादोंको छोड़कर और अपने हृदयको निश्चलकर प्रोषधोपवास करता है उसके कोई अतिचार नहीं लग सकता ॥७२॥ यह प्रोषधोपवास पापरूपी वनको जलानेके लिये महा अग्नि है, धर्मरूपी वृक्षको बढ़ानेके लिये मेघकी धारा है, समस्त सुखोंका सागर है, दुःखरूपी

---

कृपया मम । प्रवक्ष्यामि शृणु त्वं ते स्थिरं कृत्वा मनो हि तान् ॥६५॥ अदृष्टामृष्टव्युत्सर्गादानसस्तरणादिषु । प्रोषधेऽनादरः प्रोक्तस्ततश्चास्मरणं भवेत् ॥६६॥ प्रमार्जनावलोकाभ्यां विना भूमौ हि यः क्षिपेत् । कार्यादिजं मलं दोषमुत्सर्गाख्यं लभेत ना ॥६७॥ विना यो दृष्टमृष्टाभ्यां वस्त्रं पूजादिवस्तु ना । क्षुत्पीडितोऽभिगृह्णाति चादानातिक्रमं श्रयेत् ॥६८॥ पिच्छिकानेत्रकर्मभ्यां विना रात्रौ प्रमादतः । विधत्ते सस्तरं योऽस्य संस्तरातिक्रमो भवेत् ॥६९॥ क्षुधादिपीडितो योऽपि पुमानावश्यकादिषु । अनादरं विधत्ते सः श्रयेद्दोषमनादरम् ॥ ७० ॥ गेहकार्यादिसंसक्तो यः करोति न निश्चलम् । चित्तं कामार्थसंयुक्तं भजेदस्मरणं स ना ॥७१॥ कृत्वातिनिश्चलं चित्तं यो धत्ते प्रोषधं सुधीः । प्रमादानपि संत्यक्त्वा सोऽतीचारं लभेत न ॥७२॥ दुरितवनमहाग्निं धर्मवृक्षस्य मेघं, सकलसुखसमुद्रं दुःखदावाग्निवृष्टिम् । सुरशिवगतिमार्गं

दावानल अग्निको शांत करनेके लिये पानीकी वर्षा है, स्वर्ग मोक्षका कारण है और साधुलोग भी उसकी सेवा करते हैं इसलिये हे भव्य ! निर्मल गुणोंको प्राप्त करनेके लिये सारभूत पर्वके दिनोंमें तू उस प्रोषधोपवासको धारण कर ॥ ७३ ॥ यह प्रोषधोपवास निर्मल गुणोंका निधि है, अपने हृदयरूपी सर्पको वश करनेके लिये महा मंत्र है, विषयरूपी वनको जलानेके लिये दावानल अग्नि है, कर्मरूपी वनको काटनेके लिये कुठार है, तीनों लोक उसकी पूजा करता है और तीर्थंकर परमदेवने इसका निरूपण किया है । इसलिये हे विद्वन् ! मोक्ष प्राप्त करनेके लिये तू इस प्रोषधोपवासको सदा धारण कर ॥ ७४ ॥ यह प्रोषधोपवास किसीके वश न होनेवाली इंद्रियरूपी मदोन्मत्त हाथीको मारने वा वश करनेके लिये सिंहके समान है, धर्मको प्रगट करनेवाला वा देनेवाला है और समस्त पापोंको नाश करनेवाला है इसलिये जो बुद्धिमान प्रत्येक पर्वके दिनोंमें इस प्रोषधोपवासको धारण करता है उसके समीप स्वर्गकी लक्ष्मी अपने आप आजाती है, निर्मल मुक्ति भी उसे सदा देखती रहती है, श्रेष्ठ वाणी वा सरस्वती अपने आप आ खड़ी होती है उसकी कीर्ति चारों ओर फैल जाती है और अनुपम मोक्षरूपी राज्यकी लक्ष्मी उसे अवश्य प्राप्त होती है, अतएव गृहस्थोंको पर्वके दिनोंमें अवश्य प्रोषधोपवास करना चाहिये ॥ ७५ ॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें प्रोषधोपवासको निरूपण करनेवाला यह उन्नीसवा परिच्छेद समाप्त हुआ ।



---

साधुलोकैः सुसेव्यं, भज विमलगुणाप्त्यै प्रोषधं पर्वसारे ॥७३॥ अमलगुणनिधानं स्वान्तसर्पस्य मंत्रं, विषयवनदवाग्निं कर्मवृक्षे कुठारम् । सकलभुवनपूज्यं तीर्थनाथैः प्रणीतं, बुधजन परिमुक्त्यै प्रोषधं सदा त्वम् ॥ ७४ ॥ स्वर्गश्रीरूपयाति न च विमला मुक्तिन्नमालोकयते, महाणी स्वयमेव कीर्तिरतुला राज्यादिलक्ष्मी ध्रुवम् । दुर्वृत्तेन्द्रियमत्तहस्तिदलने सिंहोपमं धर्मदं, पापारिक्षयदं बुधो हि कुरुते यः प्रोषधं पर्वसु ॥ ७५ ॥

इति श्री भट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे प्रोषधोपवासप्ररूपको नाम एकोनविंशतितम परिच्छेदः ।

# अथ वीसवां परिच्छेद ।

जो महाव्रतोंको धारण करनेवाले है, धीरवीर हैं और अनेक व्रतोंको प्रदान करनेमं समर्थ हैं ऐसे श्री मुनिसुव्रत भगवानको मैं पुण्य उपार्जन करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ ऊपरके सर्गमें प्रोपधोपवास नामके शिक्षाव्रतका व्याख्यान कर चुके। अब आगे अपने और दूसरोंके हितके लिये चौथे दान वा वैयावृत्य नामके शिक्षाव्रतको कहते हैं ॥२॥ भगवान जिनेंद्रदेवने गृहस्थोंको पुण्य संपादन करनेके लिये आहारदान, औपधदान, शास्त्रदान और वसतिका दान ऐसे चार प्रकारका दान वतलाया है ॥ ३ ॥ गृहस्थोंको स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये दान, पात्र और विधिको जानकर चारों प्रकारका महा दान देना चाहिये ॥ ४ ॥ इस संसारमें पात्र तीन प्रकारके हैं–उत्तम, मध्यम और जघन्य । मुनि उत्तम पात्र हैं, श्रावक मध्यम पात्र हैं और असंयत सम्यग्दृष्टी जघन्य पात्र है ॥ ५ ॥ जो मुनिराज बाह्य अभ्यंतर सब तरहके परिग्रहोंसे रहित है, जो श्रेष्ठ व्रत और गुप्तियोसे शोभायमान हैं, धीरवीर आदि अनेक प्रकारके तपश्चरण करनेवाले हैं, जो मुखके सब संस्कारोसे रहित हैं, धूल मिट्टी आदि मैलसे जिनका समस्त शरीर लिप्त होरहा है, जिन्होने अपने शरीरसे ममत्व छोड दिया है, जो संसारमं अत्यत दुर्लभ हैं, तपश्चरणसे जिनका सब शरीर कृश होरहा है, जो परीपह सहन करनेमें चतुर हैं, मूलगुण उत्तरगुणोंसे सुशोभित हैं, असंख्यात गुणोंके सागर है, लाभ अलाभमें जिनके परिणाम एकसे रहते हैं, जो धीरवीर हैं, जो निंदा स्तुति दोनोसे प्रतिकूल हैं, तृण सुवर्ण दोनोमें समान भाव रखते हैं, जो अनेक दुःखोके सागर ऐसे संसारको

---

अथ विंशतितमः सर्गः ।

महाव्रतधर धीर वन्देऽहं मुनिसुव्रतम् । अनेकव्रतसदान प्रणीत पुण्यहेतवे ॥ १ ॥ शिक्षाव्रत तृतीयं च व्याख्याय कथयाम्यहम् । चतुर्थं दानसजात स्वस्यान्यस्य हिताय वै ॥२॥ आहार चौषध शास्त्रदान वसतिका जिनैः । चतुर्धा गृहिणां दान प्रणीत पुण्यहेतवे ॥३॥ ज्ञात्वा दान तथा पात्र विधिं स्वर्मुक्तिप्राप्तये । चतुर्विधं महादान दधीध्व गृहनायकाः ॥ ४ ॥ उत्कृष्टमध्यनिकृष्टैर्भजन्ति पात्रतां भुवि । मुनिश्रावकसदृष्टिजिना दर्शनशालिनः ॥ ५ ॥ सर्वसंगपरित्यक्ताः सदा सद्वृत्तगुप्तिभिः । धीरवीरस्तपस्तप्ता सुखसस्कारवर्जिताः ॥ ६ ॥ मलेन लिप्तसर्वागस्त्यक्तदेहाः सुदुर्लभाः । तपसा क्षायसर्वागाः परीपहसहा वराः ॥७॥ मूलोत्तरगुणाढ्याश्च असख्यगुणसागराः । लाभालाभे समा धीरा निन्दास्तुतिपरान्मुखाः ॥८॥ तृणहेमादिसतुल्या ससार दुःखवारिधिम् । स्वयं तरन्ति भव्यानां क्षमास्तारयितु बुधाः ॥९॥ कृता-

स्वयं तरते हैं और दूसरोंको तारदेने-पार कर देनेमें समर्थ हैं, जो कृत कारित अनुमोदना आदिके द्वारा किये हुए दोषोंसे सर्वथा रहित हैं, जो आहार करनेके लिये अमीर गरीब सबके घर विना किसी इच्छाके प्रवेश करते हैं, जो इंद्रियोंको जीतनेमें शूरवीर हैं, सब जीवोंका हित करनेवाले हैं, रत्नत्रयसे सुशोभित हैं, ज्ञान ध्यानमें सदा तल्लीन रहते हैं, जिनके नेत्र सदा ईर्यापथमें लगे रहते हैं, जिनका हृदय शुभ है, जो राग द्वेष मोह मद उन्माद भय आदि विकारोंसे रहित हैं, जो दान देने योग्य हैं, महा पूज्य हैं और दाताओंको संसारसे पार कर देनेवाले हैं ऐसे मुनिराजोंको ही तू उत्तम पात्र समझ ॥ ६-१३ ॥ जो सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रसे सुशोभित हैं, श्रावकोंके धर्मको पालन करनेमें सदा तत्पर रहते हैं, धर्म और संवेग (संसारसे डर) से सुशोभित हैं, प्रोपधोपवास आदि आवश्यक क्रियाओंको करनेवाले हैं, देव गुरु शास्त्रके भक्त हैं, और दान पूजा आदि कर्तव्यकर्मोको सदा पालन करते हैं, ऐसे श्रावकोंको तू मध्यम पात्र समझ ॥ १४-१५ ॥ जो सम्यग्दर्शनसे शुद्ध हैं, श्री जिनेंद्रदेवके शासनके भक्त हैं, जो पूजा प्रतिष्ठा आदि करनेमें तत्पर हैं, संवेग आदि गुणोंसे सुशोभित हैं, जिनको सातों तत्त्वोंका वा सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञानादिका पूर्ण श्रद्धान है और जो आठ मूलगुणोंसे विभूषित हैं ऐसे असंयत सम्यग्दृष्टी जघन्य पात्र गिने जाते हैं ॥ १६-१७ ॥ गृहस्थोको अपने आप आये हुए पात्रोंके लिये शुद्ध, प्रासुक, चिकना वा मुलायम, कृतकारित, अनुमोदना आदि दोषोसे रहित, तपश्चरणको बढानेवाला, सचित्त रहित, सचित्तकी मिलावटसे रहित, सारभूत, सुख देनेवाला और जो कुटुम्बी आदिके लिये बनाया गया हो

---

दिभिर्महादोषैस्त्यक्ताहारावलोकिन । उच्चनीचगृहेष्वेव प्रविश्यन्तेऽतिनिस्पृहा ॥१०॥ इन्द्रियादिजये शूरा सर्वजीवहितप्रदा । रत्नत्रय-समायुक्ता ज्ञानध्यानपरायणा ॥११॥ सदेर्यापथसन्नेत्रा ये मुनीन्द्रा शुभाशया । रागद्वेषमदोन्मादभयमोहादिवर्जिता ॥१२॥ तानेवोत्तम-सत्पात्रान् विद्धि त्व मुनिनायकान् । दानयोग्यान् महापूज्यान् दातृसतारकान् भुवि ॥ १३ ॥ सम्यक्त्वादिगुणोपेतान् श्रावकव्रततत्परान् । धर्मसवेगसयुक्तान् सत्प्रोषधविधायिन ॥१४॥ देवगुर्वादिसंभक्तान् दानपूजादिकारकान् । विद्धि त्व श्रावकानेव पात्रमध्यमसज्ञकान् ॥१५॥ सम्यग्दर्शनसशुद्धा भक्ता श्रीजिनशासने । पूजादितत्परा लोके सवेगादिविभूषिता ॥१६॥ तत्त्वज्ञानादिश्रद्धानयुक्ता येऽष्टगुणान्विताः । ऐते च पात्रता प्राप्ता जघनाख्य सुदृष्टयः ॥१७॥ शुद्ध सत्प्रासुक स्निग्ध कृतादिदोषवर्जितम् । तपो वृद्धिकर सार त्यक्तमिश्रसचित्तकम् ॥१८॥ कुटुम्बकारणोत्पन्नमन्नदान सुखप्रदम् । स्वयमागतपात्राय दातव्य गृहनायकै ॥१९॥ श्रद्धा शक्तिश्च सद्भक्तिरलुब्धत्व दया क्षमा ।

ऐसा आहार दान देना चाहिये ॥१८–१९॥ मुनिराजोंने श्रद्धा, भक्ति, शक्ति, अलुब्धतता, दया, क्षमा और विज्ञान ये सात दाताओंके श्रेष्ठ गुण बतलाये हैं ॥ २० ॥ मुनियोंका पडगाहन करना, उनको ऊँचा आसन देना, उनके चरणकमल धोना, पूजा करना, चित्त लगाकर प्रणाम करना, मनको शुद्ध रखना, वचनको शुद्ध रखना, शरीरको शुद्ध रखना और आहारकी शुद्धि रखना ये नौ गृहस्थोंको पुण्य बढानेवाले दानकी विधिके भेद कहलाते हैं इन्हींको नवधाभक्ति कहते हैं ॥ २१–२२ ॥ नवधा भक्ति करनेवाले और ऊपर लिखे हुए सातों गुणोंसे सुशोभित गृहस्थोंको भक्तिपूर्वक उत्तम पात्रोंके लिये प्रासुक, हिंसादिक समस्त पापोंसे रहित योग्य सुख देनेवाला, लोकनिंदासे रहित और समस्त रोगोंको दूर करनेवाला आहार दान देना चाहिये ॥ २३–२४ ॥ उत्तम गृहस्थोंको किसी मुनिराजको रोगी जानकर उस रोगको शांत करनेके लिये उन्हे औषधि दान देना चाहिये ॥ २५ ॥ इसीप्रकार बुद्धि और संवेगको धारण करनेवाले ज्ञानी मुनियोंके लिये विवेकी गृहस्थोंको ज्ञानदान देना चाहिये तथा समस्त तत्त्वोंके कथनसे भरे हुए, लोक अलोकको प्रकाशित करनेवाले, भगवान् जिनेन्द्रदेवके मुखसे उत्पन्न हुए, गौतमादि गणधरोंके द्वारा गूंथे हुए गृहस्थ व मुनियोंके चारित्रको निरूपण करनेवाले, द्रव्योंके गुण पर्यायोंके द्वारा होनेवाले भेद अभेदोंको प्रगट करनेवाले तथा पूर्वापर विरुद्ध आदि दोषोंसे रहित ऐसे शास्त्र अपना उपकार करनेके लिये और पात्रोंका अज्ञान दूर करनेके लिये अवश्य देने चाहिये। यह ज्ञान दान वा शास्त्र दान गृहस्थ भी मुनियोंके लिये करते हैं व मुनि भी परस्पर एक दूसरेके लिये करते हैं ॥ २८–२९ ॥ इसीप्रकार उत्तम पात्रोंको धर्मध्यानादिकी सिद्धिके लिये गृहस्थोंको ऐसी वसतिकाका दान

विज्ञान सद्गुणा उक्ता दातृणा हि मुनीश्वरैः ॥ २० ॥ प्रतिग्रहो मुनीन्द्राणामुच्चस्थानं तथैव च। पादप्रक्षालनं पूजा प्रणामश्चैकचित्ततः ॥२१॥ कायवाङ्मनसा शुद्धिरेषणाशुद्धिरेव हि। विधेर्नव सुभेदा. स्युर्गृहिणा पुण्यहेतवे ॥ २२ ॥ सप्तगुणयुक्तेन दानमाहारसञ्ज्ञकम्। नवपुण्यान्वितेनैव देय पात्राय भक्तित. ॥२३॥ प्रासुक सर्वहिंसादित्यक्त योग्य सुखप्रदम्। लोकनिन्दाविनिष्क्रान्त सर्वामयविनाशकम् ॥२४॥ व्याधिग्रस्तमुनीन्द्राय चौषध श्रावकोत्तमे। ज्ञात्वा रोग प्रदातव्यं तद्व्याध्याद्युपशान्तये ॥२५॥ विश्वतत्त्वादिसपूर्ण लोकालोकप्रकाशकम्। जिनेश्वरमुखोत्पन्न गृथित गौतमादिभि ॥ २६ ॥ आचारसूचकं सार मुनीनां गृहिणामपि। द्रव्याणा गुणपर्यायभेदाभेदप्ररूपकम् ॥२७॥ पूर्वापरविरुद्धादिदोषदूरं विवेकिभि। ज्ञानिनो हि सुपात्राय बुद्धिसवेगशालिने ॥२८॥ ज्ञानदान प्रदातव्य पुस्तकं वा मुनीश्वरैः। गृहस्थैः

देना चाहिये जिसमें शीत वायु आदि न जा सके, जो सूने घरके रूपमें हो वा सूने मठके रूपमें हो, जिसमें सूक्ष्म जीवोंका निवारा न हो, जो कारित आदि दोषोंसे रहित हो, स्वभावसे बनी हो, अच्छी हो और निर्मल हो। ऐसी वसतिकाका दान मुनियोंके लिये अवश्य देना चाहिये ॥ ३०-३१ ॥ श्रेष्ठ गृहस्थोंको अथवा मुनियोंको अपने व्रत शुद्ध रखनेके लिये पुण्य बढानेवाला अभयदान नामका महादान देना चाहिये और वह ऐसे जीवोंको देना चाहिये जो मृत्युके भयसे भयभीत हों, जो सदा दुःखी रहते हों और दुःख शोक आदिके फंदेमें पडगये हों, ऐसे त्रस वा स्थावर जीवोंको भी वह अभयदान देना चाहिये ॥ ३२-३३ ॥

आहारदान देनेसे मुनियोंके सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र आदि गुणोंकी वृद्धि होती है और फिर उत्तम ध्यान होनेसे उनके आत्मानुभवका आनंद आया करता है ॥ ३४ ॥ आहारदानके संबंधसे मुनियोंका शरीर कायोत्सर्ग आदि गुणरूप तपश्चरणमें पर्वतके समान स्थिर होजाता है ॥ ३५ ॥ जिसप्रकार उत्तम औषधिसे रोग नष्ट होजाते हैं और प्राण बच रहते हैं उसीप्रकार आहारसे उत्तम पात्रोंकी क्षुधा आदिक व्याधियां दूर होजाती हैं और उनके प्राण बने रहते हैं ॥३६॥ जिसप्रकार आहार छोडदेनेपर हाथी कुछ नहीं कर सकता उसीप्रकार विना आहारके मुनि भी तपश्चरण, चारित्र, ध्यान आदि कुछ नहीं कर सकते ॥ ३७ ॥ जिसप्रकार भोजनसे पुष्ट हुआ हाथी सब कुछ कर सकता है उसीप्रकार समस्त मुनिराज आहारके बलकी सामर्थ्यसे ही महा घोर तपश्चरण करते हैं ॥ ३८ ॥ इसलिये जिसने भावपूर्वक उत्तम

---

स्वोपकाराय पात्राज्ञानादिहानये ॥ २९ ॥ शीतवातादिसत्यक्ता शून्यगृहमठादिका । सूक्ष्मजीवादिनिर्मुक्ता कारितादिविवर्जिता ॥ ३० ॥ स्वभावनिर्मिता सारा देया वसतिकाऽमला । गृहस्थैः सारपात्राय धर्मध्यानादि सिद्धये ॥३१॥ मृत्य्वादिभयभीतेभ्यस्त्रस्तेभ्योऽपि निरन्तरम् । दुःखशोकादिग्रस्तेभ्य. स्थावरेभ्यो सुपुण्यदम् ॥३२॥ अभयाख्य महादान सर्वजीवेभ्य एव हि। दातव्यं व्रतशुद्ध्यै सद्गृहस्थैर्मुनिनायकैः ॥३३॥ आहारदानत सम्यग्ज्ञानवृत्तादयो गुणाः । वृद्धिं यान्ति यतीशाना यथानदासुध्यानतः ॥३४॥ वपु' स्थिर भवेन्नूनं व्युत्सर्गादितपोगुणे । आहारदानयोगेन मुनीना पर्वतादिवत् ॥३५॥ प्राणास्तिष्ठन्ति नश्येच्च क्षुधादिजनिता व्यथा । अशनात्सत्पात्रवृन्दाना यथा रोगो वरौषधात् ॥३६॥ आहारेण विना किंचित्तपोवृत्तादिकं मुनि' । अनुष्ठातु न शक्नोति त्यक्तग्रासो यथा गजः ॥ ३७ ॥ आहारवलसामर्थ्यात्तप सर्वे यतीश्वरा. । आचरन्ति महाघोर ग्रासपुष्टा गजा इव ॥३८॥ तस्माद्दत्तो वराहारो येन पात्राय भावत । सर्व यमादिक तेन दत्त ज्ञाना-

पात्रके लिये श्रेष्ठ आहार दिया उसने ज्ञानादिकके साथ साथ यम नियम आदि सब कुछ दिया ॥ ३९ ॥ यह संसार अनेक दुःखरूपी मगरमच्छोंसे भरा हुआ महा घोर सागर है इससे पार होनेके लिये गृहस्थोंको एक पात्र दान ही जहाज है ऐसा श्री जिनेंद्रदेवने कहा है ॥४०॥ विद्वान् लोग इस पात्र दानको महा हिंसा आदिसे उत्पन्न हुए पापकर्मरूपी ईंधनके समूहको जलानेके लिये अग्निके समान बतलाते है ॥ ४१ ॥ जिसप्रकार हाथकी अंजलिमें रक्खा हुआ जल क्षणभरमें नष्ट हो जाता है उसीप्रकार इस पात्रदानसे सब पाप क्षणभरमें नष्ट हो जाते हैं और जिसप्रकार चन्द्रमाके निमित्तसे समुद्र बढता है उसीप्रकार इस पात्रदानसे महापुण्य बढता रहता है ॥ ४२ ॥ इस पात्रदानसे प्राणियोंको महासुखकी प्राप्ति होती है और जिसप्रकार सवेरेके समय चोर भाग जाते हैं उसीप्रकार इस पात्रदानसे सब दुःख भाग जाते हैं ॥ ४३ ॥ विवेकी श्रावकोको उत्तम पात्रोके लिये श्रेष्ठ दान देनेसे गुण सब बढते रहते हैं, दोष सब नष्ट होजाते हैं, कीर्ति अपने आप आकर आलिंगन करती है, अपकीर्ति स्वयं नष्ट होना चाहती है, लक्ष्मी अपनी स्त्रीके समान आदरपूर्वक अपने आप सामने आती है, जिसप्रकार औषधिसे व्याधि नष्ट होजाती है उसीप्रकार दरिद्रता सब नष्ट होजाती है, समस्त इंद्रियोंको सुख देनेवाले महा भोगोकी प्राप्ति होती है, अनेक दुःख देनेवाले रोग सब नष्ट होजाते हैं, सदाचार आजाता है और दुराचार अपने आप नष्ट होजाता है ॥ ४४–४७ ॥ आहारदान देनेसे जिसप्रकार पूज्य पात्रोका अत्यन्त उपकार होता है उसीप्रकार सातो गुणोंसे सुशोभित गृहस्थ मनुष्योंका उपकार भी दानसे ही होता है ॥ ४८ ॥ उत्तम पात्रोंको दान देनेमे

---

दिभि· समम् ॥३९॥ पात्रदान जिना· प्राहु पोत ससारसागरे । गृहस्थाना महाघोरे दु खमीनाकुले वरे ॥४०॥ महाहिंसादिजे पापकर्मेन्धनसमुत्करे । जगु सुपात्रदान हि वुधा सज्वलनोपमम् ॥४१॥ पाप विलायते दानाद् हस्ते न्यस्ताम्बुवत्क्षणम् । वर्द्धते च महापुण्यमिन्दुयोगेन वार्धिवत् ॥ ४२ ॥ जायते च महासौख्यं ध्यानजातमिवाङ्गिनाम् । दु खं पलायते दानात् प्रभाते तस्करादिवत् ॥४३॥ वृद्धि यान्ति गुणा सर्वे दोषा यान्ति पुन क्षयम् । कीर्तिरालिंगन दत्ते कुकीर्तिर्नाशमिच्छति ॥४४॥ लक्ष्मीः सन्मुखमायाति स्वभार्येव कृतादरा। दारिद्र्य च विनश्येच्च यथा व्याधिरौषधात् ॥ ४५ ॥ संजायन्ते महाभोगा· सर्वेन्द्रिय सुखप्रदा । सर्वे रोगा विनश्यन्ति कृत्स्नदु खप्रदा भुवि ॥४६॥ उत्तमाचारमायाति दुराचार न तिष्ठति । महासत्पात्रदानेन श्रावकाणा विवेकिनाम् ॥४७॥ गृहस्थतापि दानेन भवेद्गुणवता नृणाम् । पूज्यपात्रोपकारश्च यथा सजायतेतराम् ॥४८॥ यादृशं पात्रदानेन महत्पुण्य भवेन्नृणाम् । तादृश च व्रतेनैव जीवघातादिदूषिते

मनुष्योंको जैसे महापुण्यकी प्राप्ति होती है वैसे पुण्यकी प्राप्ति अन्य व्रत आदि किसीसे नहीं होती, क्योंकि उनमें भी जीव घात होनेकी सम्भावना है ॥ ४९ ॥ संसारमें वे मनुष्य धन्य हैं जिनके घर इन्द्र, चक्रवर्ती, नारायण, प्रतिनारायण आदि सबके द्वारा महा पूज्य मुनिराज आहारके लिये आते हैं ॥ ५० ॥ इस पात्रदानकी केवल अनुमोदना करनेसे अनेक तिर्यंच भी परम आनन्दको देनेवाले भोग भूमिके सुख भोगकर स्वर्गमें जा उत्पन्न हुए हैं ॥ ५१ ॥ जो मनुष्य सम्यग्दर्शनसे रहित हैं वे भी केवल एकवार पात्रोंको दान देनेसे भोगभूमिके सुख भोगकर स्वर्गमें देव हुए हैं ॥५२॥ जो पुरुष सम्यग्दर्शनसे विभूषित हैं वे बुद्धिमान महापात्रोंको दान देनेसे सुखकी खानि ऐसे अच्युत स्वर्गमें उत्तम देव होते हैं ॥५३॥ उत्तम पात्रोंको दान देनेसे चतुर पुरुषोंको इस संसारमें इन्द्र, चक्रवर्ती और तीर्थंकर आदिके द्वारा सेवन करने योग्य उत्तम भोग प्राप्त होते हैं ॥५४॥ जिसप्रकार मकान बनानेवाला कारीगर ज्यों ज्यों मकान बनाता जाता है त्यों त्यों ऊंचा चढता है उसीप्रकार दान देनेवाला गृहस्थ जैसे जैसे उत्तम पात्रोंको दान देता है वह उस दानके प्रभावसे वैसा ही उत्तम वा उच्च होता जाता है ॥५५॥ इस संसारमें दान देनेसे ही मनुष्योंको कल्पवृक्ष, चिंतामणि और कामधेनु आदि इच्छानुसार भोग देते हैं ॥ ५६ ॥ बहुत कहनेसे क्या लाभ है? थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि इस पात्रदानके ही प्रभावसे बुद्धिमान लोग मनुष्य और देवोंके सुख भोग-कर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ ५७ ॥

इसी प्रकार औषधदानसे समस्त परिग्रहोंका त्याग करनेवाले मुनियोंके सब रोग नष्ट हो जाते हैं और उनका शरीर स्वस्थ होजाता है ॥ ५८ ॥ शरीर स्वस्थ होनेसे ही वे मुनिराज सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रको धारण करनेमें

॥४९॥ धन्यास्ते सद्गृहे येषां समायान्ति मुनीश्वराः। आहारार्थं महापूज्या इन्द्रचक्रधरादिभिः ॥५०॥ पात्रदानानुमोदेन तिर्यंचोऽपि दिवं गताः। भोगभूमौ सुखं भुक्त्वा परमाह्लादकारणम् ॥ ५१ ॥ वारैकदानयोगेन दृष्टिहीना नरा गताः। देवालयं सुभुक्त्वापि भोगभूम्यादिजं सुखम् ॥ ५२ ॥ महापात्रस्य दानेन दर्शनादिविभूषिताः। अच्युताख्यं बुधा नाकं प्रगच्छन्ति सुखाकरम् ॥ ५३ ॥ भजन्ति पात्रदानेन इन्द्रचक्रधरादिजान्। दक्षा भोगांश्च लोकेऽस्मिन् तीर्थराजनिषेवितान् ॥५४॥ यथा शिल्पी व्रजेदूर्ध्वं कृतगेहादिभिः समम्। तथा दानोच्चपात्रेण समं दानादियोगतः ॥५५॥ पुंसां कल्पाङ्घ्रिपचिंतामणिकामदुघादयः। मनोभिलषितं भोगं प्रदद्युर्भुवि दानतः ॥ ५६ ॥ किमत्र बहुनोक्तेन पात्रदानप्रभावतः। भुक्त्वा नृदेवजं सौख्यं यान्ति मुक्तिं क्रमाद्बुधाः ॥ ५७ ॥ औषधाख्येन दानेन नश्येद्रोगकदंबकम्। मुनीनां

समर्थ होते है और फिर उस सम्यग्ज्ञान वा सम्यक्चारित्रके प्रभावसे वे स्वर्ग मोक्षमे जा विराजमान होने हे ॥ ५९ ॥ इसलिये औषधदानसे मनुष्योंको महापुण्यकी प्राप्ति होती है, उनका शरीर सदा नीरोग रहता हे और लावण्यता आदिसे सुशोभित रहता है ॥ ६० ॥

ज्ञान दान देनेसे मुनियोंका वा पात्रोंका अज्ञान दूर होता है और मोक्षमार्गको दिखानेवाला महाज्ञान प्रगट होता है ॥ ६१ ॥ सम्यग्ज्ञानके कारण ही मुनि श्रेष्ठ ध्यान, चारित्र, यम, नियम आदि सबको पालनकर समस्त सुखोकी निधि ऐसे मोक्षमें जा विराजमान होते हे ॥ ६२ ॥ मुनिराज ज्ञानरूपी जहाजपर बैठकर अत्यन्त कठिनतासे पार करने योग्य इस संसाररूपी महासागरसे स्वय पार होजाते हे और अन्य कितने ही भव्य जीवोंको पार कर देते हे ॥ ६३ ॥ जो मुनि ज्ञान रहित है वे करने योग्य, न करने योग्य, शुभ, अशुभ, हेय, उपादेय, विवेक, बंध, मोक्ष आदि कुछ नही जानते हें ॥६४॥ इसलिये जो मनुष्य पात्रोंके लिये ( मुनिराजोके लिये ) ज्ञानदानरूपी महादान देते है वे अनेक भव्योंका उपकार करते हें, अतएव उनके उपार्जन किये हुए पुण्यको हम लोग जान भी नहीं सकते ॥ ६५ ॥ उत्तम विद्वान् इस ज्ञानदानके प्रतापसे इस लोक और परलोक दोनों लोकोमें मनोहर, सुस्वर, मधुर और कानोको सुख देनेवाली वाणी प्राप्त करते है। कविता करना, पांडित्य प्राप्त करना, वादी होना, प्रतापी होना समस्त शास्त्रोका सबसे अधिक ज्ञान होना, छह प्रकारका अवधिज्ञान प्राप्त होना, दोनो प्रकारका मनःपर्यय प्राप्त होना, कला विज्ञान आदिमें कुशल होना, समस्त लौकिक व्यवहारका प्राप्त होना

त्यक्तसगाना स्वस्थं सजायते वपु ॥५८॥ येन ज्ञानादिवृत्तादि सर्वमाचरितु क्षम । भवेन्मुनिस्ततो गच्छेत्स्वर्गमुक्तिगृहादिकम् ॥५९॥ तस्मादौषधदानेन महत्पुण्य भवेन्नृणाम् । त्यक्तरोग शरीर च लावण्यादिविभूषितम् ॥६०॥ ज्ञानदानेन पात्राणामज्ञान प्रपलायते । जायते च महज्ज्ञान लोकाग्रपथदीपकम् ॥६१॥ ज्ञानातसद्ध्यानवृत्तादि सर्वं यमकदवकम् । आचरित्वा व्रजेन्मुक्ति मुनि सर्वसुखाकराम ॥ ६२ ॥ ज्ञानपोत समारूढः ससाराब्धिदुस्तरम् । स्वय तरति भव्याना ताराय च मुनीश्वरः ॥६३॥ ज्ञानहीनो न जानाति कृत्याकृत्य शुभाशुभम् । हेयाहेय विवेकं च बंधमोक्षादिकं मुनि ॥६४॥ तस्माद् ज्ञान महादान यः पात्राय ददाति ना । वहु भव्योपकारत्वात्तस्य पुण्य न वेद्म्यहम् ॥६५॥ मनोज्ञां सुस्वरां वाणी मधुरां कर्णसौख्यदाम् । कवित्वं चैव पाडित्यं वादित्वं च प्रतापताम् ॥६६॥ समस्तशास्त्रविज्ञान मतिवाहुल्यमेव च । अवधि षड्विधं द्वेधा मनःपर्ययसंज्ञकम् ॥ ६७ ॥ कलाविज्ञानकौशल्यं लोकचेष्टादिकं तथा । लभन्ते ज्ञानदानेन चेहामुत्र

आदि सब ज्ञानदानके ही प्रतापसे प्राप्त होता है ॥ ६६-६८ ॥ इस सारभूत ज्ञानदानके प्रतापसे ज्ञानी पुरुष द्वादशांग, श्रुतज्ञानरूपी महासागरके पार होजाते हैं और फिर वे अनुक्रमसे उस संसारके भी पार होजाते हैं ॥६९॥ बुद्धिमान लोग इस संसारमें ज्ञानदानके ही प्रसादसे तीनों लोकोंको शोभित करनेका कारण ऐसे केवलज्ञानरूपी साम्राज्यको प्राप्त होते हैं ॥ ७० ॥ बुद्धिमान लोग इस ज्ञानदानके ही प्रभावसे गौतमादि गणधरोंकी विभूति पाकर तथा समस्त कर्मोंको नाशकर मोक्षरूपी परमपदमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७१ ॥ उत्तम मनुष्य इस ज्ञानदानके ही प्रसादसे सबसे अंतिम स्वर्गको पाकर तथा श्रेष्ठ राज्य भोगकर और केवलज्ञान पाकर मोक्षमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७२ ॥

जो मनुष्य सुख प्राप्त करनेके लिये श्रेष्ठ पात्रोंको ( मुनियोंको ) वसतिका दान देते हैं वे इस लोक वा परलोकमें ऊंचे भवनोंमें अथवा उत्तम विमानोंमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७३ ॥ मुनिराज हीन संहनन होनेपर उत्तम वसतिकाको पाकर ही ध्यान, अध्ययन वा तपश्चरण कर सकते हैं। बिना वसतिकाके वे ध्यानादिक नहीं कर सकते। हां जिनका शरीर वज्रके समान है, जो महा धीरवीर हैं, महा पराक्रमी हैं, जिनका हृदय शुभ है, जो परीषहोंको सहन करनेमें धीरवीर हैं, जो वज्रवृषभनाराच संहननको धारण करनेवाले हैं और जिन्होंने अपने शरीरसे ममत्वका त्याग कर दिया है ऐसे मुनि-राज पर्वतकी गुफाओंमें वा अन्यत्र भी ध्यान अध्ययन आदि समस्त कर्म कर सकते हैं ॥७४-७६॥ इसलिये जो मनुष्य उत्तम पात्रोंके लिये वसतिका दान देते हैं वे उत्तम भवन और सुंदर विमानोंको पाकर अंतमें मोक्षमहलमें जा विराजमान होते हैं ॥ ७७ ॥

बुधोत्तमा ॥६८॥ शास्त्रदानेन सारेण द्वादशांगमहोदधेः । व्रजन्ति ज्ञानिनः पारं संसारस्य क्रमात् पुन ॥ ६९ ॥ केवलज्ञानसाम्राज्यं त्रैलोक्यक्षोभकारणम् । ज्ञानदानप्रसादेन लभन्ते सुधियो भुवि ॥७०॥ ज्ञानदानप्रभावेन विभूतिं गौतमादिजाम् । प्राप्य हत्वा स्वकर्माणि बुधा यान्ति परं पदम् ॥७१॥ श्रुतज्ञानप्रदानेन लब्ध्वा नाकं महाश्रियम् । सद्राज्यं केवलं चापि यान्ति मोक्षं नरोत्तमा ॥७२॥ यो ना वसतिकां दत्ते सत्पात्राय सुखाप्तये । उच्चैर्गृहं विमानं स चेहामुत्र श्रयेत्स्फुटम् ॥ ७३ ॥ प्राप्य वसतिकां सारां ध्यानं चाध्ययनं तपः । मुनिः संहनने हीने कर्तुं शक्नोति नान्यथा ॥ ७४ ॥ वज्रकाया महाधैर्या महासत्त्वा शुभाशयाः । परीषहसहा धीरा ह्याद्यसंहननान्विताः ॥७५॥ ध्यानाध्ययनकर्मादि सर्वं गिरिगुहादिषु । भवन्ति मुनयः कर्तुं समर्थास्त्यक्तदेहिनः ॥७६॥ तस्माद्वसतिकादानं यः पात्राय ददाति

जो मनुष्य समस्त जीवोंके लिये उत्तम अभयदान देता है वह मनुष्य और देवोंके उत्तम सुख भोगकर अंतमें निर्भयस्थानमें-सब तरहके भयोसे रहित मोक्षस्थानमें-जा विराजमान होता है ॥ ७८ ॥ जिसप्रकार विना तपश्चरणके शरीर व्यर्थ है उसीप्रकार अभयदानके विना लोगोंके चारों दान सब व्यर्थ है ॥ ७९ ॥ जिस बुद्धिमानने समस्त जीवोंको सुख देनेवाला अभयदान दिया उसने पहिले कहे हुए चारों दान इकट्ठे दिये ऐसा समझना चाहिये ॥८०॥ जिसप्रकार ज्ञान दर्शन आदि आत्माके गुण आत्मासे भिन्न माने जाते हैं और उनका दान दिया जाता है उसीप्रकार अभयदानको समझना चाहिये अर्थात् अभय भी आत्माका ही गुण है और आत्माके साथ रहता है, परंतु भिन्न मानकर उसका दान दिया जाता है ॥ ८१ ॥ जिसप्रकार पर्वतोंमें सुमेरु पर्वत मुख्य है और देवोंमें भगवान् जिनेंद्रदेव मुख्य हैं उसीप्रकार समस्त दानोंमें अभयदान ही मुख्य है और यही सबसे उत्तम है ॥८२॥ मुनि वा श्रावकोंको महा फल देनेवाले इस अभयदानके समान अन्य तीनो लोकोमें कोई नही होसकता ॥ ८३ ॥ यदि किसीको मरनेके बदलेमें रत्नोंसे भरी हुई समस्त पृथ्वी भी दे दी जाय तो भी कोई मरना स्वीकार नहीं करता ॥ ८४ ॥ अभयदानके प्रभावसे यह प्राणी वज्रवृषभनाराच संहननसे सुशोभित लावण्य आदि गुणोंसे विभूपित और समस्त रोगोंसे रहित ऐसे मनोहर शरीरको पाता है ॥८५॥ अभयदानके प्रतापसे मनुष्योंको मनोहर, शुभ, सारभूत धर्मोपदेश देनेमें चतुर और व्यक्त अक्षरोंसे सुशोभित ऐसी उत्तमवाणी प्राप्त होती है ॥८६॥ इस अभयदानके ही प्रतापसे मनुष्योंका हृदय सातों तत्त्वोंके चिंतवन करनेसे भरपूर, रागद्वेप रहित और अत्यंत धीरवीर

---

ना । सार गेह विमान च प्राप्य मुक्त्यालय व्रजेत् ॥ ७७ ॥ सर्वांगिभ्योऽभय दान गरिष्टं यो ददाति सः । नृदेवज सुख भुक्त्वा निर्भय स्थानमाप्नुयात् ॥७८॥ अभयाख्येन दानेन विना दानचतुष्टयम् । व्यर्थं भवति लोकाना तपोहीन यथा वपु ॥७९॥ दत्त येनाभय दान सर्वजीवसुखप्रदम् । तेन दत्त च पूर्वोक्त सर्वं दानकदवकम् ॥८०॥ यथात्मनोऽपृथग्भूता भवन्ति दर्शनादयः । गुणा दानादयस्तद्वदभयेन सदैव च ॥८१॥ अद्रिमध्ये यथा मेरुर्देवमध्ये जिनो यथा । प्रधानोऽपि सुदानानां चाभयाख्य वर भवेत् ॥८२॥ अभयेन सम दान न स्याल्लोकत्रये कचित् । मुनीना श्रावकाणा वा महाफलप्रदेन वै ॥८३॥ प्रदत्ते मरणार्थे ना कोपि कृत्स्नां धरा यदि । रत्नपूर्णा तथाप्यंगी नैव मृत्यु समीहते ॥८४॥ त्यक्तरोगवपुः कान्त लावण्यादिविराजितम् । आदिसहननोपेत लभते प्राणिनो भयात् ॥८५॥ मनोहरा शुभा सारा दक्षा धर्मोपदेशने । व्यक्ताक्षरान्विता वाणी पुसा स्यादभयेन च ॥८६॥ तत्वचिंतादिसंयुक्त रागद्वेषपरान्मुखम् । अभयाख्येन दानेन

सामायिक प्रतिमा कही जाती है॥५८॥ सामायिकका लक्षण उसकी विधि आदि सब हमने पहिले सामायिक नामके शिक्षाव्रतमें निरूपण किया है अतएव दूसरा कथन होजानेके कारण यहां नहीं कहा ॥ ५९ ॥ तीसरी प्रतिमा धारण करनेवाले बुद्धिमानोंको आवर्त नमस्कार आदि सहित सामायिकका स्वरूप वहांसे जान लेना चाहिये ॥ ६० ॥

जो गृहस्थ अष्टमी और चतुर्दशी दिन प्रत्येक महीनेके चारो पर्वोंमें प्रोषधोपवास करता है और प्राण नष्ट होनेपर भी उसको नहीं छोडता उसके चौथी प्रोपधोपवास प्रतिमा समझना चाहिये ॥ ६१ ॥ इस प्रोपधोपवासका स्वरूप पहिले प्रोपधोपवास नामके शिक्षाव्रतमें कह चुके हैं अब पुनरुक्त दोषके कारण और विस्तार होनेके डरसे यहां नहीं कहते हैं॥६२॥ चौथी प्रतिमा धारण करनेवाले गृहस्थोंको जिसमें समस्त पापोंका त्याग किया जाता है ऐसे इस प्रोपधोपवासकी विधि लक्षण कर्तव्य आदि सब वहींसे जान लेना चाहिये ॥ ६३ ॥

सचित्तविरत नामकी पांचवी प्रतिमा धारण करनेवाले बुद्धिमान् गृहस्थोंको आम, नारंगी, खजूर, केला आदि सब प्रकारके फल, नींव आदिक फूल, गेहूं, तिल, चावल, मूग, चना, इलाइची, जीरा आदि जिनमें अलग जीव रहनेकी संभावना है, अदरक आदि कंद वृक्षोंकी जड मूली, गीली छाल, पत्तियां, शाखा, कोंपल और अनंत जीवोंसे भरे हुए नागवेलके पान आदि सब प्रकारके सचित्त पदार्थोंका त्याग कर देना चाहिये ॥६४–६७॥ सचित्तविरत नामकी पांचवी प्रतिमा धारण करनेवाले धीरवीर पुरुषोंको अपनी पांचवीं प्रतिमाका पालन करनेके लिये जो पदार्थ अग्निपर पकाये हुए नही हैं, अथवा

---

प्रतिमां वराम् ॥५८॥ प्रोक्त सामायिकस्यैव पूर्वं सल्लक्षण मया । शिक्षाव्रते पुनर्नोक्तं द्विवारोक्तिभयात्स्फुटम् ॥५९॥ ज्ञातव्य तत्त्वतस्तत्र शुद्ध सामायिकं बुधै । तृतीयप्रतिमायुक्तैरावर्तनुतिसयुतम् ॥ ६० ॥ अष्टम्या च चतुर्दश्यां प्रोषध यो भजेत्सुधीः । प्राणान्तेऽपि त्यजेन्नैव चतुर्थीप्रतिमां श्रयेत ॥ ६१ ॥ सत्प्रोषधोपवास्य प्रोक्त पूर्वं सुलक्षणम् । पुनरुक्तिभयान्नैव प्रोक्त तद्विस्तरं मया ॥ ६२ ॥ ज्ञेयं तत्रोपवासस्य विधिकर्तव्यमंजसा । सर्वसावद्यत्यक्तस्य चतुर्थप्रतिमान्वितेः ॥६३॥ आम्रनारगखर्जूरकदल्यादिभत्र फलम् । सर्वक्षीरादिजं पुष्प निंवादिप्रभव तथा ॥ ६४ ॥ गोधूमतिलसच्छालिमुद्गसच्चणकादिकं । एलाजीरादिज बीज पृथक् जीवसमन्वितम् ॥ ६५ ॥ श्रृंगवेरादिजं कदमूलं वृक्षादिसभवम् । आर्द्रा तरुत्वक्शाखां कोपलादिकमेव च ॥ ६६ ॥ नागवल्यादिजं पत्र सर्वजीवसमाकुलम् । सचित्तं वर्जयेद्धीमान् सचित्तविरतो गृही ॥ ६७ ॥ अनग्निपक्वमन्यद्वा चेतनादिगुणान्वितम् । साचित्तविरतैर्धीरैर्नादेयं पतिमाप्तये ॥ ६८ ॥

जिनमें किसी प्रकारका भी चेतना गुण है ऐसे सचित्त पदार्थोंका अवश्य त्यागकर देना चाहिये ॥६८॥ पांचवी प्रतिमा धारण करनेवाले गृहस्थोंको जिसका निजका वर्ण वा रंग बदला नहीं है, न जिसका स्पर्श बदला है, ऐसे अप्रासुक और बिना गर्म किये हुए जलका त्याग कर देना चाहिये ॥ ६९ ॥ पांचवी प्रतिमा धारण करनेवाले गृहस्थोंको लौंग, काली मिरच आदि द्रव्योंके सम्बन्धसे जिसके निजका वर्ण बदल गया है अथवा जो अग्निमें गर्म कर लिया गया है ऐसा जल आंखोंसे परीक्षा कर ग्रहण करना चाहिये ॥७०॥ जो गृहस्थ बिना पके हुए अथवा आधे पके हुए सचित्त कंद, बीज, फल आदिको ग्रहण नहीं करता है उसके सचित्त विरत नामकी पांचवीं प्रतिमा होती है ॥ ७१ ॥ जो बुद्धिमान् सब तरहके प्राणियोंके भरे हुए सचित्त पदार्थोंको नहीं खाता वह दयाकी मूर्ति समझा जाता है और संसारमें उसीका जन्म सफल गिना जाता है ॥ ७२ ॥ जो दुष्ट अपनी जिह्वाकी लंपटताके कारण जीव सहित सचित्त पदार्थोंको जानकर भी खाता है वह क्या अनेको अमर समझता है ॥ ७३ ॥ जो समस्त सचित्त पदार्थोंको खाता है उसका मन निर्दय होजाता है और मनके निर्दय होनेसे नरकको लेजानेवाला पाप उत्पन्न होता है ॥ ७४ ॥ यही समझकर पापोंसे डरनेवाले चतुर पुरुषोंको प्राण नाश होनेपर भी महापाप उत्पन्न करनेवाले और अनेक जीवोंका घात करनेवाले सचित्त पदार्थ कभी ग्रहण नहीं करने चाहिये ॥ ७५ ॥ हे भव्य ! इन सचित्त पदार्थोंका ग्रहण करना समस्त पापोंकी खानि है, नरकमें पहुंचानेके लिये चतुर है, दुष्ट पुरुष ही इसका ग्रहण करते हैं, इसमें अनेक जीव रहते हैं, यह विषयसुखोंको उत्पन्न करनेवाला है और धीरवीर धर्मका शत्रु है इसलिये हे भव्य ! स्वर्ग मोक्षादिको सिद्ध करनेके लिये तू विषके समान इन सचित्त पदार्थोंका त्यागकर ॥ ७६ ॥

अत्यक्तात्मीयसद्वर्णरसस्पर्शादिकमञ्जसा । अप्रासुकमथातप्तं नीरं त्याज्यं व्रतान्वितैः ॥६९॥ वारि प्रात्मीयवर्णादित्यक्तं द्रव्यादियोगतः । तप्तं वाचाग्निनादेयं नयनाभ्यां परीक्ष्य भो ॥७०॥ अपक्वमर्द्धपक्वं वा कंदबीजफलादिकम् । सचित्तं नात्ति यस्तस्य पंचमी प्रतिमा भवेत् ॥७१॥ सचित्तं नात्ति यो धीमान् सर्वप्राणिसमाकुलम् । दयामूर्तेर्भवेत्तस्य सफलं जीवितं भुवि ॥७२॥ सचित्तं जीवसंयुक्तं ज्ञात्वा योऽश्नाति दुष्टधीः । स्वजिह्वालंपटात्किं स स्वं वेत्ति मरणच्युतम् ॥७३॥ अश्नात्येव सचित्तं यस्तस्यस्यान्निर्दयं मनः । मनो निर्दयतः पापं जायते श्वभ्रसाधकम् ॥ ७४ ॥ इति मत्वा न तद्द्रव्यं ग्राह्यं प्राणात्यये क्वचित् । पापभीतैर्महापापदायकं जन्तुघातकम् ॥७५॥ अशुभसकलखानिं श्वभ्रसदानदक्षं, कुजनगणगृहीतं सत्त्वयुक्तं सचित्तम् । विषयसुखकरं भो धीर ! धर्मस्य शत्रुं, त्यज विषमिव सर्वं स्वर्गमोक्षादिसिद्ध्यै ॥७६॥ अन्नपानं च

जो बुद्धिमान् रात्रिमें अन्न, पान, खाद्य, स्वाद्य आदि चारों प्रकारके आहार पानीका त्याग कर देता है उसके रात्रिभोजन त्याग नामकी छठी प्रतिमा होती है ॥ ७७ ॥ रात्रिमें मनुष्योंकी थालियोंमें डांस, मच्छर, पतंग आदि छोटे छोटे अनेक जीव आ पडते हैं ॥ ७८ ॥ रात्रिमें यदि दीपक न जलाया जाय तो स्थूल जीव भी दिखाई नहीं पड सकते। यदि दीपक जला लिया जाय तो उसके प्रकाशसे थाली आदिमें और अनेक जीव आजाते हैं ॥ ७९ ॥ भोजन पकते समय भी उस अन्नकी वायु चारों ओर फैलती है इसलिये उस वायुके कारण उन पात्रोंमें अनन्त जीव आ आकर पडते हैं ॥ ८० ॥ पापोसे डरनेवाले मनुष्योंको ऊपर लिखे हुए अनेक दोपोसे भरे हुए रात्रि भोजनको विप मिले हुए अन्नके समान सदाके लिये अवश्य त्याग कर देना चाहिये ॥८१॥ चतुर पुरुषोंको लड्डू, पेडा, वरफी आदि खानेकी चीजें वा नारियलका दूध, फल आदि कोई भी पदार्थ ग्रहण नही करना चाहिये ॥ ८२ ॥ जो पुरुष रात्रिमें पेडा, वरफी आदि स्वाद्य पदार्थोंको खाते हैं—अन्नके पदार्थ नहीं खाते वे भी पापी हैं, क्योंकि अन्न व स्वाद्य पदार्थोंमें कोई भेद नहीं है ॥ ८३ ॥

चतुरपुरुषोंको रात्रिमें सुपारी, जावित्री आदि भी नहीं खानी चाहिये क्योंकि इनमें भी अनेक कीडोकी संभावना रहती है। इसलिये इनका खाना भी महा पाप उत्पन्न करनेवाला है ॥ ८४ ॥ धीरवीर पुरुषोंको अपना दयाधर्म पालन करनेके लिये प्यास लगनेपर भी अनेक सूक्ष्म जीवोंसे भरे हुए जलको भी रात्रिमें कभी नहीं पीना चाहिये ॥ ८५ ॥ जो विद्वान् रात्रिमें चारों प्रकारका आहार त्याग कर देते है उन्हे प्रत्येक महीनेमें पंद्रह दिन उपवास करनेका फल प्राप्त

---

खाद्य च स्वाद्यं यो नात्ति शुद्धधीः। भजेत् रात्रौ सदा सोऽपि षष्ठी सुप्रतिमा वराम् ॥ ७७ ॥ दंशकीटपतंगादिसूक्ष्मजीवा अनेकधाः। स्थालमध्ये पतन्त्येव रात्रिभोजनसंगिनाम् ॥७८॥ दीपकेन विना स्थूला दृश्यन्ते नांगिनः क्वचित्। तदुद्योतवशाद्ये प्रागच्छन्तीव भाजने ॥७९॥ पाकभाजनमध्येषु पतन्त्येवांगिनो ध्रुवम्। अन्नादिपचनाद्रात्रौ म्रियन्तेऽनन्तराशय ॥ ८० ॥ इत्येव दोषयुक्तं त्याज्यं सभोजनं निशि। विषान्नमिव निःशेषं पापभीतैर्नरैः सदा ॥८१॥ दक्षैर्निशि नचादेयं स्वाद्यं सन्मोदकादिकम्। अन्यद्वा चाम्रपत्रालिकेरक्षीरफलादिकम् ॥८२॥ भक्षितं येन रात्रौ च खाद्यं तेनान्नमजसा। यतोन्नखाद्ययोर्भेदो न स्याद्धान्यादियोगतः ॥८३॥ भक्षणीयं भवेन्नैव पत्रपूगीफलादिकम्। कीटाढ्यं सर्वथा दक्षैर्भूरिपापप्रदं निशि ॥८४॥ न ग्राह्यं प्रोदकं धीरैर्विभावर्यां कदाचन। तृट्शान्तये स्वधर्माय सूक्ष्मजन्तुसमाकुलम् ॥८५॥ चतुर्विधं सदाहारं ये त्यजन्ति बुधा निशि। तेषां पक्षोपवासस्य फलं मासस्य जायते ॥८६॥ इति मत्वा सदा त्याज्यं

होता है ॥ ८६ ॥ यही समझकर मनुष्योंको धर्मकी सिद्धिके लिये, तपके लिये वा मोक्ष प्राप्त करनेके लिये, रात्रिमें चारों प्रकारके आहारका त्याग सदाके लिये कर देना चाहिये ॥ ८७ ॥ जो मनुष्य व्रत पालन करनेके लिये रात्रिमें अन्नपान आदि सब प्रकारके आहारका त्याग कर देता है उसके आत्माको शुद्ध करनेवाला अपार पुण्य होता है ॥ ८८ ॥ रात्रिमें आहारका त्याग कर देनेसे इंद्रियां सब वशीभूत होजाती हैं और इंद्रियोंके वशीभूत होनेसे जीवोंके वात पित्त आदिसे उत्पन्न हुए सब रोग नष्ट होजाते हैं ॥ ८९ ॥ जो गृहस्थ रात्रिमें स्वयं पानी तकका भी त्याग कर देते हैं उनके लिये तीनो लोकोंमें रहनेवाली लक्ष्मी अपने आप आजाती है ॥ ९० ॥ रात्रिभोजनका त्याग करनेसे प्राणियोंके रोग सब नष्ट होजाते हैं, उनके शरीरमें लावण्यता आजाती है, अनेक गुण आजाते हैं और वे सवतरहसे सुंदर होजाते हैं ॥ ९१ ॥ रात्रिभोजनका त्याग करनेसे जीवोंको अनेक भोगोपभोगोंसे भरे हुए और अपरिमित सुखसे भरे हुए राज्यकी प्राप्ति होती है इसमें कोई संदेह नहीं ॥ ९२ ॥ रात्रिमें आहार पानीका त्याग कर देनेसे जीवोंको स्वर्गके देवोंकी विभूतियोंसे सुशोभित निरुपम सुखकी प्राप्ति होती है ॥ ९३ ॥ जो अज्ञानी सदा रात्रिमें भोजन करते रहते हैं उनके इस लोकमें भी कोढ वा वायु आदिके अनेक प्रकारके महा रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ९४ ॥ रात्रिमें भोजन करनेवाले मनुष्योंकी लक्ष्मी सब भग जाती है और महा दुःख देनेवाली घोर दरिद्रता उनके सामने आ उपस्थित होती है ॥९५॥ जो मनुष्य जिह्वाके स्वादसे लंपटी होकर रात्रिमें भोजन करते हैं उनके महा पाप उत्पन्न होता है और वे अगले जन्ममें नरकमें ही जाकर पडते हैं ॥९६॥

जेत रात्रौ चतुर्विधम् । आहार धर्मसिद्धयर्थं तपोर्थं वा विमुक्तये ॥८७॥ पानादिसर्वमाहार ये त्यजन्ति जना निशि । व्रताय जायते पुण्य तेषा सार सुखाकरम् ॥ ८८ ॥ वातपित्तादिज रोग सर्वं नश्यति देहिनाम । रजन्याहारसंत्यागादिन्द्रियरोपकारणात् ॥ ८९ ॥ नीरादिक गृहस्था ये वर्जयन्ति निशि स्वयम् । ताश्च लक्ष्मी. समायाति लोकत्रितयसस्थिता ॥९०॥ रोगमुक्त लभेत्प्राणी वपुर्लावण्यसयुतम् । गुणाढ्य कमनीय च रात्रिभोजनवर्जनात् ॥९१॥ भूरिभोगोपभोगाढ्य राज्य सौख्याकर भुवि । निशाहारपरित्यागाद्भजेत् जीवो न सशय ॥९२॥ अनौपम्य सुख नृणा जायते स्वर्गगोचरम् । देवविभवसपन्नं भुक्तात्यजनान्निशि ॥ ९३ ॥ निशीथिन्यां सदाहार ये खादन्ति खला इह । महारोगा हि स्युस्तेषा कुष्टवातादिजा. सदा ॥९४॥ लक्ष्मीः पलायते पुसा रात्रिभोजनकारिणाम् । भूरिदु खप्रद घोर दारिद्र्य सन्मुखायते ॥ ९५ ॥ अश्नन्त्येव शठा रात्रौ ये भक्त स्वादलंपटा- । भूरिपापभरादश्वभ्रकूपे पतन्ति ते ॥ ९६ ॥ शृगालश्वानमार्जारनृपभादिगतिं

रात्रिभोजनमें लालसा रखनेवाले मनुष्य मरकर परलोकमे गीदड़, कुत्ता, बिल्ली, बैल आदि नीच गतियोंमें जाकर उत्पन्न होते है ॥ ९७ ॥ रात्रिभोजनके पापसे यह मनुष्य परलोकमें भील, चांडाल, बहेलिया आदिके नीच कुलोमें महा दरिद्री उत्पन्न होता है ॥ ९८ ॥ रात्रिमें भोजन करनेके पापसे अनेक दोषोंसे परिपूर्ण, पाप उत्पन्न करनेवाली, मलिन, रागद्वेषसे अंधी, शीलरहित, कुरूपिणी और दुःख देनेवाली स्त्री मिलती है ॥ ९९ ॥ रात्रिभक्षण करनेसे इस मनुष्यको पुत्र अनेक बुरे व्यसनोंसे रंगे हुए मिलते है, पुत्रियां शीलरहित मिलती हैं और भाई बंधु आदि शत्रुओके समान दुःखदाई मिलते हैं ॥ १०० ॥ यह जीव रात्रिभोजनके पापसे भवभवमें अन्धा, बौना, कुब्जा, दरिद्री, कुरूप, बदसूरत, लंगडा, कुशीली अनेक बुरे व्यसनोंका सेवन करनेवाला, दुःखी, डरपोक, अपनी ही अपकीर्ति फैलानेवाला, थोडी आयुवाला, पापी, कुजन्मा, अङ्ग भङ्ग शरीरवाला, दुर्गतियोमें जानेवाला, कुमार्गगामी और अत्यन्त निंद्य होता है ॥ १०१–१०३ ॥ बहुत कहनेसे क्या ! थोडेसेमे इतना समझ लेना चाहिये कि संसारमें जो कुछ दुःख हैं वे सब मनुष्योंको रात्रिभोजनके पापसे ही उत्पन्न होते हैं ॥ १०४ ॥ जो मूर्ख रात्रिमें भी आहार पानी नहीं छोडते वे आठों पहर भक्षण करनेके कारण पशु ही समझे जाते है ॥ १०५ ॥ रात्रिभोजनमें सदा तत्पर रहनेवाले मनुष्य कीडे, मकोडे, पतंगे आदि अनेक सूक्ष्म जीवोंको भक्षण कर जाते हैं इसालिये वे मांस भक्षियोंके ही समान गिने जाते हैं ॥ १०६ ॥ जो अज्ञानी मनुष्य पान सुपारी आदि भी रात्रिमें खाते हैं वे भी उसके साथ अनेक कीडे मकोडेका भक्षण कर जाते है इसलिये मांस त्यागका नियम उनके भी नहीं निभ सकता

खलाः ।ब्रजन्ति परलोकेऽपि रात्रिभोजनलालसा ॥९७॥ भिल्लमातगव्याघ्रादिकुलं दारिद्र्यसंकुलम् । रात्रिभोजनसंजातपापादग्रे श्रयेन्नरः ॥ ९८ ॥ दोषाढ्या पापदा घोरा रागांधा शीलवर्जिता । कुरूपा जायते नारी भोजनान्निशि दुःखदा ॥ ९९ ॥ पुत्रान् दुर्व्यसनोपेतान् सुताः शीलादिवर्जिताः । बांधवान् शत्रुतुल्यांश्च लभेन्ना रात्रिभक्षकः ॥१००॥ अंधत्वं वामनत्वं च कुब्जत्वं च दरिद्रताम् । दुर्भगत्वं कुरूपित्वं पंगुत्वं शीलहीनताम् ॥१०१॥ व्यसनत्वं च दुःखित्वं भीरुत्वं च कुकीर्तिताम् । अल्पायुश्च कुजन्मत्वं पापित्वं विकलांगताम् ॥१०२॥ दुर्गतित्वं कुमार्गत्वं परलोकेऽतिनिन्दिताम् । रात्रिभोजनपापेन लभेत्प्राणी भवे भवे ॥ १०३ ॥ किमत्र बहुनोक्तेन संसारे दुःखमेव यत् । तत्सर्वं जायते पुंसां रात्रिभोजनपापतः ॥१०४॥ रात्रावपि न ये मूढा आहारं त्यजन्ति भो । पशवस्ते नरा नैव चाष्टप्रहरभक्षणात् ॥१०५॥ आमिषाशीसमो ज्ञेयो रात्रिभोजनतत्परः । सूक्ष्मकीटपतंगादिजीवराशिप्रभक्षणात् ॥ १०६ ॥ ये रात्रौ च प्रखादन्ति शठाः पत्रादिकं सदा ।

॥ १०७ ॥ जो मनुष्य आंखसे दिखाई देनेवाले अनेक कीडोंसे भरे हुए जलको रात्रिमें पीते हैं वे अन्य पापोंके समान
अहिंसाव्रतको किसप्रकार पालन कर सकते हैं अर्थात् जैसे अन्य पापोंमें अहिंसाव्रत नहीं पल सकता उसीप्रकार रात्रि-
भोजनमें भी अहिंसाव्रत नहीं पल सकता ॥ १०८ ॥ चतुर पुरुषोंको स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अनेक जीवोंकी हिंसा
करनेवाला, महा पाप उत्पन्न करनेवाला और महा पापरूप ऐसे चारों प्रकारके आहारका रात्रिभोजन अवश्य छोडदेना
चाहिये ॥ १०९ ॥ संसारमें एकवार प्राणोंको नाश करनेवाला हलाहल विष खालेना अच्छा, परंतु अनेक भवोंतक दुःख
देनेवाला रात्रिभोजन करना अच्छा नहीं ॥ ११० ॥ यही समझकर विद्वानोंको प्राणोंके वियोग होनेका समय आनेपर भी
अभक्ष्यके समान रात्रिमें सब प्रकारके आहारका त्याग सदाके लिये कर देना चाहिये ॥१११॥ पापोंसे डरनेवाले गृहस्थोंको
मन वचन कायसे रात्रिमें किसी भूखेको भी पाप उत्पन्न करनेवाला भोजन नहीं देना चाहिये ॥ ११२ ॥ जो मनुष्य मन
वचन कायसे व कृत कारित अनुमोदनासे रात्रिभोजन नहीं करता उसके यह रात्रिभोजन त्याग नामका व्रत निर्मल रीतिसे
पालन होता है ॥ ११३ ॥ हे मित्र ! यह रात्रिभोजन त्याग नामका व्रत नरकरूपी घरको बंद करनेके लिये किवाड है,
स्वर्गरूपी घरके लिये मुख्य मार्ग है, समस्त सज्जन इसका पालन करते हैं, समस्त श्रेष्ठ व्रतोंकी जड है, पाप रहित है,
आत्माको सुख देनेवाला है और धर्मरत्नकी खानि है। हे मित्र ! ऐसे इस रात्रिभोजनका त्याग नामके व्रतको तू सदा

---

ये पिबन्ति जना नीरं कीटाढ्यं दृष्टिगोचरम्। अघा इव कथं तेषामहिंसाख्यं व्रतं
कीटादिभक्षणे तेषामामिषे नियमः कथम् ॥१०७॥ वरं हालाहलं लोके भक्षितं
निशि ॥१०८॥ महापापप्रदं त्याज्यं सदाहारं चतुर्विधम्। जीवहिंसाकरं दक्षैः स्वर्गमुक्तिप्रसिद्धये ॥१०९॥ प्राप्ते प्राणवियोगेपि न
प्राणनाशकम्। वारैकं हि न चाहारं रुख्यातीतं भवे नृणाम् ॥११०॥ इति ज्ञात्वा बुधैः सर्वमाहारं निशि सर्वथा। ॥११२॥ कायवाङ्मनसा
भोक्तव्यमखाद्यवत् ॥१११॥ क्षुधातुराय कस्मैचिन्न दातव्यं गृहान्वितैः। भोजनं निशि पापाय भक्तैः पापकरं त्रिधा ॥११२॥ कायवाङ्मनसा
योऽपि नात्ति चाहारमञ्जसा। सक्तादिकं सकलैः तस्य स्यान्निर्मलं व्रतम् ॥११३॥ नरकगृहकपाटं स्वर्गगेहाग्रमार्गं, सकलसुजनसेव्यं सद्व्रत-
स्यापि मूलम्। स्वसुखकरमपापं धर्मरत्नस्य खानिं, व्रतमपि भज मित्र ! रात्र्यभुक्ताख्यनाम ॥ ११४ ॥ आद्याः षट्प्रतिमा योऽपि धत्ते
सच्छ्रावको भुवि। स जघन्यो जिनैरुक्तः पूज्यो नाकेश्वैरपि ॥ ११५ ॥

इति श्रीभट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे सल्लेखनासामायिकादिप्रतिमाचतुष्टयप्ररूपको नाम द्वाविंशतितम परिच्छेदः।

पालन कर ॥ ११४ ॥ जो इन पहिली छह प्रतिमाओंका पालन करता है वह जघन्य श्रावक कहलाता है और इंद्रके द्वारा भी पूज्य होता है ऐसा श्री जिनेन्द्रदेवने कहा है ॥ ११५ ॥

इसप्रकार आचार्य श्री सकलकीर्तिविरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें सल्लेखना, सामायिक, प्रोषधोपवास, सचित्तत्याग और रात्रिभोजन त्याग प्रतिमाओंको निरूपण करनेवाला यह बाइसवां परिच्छेद समाप्त हुआ।



# अथ तेईसवाँ परिच्छेद।

जो पार्श्वनाथ भगवान देवोंके द्वारा पूज्य है, शिष्योंको अपने समीप ही स्थान देनेवाले है, और जिनके समीपका निवास अनन्त सुख देनेवाला है ऐसे श्री पार्श्वनाथ तीर्थकर परम देवको मैं उनके समीप पहुचनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ अब मैं मोक्ष प्राप्त करनेके लिये तीनों लोकोंमें पूज्य और कातर जीवोंके लिये अत्यन्त कठिन ऐसी ब्रह्मचर्य प्रतिमाको कहता हूं ॥ २ ॥ जो मनुष्य मनके सब राग भावोको छोडकर छोटी कन्याओंको अपनी पुत्रीके समान देखता है, रूप लावण्यसे सुशोभित यौवनवती स्त्रियोंको अपनी बहिनके समान देखता है और असन्त गुणवती वृद्ध स्त्रियोंको अपनी माताके समान देखता है वह ब्रह्मचारी कहलाता है ॥ ३–४ ॥ देखो, स्त्रियोका मुंह कफसे भरा हुआ है, चमडेसे मढा हुआ हड्डियोंका समूह है ,सब बुरी चीजोंका आधार है, दुर्गंधमय है और कुटिल है ॥५॥ स्त्रियोंके स्तन मांसके पिंड है, नेत्रोंको लोभ उत्पन्न करनेवाले हैं और नरककी सीडी है, पेट विष्ठा व अनेक प्रकारके कीडोंसे भरा हुआ है, ॥ ६ ॥

---

अथ त्रयोविंशातितमः सर्गः।

पार्श्वनाथ जिनं वन्दे सुपार्श्वं पार्श्वदायकम्। विनेयाना सुरैरर्च्यं प्रभुं तत्पार्श्वहेतवे॥१॥ भुवनत्रयसंपूज्यां वक्ष्ये स्वर्मुक्तिहेतवे। प्रतिमा ब्रह्मचर्याख्या दुष्करां कातरागिनाम् ॥२॥ बालां सत्कन्यकां सारां रूपलावण्यभूषिताम्। नारीं सद्यौवनोन्मत्तां वृद्धां सर्वगुणाकराम् ॥३॥ स्वपुत्री भगिनीमातृसमां पश्यति यः सदा। त्यक्त्वा च मनसा रागं ब्रह्मचारी भवेत्स ना ॥४॥ मुख श्लेष्मादिसंसक्त चर्मबद्धास्थि-सञ्चयम्। सर्वामनोग्यताधारं दुर्गन्धं कुटिलान्वितम् ॥ ५ ॥ मांसपिंडौ स्तनौ श्रेणिभूतौ नेत्रादिलोभदौ। प्रोदरं सप्तसंधातुविष्ठाकृम्यादि-सकुलम् ॥ ६ ॥ स्रवन्मूत्रादिकं निंद्यं बीभत्सं जघनं सदा। पूतिगंधाकरं घोरं श्वभ्रकूपमिवाशुभम् ॥७॥ इत्येव च वरस्त्रीणां रूपं चित्ते स

स्त्रियोंका जघनस्थल अत्यन्त घृणाजनक है, निंद्य है, मूत्रादिक मल सदा उससे बहता रहता है, अत्यन्त दुर्गंध सहित है और घोर नरक कूपके समान अशुभ है ॥ ७ ॥ पवित्र ब्रह्मचर्यमें तत्पर रहनेवाले मनुष्योंको अपने हृदयमें स्त्रियोंका स्वरूप इसप्रकार चिंतवन करना चाहिये। यह स्त्रियोंका रूप केवल बाहरसे ही सुन्दर दिखता है ॥ ८ ॥

स्त्रियोंका स्वरूप इसीप्रकारका है, वह केवल ऊपरसे चमडेसे ढका हुआ है, जो पुरुष ऐसी स्त्रियोंका त्याग करता है उसके निर्मल ब्रह्मचर्य होता है ॥ ९ ॥ जो पुरुष ब्रह्मचर्यका पालन नहीं करते उनके अत्यंत दुःख देनेवाले कास, श्वास, कंप, वायु आदि अनेक प्रकारके रोग उत्पन्न होजाते हैं ॥१०॥ स्त्रीसेवनसे कभी तृप्ति नहीं होती, प्राप्त होनेपर यह अत्यंत नीरस होता है, अत्यंत अपवित्र है, अपवित्रता करनेवाला है, निंद्य है, निंद्य क्रियासे उत्पन्न होता है, अशुद्ध स्थानोंसे उत्पन्न होता है, भयानक है, तीव्र दुःख उत्पन्न करनेवाला है, महा मुनिराज दूरसे ही इसका त्याग कर देते है, यह सर्पके घरके समान है, रात्रिमें नीच लोगोंके द्वारा सेवन किया जाता है, गधा आदि नीच पशु सदा इसका सेवन करते हैं अथवा दुष्ट मूर्ख इसे अमृत समझकर इसका आदर करते हैं, यह स्त्रियोंके शरीरके संघट्टनसे उत्पन्न होता है, नरक तिर्यंच आदि कुगतियोंको देनेवाला है, दाह कंपा आदि अनेक रोगोंको उत्पन्न करनेवाला है, पापकी जड है, अत्यंत घृणित है, और अनेक दोषोंसे भरपूर है ! ब्रह्मचारियोंको अपने निर्दोष ब्रह्मचर्यको पालन करनेके लिये इस स्त्रीसेवनका सदा इसीप्रकार चिंतवन करते रहना चाहिये ॥ ११–१५॥ स्त्रियोंका शरीर स्वभावसे ही निंद्य है, अनेक जंतुओंसे भरा हुआ है और अनेक जीवोंके उत्पन्न होनेका स्थान है ऐसे अपवित्र और अशुद्ध स्त्रियोंके शरीरमें भला कौन ज्ञानी प्रेम करेगा ॥ १६ ॥

---

चिंतयेत् । बाह्ये सत्सुन्दरं मध्ये पवित्र ब्रह्मतत्परः ॥८॥ ईदृग्विधं सुनारीणां रूपं चर्मावृतं सदा । पश्येद् यो ना भजेत्सोऽपि ब्रह्मचर्यं सुनिर्मलम् ॥९॥ कासश्वासादिसद्रोगाः कंपवातादिसंभवाः । अब्रह्मचारिणां पुंसां जायन्ते दुःखदायकाः ॥ १० ॥ अतृप्तजनकं सेवा प्रान्ते चात्यन्तनीरसम् । अपवित्रकरं निंद्यं निंद्यकर्मसमुद्भवम् ॥ ११ ॥ अशुचिस्थानजं घोरं तीव्रदुःखाकरं भुवि । महामुनिजनैस्त्याज्यं सर्पागार-मिवानिशम् ॥१२॥ सेव्यं नीचजनैर्नित्यं पशुभिर्गर्दभादिभिः । आदरेण शठैर्दुष्टैः मन्यमानैर्सुधामृतम् ॥१३॥ नार्यंगसंपदोद्भूतं श्वभ्रतिर्य-ग्गतिप्रदम् । दाहकं पापदं दुष्टं पापमूलं घृणास्पदम् ॥१४॥ बहुदोषसमायुक्तं मैथुनं चिंतयेत्सदा । ब्रह्मचारी विनिर्मुक्तो दोषैर्ब्रह्मवृषाप्तये ॥१५॥ स्त्रीणां स्वभावतः काये निंद्ये जन्तुसमाकुले । जीवोत्पत्तिप्रदेशे च को ज्ञानी रमतेऽशुचौ ॥१६॥ योनिस्तनप्रदेशेषु हृदि कक्षान्त-

स्त्रियोंकी योनिमें, स्तनोंमें, कांखोंमें अत्यन्त सूक्ष्म मनुष्य सदा उत्पन्न होते रहते हैं ॥ १७ ॥ उन जीवोंकी संख्या नौ लाख है और वे सब स्त्रीसेवन करनेसे मर जाते हैं ऐसा श्री जिनेन्द्रदेवने अपने केवलज्ञान रूपी नेत्रोंसे देखकर बतलाया है ॥ १८ ॥ जिसप्रकार कपास वा रुईसे भरी हुई नाली अग्निके संयोगसे जल जाती है उसीप्रकार स्त्री सेवन करनेसे योनिके सब जीव मर जाते हैं ॥ १९ ॥ स्त्री सेवन करनेसे अनेक जीवोंका घात होता है और नरकमें पहुंचानेवाला महा राग उत्पन्न होता है इसलिये मनुष्योंको स्त्री सेवन करनेसे महापाप उत्पन्न होता है ॥ २० ॥ मनुष्योंको हलाहल विष खा लेना अच्छा, परन्तु स्त्री सेवन करना अच्छा नहीं, क्योंकि हलाहल विष खानेसे एक भवमें ही मृत्यु होगी परन्तु स्त्रीसेवन करनेसे असंख्यात भवोंमें महा दुःख प्राप्त होगा ॥ २१ ॥ फणा निकाले हुए क्रोधित हुई सर्पिणीका आलिंगन कर लेना अच्छा परन्तु महा दुःख देनेवाली और नरकरूपी घरकी देहलीके समान स्त्रीका आलिंगन करना अच्छा नहीं ॥ २२ ॥ जिसप्रकार सर्पिणीकी दुःख देनेवाली संगति अच्छी नहीं उसीप्रकार ब्रह्मचारियोंको कुछ नहीं तो कलंक लगनेकी शंकासे ही स्त्रियोंकी संगतिका त्याग कर देना चाहिये ॥ २३ ॥ सांप, वाघ, शत्रु व चोर आदिकोंके साथ रहना तो अच्छा परन्तु स्त्रियोंके समीप क्षणभर भी रहना अच्छा नहीं क्योंकि स्त्रियोंके साथ रहनेमें क्षणभरमें ही कलंक लगनेकी शंका रहती है ॥ २४ ॥ जिस मकानमें स्त्रियोंके चित्र भी हों उस मकानमें भी व्रतियोंको रहना ठीक नहीं है फिर भला जिनमें स्त्रियं स्वयं रहती हों उनमें तो रहना बहुत ही बुरा है ॥ २५ ॥ व्रतियोंको स्त्रियोंके साथ रहनेमें पहिले अमिट कलंक लगता है, फिर व्रतभंग होता है और फिर नरकगतिमें महा दुःख भोगने पडते हैं ॥ २६ ॥ ब्रह्मचर्यको पालन करते हुए उस व्रतके

---

रेष्वपि । अतिसूक्ष्माः मनुष्याश्च जायन्ते योषिता सदा ॥१७॥ नवलक्षागिनोऽत्रैव म्रियन्ते मैथुनेन भो । इत्येव जिननाथेन प्रोक्त केवललोचनात् ॥१८॥ कर्पासेनभृता यद्वन्नालिकानलयोगतः । ज्वलत्येव तथा जीवा म्रियन्ते लिंगघट्टनात् ॥ १९ ॥ मैथुनेन महापाप जायते प्राणिनां ध्रुवम् । जीवघातान्महारागसंभवात् श्वभ्रसाधकम् ॥२०॥ वरं हालाहलं भुक्तमंगिनां न च मैथुनम् । भवैकमृत्युदं संख्याव्यतीतभवदुःखदम् ॥२१॥ वरमालिंगिता क्रुद्धा सर्पिणी फणसंयुता । न च स्त्री श्वभ्रगेहस्य प्रतोली भूरिदुःखदा ॥ २२ ॥ ब्रह्मचारी पुमान् नित्य त्यजेत्सग सुयोपिताम् । कलकशंकयात्यतमहिसंगमिवाशुभम् ॥ २३ ॥ एकत्र वसति श्लाघ्या सर्पव्याघ्रारितस्करैः । न च नारीसमीपेऽपि क्षणमेकं कलकवत् ॥२४॥ चित्रादिनिर्मिता नारी यत्र स्यान्मन्दिरेऽशुभा । तत्र स्थानं न योग्यं च व्रतीनां किं तदाश्रिते ॥२५॥ कलंकं

साथ श्रेष्ठ मरण कर जाना अच्छा परंतु ब्रह्मचर्यव्रतके विना असंख्यात वर्ष भी जीवित रहना अच्छा नहीं ॥ २७ ॥ जो कोई मनुष्य अनेक शास्त्रोंका जानकार हो, गुणवान हो और तपश्चरणसे सुशोभित हो परंतु ब्रह्मचर्य पालन न करता हो तो फिर संसारमें उसका कहीं कोई आदर सत्कार नहीं करता ॥ २८ ॥ जिसप्रकार विना दांतोंके हाथी शोभायमान नहीं होता, विना हाथोंके शूरवीर शोभा नहीं देता और विना दानके गृहस्थ शोभा नहीं देता उसीप्रकार ब्रह्मचर्यके विना व्रती मनुष्य भी शोभा नही देता ॥ २९ ॥ जिसप्रकार बुझाया हुआ अग्नि अपमानको प्राप्त होता है, निंद्य समझा जाता है उसी-प्रकार ससारमें ब्रह्मचर्यरूपी तेजसे रहित होनेपर व्रती मनुष्य भी सर्वथा निंद्य समझा जाता है ॥ ३० ॥ जो ब्रह्मचर्यसे रहित है वह घरका स्वामी होकर भी अपने ही कुटुंबीलोगोंसे अपमानित होता है फिर भला वह अन्य लोगोंसे अपमानित क्यों न होगा ॥ ३१ ॥ कहीं कहीं पर योगीलोग सर्प, शत्रु और वाघ आदिके साथ रहना अच्छा समझते हैं परंतु पापोंसे डरकर ब्रह्मचर्य व्रतको भंग करनेवालोंके साथ स्वप्नमें भी रहना स्वीकार नहीं करते ॥ ३२ ॥ ब्रह्मचर्यको भंग करनेवाले मनुष्योंको इसलोकमें भी राजाकी ओरसे भी वध बंधन आदिके अनेक दुःख भोगने पडते हैं इसमें कोई संदेह नहीं है ॥ ३३ ॥ ब्रह्मचर्यको न पालने वाले महा मूर्ख मनुष्य महा पापके भारसे परलोकमें भी घोर महा दुःखोंसे भरे हुए दुर्गतियोंके दुःख भोगते हैं ॥३४॥ ब्रह्मचर्यव्रतके साथ साथ एक दिन भी जीवित रहना अच्छा परंतु विना ब्रह्मचर्यके करोडों पूर्वोतक भी जीवित रहना अच्छा नही ॥ ३५ ॥ जिस व्रतीने समस्त सुख देनेवाला ब्रह्मचर्यव्रत छोड दिया उसने समस्त

---

लभते पूर्वं दुस्त्यज योपिताश्रयात् । व्रतिभिर्व्रतभग च पश्चात् श्वभ्रगतिप्रदम् ॥२६॥ वर सन्मरणं लोके ब्रह्मचर्यसमायुतम् । तद्विना न च जीवाना जीवितव्यमसख्यत' ॥२७॥ शास्त्रवान् तपयुक्तोपि तपसालकृतो व्रती । ब्रह्मचर्यच्युतो लोके सर्वत्रैवावमन्यते ॥२८॥ दन्तभग्नो यथा नागो हस्तहीनो भटो नरः । दानहीनो गृही नामादब्रह्मचर्यच्युतो व्रती ॥२९॥ विध्यापितोऽनलो यद्वल्लभत्येवापमानताम् । सद्ब्रह्मते-जसा हीनो व्रती लोके च सर्वथा ॥३०॥ विकलो ब्रह्मचर्येण यो यतिः स्वजनादिभिः । असत्कार लभेदत्र किन्न सोऽन्यजनैरपि ॥ ३१ ॥ क्वचित्सर्पारिव्याघ्राणा सगमिच्छन्ति योगिन' । न च स्वप्नेऽघभीत्येव ब्रह्मव्रतच्युतात्मनाम् ॥३२॥ राजादिकजनात्सर्वं वधवधसमुच्चयम् । अब्रह्मचारिणो जीवा लभन्तेऽत्र न सशयः ॥३३॥ अमुत्र दुर्गतिं यान्ति ब्रह्मव्रतच्युता' शठाः । महापापभरेणैव घोरदु.खाकुलां ध्रुवम् ॥३४॥ जीवितव्य वर चैकदिन ब्रह्मव्रतान्वितम् । तद्विना न च पूर्वाणा कोटीकोटी विशेषतः ॥३५॥ ब्रह्मचर्यं परित्यक्त व्रतिना येन

व्रतोंको छोड दिया ही समझना चाहिये क्योंकि विना ब्रह्मचर्यके कोई व्रत हो ही नहीं सकता ॥ ३६ ॥ ब्रह्मचर्यका भंग करनेसे हिंसा होती है, झूठ वोलना पडता है और स्त्री आदि पर पदार्थोंकी इच्छा करनी पडती है। इसप्रकार उसे सब प्रकारके पाप करने पडते है ॥ ३७ ॥ जिसप्रकार दिनके विना सूर्य दिखाई नही देता उसीप्रकार चतुर पुरुषोंको विना ब्रह्मचर्यके कोई भी व्रत दृष्टिगोचर नही होता ॥ ३८ ॥ अन्य सव व्रतोंके विना इस संसारमें एक ब्रह्मचर्य व्रतका पालन करना सवसे उत्तम है क्योंकि विना ब्रह्मचर्यके मनुष्योंको कोई व्रत हो ही नहीं सकता है ॥ ३९ ॥ यही समझकर धीर-वीर पुरुषोंको वडी दृढताके साथ शीलव्रत पालन करना चाहिये और दुर्लभ निधिके समान उसे प्राण नाश होनेपर भी नहीं छोडना चाहिये ॥ ४० ॥ इस ब्रह्मचर्य व्रतको धीरवीर ज्ञानी व्रतोंके पालन करनेमें सदा तत्पर रहनेवाले मनुष्य ही पालन कर सकते हैं अन्य कातर मनुष्योंसे यह कभी पालन नहीं हो सकता ॥ ४१ ॥ जो शूरवीर मनुष्य वाणोंकी वर्षासे भरे हुए युद्धमें अचल खडे रहते हैं वे ही शूरवीर स्त्रियोंके कटाक्षोंके युद्धमें कभी नहीं ठहर सकते ॥ ४२ ॥ हाथी वाघ और शत्रुओंको गिरादेने वाले वहुतसे शूरवीर देखे जाते हैं परंतु कामदेवरूपी मल्लको गिरादेने वाला कोई भी दिखाई नही देता। काम मल्लको मारनेवाले केवल उत्तम मुनि ही हैं ॥४३॥ इस संसारमें ब्रह्मचर्य पालन करनेवालोंको ही ज्ञानसे उत्पन्न होनेवाली सव पदार्थोंको सिद्ध करनेवाली महाविद्याएं सिद्ध होती हैं इसमें कोई संदेह नहीं है ॥ ४४ ॥ संसारमें वे ही मनुष्य धन्य हैं और वे ही मनुष्य तीनों लोकोंमें पूज्य हैं जो वड़ी दृढताके साथ अखंड शीलव्रतका पालन करते हैं और जो स्त्रियोंके द्वारा वा अन्य लोगोके द्वारा घोर उपसर्ग और परीषहोंके आजानेपर भी स्वप्नमें भी उसे नहीं छोडते

---

सौख्यदम् । सर्वं व्रतादिकं तेन तद्विना च यतो न तत् ॥ ३६ ॥ अब्रह्माज्जायते हिंसा वचोऽसत्यं नृणा ध्रुवम् । आकांक्षा च परस्यैव लक्ष्मीरामादिगोचरा ॥ ३७ ॥ दिवसेन विना सूर्यो तथा नैवोपलभ्यते । यथा सर्वव्रत दक्षैर्ब्रह्मचर्यं विना न च ॥ ३८ ॥ सर्वव्रतच्युतं लोके श्लाघ्यं ब्रह्मव्रतं भुवि । तद्विना न च सत्पुसां सर्वं व्रतसमुच्चयम् ॥३९॥ इति मत्वा जनैर्धीरै ग्राह्यं शीलव्रतं दृढम् । प्राणान्तेपि न मोक्तव्यं निधानमिव दुर्लभम् ॥४०॥ धीरैर्वीरैर्नरैर्दक्षैर्ज्ञानिभिर्व्रततत्परैः । ब्रह्मचर्यं व्रतं धर्तुं शक्यते न च कातरैः ॥४१॥ वाणवृष्टि-समाकीर्णे रणे तिष्ठन्ति ये भटाः । योषित्कटाक्षसंग्रामे न च स्थातु क्षमा हि ते ॥ ४२ ॥ दृश्यन्ते वहवः सूराः हस्तिव्याघ्रादिपातने । काममल्लनिपाते ते न च सन्मुनयः परम् ॥४३॥ ब्रह्मव्रतात्मना पुसां सिद्ध्यंति च न संशयः। महाविद्याःसमस्तार्थसाधका ज्ञानसंभवा ॥४४॥

॥ ४५ ॥ ब्रह्मचर्य पालन करनेवालोंके चरणकमलोंको इंद्र आदि समस्त देव भी भक्तिके बोझसे नम्र होकर मस्तक झुकाकर
नमस्कार करते है ॥ ४६ ॥ इस शीलव्रतके प्रभावसे भक्तिसे नम्रीभूत हुए देवोंके भी आसन कंपायमान होजाते हैं अथवा
इस शीलव्रतके प्रभावसे इस संसारमें क्या क्या महिमा प्राप्त नहीं होती है अर्थात् सब प्रकारकी महिमा प्राप्त होजाती है
॥ ४७ ॥ ब्रह्मचर्यव्रतको पालन करनेवाले मनुष्योंके चरणकमलोंको चक्रवर्ती आदि महापुरुष] भी भक्तिके बोझसे दवकर
नमस्कार करते हैं फिर भला अन्य राजाओंकी तो वात ही क्या है ॥ ४८ ॥ इस ब्रह्मचर्यव्रतके फलसे ही मनुष्योंको महा
विभूतियोंसे सुशोभित स्वर्ग भी अपने घरका आंगन वन जाता है ॥ ४९ ॥ शीलव्रतको धारण करनेवाले धीर पुरुषोंको
इंद्रकी भी विभूति प्राप्त होती है जो महा माहिमासे सुशोभित होती है और जिसे सब देव नमस्कार करते हैं ॥ ५० ॥ इस
ब्रह्मचर्यके फलसे मनुष्योंको नौ निधि, चौदह रत्न और छहो खण्ड पृथ्वीकी विभूतिसे सुशोभित चक्रवर्तीकी विभूति और
उपभोग प्राप्त होते हैं ॥ ५१ ॥ इस ब्रह्मचर्यरूपी रत्नसे सुशोभित होनेवाले मनुष्य तीर्थंकर पदको प्राप्त होते हैं, जो तीनों
लोकोंमें चमत्कार करनेवाला है और समस्त देवों वा इंद्रोंके द्वारा वंदनीय है ॥ ५२ ॥ इस ब्रह्मचर्यरूपी सिंहासनपर विरा-
जमान हुआ मनुष्य इस संसारमें जो जो चाहता है वह चाहे तीनों लोकोंमें कहीं भी क्यों न हो उसके पुण्यके प्रभावसे
उसे अवश्य प्राप्त होजाता है ॥ ५३ ॥ वहुत कहनेसे क्या लाभ है, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि संसारमें जो कुछ
उत्तम सुख है वह सब ब्रह्मचर्यके फलसे ही मनुष्योंको प्राप्त होता है ॥ ५४ ॥ यह सुखकी खानि शीलव्रत स्वर्ग लोकमें

धन्यास्ते भुवने पूज्या यैरखण्ड व्रत धृतम् । शीलं स्वप्नेपि न त्यक्तं योषिदादिपरीषहैः ॥४५॥ इन्द्राद्याः हि सुराः सर्वे शिरसा प्रणमन्ति
भो । भक्तिभारेण सनम्रा. पादौ शीलयुतात्मनाम् ॥४६॥ शीलव्रतप्रभावेन कपयत्यासनानि भो । सुराणां भक्तिनम्राणा किं किं वा नोप-
जायते ॥४७॥ ब्रह्मसचेतसा पादौ चक्रवर्त्यादयो गुणात् । नमन्ति भक्तिभारेण का कथान्यनृपेषु च ॥४८॥ ब्रह्मव्रतफलेनैव स्वर्ग स्यात्स्व-
गृहागणम् । महाविभवसम्पन्न सर्वभोगान्वित नृणाम् ॥४९॥ शीलव्रतधरा धीरा इन्द्रभूतिं भजंति वै । अत्यतमहिमोपेता सर्वामरनमस्कृ-
ताम् ॥ ५० ॥ भजन्ति चक्रवर्तित्व रत्ननिध्यादिसकुलम् । षट्खण्डविभवोपेतं ब्रह्मचर्यफलान्नराः ॥ ५१ ॥ प्राप्नुवन्ति जिनेशत्वं
ब्रह्मरत्नविभूषितम् । चमत्कारकर लोके वद्य सर्वामरेश्वरैः ॥५२॥ ब्रह्मसिंहासनासीनो यद्यदगी समीहते । तत्तदेव समायाति पुण्याल्लोक-
त्रयेषु च ॥ ५३ ॥ किमत्र वहुनोक्तेन ससारे यत्सुख वरम् । ब्रह्मचर्यफलात्तच्च सर्वं सप्राप्यते जनैः ॥५४॥ दुर्लभं स्वर्गलोकेऽत्र महाशील

भी दुर्लभ है परन्तु इस लोकमें मनुष्योंको सुगमतासे प्राप्त हो जाता है इसलिये चतुर पुरुषोंको क्या वह स्वीकार नहीं करना चाहिये ? अवश्य करना चाहिये ॥ ५५ ॥ शीलव्रतरूपी आभूषणोंसे सुशोभित होनेवाले मुनियोंको मुक्ति स्त्री भी आकर रागपूर्वक स्वयं स्वीकार करती है फिर भला स्वर्गकी देवांगनाओंकी तो बात ही क्या है ॥ ५६ ॥ उत्तम पुरुष इस शील-व्रतरूपी बहुमूल्य महारत्नको पाकर उसकी रक्षा करनेके लिये महाप्रयत्न करते हैं ॥५७॥ इस ब्रह्मचर्य व्रतकी रक्षा करनेमें तत्पर रहनेवाले मनुष्य हावभाव विलासोंसे सुशोभित और वस्त्र व आभूषणोंसे विभूषित ऐसे स्त्रीके रूपको कभी नहीं देखते हैं ॥ ५८ ॥ इसमें संदेह नहीं कि स्त्रियोंका रूप देखनेसे चित्त मोहित होजाता है यही समझकर उत्तम पुरुष अपने चित्तको शुद्ध रखनेके लिये स्त्रियोंके रूपको कभी नहीं देखते हैं ॥ ५९ ॥ ब्रह्मचारी पुरुष अपना ब्रह्मचर्य पालन करनेके लिये लड्डू आदि अत्यन्त उत्तम पदार्थ, दूध, अधिक घी और पौष्टिक पदार्थ आदिकोंको कभी सेवन नहीं करते हैं ॥६०॥ पौष्टिक आहार करनेसे स्वप्नमें मनुष्योंका वीर्य च्युत होजाता है तथा स्त्रियोंका समागम मिलनेपर उसके व्रत ( ब्रह्मचर्य ) का भंग होजाता है। यही समझकर सम्यग्ज्ञानी पुरुषोंको अपने ब्रह्मचर्य व्रतकी पूर्ण रक्षा करनेके लिये विष मिले हुए अन्नके समान सब प्रकारके पौष्टिक आहारोंका त्याग कर देना चाहिये ॥ ६१–६२ ॥ ब्रह्मचारी पुरुषोंको अपना मुंह धोकर सदा स्नानकर, अँजन लगाकर, आभूषण पहिनकर, सुगन्धित द्रव्य लगाकर, माला, कोमल शय्या, कोमल आसन, धुले हुए वस्त्र, तथा और भी राग उत्पन्न करनेवाले भोगोपभोगोंसे अपने शरीरका संस्कार नहीं करना चाहिये ॥ ६३–६४ ॥ अपने

सुखाकरम् । नराणा सुलभ चात्र तर्त्कि दक्षैर्न गृह्यते ॥५५॥ मुक्तिनारी वृणोत्येव शीलाभरणमडितम् । मुनि रागेण चागत्य का कथा स्वर्गयोषिताम् ॥५६॥ महारत्नमिवानर्घ्यं प्राप्य शील नरोत्तमाः । महायत्न प्रकुर्वन्ति तद्रक्षादिकहेतवे ॥५७॥ हावभावविलासाढ्यं वस्त्राभरणमडितम् । नारीरूपं न पश्यन्ति ब्रह्मरक्षादितत्पराः ॥ ५८ ॥ स्त्रीरूपदर्शनाच्चित्त मोमुह्यति न सशयः । इति मत्वा न पश्यन्ति तन्नरा चित्तशुद्धये ॥५९॥ मोदकादिवराहारं दुग्धात्यंतघृतादिजम् । न चात्ति सवलाहारं ब्रह्मचारी तदाप्तये ॥६०॥ सवलान्नेन स्यात्पुसां स्वप्ने शुक्रच्युतिः ध्रुवम् । नार्यादिसंगमं प्राप्य भवेद्भंगं व्रतस्य भो ॥ ६१ ॥ इति मत्वा त्यजेत्सर्वमाहार सवलं सदा । विषान्नमिव सुज्ञानी तद्व्रताक्षयहेतवे ॥ ६२ ॥ मुखप्रक्षालनैर्नित्यं स्नानाजनविभूषणैः । गधमाल्यादिकैर्भोगैः कोमलैः शयनासनैः ॥ ६३ ॥ धौतवस्त्रैस्तथान्यैश्च रागोत्पादककारणैः । स्वशरीरस्य संस्कारं ब्रह्मचारी चरेन्न च ॥ ६४ ॥ वपुः संस्कारयोगेन कामाग्निः प्रकटो भवेत् ।

शरीरका संस्कार करनेसे कामाग्नि प्रगट होजाती है यही समझकर उत्तम ब्रह्मचारियोंको अपने शरीरका संस्कार—अपने शरीरको विभूषित कभी नहीं करना चाहिये ॥ ६५ ॥ ब्रह्मचारियोंको हावभाव विलासोंसे भरी हुई, शृंगारको बढानेवाली और स्त्रियोंमें राग उत्पन्न करनेवालीं कथाएँ न कभी करनी चाहिये और न कभी सुननी चाहिये ॥ ६६ ॥ शृंगारकी कथाएँ कहने सुननेसे ब्रह्मचारियोंको राग उत्पन्न होता है और राग उत्पन्न होनेसे उनका व्रत नष्ट होता है इसलिये ब्रह्मचारी लोग ऐसी कथाएँ कभी नहीं सुनते हैं ॥ ६७ ॥ इसीप्रकार जितेंद्रिय पुरुष पहिले भोगे हुए भोगोंका स्मरण भी कभी नहीं करते हैं क्योंकि उनका स्मरण करनेसे मनकी स्थिरता नष्ट होजाती है और मनकी स्थिरता नष्ट होनेके साथ साथ योगियोंके द्वारा निंदा करने योग्य ऐसा अनन्त राग उत्पन्न होता है ॥६८॥ पहिले भोगे हुए भोगोंको स्मरण करनेसे कामाग्नि प्रज्वलित हो उठती है इसलिये व्रती लोग पहिले भोगे हुए भोगोंको कभी स्मरण नहीं करते हैं ॥६९॥ व्रती लोग अपना चित्त शुद्ध करनेके लिये स्त्रियोंके साथ न तो कभी हँसी करते हैं न उनके साथ वात करते हैं न कथा वार्ता करते हैं न गोष्ठी ( एक साथ बैठना, उठना, चलना आदि ) करते हैं और न उनके साथ प्रेम करते हैं ॥ ७० ॥

ब्रह्मचारी व्रती केवल पापोंकी शंकासे ही जिस घरमें स्त्रियां रहती हैं, उसमें न तो सोते हैं, न बैठते हैं और न क्षणभर वहां रहते हैं ॥ ७१ ॥ कोई २ बुद्धिमान सांप आदि भयानक जन्तुओंसे भरे हुए घरमें ठहर सकते हैं परन्तु महा निंद्य और कलंक उत्पन्न करनेवाले स्त्रियोके घरमें कभी नहीं ठहरते ॥ ७२ ॥ पहिले समयमें जो मुनि स्त्रियोंकी संगति पाकर नष्ट होगये हैं उनकी कथा चतुर पुरुष शास्त्रोंमें सुनते ही हैं ॥ ७३ ॥ जिसप्रकार अग्निके सम्बन्धसे वर्तनमें रक्खा

---

मत्वेति सद्व्रतेनैव कुर्यात्स्वागरय मंडनम् ॥ ६५ ॥ हावभावविलासाढ्य कथा शृंगारसयुतम् । स्त्रीणां रागकरां नैव कुर्याच्छ्रूयान्न सद्यतिः ॥६६॥ शृंगारकथया रागो जायते ब्रह्मचारिणाम् । ततो नश्येद्व्रतं तस्मात्तन्न शृण्वन्ति योगिनः ॥६७॥ पूर्वानुभूतसभोगान् न स्मरन्ति जितेन्द्रिय । मनोभगमिवात्यतरागदं योगिनिन्दितम ॥६८॥ कामवन्हिर्ज्वलत्येव कामभोगानुचिन्तनात् । ज्ञात्वेति व्रतिनो भोग चिन्तयन्ति न पूर्वजम् ॥६९॥ नार्या समं न कुर्वंति हास्यवार्तादिजल्पनम् । गोष्ठीं वा स्वकचित्प्रीतिं व्रतिनश्चित्तशुद्धये ॥७०॥ स्त्रीसंयुक्तालये नैव कुर्यात्सच्छयनाशनम । स्थितिं वा क्षणमेकं हि व्रती पापादिशंकया ॥७१॥ सर्पादिसयुते गेहे केचित्तिष्ठति धीधनाः । न पुनर्योषितागारे महानिन्द्ये कलंकदे ॥७२॥ नष्टा ये मुनय पूर्वं संगमासाद्य योषिताम् । केवलं श्रूयते दक्षैः कथा तेषा श्रुतार्णवे ॥ ७३ ॥

हुआ जल भी गर्म होजाता है उसीप्रकार स्त्रियोंके आश्रयसे उत्पन्न होनेवाली अग्निसे मनुष्योंका हृदय भी तप जाता है ॥ ७४ ॥ पहिले तो स्त्रियोंमें थोडेसे चित्तसे ( ऊपरी मनसे ) दृष्टिपात होता है अर्थात् मन स्त्रियोंके देखनेमें लगता है, फिर उनके समागमके लिये मनमें संकल्प होता है । तदनन्तर हृदयमें समस्त शरीरको संतप्त करनेवाली कामकी जलन उत्पन्न होती है, उस जलनसे पीडित होकर यह जीव लज्जा और अभिमान सबको छोड देता है । फिर कामाग्निसे संतप्त होकर और किसी सुंदरीको एकांतमें पाकर सब व्रतोंको छोडकर पापकर्ममें डूब जाता है ॥ ७५–७७ ॥ तदनन्तर कामसेवन करनेसे उसका तप, ज्ञान, व्रत, कीर्ति, बडप्पन, अभिमान आदि सब जलकर भस्म होजाता है ॥ ७८ ॥ इसप्रकार व्रतोंको भंग करनेवाले स्त्रियोंसे उत्पन्न हुए दोषोंको समझकर बुद्धिमानोंको जिसके देखने मात्रसे विष चढ़कर मनुष्य मर जाता है ऐसी दृष्टिविष सर्पिणीके समान स्त्रियोंके समागमका त्याग कर देना चाहिये ॥ ७९ ॥ जिसप्रकार हाथ पैर रहित और नाक कान रहित कुरूपा स्त्रीको छोड देते हैं उसीप्रकार व्रतियोंको दूरसे ही स्त्रियोंका त्याग कर देना चाहिये ॥ ८० ॥ संसारमें अग्निकी ज्वालाके समान स्त्रियां समझी जाती है और मनुष्योंका मन मक्खनके समान समझा जाता है फिर भला वे दोनों एक स्थानमें मिल जानेपर विना अनर्थ किये किस प्रकार रह सकते हैं ॥ ८१ ॥ जो पुरुष इस लोक परलोक दोनों लोकोंमें दुःख देनेवाले स्त्रियोंके स्मरणको स्वप्नमें भी नहीं करते हैं संसारमें उन्हींका मन शुद्ध होसकता है और तप, ज्ञान, यम, नियम आदि सब कुछ उन्हींका फल सकता है ॥ ८२ ॥ जो पुरुष स्त्रियोंके समागमको छोडकर मन, वचन, काय तीनों

तपत्येव यथा नीरमग्निना भाजनाश्रितम् । पुंसां चित्तं तथा रागाश्रयसंजातवन्हिना ॥७४॥ दृष्टिपातो भवेत्पूर्वं स्त्रीमुखे स्वल्पचेतसा । पश्चाद्भवन्ति संकल्पाः तस्याः संगमहेतवे ॥ ७५ ॥ ततो विजृम्भते कामदाहः सर्वांगतापनः । तेन संपीडितो जीवस्त्यजेल्लज्जाभिमानताम् ॥७६॥ ततः कामाग्निना तप्त एकान्ते प्राप्य सुन्दरीम् । निमज्जति व्रतं त्यक्त्वा सर्वं तत्कायकर्दहे ॥७७॥ ततो भस्मीभवत्येव तपोज्ञानव्रतादिकम् । कीर्तिपूजाभिमानं च तस्य कामादिसेवया ॥७८॥ एवं दोषं परिज्ञाय स्त्रीजातं व्रतभंगदम् । रामासंगं त्यजेद्धीमान् यथा दृष्टिविषामहीम् ॥७९॥ हस्तपादविहीनां च नासिकाकर्णवर्जिताम् । कुरूपां दूरतो नारीं वर्जयेन्मुनिनायकः ॥ ८० ॥ अग्निज्वालोपमा नारी नवनीतसमं मनः । तिष्ठतः कथमेकत्र तावनर्थं विना नृणाम् ॥ ८१ ॥ मनःशुद्धिः भवेत्तेषां तपोज्ञानयमादिकम् । स्वप्नेष्वपि न कर्तव्य चेहामुत्रादि दुःखदम् ॥ ८२ ॥ कायवाक्चित्तयोगं च स्थिरं कृत्वा भजेत्तपः । त्यक्त्वा स्त्रीसंगमं यो ना तस्य स्यान्निर्मलं व्रतम् ॥ ८३ ॥

योगोंको स्थिर कर तप करता है संसारमें उसीके व्रत निर्मल रीतिसे पल सकते हैं ॥८३॥ जो पुरुष उन्मत्त करनेवाली यौवन अवस्थामें तपश्चरण रूपी तलवारसे कामरूपी शत्रुको मारकर ब्रह्मचर्यको पालन करते हैं संसारमें वे ही पुरुष धन्य कहलाते हैं और तीनों लोकोंमें वे ही पुरुष पूज्य गिनेजाते हैं ॥८४॥ जिनका अत्यन्त दुर्लभ शीलरूपी रत्न स्त्री आदि चोरोंने कहीं स्वप्नमें भी हरण नहीं किया उन्हींका जन्म इस संसारमें सफल माना जाता है ॥८५॥ जिन्होंनें यौवन अवस्थामें अनेक स्त्रियोंसे घिरे रहनेपर भी और प्राण नाश होनेपर भी अपना ब्रह्मचर्य नही छोडा है उन्हीके ब्रह्मचर्यको मैं वास्तविक ब्रह्मचर्य मानता हूं ॥८६॥ यौवनरूपी ईंधनके संयोगसे तथा स्त्रीरूपी वायुकी प्रेरणासे और पौष्टिक आहाररूपी तैलसे यह कामरूपी अग्नि प्रगट होती है उस अग्निको बुझानेके लिये धीरवीर पुरुषोंने शीलरूपी पानी ही बतलाया है, स्त्रियोंके सेवन करने आदि अन्य कार्योंसे वह अग्नि कभी नही बुझ सकती ॥८७-८८॥ जो मूर्ख स्त्रियोके सेवन करने आदि कार्योसे कामरूपी अग्निको बुझाना चाहता है वह मूर्ख अपनी कुबुद्धिके कारण घीसे अग्निकी भारी ज्वालाको बुझाना चाहता है ॥८९॥ यही समझकर हे विद्वानो ! अपने मनमें समस्त विषयोंको त्यागकर यौवन अवस्थामें भी पूर्ण ब्रह्मचर्यका पालन करो ॥ ९० ॥ जो मनुष्य कामसेवनमें अत्यन्त लोलुपी होता हुआ अपने मस्तकपर सफेद बालोंको देखकर भी (बूढा होकर भी) कामसेवनका त्याग नहीं करता वह मूर्ख अपने भाग्यसे ठगा जाता है ॥९१॥ दुर्बुद्धिको धारण करनेवाले जो मूर्ख वृद्धावस्थामें भी विषयोंकी आसक्तता नही छोडते वे पापकर्मके उदयसे कुत्तेके समान मरकर अनेक दुर्गतियोमें परिभ्रमण करते हैं ॥ ९२ ॥ जो बूढा

धन्यास्ते भुवने पूज्या ब्रह्मचर्यं चरन्ति ये । उन्मत्तयौवने हत्वा कामारिं च तपोऽसिना ॥८४॥ जन्मेह सफलं तेषां शीलरत्नं सुदुर्लभम् । नार्यादितस्करैर्येषां स्वप्नेऽपि न हृतं क्वचित् ॥८५॥ ब्रह्मचर्यमहं मन्ये तेषां ये यौवनान्वितैः । स्वैरामादिभिस्त्यक्तं न च प्राणात्ययेऽपि भो । ॥८६॥ यौवनेंधनसंयोगाद्रामावातप्रेरणात् । सबलाहारतैलेन कामाग्निः प्रकटो भवेत् ॥८७॥ तस्यैव सुमनो धीरैः शीलनीरं प्रकीर्तितम् । नचान्यद्भुवने कामसेवनादिवमेव हि ॥ ८८ ॥ योषित्सेवादिभिर्यो धीः कामाग्निं हतुमिच्छति । स मूढश्च महाज्वालां घृतेनैव कुबुद्धितः ॥ ८९ ॥ इति मत्वा मनः कृत्वा निःशेषविषयच्युतम् । पालयध्वं बुधा ब्रह्मचर्यं सद्यौवने सदा ॥ ९० ॥ आलोक्य पलितं केशं स्वमूर्ध्नि योऽतिलोलुपः । कामसेवां त्यजेन्नैव वञ्चितो विधिना शठः ॥९१॥ वृद्धत्वे विषयासक्ता ये न मुञ्चति दुर्धियः । मण्डलामिव ते मृत्वा यान्ति पापात्कुदुर्गतिम् ॥९२॥ यो वृद्धो मृत्युपर्यन्तं भार्यासेवां करोति सः । यमेन नीयमानोऽतिदुःखी स्यादतिचौरवत् ॥९३॥ इति मत्वा गृह-

होकर भी मृत्युपर्यंत स्त्रीका सेवन करता है वह जिससमय यमराजके द्वारा पकडा जाता है-मरता है उससमय वह महाचोरके समान अत्यन्त दुःखी होता है ॥ ९३ ॥ यही समझकर गृहस्थोंको यौवन अवस्थामें स्त्रीको स्वीकार करना चाहिये और वृद्धावस्थामें बाल सफेद होनेपर स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अवश्य ही ब्रह्मचर्यका पालन करना चाहिये ॥ ९४ ॥ यह ब्रह्मचर्य समस्त गुणोंकी निधि है, स्वर्ग मोक्षके अद्वितीय कारण है, संसाररूपी महासागरसे पार करनेके लिये जहाज है, दुःख और संतापको दूर करनेवाला है, पापरूपी वनको जलानेके लिये महा अग्नि है और धर्मरूपी रत्नोंका घर है इसलिये हे भव्य ! तू अपने आत्माकी सिद्धिके लिये अत्यन्त सुदृढ शक्तिसे इस ब्रह्मचर्यका पालन कर ॥ ९५ ॥ यह ब्रह्मचर्य एक उत्तम देवता है, यह संसाररूपी महासागरसे पार कर देनेवाला है, नरकके द्वारको बंद करनेके लिये अत्यन्त मजबूत अर्गल वा बेंड़ा है, पुण्य बढानेवाला है, श्री तीर्थंकर परमदेव भी इसकी सेवा करते हैं, इन्द्रादिक समस्त देव इसकी पूजा करते हैं, यह अत्यन्त आदर सत्कार देनेवाला है, सबमें सार है और समस्त गुणोंकी खानि है। हे मित्र ! ऐसे इस ब्रह्मचर्यरूपी देवताकी सदा आराधना कर ॥ ९६ ॥

इसप्रकार सातवीं ब्रह्मचर्य प्रतिमाका निरूपण कर अब कर्मोंका संवर वा निर्जरा करनेके लिये आरम्भ त्याग नामकी आठवीं प्रतिमाका निरूपण करते है ॥९७॥ जो पुरुष मन, वचन, कायसे छहो कायके जीवोंका नाश करनेवाले सब तरहके आरम्भोंका त्याग करता है उसके पुण्य बढानेवाली आठवीं प्रतिमा होती है ॥ ९८ ॥ जो बुद्धिमान धर्मध्यान धारण कर और अनेक शास्त्रोंका पठनकर सदा अपना समय व्यतीत करता है वह व्रत पालन करनेवालोंमें सबसे मुख्य गिना जाता है ॥९९॥ आरम्भ करनेसे अनेक जीवोंको दुःख देनेवाली हिंसा होती है, उस हिंसासे चारों गतियोंका कारण

स्त्रीश्च ग्राह्य सगतयौवने । पालितं ब्रह्मचर्यं तत स्वर्गमुक्तिसुखाप्तये ॥९४॥ सकलगुणनिधानं स्वर्गमोक्षैकहेतु, भवजलनिधिपोतं दुःखसंताप दूरम् । दुरितवनमहाग्निं धर्मरत्नादिगेहं, भज दृढतरशक्त्या ब्रह्मचर्यं स्वसिद्ध्यै ॥ ९५ ॥ संसाराम्बुधितारकां सुखकरां स्वर्मोक्षसोपानतां, श्वभ्रद्वारदृढार्गलां शुभप्रदां सेव्यां जिनाधीश्वरैः । पूज्यां चेन्द्रपुरस्सरैः सुरगणैः सन्मानदानादिदां, सारां सर्वगुणाकरां भज सदा त्वं ब्रह्मसद्देवताम् ॥९६॥ ब्रह्मचर्यं समाख्याय प्रारम्भरहिता वराम् । अष्टमीं प्रतिमां वक्ष्ये संवरादिकहेतवे ॥९७॥ सर्वारम्भं त्यजेद्यस्तु षड्जीवादिविरोधकम् । त्रिशुद्ध्या जायते तस्य प्रतिमा स्वष्टमी शुभा ॥९८॥ धर्मध्यानेन शास्त्रादिपठनेन सदा च यः । स्वकालं गमयेद्धीमान् सोऽग्रणी

ऐसा महापाप उत्पन्न होता है और उस पापमे अत्यन्त दुःखी हुआ वह जीव दुःखरूपी सिंह वाघोंसे भरे हुए इस संसाररूपी वनमें सदा परिभ्रमण किया करता है इसमें कोई संदेह नहीं है ॥१००–१०१॥ यही समझ कर चतुर पुरुषोंको महापापका कारण ऐसे घोर आरम्भका त्यागकर हिंसासे सर्वथा रहित और अनेक गुणोंकी खानि ऐसे धर्मका सेवन करना चाहिये ॥१०२॥ आरम्भ त्याग प्रतिमाको धारण करनेवाले धीरवीर व्रती पुरुषोंको अपने आरम्भका त्याग करनेके लिये मन, वचन काय और कृत कारित अनुमोदनासे पृथ्वी खोदना, कपडे धोना, दीपक मसाल आदिका जलाना, वायु करना, वनस्पतियोंको तोडना, काटना, छेदना, गेहूं, जौ आदि बीजोंको कूटना, पीसना, दोइन्द्रिय तेइन्द्रिय चौइन्द्रिय पंचेन्द्रिय आदि जीवोंको बाधा पहुंचाना वा उनकी ताडना करना आदि निंद्य आरम्भोंका बहुत शीघ्र त्याग कर देना चाहिये ॥ १०३–१०५ ॥ आरम्भ त्याग प्रतिमा धारण करनेवाले व्रतियोंको प्राण नष्ट होनेपर भी स्थूल जीवोंकी हिंसा करनेवाले और निंद्य ऐसे रथ आदि सवारियोंपर चढकर कभी नहीं चलना चाहिये ॥१०६॥ आरम्भ त्यागी चतुर पुरुषोंको दया धारण कर व्यापार आदिके महारम्भ, विवाहादिक कार्य और घर बनाना आदि आरम्भके कार्योंका सदाके लिये त्याग कर देना चाहिये ॥१०७॥ जो पुरुष जीवोंकी हिंसा करनेवाले घर सम्बन्धी सब तरहके आरम्भोंका मन, वचन, कायसे त्याग कर धर्मसेवन करता है उसके आरम्भ त्याग नामका यह व्रत निर्मल रीतिसे पालन होता है ॥१०८॥ यह घर सम्बन्धी आरम्भ चारों गतियोंमें परिभ्रमण करानेवाला है, पापकी खानि है, नरकका मुख्य कारण है, स्वर्गरूपी घरको बंद कर देनेके लिये किवाड है, रोग

व्रतिना मत ॥९९॥ आरम्भाज्जायते हिंसा प्राणिना दुःखदायिका । तया सजायते पाप चतुर्गतिनिबधनम् ॥ १०० ॥ तेन ससारकान्तारे दुःखव्याघ्रादिसकुले । भ्रमत्येव न सदेहो जीवो दुःखेन पूरित ॥१०१॥ इति मत्वा सदारम्भ घोर पापनिबधनम् । त्यक्त्वा धर्म भजेद्दक्षो हिंसात्यक्त गुणाकरम् ॥१०२॥ पृथिवीखनन धीरारम्भ वस्त्रादिधोवनम् । दीपादिज्वालन निंद्य वातादिकरण तथा ॥१०३॥ वनस्पत्यङ्घ्न छेद धानादिबीजमर्दनम् । द्वित्रीन्द्रियादिजतना बाधन ताडनादिकम् ॥ १०४ ॥ मनोवचनकायेन कारितादिभिरंजसा । नैव कुर्याद् व्रती नित्य प्रारम्भपरिहानये ॥१०५॥ रथाद्यारोहण निंद्य स्थूलजीवविघातकम् । प्राणान्तेपि न कर्तव्य त्यक्तारम्भै. कदाचन ॥१०६॥ वाणिज्यादिमहारम्भ विवाहादिकमजसा । गेहादिकारण दक्षैस्त्याज्य च कृपया सदा ॥ १०७॥ यत्किंचिच्च गृहारम्भं जन्तुहिंसाकर त्रिधा । त्यक्त्वा धर्मं चरेद्यस्तु तस्य स्याद्विशद व्रतम् ॥१०८॥ चतुर्गतिकर पापखानिं श्वभ्रादिसाधकम् । स्वर्गगृहकपाट च रोगक्लेशभयादिदम् ॥१०९॥

क्लेश, भय आदिको देनेवाला है, अनेक जीवोंका घातक है, अपने और दूसरोंके लिये दुःखकी जड है, धर्मका शत्रु है, धीर-वीर चतुर मुनियोंके द्वारा साग करने योग्य है और झूठ चोरी आदि पापोंका सागर है और वडी कठिनतासे त्याग किया जाता है। जो पुरुष संतोष धारण कर इसका त्याग करता है वह अवश्य ही मोक्षस्थानको प्राप्त करता है ॥१०९–१११॥ जो मनुष्य सब तरहके आरम्भोंका त्यागकर थोडा भी तप करता है, वह इस लोक तथा परलोक दोनों लोकोंमें तीनों लोकोंमें उत्पन्न हुए समस्त महासुखोंको प्राप्त होता है ॥ ११२ ॥ जो पुरुष आरम्भोंके साथ साथ तप करता है उसका वह तप करना हाथीके स्नानके समान व्यर्थ है उस तपसे उसके कर्म कभी नष्ट नहीं होसकते ॥ ११३ ॥ जो पुरुष अपने व्रत पालन करनेके लिये अपनी सब शक्ति लगाकर पापरूप आरम्भोंका त्याग करता है वह सोलहवें स्वर्गके सुख भोगकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करता है ॥ ११४ ॥ जिसने समस्त पापोंकी निर्जरासे रहित ऐसे आरम्भका त्याग कर दिया है मैं उसीके जन्मको सफल मानता हूं ॥ ११५ ॥ यह घर सम्बन्धी आरम्भ अत्यन्त निंद्य है। जो इस आरम्भका त्याग करता है उसीके तप और संवर होता है ॥ ११६ ॥ यही समझकर व्रती पुरुषोंको स्वयं स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अपनी पूर्ण शक्तिको प्रगट कर सब तरहके आरम्भोंका सदाके लिये त्याग कर देना चाहिये ॥ ११७ ॥ यह आरम्भ विद्वानोंके द्वारा निंद्य है, पाप और संतापकी खानि है, भयंकर नरकका मार्ग है, धर्मरूपी घरका चोर है, समस्त गुणोंके वनको जलानेके लिये अग्नि है और स्वर्ग मोक्षका एक अद्वितीय शत्रु है इसलिये हे भव्य ! तू इस सब तरहके आरम्भका सदाके लिये त्यागकर ॥ ११८ ॥ यह आरम्भ त्याग नामकी आठवी प्रतिमाका व्रत समस्त सज्जनोंके द्वारा सेवा करने योग्य है, धर्म

---

जीवघातकरं दुःखमूलं स्वस्य परस्य च । धर्मशत्रु परित्यक्तं दक्षैर्धीरैर्मुनीश्वरैः ॥११०॥ असत्यादिसमुद्रं च गृहारम्भं सुदुस्त्यजम् । त्यजेत्संतोषतो योऽत्र लभेत्सोप्यव्ययं पदम् ॥१११॥ सर्वारंभं परित्यज्य तपः स्वल्पं करोति यः । इहाऽमुत्र लभेत्सोपि बृहत्सौख्यं त्रिलोकजम् ॥११२॥ आरंभेन समं कुर्यात्तपो दुस्तरमेव यः । गजस्नानमिवेह स्यात्तस्य कर्मक्षयो न हि ॥११३॥ पापारम्भं त्यजेद्यस्तु व्रताय सर्वशक्तितः प्राप्य षोडशमं नाकं क्रमाद्याति शिवालयम् ॥११४॥ मन्येऽहं सफलं जन्म तस्य येन विवर्जितः । पूर्वाघनिर्जरामुक्तिगृहारंभो विवर्जितः ॥११५॥ गृहारंभो जिनैर्निंद्यस्तेन सूरपि भूपिता । यो वर्जयेद्गृहारंभं तस्य स्यात्तपः संवरः ॥११६॥ इति ज्ञात्वा सदा त्याज्यः सर्वारंभो व्रतान्वितैः । स्वशक्तिं प्रकटीकृत्य स्वस्य स्वर्मुक्तिहेतवे ॥११७॥ विबुधजनविनिंद्यं पापसंतापखानिं, विषमनरकमार्गं तस्करं धर्मगेहे ।

रूपी अमृतका कूआ है, पापरूपी वृक्षके लिये कुठार है, स्वर्ग देनेके-लिये अत्यन्त समर्थ है, सब गुणोंका समुद्र है, मुक्तिको देनेवाला है और सुखोंका घर है। इसलिये हे भव्य ! तू इस आरम्भ त्याग नामके व्रतको अर्थात् आठवीं प्रतिमाको अवश्य धारण कर ॥ ११९ ॥

इसप्रकार आठवीं प्रतिमाका स्वरूप वर्णन कर अब मोक्ष प्राप्त करनेके लिये पुण्य वढानेवाली परीग्रहत्याग नामकी नौवीं प्रतिमाको कहते हैं ॥१२०॥ जो पुरुष क्षेत्र, वास्तु, धन, धान्य, दास, पशु, आसन, शयन, कुप्य, भांड इन सब पाप वढानेवाले दस प्रकारके परिग्रहोंमेंसे केवल वस्त्रोंको छोडकर तथा अपने मनको इच्छाको रोककर बाकीके सब परिग्रहोंका त्याग कर देता है उसके नौवीं प्रतिमा कही जाती है ॥ १२१-१२२ ॥ जो मनुष्य संतोषरूपी अमृतको पीकर सब तरहके परिग्रहोंका त्याग कर देता है उसके इस लोकमें भी आत्मासे उत्पन्न हुआ अनुपम सुख प्राप्त होता है ॥ १२३ ॥ सोना चांदी आदि धनके होनेसे कामका उद्रेक, माया, लोभ, क्रोध, असह्य मनका द्वेष, राग, चिंता, शोक, भय, आशा आदि सब विकार उत्पन्न होते हैं, झूठ बोलना पडता है तथा उसके नाश होनेसे मनुष्योंको वडा भारी दुःख होता है, और मान भंग होता है। यही समझकर व्रत धारण करनेवालोंको अपना धर्म सिद्ध करनेके लिये काली सर्पिणीके समान इस धनको स्वप्नमें भी ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥ १२४-१२६ ॥ इस नौवीं प्रतिमाको धारण करनेवाले व्रतियोंको वीतरागताको सूचित करनेवाले, वस्त्रोंको छोडकर अन्य चिंता उत्पन्न करनेवाले, रोग उत्पन्न करनेवाले अधिक मूल्यके वस्त्र कभी ग्रहण

---

सकलगुणवनाग्नि स्वर्गमोक्षैकशत्रु, निखिलमपि त्यज त्वं नित्यमारभमेव ॥११८॥ अखिलवसुजनसेव्य धर्मपीयूषकूप, दुरिततरुकुठार नाकदानैकदक्षम् । सकलगुणसमुद्र मुक्तिद सौख्यधाम, व्रतमपि भज सार सर्वथारम्भमुक्तम् ॥११९॥ अष्टमीं प्रतिमा पूर्वं व्याख्याय नवमीं वराम् । वक्ष्येऽहं प्रतिमा मुक्त्यै त्यक्तसगा सुपुण्यदाम् ॥१२०॥ क्षेत्रवास्तुधनं धान्य सेवक च चतुष्पदम् । आसन शयन कुप्य भांड सर्वाशुभाकरम् ॥ १२१ ॥ इत्येव दशभेद य. सग वस्त्र विना त्यजेत् । हत्वा स्वमनसामिच्छा नवमी प्रतिमा लभेत् ॥ १२२ ॥ सर्व परिग्रह योपि पीत्वा सतोषजामृतम् । जहेता प्रत्यह तस्य सुखमत्रैव स्वात्मजम् ॥१२३॥ कामोद्रेकोतिमाया च लोभक्रोधोतिऽदुस्सहम् । मनोद्वेपश्च रागश्च चिताशोकभयादिकः ॥१२४॥ आशा तन्नाशतो दुःख मानभगो नृणा भुवि । रूप्यहेमादिकादद्रव्यादसत्य जायते वचः ॥१२५॥ इति मत्वा न सग्राह्य कृष्णाहिमिव तद्धनम् । स्वप्नेऽपि धर्मसिद्ध्यर्थं कचित्सद्व्रतधारिभिः ॥१२६॥ वस्त्र नैव

नही करने चाहिये ॥ १२७ ॥ व्रती मनुष्योंको अपनी सेवा चाकरी करनेके लिये अपने पासमें अव्रती मनुष्य कभी नहीं रखना चाहिये ॥ १२९ ॥ विद्वान् त्यागियोंको अपने रहनेके लिये अत्यन्त ममता उत्पन्न करनेवाला और महा हिंसा करनेवाला मठ आदि कभी ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥ १२८ ॥ इसीप्रकार व्रती मनुष्योंको अनेक जीवोंकी हिंसा करनेवाले हिंसाके पात्र, पाप वढानेवाले और राग उत्पन्न करनेवाले गाय, घोडा आदि पशु भी नहीं रखने चाहिये ॥१३०॥ संसारमें जो जो परिग्रह मनुष्योंके द्वारा निंद्य गिने जाते है, और जो व्रतोंमें दोप उत्पन्न करनेवाले हैं वे सव परिग्रह विप मिले हुए अन्नके समान व्रती लोगोंको छोड देने चाहिये ॥ १३१ ॥ जो मनुष्य लोभके कारण सोना, चांदी आदि धनको छोड नही सकता वह पुरुष पुरुष नही नपुंसक है, ऐसा नपुंसक मनुष्य आगे चलकर कर्मरूपी सेनाको किसप्रकार नष्टकर सकता है ॥ १३२ ॥ जो मनुष्य परिग्रहोंका त्याग किये विना ही मोक्षकी इच्छा करता है वह मूर्ख है। भला जो लंगडा मार्गमें गिरता पडता हुआ चलता है वह मेरुपर्वतको किसप्रकार उल्लंघन कर सकता है ॥ १३३ ॥ जो भाग्यहीन मनुष्य परिग्रहके साथ साथ मोक्षकी इच्छा करते है वे आकाशके फूलोंसे वंध्यापुत्रका मुकुट वनाना चाहते हैं ॥ १३४ ॥ जो मनुष्य परिग्रह रखते है उनके ध्यान सिद्ध होनेके लिये समस्त पापोंसे रहित और गुणोंकी खानि ऐसी मनकी शुद्धि होना अत्यन्त कठिन है ॥ १३५ ॥ भगवान् जिनेन्द्रदेवने परिग्रहोंका त्याग मनुष्योंका मन शुद्ध करनेके लिये वतलाया है, तथा परिग्रहोंका त्याग किये विना व्रतोंका पालन करना ( नौवीं प्रतिमा धारण करना ) छिलके कूटनेके समान है–अर्थात् छिलके कूटनेसे जैसे चावल नही निकलते उसीप्रकार परिग्रहोंका त्याग किये विना यह प्रतिमा हो नहीं सकती ॥ १३६ ॥ जिसप्रकार पत्थरकी

---

समादेय रागद बहमूल्यदम् । वीतरागं परित्यज्य दक्षैश्चितादिकारकम् ॥१२७॥ व्रतहीनो नरो नैव रक्षणीय कदाचन । स्वपार्श्वे व्रतसंयुक्ते सुश्रूषादिकहेतवे ॥१२८॥ मठादिक न च ग्राह्य स्वस्याधिष्ठानकारणम् । हिसादिकरमप्युच्चै ममत्वादिप्रद बुधैः ॥ १२९ ॥ चतुप्पद न चादेय जीवघातकर हि सा । भाजन रागसयुक्त पापद व्रततत्पैर ॥१३०॥ यत्किंचिन्मुनिना निंद्य सद्व्रतादिमलप्रदम् । तत्सर्वं नाश्रयेत्सग विषान्नमिव सद्व्रतम् ॥ १३१ ॥ द्रव्यादिक परित्यक्तु योऽक्षमो नात्र लोभत । स क्लीव कथमग्रेति कर्मसैन्य हनिप्यति ॥ १३२ ॥ यो परित्यज्य सग न मुक्तिमिच्छति मदधीः । स पगु प्रस्खलन्मार्गे कथ मेरु च लघयेत् ॥ १३३ ॥ सगेन सह ये मोक्ष वाच्छन्ति विधिवचिता । खपुष्पैरिह ग्रथन्ति ते बध्यासुतशेखरम् ॥१३४॥ परिग्रहवतां पुसा शुद्धि स्वप्नेपि दुर्घटा । मनसो ध्यानसिद्ध्यर्थं पापहीनाः

नावपर बैठा हुआ मनुष्य अवश्य ही समुद्रमें डूबता है उसीप्रकार व्रती मनुष्य भी परिग्रहके भारसे इस संसार-सागरमें अवश्य डूबता है ॥ १३७ ॥ इसप्रकार परिग्रहके दोषोंको समझकर जो बुद्धिमान इन परिग्रहोंका त्याग कर देता है उसके पास स्वर्गरूपी लक्ष्मीके साथ साथ मुक्तिरूपी लक्ष्मी अपने आप आ जाती है ॥१३८॥ इस संसारमें जिसकी इच्छा धनादिकसे नष्ट होजाती है, संसारमें मैं उसीको पुण्यवान मानता हूं और उसीसे ये पृथिवीके सब गुण सुशोभित होते हैं ॥ १३९ ॥ जो उत्तम मनुष्य धनादिकमें संतोष धारण करता है उसके पास तीनों लोकोंमें रहनेवाली सब लक्ष्मी अपने आप आ जाती है ॥१४०॥ सन्तोष धारण करनेसे व्रती पुरुषोंको पुण्यकर्मके उदयसे इन्द्र, चक्रवर्ती, गणधर और तीर्थंकर आदिके समस्त उत्तम पद प्राप्त होते हैं इसमें कोई संदेह नहीं ॥ १४१ ॥ जो लोभी पुरुष धनसे अपना लोभ छोड देते हैं वे इस लोक और परलोकमें स्वर्ग मोक्षपर्यंततकके सुख प्राप्त करते हैं ॥ १४२ ॥ निर्लोभी मनुष्य जिसप्रकार इस लोकमें यश, बडप्पन आदि प्राप्त करते हैं उसीप्रकार उन्हें परलोकमें भी अनेक प्रकारके सुख प्राप्त होते हैं ॥१४३॥ लोभका त्याग करनेसे मन शुद्ध होता है, मन शुद्ध होनेसे ध्यान होता है, ध्यानसे कर्म नष्ट होते हैं और कर्म नष्ट होनेसे मोक्ष प्राप्त होती है इसमें कोई संदेह नहीं। तथा मोक्षमें विद्वानोंको समस्त विषयोंसे रहित, संसारमें अन्य कोई जिसकी उपमा नहीं ऐसा आत्मासे उत्पन्न हुआ परमोत्तम सारभूत अनन्त सुख सदा प्राप्त होता रहता है ॥ १४४-१४५ ॥ विद्वानोंको संतोषके इस प्रकार गुण जानकर पाप उत्पन्न करनेवाला लोभ छोड देना चाहिये और परिग्रह त्याग नामका व्रत धारण करना चाहिये

---

गुणाकरा ॥१३५॥ सगत्यागो जिनैरुक्तो मनशुद्ध्यर्थमजसा । नृणा तस्यापरित्यागाद्व्रत स्यात्तुपखडनम् ॥१३६॥ दृपन्नावसमारूढा यथा मज्जन्ति तेऽर्णवम् । तथावसग भारेण व्रती ससारसागरे ॥१३७॥ एव दोप परिज्ञाय सग यो वर्जयेत्सुधीः । मुक्तिश्री स्वयमायाति धर्मात्स्वर्गश्रिया समम् ॥१३८॥ मन्ये स एव पुण्यात्मा यस्या सा निधनं गताः । द्रव्यादिष्वत्र तेनैव भूषिताः पृथिवीगुणा. ॥१३९॥ द्रव्यादिके समादत्ते सतोप यो नरोत्तम । त सुसपत्समायाति सर्वलोकत्रये स्थिता ॥१४०॥ शक्रत्व चक्रवर्तित्व गणेशत्वं जिनेशिता । भवत्येव न सदेह सतोषाद व्रतिना शुभात् ॥१४१॥ ये लोभ वर्जयत्येव धनादत्यन्त लोभिन. । स्युरत्रामुत्र स्वर्गादिमुक्तिपर्यन्तसौख्यके ॥ १४२ ॥ जन्यतेऽत्र यथा लोके ख्यातिपूजादिक नरै । निस्पृहत्वेन तद्वच्च परत्र सुखमजसा ॥ १४३ ॥ निस्पृहत्वेन स्याच्चित्तशुद्धिर्ध्यान पुनस्तया । ध्यानात्कर्मक्षयस्तस्मान्मुक्तिरेव न सशय ॥ १४४ ॥ तत्रानन्त सुख सार नित्य त्यक्तोपम बुधैः । प्राप्यते विषयातीत

॥ १४६ ॥ यह परिग्रह त्याग नामका व्रत समस्त गुणोंका निधि है, धर्मात्मा लोगोंके द्वारा धारण किया जाता है, समस्त सुखोंका सागर है, मोक्ष प्राप्त करानेमें चतुर है, समस्त संसारमें पूज्य है और दुःख चिंता आदिसे दूर है, इसलिये हे भव्य ! निर्मल गुणोंको प्राप्त करनेके लिये तू इस परिग्रह त्याग व्रतको (नौवीं प्रतिमाको) अवश्य धारण कर ॥ १४७ ॥ यह परिग्रह त्याग व्रत अनन्त गुणोंको देनेवाला है, अत्यन्त निर्मल है, स्वर्ग मोक्षमें पहुंचा देनेवाला है, धर्मध्यानका कारण है, पुण्यरूपी वृक्षोंके लिये बाग है, देवोंके द्वारा पूज्य है, चिंता आदि दोषोंसे रहित है, सुखका घर है, विद्वानोंके द्वारा सेवा करने योग्य है, अत्यन्त पवित्र है और हिंसादि पापोंसे सर्वथा रहित है। हे भव्य ! ऐसे इस परिग्रह त्याग व्रतको तू सदा धारण कर ॥ १४८ ॥ जो पुरुष मन, वचन, कायकी शुद्धता पूर्वक दर्शन प्रतिमासे लेकर परिग्रह त्याग नामकी नौवीं प्रतिमा तक नौ प्रतिमाओंका पालन करते हैं वे इस संसारमें श्री जिनेन्द्रदेवके द्वारा मध्यम श्रावक कहे जाते हैं ॥ १४९ ॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्ति विरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें ब्रह्मचर्य, आरम्भत्याग, परिग्रहत्याग प्रतिमाओंका निरूपण करनेवाला यह तेईसवा परिच्छेद समाप्त हुआ।



## अथ चौबीसवां परिच्छेद ।

जो श्री वर्द्धमानस्वामी जगतपूज्य हैं, भव्यरूपी कमलोंके लिये सूर्य है, और गुणोंके समुद्र हैं ऐसे श्री महावीर-स्वामीको मैं सिद्धपद प्राप्त करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥ ऊपर लिखे अनुसार परिग्रह त्याग प्रतिमाका निरूपण

---

स्वात्मज परम वरम् ॥ १४५ ॥ इत्येव च परिज्ञाय गुण सन्तोषज बुधा. । हत्वा लोभ दुराय त कुरुध्व भो सदा वलात् ॥ १४६ ॥ अखिलगुणनिधान धर्मसत्त्वैर्निषेव्य, सकलसुखसमुद्र मुक्तिसदानदक्षम् । निखिलभुवनपूज्य दुःखचिन्तादिदूर, भज विमलगुणाप्त्यै त्यक्तसंगं व्रत त्वम् ॥ १४७ ॥ अतातीतगुणप्रद सुविमल स्वर्मुक्तिसम्पादक, धर्म्यध्यान निवधन शुभनगाराम सुरैः पुजितम् । चिंतात्यक्तसुखास्पद बुधजनैः सेव्य पवित्र सदा, भो हिंसादिविवर्जित भज सदा त्व त्यक्तसग व्रतम् ॥१४८॥ दृष्ट्यादि नव पर्यन्तं प्रतिमां योऽत्र पालयेत् । त्रिशुद्ध्या स जिनैरुक्तो मध्यमः श्रावको भुवि ॥ १४९ ॥

इति श्री भट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे ब्रह्मचर्यादिप्रतिमानवप्ररूपको नाम त्रयोविंशतितमः परिच्छेदः ।

कर अब समस्त पापोंको शांत करनेके लिये संक्षेपमें पापरूप अनुमतिका त्याग करने रूप अनुमति त्याग नामकी दशवीं प्रतिमाको कहते हैं ॥ २ ॥ जो दयालु मनुष्य पापोंसे डरकर किसी आरम्भमें, घरके काममें, खेती करनेमें, व्यापारमें विवाहादि कार्योंमें तथा और भी ऐसे ही कार्योंमें अपनी सम्मति नहीं देता है उसके पुण्य बढानेवाली दशवीं उत्तम प्रतिमा होती है ॥ ३–४ ॥ संसारमें मनके संकल्प करने मात्रसे मनुष्योंको विना ही प्रयोजनके नरक तिर्यंच गतिका कारण ऐसा घोर पाप उत्पन्न होता है ॥ ५ ॥ शरीरसे और वचनसे तो कभी कभी पाप होता है परन्तु संसारमें मनकी चंचलतासे मनुष्योंको निरंतर घोर पाप लगता रहता है ॥ ६ ॥ विना वश किया हुआ यह मन महापापरूप कार्योंमें सम्मति देकर रात्रि दिन पाप करता रहता है ॥ ७ ॥ जो मूर्ख घरके आरम्भ करता है और जो उसमें सम्मति देता है उन दोनोंको एकसा पाप लगता है ऐसा श्री जिनेन्द्रदेवने कहा है ॥ ८ ॥ स्वयंभूरमणसमुद्रमें जो तंदुल मत्स्य है वह महामत्स्यके पापोंका संकल्प करनेसे ही नरकमें जाकर पडता है ॥ ९ ॥ यही समझकर व्रती बुद्धिमानोंको पापोंसे डरकर हिंसा आदि पापरूप कार्योंमें तथा धनमें अपनी सम्मति कभी नहीं देनी चाहिये ॥ १० ॥ व्रती श्रावकको अपने वा दूसरेके घर नीरस वा सरस अनेक प्रकारके आहारमें जान बूझकर कभी सम्मति नहीं देनी चाहिये ॥ ११ ॥ चतुर व्रतियोंको राग छोडकर अपने घर वा

---

अथ चतुर्विंशतितमः सर्गः ।

महावीरं जगत्पूज्यं कर्मशत्रुविनाशकम् । भव्यपद्माकरे सूर्यं वंदे सिद्ध्यै गुणार्णवम् ॥१॥ संगत्यागं मनाक्याय पापानुमतिवर्जनम् । व्रतं वक्ष्ये समासेन सर्वसावद्यशान्तये ॥ २ ॥ आरंभे गृहकार्यादौ कृष्यादिकरणे तथा । वाणिज्यादौ विवाहादिकार्येऽन्यस्मिन् तथाविधौ ॥३॥ यो धत्तेऽनुमतिं नैव पापभीतो दयापरः । प्रतिमां दशमीं सोऽपि लभेत्पुण्यकरां वराम् ॥ ४ ॥ मनः संकल्पतो लोके पापं संजायते नृणाम् । विना प्रयोजनं घोरं श्वभ्रतिर्यग्निबन्धनम् ॥ ५ ॥ उत्पद्यते क्वचित्पापं कायेन वचसा तथा । चित्तचंचलतो लोके पुंसां घोरं निरन्तरम् ॥६॥ अहोरात्रं मनः पापं तनोति निग्रहं विना । अनुमत्यादियोगेन महापापकरकर्मणा ॥७॥ यः करोति गृहारम्भं यो धत्तेऽनुमतिं शठः । द्वयोरपि समं पापं प्रोक्तं श्रीजिनस्वामिना ॥ ८ ॥ शालिसिक्थाख्यमत्स्योऽगात्स्वयंभूरमणार्णवे । महामत्स्यस्य पापेन श्वभ्रं स्वस्य विकल्पतः ॥ ९ ॥ इति मत्वा सुधीर्नित्यं न धत्तेऽनुमतिं क्वचित् । हिंसारम्भादिसत्कार्ये पापभीतो व्रतैर्युतः ॥१०॥ नीरसे सरसे वापि स्वान्यस्य गृहसंभवे । आहारे विविधे ज्ञानात्कुर्यान्नानुमतिं व्रती ॥११॥ दत्तेराहारमादेयं कृतादिकविवर्जितम् । हत्वा रागं यथालब्धं स्वगृहे वा परगृहे ॥ १२ ॥

दूसरेके घर जहां कहीं कृत कारित अनुमोदना आदि दोषोंसे रहित आहार मिल जाय वही कर लेना चाहिये ॥ १२ ॥ जो व्रती घर सम्बन्धी समस्त कार्योंमें अपनी सम्मति देनेका त्याग कर देता है उसके किसी समयमें भी अशुभ कर्मोका वन्ध नही होता है ॥ १३ ॥ किसी प्रकारका संकल्प न करनेरूप तलवारके बलसे जिसने अपना चित्त जीत लिया है, उसके मोक्षके कारणकी प्राप्ति होना आदि सब मनोरथ सिद्ध होजाते है ॥ १४ ॥ जो व्रती ध्यान रूपी तलवारसे अपने चॅचल मनको वशकर तथा अत्यन्त निस्पृह होकर समस्त आरम्भोंका त्याग कर रहते हैं, किसीमें अपनी सम्मति नही देते वे मनुष्य तीनों लोकोंमें धन्य गिनेजाते हैं ॥ १५ ॥ जिसने अपना मन जीत लिया उसने समस्त इंद्रियोंको जीत लिया और कर्मोंके समूहको जीत लिया तथा सुखकी खानि ऐसा महापुण्य उसने प्राप्त कर लिया ॥ १६ ॥ इस दशवीं प्रतिमाको धारण करनेवाले व्रतियोंको पापरूप सम्मतिके त्याग करदेनेसे परलोकमें चक्रवर्ती, इन्द्र और तीर्थंकर पदकी प्राप्ति होती है ॥ १७ ॥

जिसने अपने मनके संकल्प विकल्पोंके समूहको नाशकर अपना चित्त वशमें कर लिया है मैं इस संसारमें उसीका जन्म सफल मानता हूं ॥ १८ ॥ वहुत कहनेसे क्या लाभ है, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि जिन्होंने अपना पूर्ण उद्योत कर मन, वचन, कायसे सम्मति देनेका त्याग कर दिया है वही मनुष्य परलोकमें पूज्य और महापुरुष होता है ॥१९॥ हे भव्य ! यह अनुमतित्याग व्रत शुभ गतियोंमें जानेका मार्ग है, मोक्ष महलकी सीढियोंकी पंक्ति है, पापरूपी वनको जला देनेके लिये अग्नि है, धर्मरूपी रत्नोंका पिटारा है, समस्त पापोंसे रहित है और कर्मोंका शत्रु है इसलिये हे भव्य ! तू अपने आत्माको शुद्ध करनेके लिये इस अनुमति त्याग नामके व्रतको अवश्य धारण कर ॥ २० ॥

---

सर्वेषु गृहकार्येषु यः संकल्पं निवारयेत् । न तस्याशुभकर्मणां वधः स्याद्धि कचित्क्षणे ॥१३॥ चित्त विनिर्जित येन निःसंकल्पासिना भवेत् । तस्य समीहित सिद्ध सर्वं मुक्त्यादि कारणम् ॥१४॥ ये हत्वा मानसं ध्यानखड्गेनाढ्याः सुनिस्पृहाः । तिष्ठंति विगतारम्भा धन्यास्ते भुवनत्रये ॥ १५ ॥ जितं स्वमानसं येन तेन चेन्द्रियसंजयम् । कर्मजालं महापुण्यं ननु प्राप्तं सुखाकरम् ॥१६॥ पापानुमतित्यागाच्च चक्रेशत्वं सुरेशताम् । अमुत्र तीर्थनाथत्वं प्राप्यते च व्रतान्वितैः ॥१७॥ जन्मेह सफलं तस्य मन्येऽहं येन संस्कृतम् । स्वचित्तं स्ववशे हत्वा सकल्पादिकदम्बकम् ॥ १८ ॥ किमत्र बहुनोक्तेन यैस्त्यक्तानुमतिस्त्रिधा । पूज्यतां महतां लोके परत्र विहितोधर्मैः ॥ १९ ॥ सुगतिगमनमार्गं मुक्तिसोपानपंक्तिं, दुरितगहनवन्हिं धर्मरत्नादिभांडम् । रहित सकलपापं संव्रतं कर्मशत्रुं, अनुमतिरहितं स्वस्यात्मशुद्ध्यै भज त्वम् ॥२०॥

इसप्रकार दशवीं प्रतिमाका वर्णन कर अब धर्मके लिये उद्दिष्टाहार त्याग नामकी ग्यारहवीं प्रतिमाका निरूपण करते हैं ॥ २१ ॥ जो गृहस्थ संसार शरीर और भोगोंसे विरक्त होकर तथा घर और कुटुंबका त्याग कर मुनिराजके समीप जाता है, तथा वहां जाकर इंद्र चक्रवर्ती आदि महापुरुषोंके द्वारा पूज्य ऐसे मुनिराजके चरणकमलोंका आराधन कर और खंड वस्त्र धारण कर क्षुल्लककी दीक्षा धारण करता है, सदा मुनिराजके समीप रहता है और भिक्षा भोजन करता है उसके उद्दिष्ट त्याग नामकी ग्यारहवीं प्रतिमा होती है ॥ २२–२४ ॥ अपने व्रतोंको पालन करनेवाले क्षुल्लक श्रावकको दो तीन अथवा चार महीने बाद अपने मस्तकको मुडवा डालना चाहिये वा कैंचीसे कतरवा डालना चाहिये अथवा लोंच कर देना चाहिये ॥ २५ ॥ व्रत पालन करनेमें तत्पर रहनेवाले क्षुल्लक श्रावकको लीख जूं आदि पडनेके डरसे बाल नहीं रखना चाहिये और राग पाप वा हिंसा होनेके डरसे स्नान नहीं करना चाहिये ॥ २६ ॥ केशोंका लोंच करना वैराग्यको बढानेवाला है, धीरवीर पुरुषोंको लोभका त्याग करनेवाला है और कातर जीवोंको अपनी शक्ति बढानेवाला है। इसलिये सदा लोंच करना ही अच्छा है ॥ २७ ॥ ब्रह्मचर्यकी रक्षा करनेवाले व्रती क्षुल्लकोंको राग बढानेवाले कोमल बिछोनेपर कभी नहीं सोना चाहिये अथवा कामोद्वेग होनेके डरसे वा पाप उत्पन्न होनेके डरसे ऐसे बिछोनेपर कभी नहीं सोना चाहिये ॥ २८ ॥ जो विद्वान् व्रती कोमल बिछोनेपर सोता है उसका ब्रह्मचर्य कामदेवके डरसे दूर भाग जाता है ॥२९॥ व्रती क्षुल्लकोंको गद्दोंपर सोजाना अच्छा परंतु राग बढानेवाले, पाप तथा कामको उत्पन्न करनेवाले ऐसे रुई आदिके

---

इदानीं सप्रवक्ष्येऽहमुद्दिष्टाहारवर्जनम् । व्याख्याय प्रतिमा पूर्वं दशमीं धर्महेतवे ॥ २१ ॥ गृहस्थः प्राप्य वैराग्य देहभोगभवादिषु । त्यक्त्वा गृहं कुटुंबं च प्रागायान्मुनिसन्निधिम् ॥२२॥ आराध्यमुनिसत्पादौ शक्रभूपेन्द्रपूजितौ । गृहीत्वा क्षुल्लकीं दीक्षा खंडवस्त्रसमन्विताम् ॥२३॥ गुरुपार्श्वे स्थितो नित्य सोऽत्ति भिक्षां परगृहात् । उद्दिष्टवर्जिताख्यैका दशमीं प्रतिमां लभेत् ॥२४॥ मस्तके मुंडनं लोचः कर्तनं वा समाचरेत् । द्वित्रिभिर्वा चतुर्मासैर्व्रती सद्व्रतसंयुतः ॥२५॥ न केशधारणं कुर्यात्स्नानं च व्रततत्परः । यूकादिभयतो रागपापहिंसादिकारणम् ॥ २६ ॥ लोचः प्रकल्पते नित्यं वैराग्यादिविवर्द्धकः । धीराणां त्यक्तलोभोऽपि कातराणां स्ववीर्यदः ॥ २७ ॥ संस्तरे कोमले नैव रागयुक्ते भजेत्क्वचित् । कामादिभयतोऽघाद्वा शयनं ब्रह्मरक्षकः ॥ २८ ॥ विधत्ते शयनं योऽत्र कोमले संस्तरे बुधः । मन्मथादिभयात्तस्य ब्रह्मचर्यं पलायते ॥ २९ ॥ वरं सद्व्रतिना शस्त्रादिकेषु शयनं न च । तुलिकादिषु सरागपापकामादिहेतुषु ॥ ३० ॥ कदोपवेशनं नैव कर्तव्यं

विछौनेपर सोना अच्छा नहीं ॥ ३० ॥ राग द्वेष और सुखका त्याग कर देनेवाले ब्रह्मचारी व्रतियोंको गद्दा आदि कोमल आसनोंपर कभी नही बैठना चाहिये ॥ ३१ ॥ अपने आत्माको सुखमें तल्लीन कर देनेवाले जो व्रती गद्दा आदि कोमल आसनोंपर बैठते है उनके ब्रह्मचर्यव्रत किसप्रकार पल सकता है ? अर्थात् कभी नही ॥ ३२ ॥ ब्रह्मचारी क्षुल्लकोंको शौचके लिये पापरहित, वीतरागरूप, और सब तरहके भयोसे रहित ऐसा कमण्डलु ग्रहण करना चाहिये ॥ ३३ ॥ जो अच्छी ( अधिक मूल्यकी ) धातुओसे बना हो, जिसका मुंह छोटा हो, और जिसका मध्यदेश दिखाई न पडता हो ऐसा भय उत्पन्न करनेवाला कमण्डलु वा वर्तन चतुर व्रतियोंको कभी नही लेना चाहिये ॥ ३४ ॥ इसलिये जिसका मुंह वडा हो, जो योग्य हो, थोडे मूल्यका हो, प्रासुक हो, जिसके रखनेमें किसी तरहका भय न हो और जिससे वा जिसके निमित्त किसी तरहकी हिंसा न होती हो ऐसा कमण्डलु गृहण करना चाहिये ॥ ३५ ॥ व्रती क्षुल्लकोंको कोपीन और खण्ड वस्त्र रखना चाहिये और वह ऐसा रखना चाहिये जिसके रखनेमें न तो राग हो न किसी तरहका भय हो, जो थोडे मूल्यका हो और दूसरेके द्वारा दिया गया हो ॥ ३६ ॥ चतुर क्षुल्लकोंको प्राण नाश होनेपर,भी अधिक मूल्यका और वडा वस्त्र कभी गृहण नही करना चाहिये क्योंकि ऐसा वस्त्र पाप राग चिंता शोक और भय आदि अनेक विकार व पाप उत्पन्न करनेवाला है ॥ ३७ ॥ जो कुमार्गगामी पुरुष लोभके कारण सुन्दर वस्त्रोंको ग्रहण करता है उनके उस वस्त्रके चले जाने आदिका सदा भय लगा रहनेके कारण धर्मध्यान आदि सब नष्ट होजाता है ॥ ३८ ॥ व्रती क्षुल्लकोंको पापके डरसे अप्रासुक जलसे कभी उन वस्त्रोंको नही धोना चाहिये क्योंकि उन वस्त्रोंके धोनेमें अनेक जीवोंकी हिंसा होगी ॥ ३९ ॥

गद्यकादिषु । ब्रह्मव्रतधरैस्तस्य रागद्वेषसुखादिके ॥ ३१ ॥ आसन ये प्रकुर्वन्ति गद्यकादिषु कोमले । कुतो ब्रह्मव्रत तेषां स्वात्मसुखरतात्मनाम् ॥ ३२ ॥ शौचार्थं सगृहीतव्यो निष्पाप सत्कमटलु । वीतरागपरित्यक्तभयः सद्ब्रह्मचारिभिः ॥ ३३ ॥ सद्धात्वादिसमुत्पन्नः सकीर्णमुख एव स. । अदृष्टमध्ये देशे न ग्राह्यो दक्षैर्भयप्रद ॥३४॥ ततो वृहन्मुखो योग्य स्वल्पमूल्यो कमडलुः । प्रासुको भयसत्यक्तो ग्राह्यो हिसादिवर्जित ॥ ३५ ॥ कोपीन खडवस्त्र च गृहीतव्य व्रतान्वितै । अल्पमूल्यं परैर्दत्तं त्यक्तरागभवादिकम् ॥ ३६ ॥ वृहद्वस्त्रं नचादेय दक्षैरत्यलमूल्यजम् । प्राणांते पापसंरागचिंताशोकभयादिदम् ॥३७॥ गृह्णन्ति सुन्दर वस्त्रं ये लोभेन कुमार्गगा । नश्येद्धर्म्यादि-सद्ध्यान तेषा नाशादिसभयात् ॥३८॥ क्षालितव्य न तद्वस्त्र पापभीतैर्व्रतात्मजैः । अप्रासुकजलेनैव जन्तुसघातघातनात् ॥३९॥ जीवयुक्त-

जो व्रती अप्रासुक जलसे ही अपने वस्त्रोंको धो डालते हैं उनके अनेक जीवोंकी हिंसा होनेसे अहिंसाव्रत कभी नहीं पल सकता ॥ ४० ॥ व्रती क्षुल्लकोंको भिक्षाके लिये एक छोटासा पात्र रखना चाहिये और वह ऐसा होना चाहिये जिसके रखनेमें चोरी आदिका डर न हो, जो वीतराग रूप हो और जिसके रखनेमें अपनी मान मर्यादा व रक्षा करनेकी चिंता आदि न करनी पडे ॥ ४१ ॥ व्रती क्षुल्लकोंको अधिक मूल्यकी थाली आदि कभी नहीं रखना चाहिये क्योंकि ऐसे पात्रोंके रखनेमें राग, द्वेष, चिंता, भय, शोक आदि सब विकार, उत्पन्न होजाते हैं ॥ ४२ ॥ बहुमूल्यके पात्र रखनेमें धर्मध्यान नहीं होसकता और न व्रत ही पल सकते हैं तथा उसके चोरी चले जानेसे मनुष्यके आर्तध्यान उत्पन्न होता है ॥ ४३ ॥ यही समझकर धर्मध्यानादिकमें तत्पर रहनेवाले क्षुल्लकोंको बहुमूल्यके और बडे पात्र कभी गृहण नहीं करने चाहिये। उनको वीतरागताको सूचित करनेवाला और जो शंका चिंता आदि न करनेवाला हो ऐसा छोटा पात्र ही रखना चाहिये ॥४४॥ उस पात्रको लेकर सात मुहूर्त दिन चढ जानेपर योग्य समयमें क्षुल्लक व्रतीको योग्य भिक्षाके लिये चर्या करनी चाहिये ॥ ४५ ॥ क्षुल्लकोंको भिक्षाके लिये न तो शीघ्र गमन करना चाहिये न धीरे धीरे चलना चाहिये न देर करके जाना चाहिये और न मार्गमें खडे होकर कुछ बातचीत करनी चाहिये ॥ ४६ ॥ सब जीवोंपर दया करनेवाले क्षुल्लकोंको अपने दोनों नेत्रोंसे चार हाथ भूमि देखकर यत्नाचार पूर्वक पैर रखना चाहिये ॥ ४७ ॥ भिक्षाके लिये चर्या करनेवाले क्षुल्लकको संसार शरीर और भोगोंमें वैराग्य धारण करते हुए निर्दोष श्रेष्ठ घरमें प्रवेश करना चाहिये ॥ ४८ ॥ यह घर गरीबका है वा धनीका है ऐसा विचार संयमीको कभी नहीं करना चाहिये। तथा

जलेनैव ये वस्त्रं क्षालयन्ति भो। अहिंसाख्य व्रत तेषा नश्येज्जन्तुविघातनात् ॥ ४० ॥ भिक्षायै भाजन स्वल्प ग्राह्य चौरभयातिगम्। विराग त्यक्तसन्मानरक्षाचिन्तादिकं नरैः ॥४१॥ स्थाल्यादिक महामूल्य नादेय व्रतधारिभिः। रागद्वेष महार्चिताभयशोकादिसद्गृहम् ॥४२॥ द्रव्याढ्यभाजनान्नस्याद्धर्मध्यानं व्रतादिकम्। चौरादिगृहणात्पुसा चार्तध्यान प्रजायते ॥ ४३ ॥ इति मत्वा न तद्ग्राह्य धर्मध्यानादितत्परैः। वीतराग परित्यज्य शकाचिंताकर क्वचित् ॥४४॥ योग्यकाले तदादान मुहूर्तसप्तसगते। दिने परिग्रहे योग्ये भिक्षार्थं सभ्रमेत् व्रती ॥४५॥ न शीघ्र गमन चैव कुर्यान्मद न सद्यतिः। विलवित न सन्मार्गे स्थित्वा नैव प्रजल्पनम् ॥४६॥ निरीक्ष्य यत्नतो भूमि चतुर्हस्तप्रमाणकम्। नयनाभ्या न्यसेत्पाद सर्वसत्त्वदयापर ॥ ४७ ॥ वैराग्य भावयन् गच्छेत् देहभोगभवादिषु। सद्गृहं त्यक्तसंदोष भिक्षान्वेषणतत्पर. ॥४८॥

उसे घरकी पंक्तियोंमें अनुक्रमसे ही प्रवेश करना चाहिये वीचमें किसी घरको छोडना नहीं चाहिये ॥ ४९ ॥ संयमीको घरके दरवाजे तक जाना चाहिये, यदि भिक्षा मिल जाय तो लेलेना चाहिये यदि न मिले दूसरे घरमें जाना चाहिये। भिक्षाके मिलने न मिलने दोनोंमें संतोष धारण करना चाहिये ॥ ५० ॥ व्रती क्षुल्लकोंको अग्निपर विना पकाया हुआ आहार, वीज, कंद, फल, पत्र, पुष्प, आदि निंद्य आहार कभी नहीं लेना चाहिये ॥५१॥ जो आहार स्वादिष्ट हो, गरम हो, जिसमें जीव हों और जो एक ही पात्रमें दो जगह रक्खा हो ऐसा आहार ब्रह्मचारी क्षुल्लकोंको कभी नहीं लेना चाहिये ॥५२॥ जो आहार कामाग्निको वढानेवाला है और जो तीव्र है, ऐसे लड्डू आदि निंद्य आहार विषमिले अन्नके समान क्षुल्लकोंको सर्वथा नहीं लेना चाहिये ॥ ५३ ॥ जिससे जिह्वामें लंपटता आजाय और जो कामको उत्तेजित करनेवाला हो ऐसा दूध आदिसे मिला हुआ अन्न व्रती क्षुल्लकोंको त्याग कर देना चाहिये ॥ ५४ ॥

तदनन्तर क्षुधा रोगसे असमर्थ हुए उस क्षुल्लकको किसी एक घरमें बैठकर वह भिक्षामें प्राप्त हुआ भोजन खा लेना चाहिये। उस समय उसे अपनी जिह्वा इंद्रिय वशमें कर लेनी चाहिये और रूखा चिकना, ठंडा गर्म, नमकीन, विना नमकका स्वाद रहित जैसा कुछ आगया है वैसा सब भोजन उसे कर लेना चाहिये ॥ ५५–५६ ॥ पापसे डरनेवाले व्रती क्षुल्लकोंको अनेक पापोंका कारण और अनेक जंतुओंसे भरा हुआ ऐसा रात्रिका रक्खा हुआ दही अथवा छाछ कभी नहीं लेना चाहिये ॥ ५७ ॥ मांस, रुधिर, चर्म, हड्डी, मद्य, जीवोंका वध और त्याग किया हुआ पदार्थ ये सात प्रकारके

श्रीहीनोऽय धनाढ्योऽय चेति चिंता परित्यजेत्। विशेदनुक्रमेणैव गृहपंक्ति स संयमी ॥४९॥ गृहद्वारं स समासाद्य प्राप्य भिक्षां न वा ततः। लाभालाभेन सन्तुष्टो विशेदन्यगृहं पुनः ॥५०॥ अनाग्निपक्वमाहारं वीजकंदफलादिकम्। पत्र पुष्पादिकं नैव निंद्यं गृह्णाति सद्व्रती ॥५१॥ आहारं न समादेय यत्पात्रैकद्विसंस्थितम्। सुस्वादु ज्वलितं जन्तुयुक्तं सब्रह्मचारिणा ॥५२॥ न ग्राह्य व्रतिना निंद्य प्राहारं मोदकादिकम्। कामाग्निदीपकं तीव्रं विषान्नमिव सर्वथा ॥ ५३ ॥ लंपटत्व भजेज्जिह्वा येन कामोत्कटो भवेत्। तत्त्याज्यं यतिना वान्नं दुग्धादिरससंयुतम् ॥ ५४ ॥ पश्चादेकगृहे स्थित्वा प्राप्तभिक्षां तथाविधाम्। क्षुधारोगासमर्थः स्वजिह्वानिग्रहतत्परः ॥ ५५ ॥ रूक्षं स्निग्धं तथा शीतमुष्णं वा लवणान्वितम्। त्यक्तसल्लवणं वापि त्यक्तस्वादु यथागतम् ॥ ५६ ॥ रात्रौ स्थितं नचादेयं तक्रं जीवसमाकुलम्। सयतैर्दधिपापाद्भीतैः सावद्यकारणम् ॥ ५७ ॥ आमिषं रुधिरं चर्म वास्थि मद्यं वधोगिनः। प्रत्याख्यानं स्वभुक्तेऽन्तरायं सप्तधा भवेत् ॥ ५८ ॥ यः पश्यति पत्र

भोजनके अन्तराय गिनेजाते हैं, क्षुल्लकोंको इनको टालकर भोजन करना चाहिये ॥ ५८ ॥ जो व्रती भोजन करता हुआ मांसको देख लेता है उसके शक्तिको बढानेवाला भोजनका अन्तराय गिना जाता है ॥ ५९ ॥ जो व्रती भोजन करता हुआ चार अँगुल प्रमाण रुधिरकी धाराको देख लेता है उसके भी भोजनका अन्तराय समझा जाता है ॥ ६० ॥ यदि भोजन करता हुआ व्रती गीले चमडेको देखले अथवा सूके चमडेसे उसका स्पर्श होजाय वा किसी कारणसे भोजनमें हड्डी आजाय तो वह भी भोजनका अन्तराय माना जाता है ॥ ६१ ॥ व्रतियोंको मद्यकी धारा देखकर आहार छोड देना चाहिये और घी अथवा छाछ आदिमें दो इंद्रिय आदि जीवोंका घात होगया हो तो भी आहार छोड देना चाहिये ॥ ६२ ॥ त्याग किये हुए पदार्थोंका भक्षण कर लेनेसे व्रतोंका भंग होता है इसलिये व्रतीमनुष्योंके लिये यह भी भोजनका अंतराय माना जाता है ॥ ६३ ॥ हिंसाका त्याग करनेवाले चतुर पुरुषोंको विना अंतरायके थोडासा भी अन्न नहीं छोडना चाहिये, सब खा लेना चाहिये क्योंकि अन्नके छोडनेसे हिंसाकी प्रवृत्ति होती है ॥ ६४ ॥ यदि भोजनमें कोई अंतराय आजाय तो चाहे वह भोजन खाया हो, वा न खाया हो, उद्दिष्ट त्यागीको वह अवश्य छोड देना चाहिये ॥ ६५ ॥ तदनंतर व्रती श्रावकको ( उद्दिष्ट त्यागीको ) प्रासुक जलसे आचमन ( कुल्ला ) कर लेना चाहिये और फिर अपना पात्र धोकर शीघ्र ही अपने गुरुके समीप चले जाना चाहिये ॥६६॥ गुरुको नमस्कार कर अपने हृदयको धर्म ध्यानमें तल्लीन करनेवाले व्रतीको उनके मुखसे ही चारो प्रकारका प्रत्याख्यान ग्रहण करना चाहिये ॥ ६७ ॥ इसप्रकार पापरहित आहारकी प्रवृ-

कुर्वन्भोजन स व्रती स्वयम् । अन्तराय लमेत्सोऽपि भोजनस्य स्ववीर्यदम् ॥ ५९ ॥ पश्येद्यो रुधिरस्यैव चतुरंगुलसम्मितम् । धारां भुक्त्वा-न्वितस्तस्य प्रान्तरायः प्रजायते ॥६०॥ पश्येद्यार्द्रचर्माशु शुष्कं यो वा स्पृशेत्कचित् । भोजनेप्वागत चास्थि सोऽतरायं लभेद्यमी ॥६१॥ मद्यधारां समालोक्य त्यजेदाहारमञ्जसा । वधं च द्वीन्द्रियादीना घृततक्रादिके व्रती ॥६२॥ अन्तरायो भवेन्नृणा त्यक्तवस्त्वादिभक्षणात् । व्रतादिभगतश्चापि पापसगादिहेतुतः ॥६३॥ विनान्तराय न स्तोकं प्रान्नं त्याज्यं कचिन्न वै । हिंसादिविरतैर्दक्षैर्यतो हिंसा प्रवर्तते ॥६४॥ यद्यागतोऽत्र वै कोपि प्रान्तरायः स्वभोजने । तदा स्वान्नं प्रभुक्त वा न भुक्तं वा त्यजेद्यतिः ॥ ६५ ॥ ततः प्रासुकनीरेण विधायाचमनं व्रती । प्रक्षाल्य भाजन प्रायात् सद्गुरोः निकट द्रुतम् ॥ ६६ ॥ गुरुं प्रणम्य संग्राह्य प्रत्याख्यान चतुर्विधम् । तन्मुखाद्व्रतिना धर्मध्यान सयुक्तचेतसा ॥ ६७ ॥ एव सदा प्रकर्तव्यं भिक्षाहारं व्रतोचितम् । यावज्जीव प्रयत्नेन निष्पापाहारभोगिना ॥ ६८ ॥ स्ववीर्यं प्रकटीकृत्य

करनेवाले व्रती त्यागीको अपने जीवनपर्यंत प्रयत्नपूर्वक सदा इसी प्रकार आहार ग्रहण करना चाहिये ॥६८॥ व्रती त्यागियोंको अपनी शक्तिको प्रगट कर अनशन आदि बारह प्रकारका तप करना चाहिये तथा वेला नेला आदि भी करना चाहिये। संसारमें यह तप ही स्वर्गरूपी महलकी सीढ़ी है, मुक्तिको वश करनेवाला है, अत्यंत कठिन है, संसाररूपी समुद्रसे पार करनेवाला है, तथा इंद्र चक्रवर्ती और तीर्थंकर आदिके पद देनेवाला है। इसलिये कर्मोंसे डरनेवाले त्यागियोंको ऐसा तपश्चरण अवश्य करना चाहिये॥६९-७१॥ व्रती त्यागियोंको अनेक उपवास करके भी पारणाके दिन नीच वा निंद्य क्रियाओंसे उत्पन्न हुआ और पाप बढानेवाला आहार कभी नहीं लेना चाहिये ॥ ७२ ॥ यथायोग्य और निर्दोष आहार प्रतिदिन ग्रहण करना अच्छा परन्तु एक महीनाके उपवासके बाद किये हुए पारणाके दिन सदोष आहार ग्रहण करना अच्छा नहीं ॥ ७३ ॥ जिस प्रकार यथायोग्य व्यवहार करनेवाले सद्गृहस्थोंकी शुद्धि बतलाई है उसीप्रकार क्षुल्लक वा मुनियोंकी भी भिक्षा शुद्धि कही गई है ॥७४॥ जो त्यागी सदोष आहार ग्रहण करते है उनके विषमिले दूधके समान अनेक उपवास मौन, और वीरासन आदि स्थान सब व्यर्थ हैं ॥ ७५ ॥ समस्त व्रतोंमें अहिंसाव्रत ही प्रधान है, यह व्रत सब व्रतोंकी जड है और मोक्षका साधक है, वही अहिंसाव्रत सदोष आहार ग्रहण करनेवालोंके नही होसकता क्योंकि सदोष आहार ग्रहण करनेसे छहों कायके जीवोंकी हिंसा होती हैं ॥ ७६ ॥ जो त्यागी सदोष आहार ग्रहण करते हैं वे छहो कायके जीवोंकी विराधना करते हैं इसलिये जीवोकी हिंसा होनेसे उनका आहार इस संसारमें संवेगको बढानेवाला कैसे हो सकता है ? ॥ ७७ ॥ जो अज्ञानी मुनि सदोष आहारमें लीन रहता है वह गृहस्थपनेको प्राप्त होता है तथा हिंसा करनेके कारण वह दोनों ओरसे भ्रष्ट होता

तपः कुर्याद् द्विषड्विधम् । सदोपवासभेदादिसंभव कर्मघातकम् ॥ ६९ ॥ षष्टाष्टमाससजात सोपान स्वर्गधामनि । मुक्तेर्वशीकर घोर संसाराम्बुधितारकम् ॥ ७० ॥ शक्रचक्रेशतीर्थेशपदादिप्रापणे क्षमम् । सर्वशक्त्या करोत्येव तपः कर्मादिशकिता ॥७१॥ कृत्वा बहूपवास च न ग्राह्य पारणादिके । अधःकर्मभवाहार पापदं व्रतधारिभिः ॥ ७२ ॥ वर प्रत्यहमाहार निःसावद्यं यथोचितम् । न च मासोपवासादिपारणे दोषसंयुतम् ॥ ७३ ॥ यथोक्तव्यवहारस्य शुद्धिः सद्गृहमेधिनाम् । यतीना च तथा सा हि भिक्षाशुद्धिरुदाहृता ॥७४॥ बहूपवासं मौनं च स्थान वीरासनादिकम् । सदोषाहारिणा सर्व व्यर्थं स्याद्विषदुग्धवत् ॥७५॥ अहिंसाख्यं व्रत मूलं व्रताना मुक्तिसाधकम् । नश्येत् षड्जीवघातेन सदोषाहारग्राहिणाम् ॥ ७६ ॥ षडंगिविधिकाना च सावद्याहारवर्तिनाम् । कथं स्यादशनं लोके सवेग चांगिबाधनात् ॥७७॥

है क्योंकि गृहस्थपनेको प्राप्त होकर भी वह दान पूजा आदि गृहस्थोंके शुभ कर्म नहीं करता ॥ ७८ ॥ जो नीच गृहस्थाश्रम छोडकर दीक्षा धारण करता है और फिर भी सदोष आहार ग्रहण करता है उसकी दीक्षा लेना व्यर्थ ही समझना चाहिये ॥ ७९ ॥ जिह्वा लंपटी जो पुरुष महा निंद्य पापरूप आहार ग्रहण करता है वह अनेक जीवोंकी हिंसा करता है और इसी-लिये संसारमें उसकी अपकीर्ति होती है ॥ ८० ॥ सदोष आहार ग्रहण करनेवाले व्रतियोंका हृदय निर्दय रहता है, इसलिये उनको परलोकमें भी सुख नहीं मिल सकता है, ऐसे लोगोंको परलोकमें पाप और दुर्गतियोंसे उत्पन्न हुए अनेक प्रकारके भारी भारी दुःख भोगने पडते हैं ॥ ८१ ॥ निर्दोष गृहस्थ पद अच्छा परन्तु इंद्रिय सेवन, स्त्री जन्य दोष वा राग, द्वेष आदिसे कलंकित हुआ मनुष्योंका मुनिपद अच्छा नहीं ॥ ८२ ॥ एकवार प्राणोंका नाश करनेवाला हलाहल विष खा लेना अच्छा परन्तु संसाररूपी समुद्रमें डुबानेवाला सदोष आहार ग्रहण करना अच्छा नहीं ॥८३॥ यही समझकर व्रती पुरुषोंको प्राण नाश होनेपर भी अभक्ष्यके समान सदोष आहारका सर्वथा त्याग कर देना चाहिये ॥ ८४ ॥ जो त्यागी निर्दोष आहार ग्रहण करते हैं उन्हींका तप, व्रत, यम आदि सब सफल है, उन्हींके तप यमादिक मोक्षरूपी वृक्षके बीज हैं और पुण्यको अतिशय संचय करनेवाले हैं ॥८५॥ जिसने अपने समस्त इंद्रियोंके सुखोंका त्याग कर दिया है और वैराग्यरूपी जालमें फंसकर जिसने अपनी जीभको वशमें कर लिया है उसीका जन्म इस संसारमें सफल माना जाता है ॥ ८६ ॥ संसारसे भयभीत होनेवाले और भावनाओंमें तत्पर रहनेवाले व्रती त्यागियोको स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये प्रतिदिन धर्मध्यानपूर्वक रहना चाहिये ॥ ८७ ॥ श्रेष्ठ गुणोंको धारण करनेवाले त्यागियोंको दुःख देनेवाले कर्म नाश करनेके लिये

---

सदोषान्नरतो याति गृहस्थत्व यति कुधी. । हिंसयोभयभ्रष्टत्व वादानादिकवर्जनात् ॥ ७८ ॥ गृहस्थत्वं परित्यज्य दीक्षामादाय योऽधमः । सदोषमतिप्राहार तस्य दीक्षा वृथा भवेत् ॥ ७९ ॥ पापासन महानिंद्य यो जिह्वालपटोत्ति ना । तस्येह जायते लोके कुकीर्तिर्जन्तुघातनात् ॥ ८० ॥ न स्यात्सुखममुत्रापि निर्दयान्वितचेतसाम् । भूरिदु ख भवेन्नून पापदुर्गतिज घनम् ॥ ८१ ॥ अच्यं वर गृहस्थत्वं यतित्व न कलंकितम् । इंद्रियदारदोषैश्च रागद्वेषादिकैर्नृणाम् ॥८२॥ श्रेष्ठ हालाहलं भुक्त यत्सकृत्प्राणनाशनम् । सदोषान्न पुनर्नैव संसाराम्बुधिपातनम् ॥ ८३ ॥ इति मत्वा सदा त्याज्य दोषाढ्य प्रान्नमजसा । अखाद्यमिव नादेय प्राणान्तेपि व्रतान्विते. ॥ ८४ ॥ निर्दोषाहारिणा सर्वं तपोव्रतयमादिकम् । भवेन्मोक्षतरोर्वीज सफल पुण्यपुण्यदम् ॥ ८५ ॥ जन्मेह सफल तस्य येन जिह्वा वशी कृता । बद्ध्वा वैराग्यपाशेन

सदा प्रयत्नपूर्वक ध्यान और अध्ययनमें ही अपना समय विताना चाहिये ॥ ८८ ॥ विद्वान् पुरुषोंको यह दुर्लभ मनुष्य जन्म पाकर सदा धर्मध्यान करते रहना चाहिये । विना धर्मध्यानके प्रमादमें एक घडी भी कभी नहीं खोनी चाहिये ॥८९॥ दूसरोंका दिया हुआ अन्न ग्रहण करके विरागी पुरुषोंको महापाप उत्पन्न करनेवाली और निंद्य विकथाएं स्वप्नमें भी कभी नहीं करनी चाहिये ॥ ९० ॥ जो त्यागी दूसरेके घर आहार ग्रहण कर विकथा कहते हैं वे उस पापके भारसे मरकर परलोकमें वैल होते हैं ॥ ९१ ॥ बुद्धिमानोंको चोर कथा, राज कथा, भोजन कथा और स्त्री कथा कभी नहीं करनी चाहिये क्योंकि ये विकथाएं व्यर्थ ही पाप उत्पन्न करनेवाली हैं इसीप्रकार देश भाषा आदिकी अन्य ऐसी ही कथाएं भी विकथाएं हैं वे भी त्यागियोंको नहीं करनी चाहिये ॥ ९२ ॥ प्रमादमें डूवे हुए तथा विकथा करने सुननेवाले त्यागियोंका जन्म ही निरर्थक जाता है और उनकी ली हुई दीक्षा निःसंदेह व्यर्थ गिनी जाती है ॥९३॥ त्यागियोंको या तो मौन धारण करना चाहिये वा श्रेष्ठ धर्मका उपदेश देना चाहिये या सिद्धांत शास्त्रोंका पठन-पाठन करना चाहिये अथवा परमेष्ठियोंका ध्यान करना चाहिये ॥ ९४ ॥ अथवा व्रती त्यागियोंको अपने वैराग्यको सुदृढ़ वनानेके लिये अपने मनमें सदा कर्मोंको नाश करनेवाली सारभूत वारह अनुप्रेक्षाओंका चितवन करना चाहिये ॥ ९५ ॥ धर्मात्मा त्यागियोंको मोक्ष प्राप्त करनेके लिये अपने मनमें उत्तम क्षमा मार्दव आर्जव शौच सत्य संयम तप त्याग आकिंचन्य और ब्रह्मचर्य इन दस धर्मोंका सदा चिंतवन करते रहना चाहिये ॥ ९६ ॥ चतुर त्यागियोंको तीर्थंकरकी विभूति देनेवाली दर्शन विशुद्धि आदि सोलहकारण

---

त्यक्तेन्द्रियसुखस्य वै ॥ ८६ ॥ धर्मध्यानेन स्यातव्य प्रत्यह स्वर्गमुक्तये । संसारे भयभीतैश्च भावनादिपरायणैः ॥८७॥ ध्यान वाध्ययनं नित्य कार्यं सद्गुणशालिभिः । प्रयत्नेन क्षयायेव कर्मणां दुःखदायिनाम् ॥ ८८ ॥ प्रमादेन न नेतव्या चैका कालकला क्वचित् । मानुष्यं दुर्लभं प्राप्य धर्मध्यानं विना बुधैः ॥८९॥ परान्नं हि समदाय न कार्या विकथा क्वचित् । महापापाकरा निंद्या स्वप्नतेपि विरागिभिः॥९०॥ भक्षयित्वा पराहारं विकथां ये वदन्ति ते । अमुत्र पापभारेण वलीवर्दा भवन्ति वै ॥ ९१ ॥ चौरराजान्ननारीणां कथा कार्या न धीधनैः । वृथा पापप्रदा घोरा देशभाषादिका परा ॥ ९२ ॥ विकथाचारिणां याति जन्म एव निरर्थकम् । वृथा दीक्षा भवेन्नूनं प्रमादाधिष्ठितात्मनाम् ॥ ९३ ॥ मौनमेव प्रकर्तव्यं वाशु धर्मोपदेशनम् । सिद्धान्तस्य पठनं वा ध्यानं वा परमेष्ठिनाम् ॥ ९४ ॥ चिंतनीयाः सदा सारा अनुप्रेक्षा व्रतान्वितैः । वैराग्यादि प्रसिद्ध्यर्थं मानसे कर्मनाशिकाः ॥ ९५ ॥ क्षमादिदशसद्भेदं ब्रह्मचर्यान्तमंजसा । चित्ते संभावयेन्नित्यं धर्मं धर्मी

भावनाओंका चिंतवन सदा करते रहना चाहिये ॥९७॥ व्रती त्यागियोंको स्वर्गमोक्ष प्राप्त करनेके लिये आज्ञाविचय, अपाय विचय, विपाक विचय, संस्थानविचय ये चारों प्रकारके धर्मध्यान सदा धारण करते रहना चाहिये ॥ ९८ ॥ बुद्धिमान त्यागियोंको अपने मनके समस्त संकल्प विकल्प छोडकर अनंत कर्मोंके समूहको नाश करनेवाली, अपने आत्माके चिंतवन करनेकी भावना सदा करते रहना चाहिये ॥ ९९ ॥ चतुर त्यागियोंको अपने कर्म नाश करनेके लिये समता वंदना आदि छहों प्रकारके आवश्यक प्रयत्न पूर्वक रात दिन पालन करते रहना चाहिये ॥ १०० ॥ धीरवीर त्यागियोंको प्राण नाश होनेपर भी व्रतोंके दोषोंको नाश करनेवाले और सब प्रकारके सुखोंकी खानि ऐसे सर्वोत्तम आवश्यक कभी नहीं छोडने चाहिये ॥ १०१ ॥ जिसप्रकार विना दांतोंके हाथी शोभायमान नहीं होता, विना दाढोंके सिंह शोभायमान नहीं होता और विना दानके गृहस्थ शोभायमान नहीं होता उसीप्रकार विना आवश्यकोंके संयमी भी शोभायमान नहीं होता ॥ १०२ ॥ पूर्ण व्रतोंको पालन करनेवाले त्यागियोंको सबसे पहिले आवश्यकोंका पालन करना चाहिये और फिर ध्यान अध्ययन आदि अन्य समस्त कार्य करने चाहिये ॥ १०३ ॥ पुस्तक, जल, पात्र, वस्त्र अथवा और भी धर्मोपकरण जो कुछ दयालु व्रतियोंको लेना वा रखना हो वह सब मुलायम उपकरणसे वार वार देख शोधकर तथा उस पदार्थ वा स्थानको अच्छी-तरह देखकर उठाना वा रखना चाहिये ॥ १०४–१०५ ॥ इसप्रकार चतुर त्यागियोंको जीवोंके दुःख दूर करनेके लिये किसी पदार्थको उठाने वा रखनेमें प्रत्येक पदार्थको देख व शोध लेना चाहिये ॥ १०६ ॥ दिनमें कभी नींद नहीं लेनी

स्वमुक्तये ॥ ९६ ॥ भावनीयाः सदा दक्षैः षोडशात्मकभावनाः । दृष्ट्यादिकविशुद्धाद्यास्तीर्थनाथविभूतिदाः ॥ ९७ ॥ आज्ञापायविपाकाख्य संस्थानविचयात्मकम् । धर्मध्यान सदा पेय व्रतिभिः स्वर्गमुक्तये ॥ ९८ ॥ संकल्पवर्जित कृत्वा मनः कार्यात्मभावना । अनन्तकर्मसन्तान-घातका स्वस्य सद्बुधैः ॥ ९९ ॥ आवश्यक प्रकर्तव्य षड्विध यत्नतोऽनिशम् । समतादिप्रद दक्षैः स्वकर्मक्षयहेतवे ॥१००॥ प्राणान्तेपि न मोक्तव्य सर्वसौख्याकर परम् । आवश्यक सदा धीरैर्व्रतादिमलनाशकम् ॥१०१॥ दन्तहीनो यथा हस्ती दंष्ट्राहीनो मृगाधिपः । दानहीनो गृही नाभात्यक्तावश्यकसंयमी ॥१०२॥ विधायावश्यक पूर्वं सम्पूर्ण व्रतसंयुतैः । ततः सर्वं विधातव्य सद्ध्यानाध्ययनादिकम् ॥ १०३ ॥ यत्किंचिच्च समादेय पुस्तक नीरभाजनम् । वस्त्रादिक यथान्यद्वा धर्मोपकरण वरम् ॥१०४॥ पूर्वं निरीक्ष्य तत्सर्वं ग्राह्य त्याज्य दयान्वितैः । सूक्ष्मोपकरणेनैव प्रतिलेख्य पुनः पुन ॥१०५॥ एव दक्षैः प्रकर्तव्य वस्तूना प्रतिलेखनम् । निक्षेपे वा सदा दाने जन्तुपीडाप्रहानये ॥१०६॥

चाहिये क्योंकि दिनमें नींद लेना प्रमाद बढानेवाला, पाप उत्पन्न करनेवाला, और समस्त दोषोंको प्रगट करनेवाला है इसलिये पूर्ण व्रतोंको न पालनेवाले क्षुल्लकोंको भी दिनमें नहीं सोना चाहिये ॥ १०७ ॥ चतुर त्यागियोंको यत्नपूर्वक भूमिपर संस्तर करना चाहिये वह संस्तर शरीरके समान हो बडा न हो, वीतरागरूप हो और स्त्री जंतु आदिसे सर्वथा रहित हो ॥ १०८ ॥ बुद्धिमानोको दिनमें अथवा रातमें तीनों समय अथवा सदा कर्मरूपी ईंधनको जलानेके लिये अग्निके समान ऐसा कायोत्सर्ग अवश्य करना चाहिये ॥ १०९ ॥ उत्तम व्रतियोंको पहिले तो अपने आवश्यक करने चाहिये और फिर रातमें डेड पहर ( साडे चार घंटे ) रात वीत जानेपर केवल परिश्रमको शांत करनेके लिये दो घडी नींद लेनी चाहिये ॥ ११० ॥ परलोकको सिद्ध करनेवाले और इंद्रिय सम्बन्धी सुखोंका त्याग करदेनेवाले उत्तम व्रतियोंको अपने व्रत पालन करनेके लिये ब्रह्मचर्य आदि व्रतोंको नाश करनेवाली अधिक नींद कभी नहीं लेनी चाहिये ॥१११॥ व्रतियोंको तीव्र निद्रा दूर करनेके लिये और सुखका साग कर देनेके लिये धनुषके आकारकी शय्या बनानी चाहिये वा दंडाकार सोना चाहिये अथवा मृतकासनसे सोना चाहिए ॥११२॥ संयमियोंको रात्रिके पिछिले पहर शय्यासे उठकर छहों आवश्यकोंके अन्तर्गत रहनेवाला धर्मध्यान अवश्य करना चाहिये ॥११३॥ वहुत कहनेसे क्या, थोडेसेमें इतना समझ लेना चाहिये कि घर गृहस्थीका त्याग करनेवाले क्षुल्लकोंको अपना सदाका समस्त समय धर्मध्यान पूर्वक ही व्यतीत करना चाहिये ॥ १४ ॥ जो बुद्धिमान मन वचन कायकी शुद्धता पूर्वक इन ग्यारह प्रतिमाओंका पालन करने हैं वे इस संसारमें श्री तीर्थंकर परमदेवके द्वारा उत्तम श्रावक कहे जाते हैं ॥ ११५ ॥ जो जीव इस संसारमें व्रत और चारित्रके आचरण करनेसे ही लोगोंके द्वारा सर्वथा पूज्य

---

दिने निद्रा प्रकर्तव्या प्रमादाशुभदायका । कृत्स्नदोषकरा तीताचारैरपि न सयतैः ॥१०७॥ प्रमार्ज्य यत्नतो दक्षैः कार्यो भूमौ स्वसस्तरः । वपुस्तुल्यो विरागश्च स्त्रीजन्त्वादिविवर्जितः ॥१०८॥ कायोत्सर्गो विधातव्यो रजन्या वा दिने बुधैः । कालत्रयेऽथवा नित्य कर्मेन्धनहुताशनः ॥१०९॥ रात्रावावस्यकं कृत्वा सार्द्धयामे गते सति । निद्रां मौहूर्तिकीं कुर्यात्सद्व्रती श्रमशान्तये ॥११०॥ बहुनिद्रा न कर्तव्या-ब्रह्मचर्यादिनाशिका । परलोकार्थिभिस्त्यक्तसुखे. सद्व्रतसिद्धये ॥१११॥ धनुःशय्या विधातव्या दंडाख्या मृतका तथा । तीव्र नेद्राविनाशार्थं व्रतिभिः सौख्यहानये ॥११२॥ रजन्याः पश्चिमे यामे शयनादुत्थाय सयतैः । धर्मध्यान विधातव्य षडावश्यकगोचरम् ॥ ११३ ॥ किमत्र वहुनोक्तेन त्यक्तगेहैश्च क्षुल्लकैः । धर्मध्यानेन कर्तव्यः कालः सर्वोऽपे शास्वतः ॥ ११४ ॥ एकादशसप्रतिमा त्रिशुद्ध्या पालयेत्सुधीः । यो

हुए हैं वे ही संसारमें धन्य हैं और वे ही संसारमें पूज्य हैं ॥११६॥ जो उत्तम श्रावक (क्षुल्लक) स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये व्रत पालन करता है उस धर्मके प्रभावसे वह स्वर्गकी ऐसी संपदा प्राप्त करता है जो समस्त गुणोंकी निधि है, सब देवोंके द्वारा पूज्य है, मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान इन तीनों ज्ञानोंसे सुशोभित है, सबमें सारभूत है, आठों ऋद्धियोंका घर है और निरुपम गुणोंकी खानि है ॥११७॥ उत्तम श्रावक अपने निरुपम (उपमारहित) व्रतोंके पालन करनेसे सोलहवें अच्युत स्वर्गको प्राप्त करता है। वह अच्युत स्वर्ग सब गुणोंका सागर है, समस्त भोगोंका एक मात्र स्थान है, अनेक गुणोंसे भरपूर है, ज्ञान और ऋद्धियोंसे सुशोभित है, सब प्रकारके दुःखोंसे रहित है और पुण्यकी जड़ है ॥ ११८ ॥ उत्तम श्रावकोंको उनके द्वारा पालन किये गये उत्तम व्रतोंसे उत्पन्न हुए पुण्यसे चक्रवर्तियोंका उत्तम पद प्राप्त होता है। वह चक्रवर्तियोंका पद छहों खंड पृथिवीसे उत्पन्न हुए सुखोंका घर है और नौनिधि तथा चौदह रत्नोंसे सुशोभित है ॥ ११९ ॥ उत्तम श्रावकोंको व्रतोंके प्रभावसे श्री तीर्थंकरकी विभूति प्राप्त होती है। यह तीर्थंकरकी विभूति इंद्र चक्रवर्तियोंके द्वारा पूज्य है, तीनों लोकोंमें पूज्य है, घोर तपश्चरण करनेवाले महा मुनिराज भी घोर तपश्चरणके द्वारा इसकी प्रार्थना करते हैं, यह अनंत गुणोंकी खानि है, अत्यंत निर्मल है, परम सुखका घर है, और मुक्तिको देनेवाली है। ऐसी यह तीर्थंकरकी विभूति उत्तम श्रावकोंको प्राप्त होती है ॥ १२० ॥ बुद्धिमानोंको इस उत्तम गृहस्थधर्मके प्रभावसे अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त होती है। इस मोक्षको मुनिराज भी श्रेष्ठ तपश्चरणके द्वारा प्रार्थना करते हैं, यह जन्म जरा मरणसे रहित है, अनुपम गुणोंसे सुशोभित है और समस्त सुखोंका सागर है ॥ १२१ ॥ उत्तम मनुष्य गृहस्थधर्ममें उत्पन्न हुए पुण्यके प्रभावसे तीनों लोकोंमें जो

जिनेन्द्रैः स संप्रोक्तः उत्तमः श्रावको भुवि ॥११५॥ ते धन्या त्रिजगत्पूज्याः गता ये प्रार्चता जनात्। लोकेस्मिन् सद्व्रताचाराचरणे नैव सर्वथा ॥११६॥ अखिलगुणनिधानं सर्वदेवैः प्रपूज्य, अवगमत्रययुक्त सारमष्टर्द्धिगेहम्। निरुपमगुणखानिं प्रोत्तमः श्रावकोत्र, व्रतजनितवृषाद्वै सलभेत्स्वर्गमुक्त्यै ॥११७॥ अखिलगुणसमुद्र कृत्स्नभोगैकधाम, विविधगुणसुपूर्णं ज्ञानऋद्धयादिकाढ्यम्। विगतसकलदुःख पुण्यमूल गृहस्थो, निरुपमव्रतयोगादच्युत याति नाकम् ॥११८॥ षट्खण्डभूप्रभवसौख्यगेहं, रामादिसप्तद्वयरत्नयुक्तम्। निध्याकर सद्व्रतजातपुण्यात्संलभ्यते चक्रिपद गृहस्थैः ॥११९॥ यद्देवेन्द्र नरेन्द्रवदितमहो लोकत्रये पूजितं, प्रार्थ्यं यन्मुनिनायकैः कृतमहाकष्टैस्तपोदुष्करात्। अन्तातीतगुणाकर सुविमल सौख्यालय मुक्तिद, तन्नूणा प्रभवेत्सुगेहिव्रततःसर्वज्ञसद्वैभवम् ॥ १२० ॥ मुनिवरगणप्रार्थ्यो दुष्करैः सत्तपोभिरजर इह क्रमात्

सुख सबसे उत्तम है उनको पाकर अनुक्रमसे समस्त दुःखोसे रहित और सुखका समुद्र ऐसे मोक्षरूप परम स्थानको प्राप्त होते है ॥ १२२ ॥ श्री जिनेंद्रदेवने यह उत्तम धर्म दो प्रकारका बतलाया है–एक मुनियोका और दूसरा गृहस्थोंका। मुनियोंका धर्म अत्यंत कठिन है। जो इसे पालन नही कर सकते उन्हें गृहस्थोंके ये व्रत अवश्य पालन करने चाहिये ॥१२३॥ यह गृहस्थ धर्म संसाररूपी समुद्रसे पार कर देनेवाला है, सुख देनेवाला है, स्वर्गरूपी घरको उघाडनेवाला है, नरकके द्वारके किवाडोंको वंद कर देनेवाला है, अनेक गुण प्रगट करनेवाला है, सबमें सारभूत है, अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करानेवाला है, इसमें उत्तम मध्यम जघन्य सब प्रकारके व्रत पालन किये जाते हैं, और यह समस्त दोषोंसे रहित है। हे विद्वानो! तुम लोग स्वर्ग मोक्ष प्राप्त करनेके लिये ऐसे इस गृहस्थ धर्मका सेवन करो ॥ १२४ ॥ जो चतुर पुरुष इस गृहस्थ धर्मका पालन करते हैं वे मनुष्य और देवोंके समस्त सुख पाकर तथा सबके द्वारा पूज्य ऐसे तीर्थंकर परमपदको पाकर और केवलज्ञानकी परम विभूतिको पाकर अनुक्रमसे मोक्ष प्राप्त करते है ॥ १२५ ॥ जो पुरुष भक्तिपूर्वक इस श्रावकाचार ग्रंथका पठन पाठन करते हैं वे उन आचरणोंका पालन कर देव मनुष्योंके सब सुख पाते है और अंतमें मोक्षपदको प्राप्त होते हैं ॥ १२६ ॥ जो बुद्धिमान अपने परिणामोंको शुद्धकर इस श्रावकाचारका पठन पाठन करते हैं वे इस संसारमें अपनी निर्मल कीर्ति फैलाते हैं तथा अनेक गुण देनेवाले शुभ अशुभ पदार्थोंको जानकर और समस्त पापोंका त्याग कर अतिशय पुण्यको प्राप्त होते है ॥ १२७ ॥ जो पुरुष इस ग्रंथको गुणी श्रावकोंके लिये अथवा अपने पुत्रोंके लिये पढाते हैं अथवा

---

स जन्मजातकदूरम्। निरुपमगुणयुक्तो मोक्ष एवाप्यते वै, अखिलसुखसमुद्रः सद्बुधैर्गहि धर्मात् ॥१२१॥ यत्सुख त्रिभुवनाखिले वर, तद्गृहाश्रितसुपुण्यपाकतः। प्राप्य याति सुपदं नरोत्तमस्त्यक्तदुःखसुखसागर क्रमात् ॥१२२॥ श्रीजिनेन कथितो वरधर्मः, सद्गृहेशमुनिगोचरो द्विधा। दुष्करो मुनिवृषे विलाक्षमास्ते धरन्तु गृहिणा व्रतमेतत् ॥१२३॥ ससाराम्बुधितारक सुखकर स्वर्गगृहोद्घाटन, श्वभ्रद्वारकपाटद गुणकर सार क्रमान्मुक्तिदम्। उत्कृष्टव्रतपालनादिविषय ससारधर्मं बुधाः, सेवध्व परित्यक्तदोषमखिल स्वर्मोक्षसौख्याप्तये ॥ १२४ ॥ ये पालयन्ति निपुणा हि गृहस्थधर्मं, ते प्राप्य सौख्यमखिल नृसुरादिजातम्। लब्ध्वापि तीर्थकरभूतिमपीह पूज्य, वा मुङ्केवलिपदं च प्रयांति मुक्तिम् ॥१२५॥ श्रोपासकाचारमिद पवित्र, पठन्ति ये शास्त्रमपीह भक्त्या। ते प्राप्य सौख्य नृसुरादिजात, प्राचारतस्ते नु प्रयान्ति मुक्तिम् ॥१२६॥ ये तत्पठन्ति सुधियः परिणामशुद्ध्या, ते कीर्तिमेव विमला समवाप्य लोके। ज्ञात्वार्थतोतिगुणद च शुभाशुभं वै, त्यक्तेन सो घनतर प्रभजन्ति

जैनी श्रावकोंके मध्यमे बैठकर इसका व्याख्यान करते हैं, सुनाते हैं वे ज्ञान दानके प्रभावसे निर्मल केवलज्ञानको पाकर मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ १२८ ॥ जो गृहस्थ एकाग्रचित्तकर बडी भक्तिसे पुण्य बढानेवाले इस ग्रंथको सुनते हैं वे उस ज्ञानसे और निर्मल चारित्रको धारण करनेसे तीनो लोकोंके सुख पाकर अंतमें मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥ १२९ ॥ हे पुण्यवान मनुष्यो ! यह ग्रंथरूपी अमृत संवेग और धर्मको उत्पन्न करनेवाला है, गुणोंसे सुशोभित है, गृहस्थोंके समस्त श्रावकाचारको कहनेवाला है और सम्यग्दर्शन तथा सम्यग्ज्ञानरूपी निर्मल जलसे भरा हुआ है। हे पुण्यवानो, ऐसे इस ग्रंथरूपी अमृतका तुम लोग पान करो, अर्थात् इसका पठन पाठन मनन श्रवण आदि करो ॥ १३० ॥ जो राग द्वेष रहित और अनेक शास्त्रोंके जानकार मुनि इसीके समान किसी दिगम्बर आचार्यके बताये हुए शास्त्रोंसे श्रावकाचारको कहनेवाले इस ग्रंथका शोधन करते हैं वा इसका निरूपण करते हैं वे भी अनंत पुण्यके भागी होते हैं ॥ १३१ ॥ यह उपासकाचार ग्रंथ अर्थरूपसे तो भगवान् अरहंत देवके मुखसे प्रगट हुआ है, गणधर देवोंके द्वारा अनेक प्रकारके अक्षरोंसे गूंथा गया है और इस संसारमें मुनिराज सकलकीर्तिके द्वारा विस्तारताको प्राप्त हुआ है ॥ १३२ ॥ जो तीर्थंकर परमदेव तीनों लोकोंमें इन्द्रादिकोंके द्वारा प्रतिदिन पूज्य हैं, जो संसाररूपी समुद्रसे पार कर देनेवाले हैं, जो गणधर और मुनिराजोंके द्वारा वंदनीय हैं, जो अनन्त सुख आदि निर्मल गुणोंसे सुशोभित हैं और संसारमें जिनकी कोई उपमा नहीं है ऐसे श्री तीर्थंकर परमदेवके चरणकमलोंको मैं निर्मल बुद्धि प्राप्त करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १३३ ॥ जो समस्त इन्द्रादि देवोंके द्वारा पूज्य हैं, अनुपम

---

पुण्यम् ॥१२७॥ ये पाठयन्ति गुणिनो गृहिणां स्वपुत्रान्, व्याख्या वदन्ति निजश्रावकजैनमध्ये। ग्रंथस्य तेऽतिश्रुतदानत एव लब्ध्वा, सत्केवल सुविमलं च भजन्ति मोक्षम् ॥ १२८ ॥ शृण्वन्ति येऽतिशुभदं परम हि ग्रन्थमेकाग्रचित्तसहिता परमातिभक्त्या। ते ज्ञानतोऽतिविमलाचरणात्प्रयान्ति, मुक्तिं समाप्य भुवनत्रयज सुख च ॥१२९॥ संवेगधर्मजनन विमल गुणाढ्य, प्राचारकृत्स्नकथकं गृहमेधिना च। सद्दर्शनावगमनिर्मलनीरपूर्णं, ग्रन्थामृत सुकृतिनो हि पिबध्वमेव ॥१३०॥ ग्रन्थ गृहस्थचरणान्वितमेव सार, संशोधयन्ति मुनयो बहुशास्त्रवन्त। रागादिदोषरहिता हि निरूपयन्तरतत्तुल्यशास्त्रसहितेन दिगम्बरेण ॥१३१॥ अर्थो जिनेश्वरमुखादिह जातमेतत्, संग्रथितं गणधरैर्विविधाक्षरैश्च। लोके बभूव प्रकट सुमुनीन्द्रवर्गात्, सर्वादिकीर्तिविशदाच्च व्युपासकाख्यम् ॥ १३२ ॥ पूज्या ये भुवनत्रये जिनवरा इन्द्रादिभिः प्रत्यह। संसाराम्बुधितारका. गणधरैर्वन्द्या मुनीन्द्रादिभि.। अन्तातीतसुखादिनिर्मलगुणैर्युक्ता व्यतीतोपमास्तेषा तीर्थकृता नमामि चरणौ

गुणोंसे सुशोभित है और इंद्रिय तथा कामदेवको जीतनेवाले हैं ऐसे पूर्व विदेहमें विराजमान श्री सीमंधर तीर्थंकर परमदेवकी मैं उनके समस्त गुण प्राप्त करनेके लिये स्तुति करता हूं ॥ १३४ ॥ जो तीर्थंकर परमदेवकी सारभूत विभूतिको प्राप्त हुए हैं, इन्द्रादिक देव भी जिनकी सेवा करते हैं, जो अनन्त गुणोंकी खानि है, अनन्त गुण देनेवाले हैं, और जिनकी उपमा संसारभरमें कोई नहीं है ऐसे भूत, भविष्यत, वर्तमान तीनों कालोंमें होनेवाले अनन्तानन्त तीर्थंकरोंके पुण्य बढानेवाले चरणकमलोंको मैं केवल मोक्ष प्राप्त करनेके लिये नमस्कार करता हूं ॥ १३५ ॥ जो सिद्ध भगवान् लोकशिखरपर विराजमान होते हैं, सम्यक्त्व आदि आठों गुणोंसे सुशोभित हैं, संसारमें जिनकी कोई उपमा नहीं, जिन्हें अनेक मुनिराजोंके समूह भी नमस्कार करते हैं, जो शरीरके भारसे रहित हैं, सारभूत अनंत सुखोंकी खानि है, अत्यंत निर्मल है, जो मध्य अंत रहित हैं और जो धर्मको प्रदान करनेवाले हैं, ऐसे श्री सिद्ध भगवानके समस्त गुण प्राप्त करनेके लिये मैं उनका प्रतिदिन ध्यान करता हूं ॥१३६॥ जो आचार्य सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, तप और वीर्य इन पांचो आचारोंको स्वयं पालन करते हैं और शिष्योंसे पालन कराते हैं तथा जो शुद्ध आचरणोके द्वारा मोक्षके कारण बने रहते हैं ऐसे समस्त आचार्योंको मैं सदा नमस्कार करता हूं ॥१३७॥ जो उपाध्याय ज्ञान देनेवाले अंग पूर्वरूप श्रुतज्ञानको स्वयं पढते हैं और अपने शिष्य मुनियोंको पढाते हैं ऐसे उपाध्याय परमेष्ठीके चरणकमलोंकी मैं शुभ श्रुत ज्ञान प्राप्त करनेके लिये स्तुति करता हूं ॥ १३८ ॥ जो मुनिराज सद्धर्मरूपी महासागरके मध्यमें विराजमान हैं, जो रत्नत्रयसे सुशोभित हैं, जिन्होंने

सदबुद्धिससिद्धये ॥१३३॥ अमरगणसुसेव्य धर्मसद्रत्नभाण्ड, निरुपमगुणयुक्त पूर्वपूर्वे विदेहे। विजितकरणमार त हि सीमधराख्यं, सकलगुणसमाप्त्यै सस्तुवे तीर्थनाथम् ॥१३४॥ ते तीर्थेश्वरभूतिसारकलिता देवेन्द्रसंसेवितातीतानागतवर्तमानसकले काले जिनेन्द्रा भुवि। अन्तातीतगुणाकरा गुणप्रदास्त्यक्तोपमा मुक्तये, ह्यतातीतजिनेशिनां सुचरणौ तेषा प्रवन्दे शुभौ ॥१३५॥ ये सिद्धा नमिता मुनीश्वरगणैर्लोकाग्रगेहे स्थिताः। सम्यक्त्वादिगुणाष्टका निरुपमा देहादिभारोज्झिताः। सारानन्तसुखाकरा हि विमला अन्तातिगा धर्मदास्तेषा तद्गुणप्राप्तये प्रतिदिनं ध्यानं करोम्येव वै ॥ १३६ ॥ पंचाचारं ये चरन्ति स्वय वै, सच्छिष्याणां चारयन्त्येव शुद्धम्। मुक्तेरंगं नित्यमाचारशुद्धं, वन्दे सर्वान् तान् सदा सूरिसंघान् ॥ १३७ ॥ ये पठन्ति श्रुतमंगपूर्वजं, पाठयन्ति च विनेयमुनीनाम्। ज्ञानद शुभश्रुताय पाठका, संस्तुवे पदयुगं खलु तेषाम् ॥ १३८ ॥ येसद्धर्ममहाब्धिमध्यविगता रत्नत्रयालंकृता, ध्यानध्वस्तसमस्तकिल्विषविषा स्वर्मोक्षससाधका। अन्ता-

अपने ध्यानसे समस्त पापरूपी विष धोडाला है, जो स्वर्ग मोक्षको सिद्ध करनेवाले हैं, अनंत गुणोंको धारण करनेवाले हैं, जो तपश्चरणरूपी धनसे ही धनी हैं, और जो रत्नत्रयमें सदा लीन रहते हैं ऐसे मुनिराजोंके समस्त गुण प्राप्त करनेके लिये मैं उनके चरणकमलोंको सदा नमस्कार करता हूं ॥ १३९ ॥ यह श्री तीर्थंकर परमदेवका शासन सब सुखोंकी खानि है, समस्त भव्योंका हित करनेवाला है, विद्वानोंके द्वारा पूज्य है, इंद्रादि समस्त देव भी इसकी पूजा करते हैं, यह तीनों लोकोंमें सर्वोत्तम है, और जिनका मन संसारसे भयभीत है उनकेलिये परम शरण है, ऐसा यह श्री तीर्थंकर परमदेवका शासन (जैनमत) सदा जयशील हो ॥ १४० ॥ इस संसारमें सम्यग्ज्ञान ही सार है, गणधर और मुनिराज भी इसकी सेवा करते है, यह समस्त तत्त्वोंको प्रगट करनेके लिये दीपक समान है, समस्त दोषोंसे रहित है, श्री जिनेंन्द्रदेवने स्वयं इसका निरूपण किया है, देव विद्याधर सब इसकी पूजा करते हैं और यह समस्त सुखोंकी निधि है ऐसे सम्यग्ज्ञानको प्राप्त करनेके लिये मैं उसे नमस्कार करता हूं ॥ १४१ ॥ यह उपासकाचार (प्रश्नोत्तर श्रावकाचार) ग्रंथ देवोंके द्वारा भी पूज्य है, उत्तम धर्मका निरूपण करनेवाला है, अनेक गुणोंसे भरपूर है, उत्तम पुण्यका कारण है और श्री सकलकीर्ति मुनिराजका वनाया हुआ है ऐसा यह प्रश्नोत्तर श्रावकाचार संसारभरमें जयशील हो ॥ १४२ ॥ यह ग्रंथ न तो कीर्ति वढानेके लिये वनाया गया है, न किसी लाभके लोभसे वनाया है और न अपने कवि होनेके अभिमानसे वनाया है, किंतु इस संसारमें अपना कल्याण करनेके लिये तथा दूसरोंका कल्याण करनेके लिये और अपने आत्माको शुद्ध करनेके लिये ( परलोक सुधारेनके लिये ) ही मैने यह ग्रंथ वनाया है ॥ १४३ ॥ अपने अज्ञानके कारण अथवा प्रमादके कारण इसमें अक्षर स्वर संधि पद मात्रा आदि जो कुछ कम हो वह सब ज्ञानी मुनिराजोंको क्षमा कर देना चाहिये ॥ १४४ ॥ इस ग्रंथकी संख्या

---

तीतगुणास्तपोधनधना रत्नत्रये सस्थितास्तेपा तद्‌गुणप्राप्तये क्रमयुग वन्दे यतीना सदा ॥ १३९ ॥ सौख्याकरं सकलभव्यहित वुधार्च्यं, सपूजितं सुरगणैर्भुवनैकज्येष्ठम् । ससारत्रस्तमनसा शरण पर यत, तच्छाशन जयतु श्रीजिनपुगवानाम् ॥१४०॥ गणधरमुनिसेव्य विश्वतत्त्वप्रदीप, विगतसकलदोप श्रीजिनेन्द्रैः प्रणीतम् । खचरसुरसमर्च्यं ज्ञानसिद्ध्यै प्रवन्दे, निखिलसुखनिधान ज्ञानमेवात्र सारम् ॥ १४१ ॥ उपासकाख्यो विवुधै' प्रपूज्यो, ग्रन्थो महाधर्मकरो गुणाढ्यः । समस्तकीर्त्यादिमुनीश्वरोक्तः, सुपुण्यहेतुर्जयतात् धरित्र्याम् ॥१४२॥ न कीर्तिपूजादिसुलाभलोभात्कृतः कवित्वाद्यभिमानतो न । ग्रन्थोयमत्रैव हिताय स्वस्य, परोपकाराय मया विशुद्ध्यै ॥१४३॥ अक्षरस्वरसुसधि-

मुनिराजोंने दोहजार आठसौ अस्सी ( २८८० श्लोक ) वतलाई है। ऐसा यह ग्रंथ इस पृथ्वीपर जवतक समय रहे तबतक वृद्धिको प्राप्त होता रहे ॥ १४९ ॥

इसप्रकार आचार्य श्रीसकलकीर्ति विरचित प्रश्नोत्तरश्रावकाचारमें अनुमतित्याग और उद्दिष्टत्याग नामकी उत्तम प्रतिमाओंको निरूपण करनेवाला यह चौवीसवा परिच्छेद समाप्त हुआ।

---

पदादि-मात्रयारहितमुक्तमपीह। ज्ञानहीन त एव प्रमादतस्तत्क्षमध्वमृपि नायका हि मे ॥१४४॥ शून्याष्टाष्टद्वयांकाढ्यः संख्यया मुनिनोदितः। नंदते चावनौ ग्रन्थो यावत्कालान्तमेव हि ॥ १४९ ॥

इति श्रीभट्टारक सकलकीर्तिविरचिते प्रश्नोत्तरोपासकाचारे अनुमतित्यागउद्दिष्टत्यागप्रतिमानिरूपको नाम चतुर्विंशतितमः परिच्छेदः।

समाप्तोऽयं श्री श्रावकाचार ग्रन्थः।

इसप्रकार यह प्रश्नोत्तरश्रावकाचार ग्रंथ समाप्त हुआ।

# चुने हुए स्वाध्यायोपयोगी ग्रंथ।

**भगवान महावीर**–इसमें अंतिम तीर्थंकर श्री महावीरस्वामीके ऐतिहासिक वर्णनके साथ २ अन्य २३ तीर्थंकरोंका भी वर्णन है, साथमें चन्दना, जीवंधरकुमार, श्रेणिक और चेटक, अभयकुमार, म० बुद्ध व भगवान महावीर तथा श्वेताम्बराम्नायकी उत्पत्ति आदि बहुतसी बातें व जीवनचरित हैं। मू० १।।।) सजिल्द २)

**संक्षिप्त जैन इतिहास**–इसमे जैनधर्मकी प्राचीनता, क्या जैनी भारतीय हैं, आर्य म्लेच्छ, जातिया, भोगभूमि काल, कर्मभूमि आदि बातोंका वर्णन है, प्रस्तावनाके ७७ पेजोंमें इतिहासके साधन, सागर, पल्य आदि कई बातोंपर प्रकाश डाला गया है। मू० ॥≡)

**जैन व्रतकथासंग्रह**–(शास्त्राकार बडी साइज) इसमें मुख्य मुख्य रत्नत्रय, दशलक्षण, सोलहकारण, सुगंधदशमी, रविवार, अष्टान्हिका, औषधिदान, परधनलोभ आदि २८ व्रत कथाएं हैं। साथमें विधि व करनेवालोंका नाम भी है। मूल्य १)

**श्रावकाचार ( पूर्वार्द्ध )**–इसमें सम्यग्दर्शनका वर्णन बडी ही सरल रीतिसे किया है। जैनधर्मसे अनभिज्ञ व्यक्ति भी इससे उत्तम उपदेश ग्रहण कर सक्ता है। मूल्य ।।।)

**श्रावकाचार–( उत्तरार्द्ध )** इसमें विशदतया सम्यग्ज्ञान व सम्यग्चारित्रका वर्णन है तथा साथमें पहले दूसरे भागकी विषय-सूची व अंतमें मूल ग्रंथ भी छपा है। मू० ।।।)

**ज्ञानतत्वदीपिका**–(प्रवचनसार प्रथमभाग) की अनेक उदाहरणपूर्व सुलभ टीका। जीव–कर्मका स्वरूप जानकर बादमें मोक्षमार्ग स्वरूप शुद्धात्माका अनुभव करानेमें अपूर्व ग्रंथ। मू० १।।) पृ० ४००

**ज्ञेयतत्वदीपिका**–(प्र० दूसरे भागकी टीका) यह भी प्रथम भागके समान अनेक उदाहरण पूर्ण लिखी गई है। इसमें छह द्रव्योंका स्वरूप उलट पुलटकर सरल रीतिसे समझाया गया है। अपनी आत्माको छह द्रव्य स्वरूप जानकर उसे असार संसारसे निकालनेका प्रयत्न करानेको अपूर्व ग्रंथ। मू० १।।।) पृ० ४००,

**चारित्रतत्वदीपिका**–( प्र० तीसरा भाग ) इसमें उद्दिष्ट त्यागी व मुनियोंके आचार विचार, वेष आदिके वर्णनके साथ, भोजनके दोष, अंतराय, मल आदिका विवेचन है, स्त्रीको मोक्ष क्यो नहीं होसक्ती, इसका अच्छा खुलासा है। मू० १।।।) पृ० ३७५।

**गृहस्थधर्म**–(अनेक श्रावकाचार ग्रन्थोंका सार) इसमें १६ सस्कारोंके वर्णनके साथ श्रावक, उसकी पात्रता, ११ प्रतिमाएं, २२ अभक्ष्य, १२ व्रत, सप्तव्यसन, क्षुल्लक ऐलकका कर्तव्य आदि क्रियाओंका वर्णन है। सिद्धयंत्र व नित्यपूजा भी है। मूल्य १।।) १।।।)

**सोलहकारण धर्म**–( दर्शनविशुद्ध्यादि १६ भावनाओंका विस्तृत सरल वर्णन) कथा भी है। मूल्य ।।)

**दशलक्षणधर्म**–विशेष संशोधनके साथ नवीन आवृत्ति। मू० ।=)

आचार्य श्रीसकलकीर्तिविरचित—

# प्रश्नोत्तर श्रावकाचार

भाषावचनिका समाप्त।

"जैनविजय" प्रेस–सूरत।